जिस तरह चाँद बढ़ता है उसी तरह तुम्हारे राज्य की सीमा बढ़ती है।

**आबाजी :** और औरंगजेब उस अँधेरे में एक तारे की तरह काँप कर यह सब देखता है।

**शिवाजी :** लेकिन आबाजी, यह तुम स्मरण रक्खो कि यह तारा किसी दिन मुगल सल्तनत पर पहुँचकर सूरज बन सकता है। इसलिए मैंने औरंगजेब से मित्रता करना बुरा नहीं समझा जब तक कि वह मेरे साथ विश्वासघात न करे। रघुनाथ बल्लाल को कोरडे भेजकर सम्मानपूर्ण सन्धि की तलवार से मैंने औरंगजेब के नाखून काट दिए हैं। रघुनाथ तो औरंगजेब का रुख भी देख आए हैं।

**रघुनाथ :** श्रीमंत, मुगल सेनाओं से जब बीजापुर पराजित हुआ तो उसने औरंगजेब से संधि कर ली। उसी समय उनके पास पहुँचा। औरंगजेब बहुत चिढ़ा हुआ था लेकिन आपके संदेश से उसे संतोष मिला। उसने कहा कि शिवाजी के साथ दोस्ती करना एक ऐसे शेर के साथ दोस्ती करना है जो किसी वक्त भी पैंतरा बदल सकता है, खून का प्यासा हो सकता है।

**आबाजी :** लेकिन सारे मराठा प्रदेश पर उसने श्रीमंत का अधिकार तो स्वीकार कर लिया।

**मोरोपन्त :** हाँ, अधिकार तो स्वीकार लिया लेकिन उसने यह शर्त भी रखी कि श्रीमंत मुगल-सीमा की रक्षा करेंगे।

**शिवाजी :** मुगल-सीमा की ? दक्षिण में मुगल-सीमा पिघलती हुई पृथ्वी की सीमा है जो आज यहाँ बनती है, कल वहाँ बनती है। जब तक औरंगजेब खुद न्यायी है, शिवाजी भवानी की तलवार लेकर पंढरपुर में शपथ ले चुका है कि वह भी न्यायी रहेगा। लेकिन जब औरंगजेब विश्वासघात करेगा तो शिवाजी विश्वासघात का बदला देना भी जानता है। दादाजी कोंडदेव की शिक्षा कभी अधूरी नहीं रही।

**मोरोपन्त :** उसने आदिलशाह को दिल्ली जाते समय लिखा भी था कि शिवाजी ने कितने ही किलों पर अधिकार कर लिया है। उनको इन सबसे हटा दो और अगर श्रीमंत शिवाजी से मित्रता करनी है तो उन्हें कर्नाटक में जागीर दे दो जिससे वे बादशाही राज्य से अलग रहें और उपद्रव न मचावें।

**शिवाजी :** क्या इस आज्ञा में मेरे साथ सन्धि होते हुए भी विश्वासघात की दुर्गन्ध नहीं है ? फिर भी मोरोपन्त, कल औरंगजेब को सूचना दो कि मैंने मुगल सल्तनत को न छूते हुए बीजापुर पर आक्रमण किया है और कल्याण और भिवंडी के किले जीत लिए हैं। उसे मेरी विजय से किसी प्रकार की आपत्ति नहीं होनी चाहिए और यदि इस विजय को वह अपनी राज्य-तृष्णा में बाधक समझता है तो मुझसे वह लोहा ले सकता है। मुगल सल्तनत का लालच

छोड़कर वह दक्षिण चला आए; हमें भी मुगल सेना से लड़ने में आनन्द मिलता है। खुलकर लड़ने की इच्छा केवल औरंगजेब से होती है।

**मोरोपन्त :** इस समय औरंगजेब नहीं आ सकता। दारा की बुलन्दी से वह नाराज है। डरता है कि शाहजहाँ के बाद दिल्ली का तख्त कहीं दारा के हाथ में न पहुँच जाए। उसे दारा के भाग्य से ईर्ष्या है।

**शिवाजी :** तो जो अपने भाई के ऐश्वर्य से जलता है वह मेरे ऐश्वर्य से क्यों न जले ? क्यों न वह नर्मदा के उत्तर में अपनी सीमा बढ़ाए और दक्षिण का राज्य हमारे हाथ सौंप दे। हम दोनों दोस्त की तरह रहें और जिस तरह लड़ाई में हम लोग तलवारें बढ़ाना जानते हैं। उसी तरह सन्धि में दोस्ती का हाथ बढ़ाना भी जानते हैं। लेकिन इसे भविष्य पर छोड़ो। आबाजी, कल्याण की पूरी लूट का विवरण तुम दे सकते हो ! तुम्हीं इस लूट के सेनापति थे, मैं उसे सुनना चाहता हूँ। (**सिंहासन पर बैठते हैं।**)

**आबाजी :** (**सिर झुकाकर**) जो आज्ञा, श्रीमंत ! आक्रमण-नीति तो आपने ही बनाई थी, मैंने उसे कार्य-रूप में परिणत करने की चेष्टा मात्र की है। बीजापुर की राजधानी में ही प्रधान मंत्री खान मुहम्मद का खून होने से जो गड़बड़ी फैल गई थी उससे सेनानायकों में कल्याण के लूटने का विचार एक दूसरे से होड़ ले रहा था। प्रजा भागना चाहती थी, लेकिन उसके लिए कोई मार्ग न था।

**शिवाजी :** यह मैं जानता था, इसीलिए मैंने अपनी सेना के एक बड़े भाग को उत्तर कोंकण में एकत्रित कर रक्खा था, जिससे भागने के लिए कोई मार्ग न मिल सके।

**आबाजी :** सत्य है, श्रीमंत, आपके भय से प्रजा उस ओर भाग ही नहीं सकती थी। बीजापुर के सेनानायकों को कल्याण के लूट लेने का अवसर न देखकर मैं पर्वत श्रेणी के बीच से ही निकलकर कल्याण के नगर में घुस गया और मैंने नगर पर कब्जा कर लिया।

**शिवाजी :** तुम बहुत बहादुर हो आबाजी, फिर क्या हुआ ?

**आबाजी :** प्रजा समझ रही थी कि बीजापुर का कोई सेनापति उन्हें लूट रहा है।

**मोरोपन्त :** ऐसा क्यों ?

**आबाजी :** बीजापुर के सेनापति मुस्तफा खाँ की फौज में मुसलमान और मावले ही अधिक संख्या में हैं, इसलिए मैंने अपनी जिस सेना से आक्रमण किया था उसमें मावले और मुसलमान ही अधिक रखे थे। प्रजा को मुस्तफा खाँ की सेना का पूरा भ्रम हुआ। वे डटकर मेरा विरोध भी नहीं कर सके। चुपचाप घरों से भाग निकले।

**शिवाजी :** तुम्हारी बुद्धिमत्ता सराहनीय है, आबाजी।

**आबाजी :** श्रीमंत ! फिर मैंने कुनबी घुड़सवारों की एक टुकड़ी लेकर कल्याण की सेना पर आक्रमण कर दिया। शम्भूजी कावजी मेरे साथ ही थे, सेना लापरवाह और बेखबर थी। शम्भूजी ने अस्तव्यस्त सेना को ठिकाने लगा-कर 551 घोड़ों पर घेरा डालकर उन्हें आपकी सेना के भीतर कर लिया। इस समय वे घोड़े आपके अश्व-निरीक्षकों के पास हैं।

**शिवाजी :** मैं उन घोड़ों का निरीक्षण करूँगा। (**शम्भू की ओर**) शम्भूजी ! तुम वीर हो, मैं तुम्हें प्रतापगढ़ का दबीर (सामन्त) नियुक्त करता हूँ। (**शम्भूजी दोनों हाथों में तलवार रखकर अभिवादन करते हैं**) और सुनो, उन 551 घोड़ों में से दो घोड़े अपने लिए चुनकर अपने वीर सिपाहियों में वितरित कर दो।

**शम्भूजी :** जो आज्ञा, श्रीमंत !

**शिवाजी :** (**आबाजी की ओर**) अच्छा आबाजी, आगे ?

**आबाजी :** श्रीमंत, इसके बाद मैंने रघुनाथ बल्लाल के साथ शाही पोशाकखाने पर आक्रमण किया। रघुनाथ बल्लाल ने अपने दोनों हाथों से छुरे चलाकर एक ही वार में दोनों पहरेदारों को जमीन पर सुला दिया। रघुनाथ की छुरे चलाने की प्रवीणता सारे महाराष्ट्र में किसी के पास नहीं है। उस समय मुझे याद आया कि रघुनाथ ने जावली का मैदान साफ करते समय इसी प्रकार छुरे चलाने की चतुराई से चन्द्रराव मोरे और सूर्यराव मोरे को खत्म किया होगा। शाही पोशाकखाने के सारे बेशकीमती कपड़े और पगड़ियाँ इस समय हमारे कब्जे में हैं।

**शिवाजी :** (**रघुनाथ बल्लाल से**) रघुनाथ, मैं उन पोशाकों को देखकर प्रसन्न होऊँगा। तुम जावली के शुरूनवीस (सचिव) नियुक्त किए गए। (**रघुनाथ दोनों हाथों में तलवार लेकर अभिवादन करता है**) शाही वस्त्रों में से दो पोशाकें अपने लिए चुनकर तुम अपनी इच्छानुसार सब पोशाकें बारगीरों में वितरित कर दो। (**कुछ स्मरण करते हुए**) हाँ, भिश्तियों और नालबन्दों को भी पोशाकों में से कुछ भाग मिलना चाहिए।

**रघुनाथ :** (**सिर झुकाकर**) जो आज्ञा।

**आबाजी :** श्रीमंत, इसके बाद मैंने अपना रुख शस्त्रागार की ओर किया और जितने बीजापुर के शाही हथियार थे वे सब अपने अधिकार में कर लिए, उनमें अनेक भाले, शिरस्त्राण, तलवार, तीर और धनुष हैं। वे इस समय प्रतापगढ़ के किले में रघुनाथ के संरक्षण में हैं।

**शिवाजी :** (**प्रसन्न होकर**) बहुत अच्छा ! (**मोरोपन्त से**) मोरोपन्त, वे सब शस्त्र विजयदशमी के दिन तक सुरक्षित रखो और उस दिन सेना-संगठन

करते समय नेताओं के अधीन जितने भी 'पागादल' हों उनमें वितरित करने की घोषणा कर दो। जितने भी वर्गी, हवलदार, जुमलादार और एक हजारी हों उन सबका इस शस्त्र-संग्रह में भाग होगा। इसकी सूचना 'सर-ए-नौबत' को दे दो। हाँ, एक बात और, शरीर-रक्षक मावले प्यादों को भी इन शस्त्रों को पाने का अधिकार होगा।

**मोरोपन्त :** जो आज्ञा।

**आबाजी :** श्रीमंत, आपकी शक्ति का सहारा पाकर मैंने इस बार लूट के संग्रह में अतुल सम्पदा प्राप्त की है।

**शिवाजी :** आबाजी, मैंने तुम्हें अपना मजमुआदार (**अमात्य**) नियुक्त किया। मोरोपन्त ! इस बात की घोषणा कल ही हो जानी चाहिए।

**मोरोपन्त :** जो आज्ञा।

[आबाजी घुटने टेककर तलवार दोनों हाथों में रखकर अभिवादन करते हैं]

**आबाजी :** (**उठकर**) श्रीमन्त, मैं अपने को इस पद के योग्य सिद्ध करूँगा। आक्रमण में मैंने जो अतुल सम्पदा प्राप्त की है वह मैंने कल्याण के शाही खजाने से प्राप्त की है। सदर और मुहतसिब का सिर धड़ से जुदा कर मैंने ऐसे-ऐसे रत्न और कीमती जवाहरात पाए हैं जो अभी तक की लूट में प्राप्त नहीं हो सके थे। श्रीमंत, बड़ी-बड़ी पेटियों में वे रत्न ऐसे बिखरे हुए थे जैसे आकाश में तारे। मैंने उन्हें एकत्रित कर सूर्य के समान चमकती हुई सोने की पेटी में डाल दिया है। उन रत्नों में से चुने हुए रत्न मैं आपकी सेवा में प्रस्तुत करना चाहता हूँ (**कुछ जोर से पुकारकर**) काशी !

[स्वर्ण-थाल में रत्न लेकर काशी का प्रवेश। वह श्रीमन्त शिवाजी के सामने घुटना टेककर उनके सामने स्वर्ण-थाल बढ़ाती है।]

**शिवाजी :** (**स्वर्ण-थाल की ओर देखकर, प्रसन्नता के स्वर में**) बहुत सुन्दर रत्न हैं ! आबाजी, तुमने इन रत्नों का संग्रह कर महाराष्ट्र को बहुत सम्पन्न बना दिया है। अब वह अनेक वर्षों तक बड़ी से बड़ी शक्ति से मोर्चा ले सकता है। तुम्हें अनेक साधुवाद। काशी, उठो, इन रत्नों के पाने वाले अधिकारियों के नाम मैं लेना चाहता हूँ।

[काशी उठ खड़ी होती है।]

**शिवाजी :** सबसे पहले काशीबाई, आबाजी सोनदेव की बहिन, जिसकी मंगल-कामना से यह विजय पूर्ण हुई। (**एक रत्न चुनकर काशीबाई को देते हैं। काशीबाई बाएँ हाथ में थाल लेकर दाहिने हाथ से लेती है और प्रणाम करती है।**)

**काशी :** श्रीमन्त भोंसले शिवाजी सदैव विजयी हों।

**शिवाजी :** (**मुस्कराकर**) जिससे तुम्हें सदैव ऐसे रत्नों की प्राप्ति हो! मुझे विश्वास है, तुम्हें सदैव अच्छे से अच्छे रत्नों की प्राप्ति होगी। सबसे श्रेष्ठ रत्न तो अभी तुम्हें मिलना है। आबाजी उस रत्न का ध्यान तुम रखना।

[काशी लज्जित होकर संकुचित होती है।]

**आबाजी :** श्रीमन्त, मैं ध्यान रक्खूँगा।

**शिवाजी :** इन रत्नों के दूसरे अधिकारी का नाम श्री आबाजी सोनदेव है। महाराष्ट्र सेना के नायक आबाजी, इसे पारितोषिक रूप में स्वीकार करो।

**आबाजी :** (**झुककर**) श्रीमन्त की कृपा। (**रत्न लेकर अभिवादन करते हैं।**)

**शिवाजी :** (**दो रत्न लेकर**) इन दो रत्नों के अधिकारी पेशवा मोरोपन्त हैं।

**मोरोपन्त :** (**रत्नों को हाथ में लेकर**) श्रीमंत की कृपा! (**अभिवादन करते हैं।**)

**शिवाजी :** मोरोपन्त, शेष रत्नों के दो भाग होंगे। एक भाग मेरी पूज्य जननी श्रीमती जीजाबाई की सेवा में प्रस्तुत किया जाए और दूसरा भाग राजकोष में जमा हो।

**मोरोपन्त :** जो आज्ञा, श्रीमंत! (**काशी से**) काशीबाई, यह रत्न-संग्रह, पंडित राव को देकर राज्य-भंडार में जमा कर दो। शेष रत्न शम्भूजी कावजी जमा कर देंगे।

**शम्भूजी :** जो आज्ञा।

[काशी पहले श्रीमंत शिवाजी को और बाद में अन्य सेनापतियों को प्रणाम करके जाती है।]

**शिवाजी :** मैं इस आक्रमण के परिणाम से बहुत प्रसन्न हूँ। यह सब तुम लोगों की शक्ति से हुआ है। वीरो, सदैव शक्ति और साहस में विश्वास रक्खो। आत्म-सम्मान भवानी का दिया हुआ सबसे बड़ा वरदान है। उस वरदान को प्राप्त करने की चेष्टा सदैव करते रहो। तुमसे महाराष्ट्र-जननी बहुत प्रसन्न हैं। तुम सब श्रीमती जीजाबाई के चरणों में प्रणाम करने का यश प्राप्त करो। एक समय आवेगा जब मुगल सल्तनत को तुम लोगों के आतंक से सिर झुकाना पड़ेगा। तुम्हीं पर मेरी भावी आशाएँ निर्भर हैं। मेरे साथ कहो : 'भवानी की जय।' (**भवानी की जय का नारा**) 'श्रीमती जीजाबाई की जय।' (**जीजाबाई की जय का नारा**) मेरे साथ तुम सब लोग श्रीमती जीजाबाई के दर्शन करोगे और साथ ही प्रतापगढ़ के किले में चलकर शिवा-भवानी की पूजा में उपस्थित रहोगे। मोरोपन्त! साथ ही साथ मैं शस्त्र-

पूजा भी करूँगा। शस्त्रागार के समस्त शस्त्र उस समय मेरे सामने रहने चाहिए।

**मोरोपन्त :** जैसी श्रीमंत की आज्ञा।

**शिवाजी :** अच्छा, अब हम चलेंगे। आबाजी, तुमसे एक बात विशेष रूप से कहनी है। तुम मेरे साथ होगे। (**उठने के लिए प्रस्तुत**)

**आबजी :** श्रीमंत, जो आज्ञा, किन्तु एक प्रार्थना और निवेदन करना है। कल्याण के आक्रमण का एक उपहार और है।

**शिवाजी :** अच्छा, उसे भी उपस्थित करो। आबाजी, मैं तुम्हारी वीरता से बहुत प्रसन्न हूँ। मेरे हृदय में तुमने वह स्थान बना लिया है जो आज तक किसी सैनिक ने नहीं बनाया। तुम्हें कल्याण का आक्रमण सौंपकर मैंने अपनी युद्ध-नीति में सर्वश्रेष्ठ कार्य किया है। मुझे प्रसन्नता है कि तुम मेरे सेनापति और मजमुआदार (अमात्य) हो। वह श्रेष्ठ उपहार कौन-सा है जो मेरे सामने अन्त में प्रस्तुत करना चाहते हो ?

**आबाजी :** श्रीमंत, इस आक्रमण में जो वस्तुएँ प्राप्त हुई हैं वे सब आपने अपने सैनिकों और सेनापतियों में वितरित कर दी हैं। मैं 'भवानी की जय' घोष के साथ कह सकता हूँ कि आपके सदृश सेनापति किसी भी जाति के युद्ध-क्षेत्र में नहीं मिला। आपने अपने से अधिक सैनिकों का मान रक्खा है। स्वयं अच्छी से अच्छी वस्तुएँ अपने पास न रखकर आपने अपने सैनिकों में बाँट दी हैं। मेरी प्रार्थना है कि यह अन्तिम उपहार आप अपनी सेवा ही में रहने दें।

**शिवाजी :** वह कौन-सा उपहार है, आबाजी ! मुझे किसी उपहार की आवश्यकता नहीं है। मेरे लिए तो एकमात्र शिवा-भवानी की तलवार के अतिरिक्त और कोई उपहार ही नहीं। फिर भी हमें उस उपहार को देखने में प्रसन्नता होगी।

**आबाजी :** (**द्वार की ओर देखकर**) श्रीमंत, कल्याण प्रदेश के सूबेदार अरब जाति के रईस मुल्ला अहमद की पुत्रवधू, गौहरबानू। (**शिवाजी गम्भीर हो जाते हैं**) अपनी सुन्दरता में अद्वितीय और अपने शील में अनुपम ! आपकी सेवा करने के लिए मैंने उसे बन्दी किया है।

[शिवाजी की मुस्कराहट ओंठों में डूब जाती है। वे अधिक गम्भीर हो जाते हैं।]

**शिवाजी :** मुझे इस बात की सूचना है। मैं अभी तुमसे यह सब सुनता। (**मोरोपन्त से**) मोरोपन्त, क्या मेरे सेनापति मेरे युद्ध की नीति नहीं जानते ?

**मोरोपन्त :** आश्चर्य, आबाजी, आबाजी ? (**प्रश्नसूचक मुद्रा**)

**आबाजी :** 'स्त्रियों और बच्चों को कैद मत करो,' आपकी इस आज्ञा को मानकर मैंने अपने आक्रमण में किसी स्त्री और बच्चे को छुआ भी नहीं। मैं सूबेदार मुल्ला अहमद के सब परिवार को बन्दी कर सकता था, किन्तु आपकी आज्ञा को समर्थ गुरु रामदास की आज्ञा की भाँति सिर-माथे चढ़ाकर मैंने किसी को बन्दी नहीं किया। किन्तु गौहरबानू स्त्री नहीं है, श्रीमंत ! देवी है। वैसा रूप मनुष्य जाति में नहीं होता जैसे आकाश से एक तारिका टूट आई हो और चाँदनी का शरीर बनाकर गौहरबानू हो गई हो !

**शिवाजी :** मोरोपन्त, यह वही गौहरबानू है जिसके सौन्दर्य की कीर्ति समस्त दक्षिण में है ?

**मोरोपन्त :** जी हाँ श्रीमंत, मुल्ला अहमद की पुत्रवधू गौहरबानू।

**शिवाजी :** सौन्दर्य एक दैवी वरदान है, उसके लिए शब्दों की आवश्यकता नहीं है। अच्छा, मैं भी उसे देखूँगा। (**उठकर**) गौहरबानू···!

**आबाजी :** (**प्रसन्नता से**) श्रीमंत, मैंने गौहरबानू की कटार भी हस्तगत कर सिंहासन के चरणों में रख दी है। (**कटार उठाते हैं**) जिससे वे आप पर किसी अवसर पर आक्रमण न कर सकें। कटार रहने से वे या तो आप पर आक्रमण कर सकती थीं या आत्महत्या।

**शिवाजी :** अच्छा, यह गौहरबानू की कटार है। मैं समझा कि यह कक्ष की सुन्दरता के लिए सिंहासन के नीचे सजा दी गई है। (**हाथ में लेकर**) यह गौहरबानू की कटार है ! मुझ पर आक्रमण कर सकती हैं या आत्महत्या··· (**सोचकर**) किन्तु श्रीमती जीजाबाई की कृपा से दोनों बातें नहीं हो सकतीं। (**फिर सोचते हुए**) हाँ, गौहरबानू की कटार से यादव रामचन्द्र मारा गया है। लेकिन शिवाजी यादव रामचन्द्र नहीं है···(**सोचते हुए**) पर वह यादव रामचन्द्र भी हो सकता है। (**कटार सावधानी से देखते हैं**) मुल्ला अहमद की पुत्रवधू गौहरबानू। सौन्दर्य और शक्ति एक साथ ही शरीर में एकत्रित हैं जैसे चन्द्र और सूर्य एक साथ मिल गए हों। अच्छा···मैं गौहरबानू को देखूँगा।

**आबाजी :** (**जोर से**) गौहरबानू श्रीमंत की सेवा में उपस्थित हो।

[सोना के साथ गौहरबानू का प्रवेश। शिवाजी सिंहासन से उतरकर एक ओर खड़े हो जाते हैं।]

**शिवाजी :** (**गौहरबानू की तरफ देखते हुए विस्मित मुद्रा**) गौहरबानू !! यह दैवी वरदान···(**आबाजी प्रसन्न होते हैं**) आबाजी, तुम यहाँ से जाओ।

**आबाजी :** (**झुककर**) जो आज्ञा श्रीमंत। (**अभिवादन कर प्रस्थान।**)

**शिवाजी :** **(सोचते हुए)** शम्भूजी कावजी, तुम भी जाओ।

**शम्भूजी :** **(झुककर)** जो आज्ञा, श्रीमंत। **(अभिवादन कर प्रस्थान।)**

**शिवाजी :** रघुनाथ बल्लाल, तुम्हारी भी आवश्यकता नहीं।

**रघुनाथ :** **(झुककर)** जो आज्ञा, श्रीमंत। **(अभिवादन कर प्रस्थान।)**

**शिवाजी :** मीनाजी, तुम भी जा सकते हो।

**मीनाजी :** **(झुककर)** जो आज्ञा, श्रीमंत। **(अभिवादन कर प्रस्थान।)**

**शिवाजी :** अच्छा मोरोपन्त पेशवा, तुम भी मुझे एकाकी रहने दो।

**मोरोपन्त :** **(झुककर)** जो आज्ञा, श्रीमंत। **(अभिवादन कर प्रस्थान।)**

[शिवाजी नीचा मस्तक कर टहलने लगते हैं। टहलते हुए सौम्यभाव से सोना से कहते हैं।]

**शिवाजी :** सोना, संसार में बहुत-सी बातें ऐसी होती हैं जो अच्छी होकर भी बुरी हैं और बुरी होकर भी अच्छी हैं। मैं अपने मराठा वीरों को इस आक्रमण के बहाने ये दोनों बातें समझाना चाहता हूँ। **(ठहरकर)** तुम्हारा भाई यादव रामचन्द्र लौटकर नहीं आया। यह बुरा हुआ। लेकिन अच्छा यह हुआ कि उसके प्राण एक स्त्री की रक्षा करने में गए। उसने मेरे आदर्शों की रक्षा की। यदि वह जीवित रहता तो मैं उसे एक हजारी बनाता। उसका लौटकर न आना यदि तुम्हारे लिए बुरा हुआ तो सारे महाराष्ट्र के लिए अच्छा हुआ। यह आदर्श प्रत्येक महाराष्ट्र वीर के लिए आवश्यक है। तुम तो एक हजारी नहीं बन सकती, फिर भी तुम्हें प्रति वर्ष एक हजार होंण मिलेंगे। एक बात और सोचो। हजार होंण तुम्हारे भाई का स्थान नहीं ले सकते। इसलिए भाई की पूर्ति भी होना है। मैं इसका शीघ्र ही निर्णय कर दूँगा, तुम बाहर थोड़ी देर प्रतीक्षा करो।

**सोना :** **(घुटने टेककर विह्वल स्वर में)** श्रीमंत! **(आगे कुछ नहीं कह सकी।)**

**शिवाजी :** **(आश्वासन के स्वर में)** उठो सोना, मुझे तुम्हारे दुःख के इतिहास की एक-एक बात मालूम हो गई। महाराष्ट्र की वीर कन्या हो। मेरे निर्णय की शीघ्र प्रतीक्षा करो। तुम बाहर जाओ।

**सोना :** **(सिर झुकाकर)** जैसी आज्ञा! **(प्रस्थान)**

[श्रीमंत शिवाजी थोड़ी देर तक टहलते रहते हैं। कभी वे गौहरबानू की ओर देख लेते हैं और कभी सिंहासन की ओर।)

**शिवाजी :** **(टहलते हुए)** सुबह के वक्त जब कोई सितारा डूबता है तो आसमान बदरंग हो जाता है। सितारा आसमान से नहीं कहता कि तू बदरंग हो

जा। क्यों ? इसलिए कि सितारा शाम को फिर निकल कर कहता है कि मेरी दुनिया फिर वैसे ही भरी-पूरी है। आसमान अगर जरा-सी बात पर बदरंग हो जाए तो तारे का कुछ बिगड़ता नहीं है। गौहरबानू, आपका कुछ नहीं बिगड़ा है। फर्क सिर्फ इतना ही है कि आप आसमान के एक कोने में न होकर सिर्फ दूसरे कोने में हैं। आपकी रोशनी में कोई फर्क नहीं है और शिवाजी उस रोशनी से अपनी जिन्दगी में उजेला करना चाहता है।

[शिवाजी गौहर को देखते हैं। गौहर चुप है।]

**शिवाजी :** आप चुप हैं तो मालूम होता है जैसे सुबह नहीं होना चाहती। आपके बदन पर फूलों की माला किस कदर हँस रही है और आप चुप हैं। आप अपनी सारी हँसी फूलों को दे देंगी तो ये उसे सँभाल भी न सकेंगे, मुरझा जाएँगे। (**ठहरकर**) आप डरती हैं। जिस दिन हमारे मुल्क की औरतें डरना छोड़ देंगी उसी दिन से हमारे मुल्क की तरफ कोई देख भी नहीं सकेगा। (**गौहरबानू की कटार हाथ में लेते हुए**) आपकी कटार इस वक्त मेरे हाथों में है। मैं उसे आपको वापस देना चाहता हूँ। आप अपनी कटार हाथ में ले लें। मैं स्त्री के हाथ में शस्त्र देखकर प्रसन्न होता हूँ। और जब मैंने सुना कि आप इस कटार से शिवाजी पर वार करना चाहती हैं या खुद-कुशी करना चाहती हैं तो मुझे खुशी और रंज दोनों एक साथ हुए। खुशी इस बात से कि आपमें शिवाजी पर वार करने का हौसला है और रंज इस बात से कि आप खुदकुशी कर सकती हैं। खुदकुशी तो वे करते हैं जो जिन्दगी को पहिचानते नहीं। जो जिन्दगी के फूल को काँटा समझते हैं। आपसे मुझे ऐसी उम्मीद नहीं है। लीजिए अपनी कटार और मुझ पर वार कीजिए। (**गौहरबानू के समीप कटार रखते हैं। सिंहासन के समीप एक कटार और देखकर**) यह एक कटार और है। (**उठाकर गौहरबानू के समीप रखते हुए**) इसे भी लीजिए, जिससे आप यह कह सकें कि मैंने, शिवाजी ने, महाराष्ट्र की देवी जीजाबाई के पुत्र ने, आपके साथ कोई धोखा नहीं किया।

[शिवाजी सिंहासन से कटार उठाने के लिए झुकते हैं। इसी बीच गौहरबानू मुख का घूँघट उलटकर सामने देखती है। गौहरबानू के खुले हुए मुख पर दृष्टि पड़ते ही शिवाजी एक कदम पीछे हट जाते हैं।]

**शिवाजी :** (**प्रशंसा के स्वरों में**) गौहर···बानू···देवी !

**गौहर :** (**दबे स्वर में**) श्रीमंत···।

**शिवाजी :** देवी, मेरे बगैर कहे तुमने अपने मुख से पर्दा उठा दिया।

**गौहर : (सम्भलकर)** श्रीमंत, बहुत दिनों से वीर शिवाजी को देखने की हसरत थी। जिस शिवाजी ने अपनी हिम्मत से मुगल सल्तनत से लोहा लिया, जिसने बीजापुर को कभी चैन न लेने दिया, जिसने अपनी अकेली ताकत से पुरन्दर के किले को जीता, जिसने चन्द्रराव मोरे से जावली छीन ली, जिसने रायगढ़ के किले पर अपना झण्डा फहराया, जिसने कोंकण के मैदान को सर किया उस वीर शिवाजी को देखने की हसरत किसके दिल में न होगी ?

**शिवाजी : (मुस्कराकर)** देखा, देख लिया ?

**गौहर :** जी हाँ, देखा और···समझा कि शिवाजी और रुस्तम में कोई फर्क नहीं है।

**शिवाजी :** गौहरबानू, आपकी नजर से शिवाजी अपनी फतह इतनी जल्दी नहीं चाहता और अपनी नजर से वह इतनी आसानी से पराजित भी नहीं हो सकता। आपकी सुन्दरता दक्षिण के गोंधालियों की कहानी बन रही है। सरदारों की नजरों में आपकी सुन्दरता उनके हिर्सोहवस की आखिरी सीमा है। लेकिन शिवाजी इस सुन्दरता से हार नहीं मान सकता, यद्यपि वह इसकी पूजा करना चाहता है।

**बानू :** मेरी सुन्दरता की पूजा ? मैं जानती हूँ सुन्दरता का परिणाम क्या होता है।

**शिवाजी :** सुन्दरता का परिणाम होता है—आँखों का अपने सच्चे रास्ते पर आना। लेकिन ये आँखें इतनी हल्की होती है कि जरा से इशारे पर बहक जाती हैं। शिवाजी अपनी आँखों का रास्ता पहिचानता है। आपकी इस सुन्दरता में मुझे अपनी माँ जीजाबाई का मुख दीख पड़ता है, अपनी माँ जीजाबाई की मुस्कान दीख पड़ती है। आपके बोलने में मुझे जीजाबाई का आशीर्वाद सुन पड़ता है !

**गौहर : (विह्वल होकर, आगे बढ़कर)** श्रीमंत···।

**शिवाजी :** मैं सिर्फ यही सोचता हूँ कि अगर मेरी माँ जीजाबाई आपकी तरह खूबसूरत होतीं तो मैं भी एक खूबसूरत सरदार होता।

**गौहर : (आत्मविभोर होकर)** श्रीमंत, शिवाजी ?

**शिवाजी :** मुझे श्रीमन्त न कहें ! शिवा कहें। जिस नाम से श्रीमती जीजाबाई मुझे पुकारती हैं।

**गौहर : (मुख का वस्त्र पूरी तरह खोलकर)** ओह ! श्रीमंत शिवा।

**शिवाजी :** आप कुछ देर के लिए मेरे यहाँ मेहमान हैं। फिर आपको इज्जत के साथ सूबेदार मुल्ला अहमद की खिदमत में भेज दिया जाएगा।

**गौहर : (अस्फुट स्वर में)** मैंने गुनाह किया है ! मैंने गुनाह किया है ! श्रीमंत

शिवाजी के बारे में गलत खयाल सोचकर मैंने गुनाह किया है ! मुझे माफ करो, मैं माफी चाहती हूँ।

**शिवाजी :** मेहमानों को यह कहना शोभा नहीं देता। आपने कोई कुसूर नहीं किया। कोई गुनाह नहीं किया। गुनाह तो मैंने किया कि पूजा के एक फूल को देवता के मस्तक से उठा लिया। मैं उस फूल को वहीं रखना चाहता हूँ और अपने अपराध के लिए सिर झुकाता हूँ।

[शिवाजी मस्तक झुकाते हैं।]

**गौहर :** आपने अपराध कहाँ किया ! अपराध तो आपके सरदार ने किया।

**शिवाजी :** मेरे सरदार का अपराध मेरा ही अपराध है। मैं उससे मुक्त नहीं हो सकता, देवी ! इस जीत में मेरी हार छिपी हुई है।

**गौहर :** मैंने ऐसा बहादुर सिर्फ शिवाजी ही को देखा जो जीत कर भी नहीं जीतना चाहता, जो बन्दी को अपमान के बदले सम्मान देता है। जो कैदी को अपना मेहमान मानता है···!

**शिवाजी :** लेकिन बगैर मेहमान की खातिर किए मैं उसे यों ही नहीं जाने दे सकता। (**अपने अँगरखे के नीचे से शिवाजी एक कागज निकालते हैं और उसे गौहरबानू के सामने करते हुए**) आप जानती हैं, यह क्या है ?

[गौहर कुछ नहीं बोलती। अवाक होकर रह जाती है।]

**शिवाजी :** यह मैं आपको भेंट करता हूँ।

[शिवाजी गौहर के हाथ में वह कागज भेंट करते हैं।]

**गौहर :** (**देखकर**) यह किसकी तस्वीर है ?

**शिवाजी :** महारानी जीजाबाई की। मेरी माँ की तस्वीर है। मेरी जिन्दगी में मुझे यह सबसे प्यारी है। इस तस्वीर की ताकत से ही मैंने इतने किले फतेह किए हैं ! मेरी ताकत कुछ भी नहीं है। मैंने आपके सामने यह शीशा पेश किया है जिसमें आप इतनी खूबसूरत होकर अपना अक्स देख सकें। मेरे सामने जीजाबाई और गौहरबानू में कोई फर्क नहीं है।

**गौहर :** (**तस्वीर अपने सीने से लगाकर**) शिवाजी ! ! ! मैंने जैसा सुना था वैसा ही पाया।

**शिवाजी :** माँ, आप इस सिंहासन पर बैठें। (**सिंहासन की ओर संकेत करते हैं।**)

**गौहर :** मैं इस आसन के लायक नहीं हूँ।

**शिवाजी :** दरअसल आप इस आसन के लायक नहीं हैं। आपके लिए तो इससे भी अच्छा आसन चाहिए। लेकिन कल्याण के खेमे में कोई खास इन्तजाम

न होने के कारण आप शिवाजी को माफ करें। बैठिए, आप इस सिंहासन पर बैठिए। (**शिवाजी गौहरबानू को सिंहासन पर बिठलाते हैं**) आप देवी हैं। हमारे यहाँ देवी के हाथ में शस्त्र होता है। आप भी अपने हाथ में कटार लें। लीजिए अपनी कटार।

[गौहर कटार ले लेती है।]

**शिवाजी :** (**घुटने टेककर प्रणाम करते हुए**) जीजाबाई के सदृश अपनी माँ को शिवा प्रणाम करता है।

**गौहर :** श्रीमंत शिवाजी का भाग्य हमेशा ऊँचा रहे। लेकिन शिवाजी उठो, मुझे इतने महापुरुष को झुकते देखकर शरम मालूम हो रही है ! मुझे···।

**शिवाजी :** माँ, आप अपने गौरव का अनुभव कीजिए। सेनापति की गलती के लिए मैं आपसे माफी चाहता हूँ। (**पुकारकर**) आबाजी !

[आबाजी का प्रवेश। वह गौहरबानू को सिंहासन पर देखकर प्रसन्न हो जाता है।]

**शिवाजी :** आबाजी, तुमने जीजाबाई को देखा है ?

**आबाजी :** श्रीमंत, मैंने अनेक बार जननी के दर्शन किए हैं।

**शिवाजी :** एक बार दर्शन और करो !

[आबाजी इधर-उधर देखते हैं, किन्तु जीजाबाई नहीं दिखतीं। वे शून्य दृष्टि से शिवाजी की ओर देखते हैं।]

**शिवाजी :** आसन पर शिवाजी की माता को देखकर भी नहीं पहिचान सकते ?

[आबाजी घुटने देखकर अभिवादन करते हैं।]

**शिवाजी :** (**गौहर से**) माँ ! सेनापति आबाजी को क्षमा कीजिए।

**गौहर :** मैंने माफ किया। तुम हमेशा फतेह हासिल करो। लेकिन (**रुककर**) कुछ सोच-समझकर।

**शिवाजी :** (**मुस्कराकर**) हाँ, सोच-समझकर, आबाजी ! आबाजी, अन्य सेनापतियों को स्वयं जाकर सूचना दो कि वे इसी समय आकर शिवाजी की माता गौहरबानू को प्रणाम करें। सोना को भी सूचना दो कि वह मेरे समीप उपस्थित हो।

**आबाजी :** (**सिर झुकाकर**) जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**शिवाजी :** देवी, सोना का भाई यादव रामचन्द्र आपके हाथ से मारा गया।

**गौहर :** शिवाजी, मुझे इस बात सख्त अफसोस है कि गलती से मेरी छुरी उसकी तरफ उठ गई। वह बेचारा खुद नहीं जानता था कि मैं उसके सीने में

**गौहर :** वह यह कि तुम काशीबाई के साथ ही साथ सोनाबाई की शादी भी बराबर की हैसियत से करोगे, और दोनों की शादी भी एक साथ होनी चाहिए।

**आबाजी :** जो आज्ञा। यह तो दण्ड नहीं मेरी प्रसन्नता का कारण है। मैं सोना-बाई का विवाह काशीबाई के विवाह के साथ ही करूँगा और अधिक समारोह से। जीवन-भर बहिन कहलाने वाली सोना के लिए जो कुछ भी मैं कर सकूँगा, करूँगा।

**शिवाजी :** आबाजी, अब मैं तुमसे प्रसन्न हूँ। तुम्हें अभी एक कार्य और करना है।

**आबाजी :** आज्ञा श्रीमंत! भविष्य में मुझसे इस प्रकार कोई अपराध न होगा इस बात का मैं आपको विश्वास दिलाता हूँ। आगे जो आप आज्ञा करें।

**शिवाजी :** देवी गौहरबानू ने आज रत्नों से तो श्रृंगार नहीं किया किन्तु जितनी फूल मालाओं से श्रृंगार किया है उतने हीरे और मोतियों की मालाओं से इनका श्रृंगार किया जाए और तुम इन्हें सूबेदार मुल्ला अहमद की सेवा में सम्मान सहित पहुँचा दो।

**आबाजी :** (**सिर झुकाकर**) जो आज्ञा, ऐसा ही होगा।

**शिवाजी :** किन्तु इसके पूर्व कि देवी गौहरबानू यहाँ से जावें वे मुझे क्या उपहार देंगी। (**गौहरबानू की ओर दृष्टि डालते हैं।**)

**गौहर :** (**संकुचित होकर**) जो आप कहें।

**शिवाजी :** (**मुस्कराकर**) माँ की एक हँसी।

**गौहर :** (**हँसकर**) लीजिए, मैंने हँस दिया। लेकिन मैं अपनी तरफ से एक बात करूँगी।

**शिवाजी :** प्रसन्नता से।

**गौहर :** महाराष्ट्र माताओं और बहिनों की तरह मैं आपका तिलक करूँगी।

**शिवाजी :** यह मेरा सौभाग्य है। (**सोना से**) सोना, तिलक-सामग्री शीघ्र लाओ।

**सोना :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**शिवाजी :** देवी, शिवा ने आज तक दुश्मन की स्त्री को अपनी माँ और बहिन की तरह सम्मानित किया है। उसकी यह बात उसके आखिरी दम तक पूरी होगी। माँ जीजाबाई ने जो बात मेरे लिए आज्ञा के रूप में कह दी है वह सूरज की किरण की तरह कभी धुँधली नहीं हो सकती। आप जब-जब यहाँ आएँ आपके लिए यह आसन (**आसन पर दृष्टि डालते समय काशीबाई द्वारा तोड़ी हुई माला दीख पड़ती है**) यह माला (**हाथ में उठा लेते हैं**)

अभी तक आपके हृदय की तरह ही टूटी है ? इसे जुड़ जाना चाहिए (**माला में गाँठ देकर उसे झुलाते हैं**) किन्तु इसमें झुमका नहीं है। (**शिवाजी अपने कंठ में पड़ा हुआ लाल रत्नों का हार लेकर झुमके के स्थान पर जोड़ते हैं।**) यह प्रेम और अनुराग की सूचना देने वाले लाल-रत्नों से जुड़ी हुई माला शिवाजी की श्रद्धा भेंट समझें।

[माला गौहरबानू के गले में पहिनाते हैं, उसी समय काशी, सोना और गंगा तिलक-सामग्री लेकर प्रवेश करती हैं।]

**काशी :** (**गौहर के गले में माला देखकर**) श्रीमन्त, यह माला मैंने गंगा से गुँथवा-कर गौहरबानू के गले के लिए ही तैयार कराई थी। सिर्फ इसमें झुमका नहीं था। आज आपके हाथों से गौहरबानू के गले में पड़कर यह माला धन्य हो गई।

**शिवाजी :** ठीक है काशी। (**सोना से**) सोना, आज से यादव रामचन्द्र के स्थान पर आबाजी सोनदेव तुम्हारे भाई हुए। तुम्हारे समस्त जीवन का उत्तर-दायित्व अब से इन पर होगा। काशी, तुम अपनी बहिन से मिली ?

**काशी :** ओह सोना ! मेरी बहिन। (**आबाजी के हाथों में तिलक-सामग्री देकर सोना से मिलती है।**)

**आबाजी :** बहिन, सोना ! श्रीमन्त की आज्ञा से मैं तुम्हारे बिलकुल निकट आ गया हूँ। यादव के स्थान पर अब तुम मुझे समझो।

**सोना :** (**शिवाजी के सामने हाथ जोड़कर**) मैं कृतार्थ हुई।

**शिवाजी :** और मैं प्रसन्न हुआ।

**गौहर :** अब मेरी प्रसन्नता का अवसर आने दीजिए।

[गौहरबानू सिंहासन से उतरकर अपने हाथ में तिलक-सामग्री लेती है और श्रीमंत शिवाजी के सामने खड़ी होती।]

**गौहर :** सिर झुकाइए, मैं आपका मंगल-तिलक करूँ !

**शिवाजी :** आपके सामने मैं हमेशा सर झुकाने में ही अपनी विजय समझूँगा।

[मन्द हास्य। श्रीमंत शिवाजी थोड़ा सिर झुकाते हैं और गौहरबानू उन्हें मंगल-तिलक करती है।]

**गौहरबानू :** श्रीमन्त भोंसले शिवाजी महाराज की जय !

**सब सामन्त :** श्रीमन्त भोंसले शिवाजी महाराज की जय ! जीजाबाई की जय ! ! गौहरबानू की जय ! ! !

**मोना : (थाली गौहर के हाथों से लेकर थाल में सजे हुए फूल श्रीमन्त शिवाजी पर उछालकर)** श्री शिवा-भवानी की जय !

**सब :** श्री शिवा-भवानी की जय ! !

[इस समय श्रीमंत शिवाजी के मुख पर अलौकिक ज्योति-समूह है, जैसे उनके मुख पर शिवा-भवानी का वरदान आलोकित हो उठा है। धीरे-धीरे पर्दा गिरता है।]

# इस नाटक के सम्बन्ध में

भारतीय इतिहास और साहित्य में चन्द्रगुप्त मौर्य का नाम अमिट अक्षरों में चमकता रहेगा। वह संसार के महान् सम्राटों में है। बौद्ध और ब्राह्मण ग्रंथों में उसके संबंध में जो उल्लेख मिलते हैं उनसे ज्ञात होता कि चन्द्रगुप्त मौर्य असाधारण व्यक्ति था। अपने वैभवशाली शासन-काल में उसने सिकन्दर महान् के सेनापति सेल्यूकस को ईस्वी पूर्व 305 में पराजित किया और उसकी पुत्री से विवाह किया। इस अभूतपूर्व विजय से इस सम्राट् ने अपने देश की वीरता के इतिहास को ग्रीस के इतिहासकारों तक पहुँचा दिया।

इधर वर्षों से चन्द्रगुप्त मौर्य के सम्बन्ध में एक निन्दनीय बात कही जाती थी कि वह मुरा नाम की शूद्रा का पुत्र था। प्रवाद यहाँ तक था कि चन्द्रगुप्त मौर्य शूद्रा मुरा से उत्पन्न नन्द ही का पुत्र था। इसी मुरा के नाम से चन्द्रगुप्त के साथ 'मौर्य' का वंश चला। यह बात बिलकुल ही मिथ्या है। इस संबंध में स्वर्गीय डा० लक्ष्मणस्वरूप ने 'चन्द्रगुप्त मौर्य' नाटक की भूमिका में जो अवतरण दिया है, वह बड़ा महत्त्वपूर्ण है। चन्द्रगुप्त मौर्य वंश का संस्थापक नहीं था। उसने इस वंश को नहीं चलाया, क्योंकि महात्मा बुद्ध के समय में मौर्य वंश के अस्तित्व का उल्लेख पालि साहित्य में पाया जाता है। मौर्य वंश को पालि साहित्य में क्षत्रिय वंश कहा गया है। इससे सिद्ध है कि चन्द्रगुप्त की कल्पित दासी माता 'मुरा' के नाम से मौर्य वंश का आरंभ नहीं हुआ। यदि मुरा के नाम से आरंभ होता तो 'मौर्य' के स्थान में 'मौरेय' होता। यदि चन्द्रगुप्त मौर्य वंश का प्रवर्त्तक होता तो महात्मा बुद्ध के समय में मौर्य वंश का अस्तित्व असंभव होता।

चन्द्रगुप्त मौर्य को नीच कुलोत्पन्न प्रसिद्ध करने में 'मुद्राराक्षस' के रचयिता विशाखदत्त का बहुत बड़ा भाग है अथवा यों कहना चाहिए कि विशाखदत्त के शब्दों का यथार्थ न समझकर व्याख्याकारों ने भारी भूल की है और अर्थ का अनर्थ कर दिया है। मुद्राराक्षस नाटक में कई स्थलों पर चाणक्य चन्द्रगुप्त को 'वृषल' शब्द से संबोधित करता है। संस्कृत में 'वृषल' शब्द का अर्थ है 'शूद्र' या 'नीच'। नाटक के एक स्थल में चाणक्य द्वारा भरे दरबार में चन्द्रगुप्त के प्रति 'वृषल' शब्द का प्रयोग किया गया है। साधारणतया किसी व्यक्ति के प्रति 'वृषल' शब्द

का प्रयोग अपमानसूचक तथा कुत्सित अर्थ में होता है। अब विचारणीय बात यह है कि चन्द्रगुप्त चाणक्य का प्रिय शिष्य था, विशेष रूप से उसके स्नेह का पात्र था। क्या कोई भी आचार्य अपने सबसे प्रिय शिष्य को 'वृषल' कह कर उसका अपमान कर सकता है? यदि एक क्षण के लिए यह मान भी लिया जाए कि चन्द्रगुप्त वास्तव में वृषल अर्थात् शूद्र था और चाणक्य ने यथार्थ शब्द का ही प्रयोग किया तो भी भरे दरबार में चन्द्रगुप्त के 'वृषलत्व' की घोषणा करना न केवल चन्द्रगुप्त का अपमान था वरन् स्वयं चाणक्य का अपमान करना होता। शूद्र के सचिव बनने से चाणक्य जैसे ब्राह्मण तथा महापंडित की महत्ता घट जाती।

यदि यह कहा जाए कि चाणक्य ने ब्राह्मणत्व के अभिमान या अहंकार के भाव से प्रेरित होकर चन्द्रगुप्त का जान-बूझकर भरे दरबार में अपमान किया, तो सहसा सम्राट् और चन्द्रगुप्त जैसा पराक्रमी प्रभु कभी उस अपमान को सहन न करता। शक्ति-संपन्न प्रभुत्व के कारण न केवल वीरशिरोमणि चन्द्रगुप्त के लिए वरन् साधारण से साधारण राजा के लिए भी भरे दरबार में इस प्रकार का अपमान असह्य होता। इसलिए मुद्राराक्षस नाटक में चन्द्रगुप्त के प्रति प्रयुक्त 'वृषल' शब्द का अर्थ शूद्र नहीं हो सकता। इस शब्द का वास्तविक अर्थ कुछ और ही है।

चन्द्रगुप्त मौर्य ने सीरिया की राजकुमारी सेल्यूकस की पुत्री से विवाह किया। इस प्रकार चन्द्रगुप्त की महारानी एक यूनानी रमणी थी। यूनानी राज-कुमारी की सेवा-सुश्रूषा करने के लिए यूनानी दासियों तथा परिचारिकाओं का चन्द्रगुप्त के महल में होना कोई आश्चर्य की बात नहीं हो सकती। यूनानी दासियाँ और परिचारिकाएँ यूनानी भाषा ही जानती होंगी और चन्द्रगुप्त को यूनानी भाषा में महाराज कहती होंगी। महाराज के लिए उस समय यूनानी भाषा में प्रचलित शब्द था बेसिलस (Basileos)।

चन्द्रगुप्त के दरबार में एक यूनानी राजदूत मेगस्थनीज़ नामी रहा करता था। इस दूत के अंगरक्षक तथा दूसरे सहकारी अवश्य ही यूनानी रहे होंगे। ये सब चन्द्रगुप्त को यूनानी भाषा में ही महाराज कहते रहे होंगे। इस प्रकार चन्द्र-गुप्त के राजमहल और राजदरबार में यूनानी शब्द 'बेसिलस' अर्थात् 'महाराज' का प्रचुर प्रचार हो गया होगा। 'बेसिलस' का प्राकृत रूप है 'बसल', इसी का संस्कृत रूपान्तर है 'वृषल'। मेरी सम्मति में मुद्राराक्षस नाटक में चन्द्रगुप्त के प्रति प्रयुक्त 'वृषल' शब्द का वास्तविक अर्थ है 'महाराज'। विशाखदत्त ने इसी अर्थ में 'वृषल' का प्रयोग किया था। लेकिन पीछे से यूनानी शब्द 'बेसिलस' के लोप हो जाने से 'वृषल' का वास्तविक अर्थ अज्ञात हो गया। व्याख्याकारों और टीकाकारों ने 'वृषल' शब्द का यथार्थ अर्थ न समझकर चन्द्रगुप्त को 'शूद्र' बना

दिया और उसके साथ घोर अन्याय किया।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि चन्द्रगुप्त मौर्य क्षत्रिय था जिसकी वंश-परंपरा महात्मा बुद्ध के समय से चली आती थी। चन्द्रगुप्त मौर्य अद्भुत वीर और महान् पराक्रमी था। उसके संबंध में इतिहासकारों ने प्रशस्तियाँ लिखी हैं जो उसे संसार के सम्राटों में महान् घोषित करती हैं। स्वर्गीय डा० बेनीप्रसाद लिखते हैं—

चन्द्रगुप्त मौर्य ने कम से कम सारे उत्तर भारत में एक राज्य स्थापित कर दिया था।[1]

डा० ताराचन्द लिखते हैं—

चन्द्रगुप्त युद्धप्रिय और उत्साही शासक था और उसने पश्चिमी प्रान्तों की विजय प्रारम्भ की।[2]

श्री जयशंकर प्रसाद ने चन्द्रगुप्त मौर्य पर विशेष अध्ययन और अन्वेषण कर चन्द्रगुप्त नाटक लिखा है। उस नाटक की भूमिका में भी उन्होंने चन्द्रगुप्त को अत्यन्त पराक्रमशाली लिखा है। निम्नलिखित अवतरणों से चन्द्रगुप्त के वीरत्व और पराक्रम की अनेक सूचनाएँ मिलती हैं—

"ग्रीक ग्रंथकारों के द्वारा हम यह पता पाते हैं कि ई० पूर्व 326 में उसी समय चन्द्रगुप्त शत्रुओं से बदला लेने के उद्योग में अनेक प्रकार का कष्ट मार्ग में झेलते-झेलते भारत की अर्गला तक्षशिला नगरी में पहुँचा था। तक्षशिला के राजा ने भी महाराज पुरु से अपना बदला लेने के लिए सिकन्दर के लिए भारत का द्वार मुक्त कर दिया था। उन्हीं ग्रीक ग्रंथकारों के द्वारा यह पता चलता है कि चन्द्रगुप्त ने एक सप्ताह भी अपने को परमुखापेक्षी नहीं बनाए रखा और वह क्रुद्ध होकर वहाँ से चला आया।[3]

यह अनिश्चित है कि सिकन्दर को मगध पर आक्रमण करने को उत्तेजित करने के लिए ही चन्द्रगुप्त उसके पास गया था अथवा ग्रीक युद्ध की शिक्षा-पद्धति सीखने के लिए वहाँ गया था। उसने सिकन्दर से तक्षशिला में अवश्य भेंट की, यद्यपि उसका कोई कार्य वहाँ नहीं हुआ पर उसे ग्रीक वाहिनी रणचर्या अवश्य ज्ञात हुई जिससे कि उसने पर्वतीय सेना से मगध राज्य का ध्वंस किया।[4]

क्रमशः वितस्ता, चन्द्रभागा, इरावती के प्रदेशों को विजय करता हुआ सिकन्दर विपासा तट तक आया और मगध राज्य का प्रचंड प्रताप सुनकर उसने दिग्विजय की इच्छा को त्याग दिया और 325 ई० पूर्व में फिलिप नामक पुरुष को क्षत्रप बनाकर आप काबुल की ओर गया। दो वर्ष के बीच में चन्द्रगुप्त भी

1. हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता (1931), डा० बेनीप्रसाद, पृष्ठ 298
2. हिन्दुस्तान का इतिहास (1934), डा० ताराचन्द, पृष्ठ 64
3. चन्द्रगुप्त (श्री जयशंकर प्रसाद) सं० 2002, प्रस्तावना, पृष्ठ 23
4. वही, पृष्ठ 24

उसी प्रांत में घूमता रहा और जब वह सिकन्दर का विरोधी बन गया तो उसी ने पार्वत्य जातियों को सिकन्दर से लड़ने के लिए उत्तेजित किया जिसके कारण सिकन्दर को इरावती से पाटल तक पहुँचने में दस मास का समय लग गया और इस बीच में नये आक्रमणकारियों से सिकन्दर की बहुत क्षति हुई।[1]

सिकन्दर के भारतवर्ष में रहने ही के समय में चन्द्रगुप्त द्वारा प्रचारित सिकन्दर-द्रोह पूर्ण रूप से फैल गया और इसी प्रकार कुछ पार्वत्य राजा चन्द्रगुप्त के विशेष अनुगत हो गए थे। उनको रणचतुर बनाकर चन्द्रगुप्त ने एक अच्छी शिक्षित सेना प्रस्तुत कर ली थी जिसकी परीक्षा प्रथमतः ग्रीक सैनिकों ने ली। इसी गड़बड़ में फिलिप मारा गया और उस प्रदेश के लोग पूर्ण रूप से स्वतंत्र बन गए। चन्द्रगुप्त को पर्वतीय सैनिकों से बड़ी सहायता मिली और वे उसके मित्र बन गए। विदेशी शत्रुओं के साथ भारतवासियों का युद्ध देखकर चन्द्रगुप्त एक रणचतुर नेता बन गया। धीरे-धीरे उसने सीमावासी लोगों को एक में मिला लिया। चन्द्रगुप्त और पर्वतेश्वर विजय के हिस्सेदार हुए और सम्मिलित शक्ति से मगध राज करने के लिए चल पड़े।[2]

अपमानित चन्द्रगुप्त बदला लेने के लिए खड़ा था, मगध राज्य की दशा बड़ी शोचनीय थी। नन्द आन्तरिक विग्रह के कारण जर्जरित हो गया था। चाणक्य-चालित म्लेच्छ सेना कुसुमपुर को चारों ओर घेरे खड़ी थी। चन्द्रगुप्त अपनी शिक्षित सेना को बराबर उत्साहित करता हुआ सुचतुर रण-सेनापति का कार्य करने लगा।

पन्द्रह दिन तक कुसुमपुर को बराबर घेरे रहने के कारण और बार-बार खंड युद्ध में विजयी होने के कारण चन्द्रगुप्त एक प्रकार से मगध-विजयी हो गया।[3]

केवल नन्द को ही पराजित करने से चन्द्रगुप्त को एक बड़ा विस्तृत राज्य मिला जो कि असम से लेकर भारत के मध्यप्रदेश तक व्याप्त था।[4]

इस समय चन्द्रगुप्त का शासन भारतवर्ष में प्रधान था और छोटे-छोटे राज्य यद्यपि स्वतंत्र थे, पर वे भी चन्द्रगुप्त के शासन से सदा भयभीत होकर मित्र-भाव का बर्ताव रखते थे। उसका राज्य पांडुचेरी और कानानूर से हिमालय की तराई तक तथा सतलज से असम तक था।[5]

उपर्युक्त अवतरणों से ज्ञात होता है कि चन्द्रगुप्त सद्वंश-क्षत्रिय था और उसने जीवन-भर युद्ध ही में अपने जीवन की चरम सफलता देखने का प्रयत्न

1. चन्द्रगुप्त (श्री जयशंकर प्रसाद) सं० 2002, प्रस्तावना, पृष्ठ 24
2. वही, पृष्ठ 26
3. वही, पृष्ठ 28
4. वही, पृष्ठ 32
5. वही, पृष्ठ 33

किया। उसने ग्रीक सैन्य-संचालन और संगठन की ऐसी अपूर्व शिक्षा प्राप्त की थी कि वह अपने समय का बड़ा तेजस्वी, वीर और रणकुशल नेता बन गया था। उसका आतंक सर्वव्यापी था और प्रतापी शत्रुओं को अशान्त कर देने वाला था।

आचार्य चाणक्य चन्द्रगुप्त मौर्य के आचार्य और गुरु थे। उनके ग्रंथ 'अर्थशास्त्र' से उनके पांडित्य और अन्तर्दृष्टि का परिचय मिलता है। वास्तव में चन्द्रगुप्त की उन्नति के मूल में चाणक्य की ही कूटनीति और अन्तर्दृष्टि थी। नन्द का विनाश करने में चाणक्य का ही हाथ था। अपने अर्थशास्त्र में स्वयं चाणक्य लिखते हैं—

येन शस्त्रं च शास्त्रं च नन्दराज गता च भूः,
अमर्षेणोद् घृतान्याशु तेन शास्त्रमिदं कृतं।

इतिहास से स्पष्ट है कि वे प्रखर प्रतिभावान एवं कूट राजनीतिज्ञ थे। हमारे भारतीय साहित्य में चाणक्य और चन्द्रगुप्त के इतिहास के इतिवृत्त पर कुछ नाटक लिखे गए हैं। इन सभी नाटकों में मैंने यह अनुभव किया है चन्द्रगुप्त के व्यक्तित्व के साथ न्याय नहीं किया गया। यद्यपि यह नाटक विविध दृष्टिकोणों से लिखे गए हैं तथापि किसी दृष्टिकोण में भी चन्द्रगुप्त, जो अत्यन्त पराक्रमी, वीर और शक्ति में अप्रतिम था, अपने व्यक्तित्व में उभर नहीं सका। पहले तो उसे शूद्र मानकर हमारी दृष्टि में उसे राजोचित मर्यादा से हीन चित्रित किया गया, फिर आचार्य चाणक्य के व्यक्तित्व का बोझ उस पर सभी कालों में जिरह-बख्तर की भाँति लदा रहा। जिरह-बख्तर से उसकी रक्षा अवश्य हुई किंतु उस पर इतना बोझ पड़ा रहा कि स्वाभाविकता के साथ वह अंग-संचालन भी नहीं कर सका। चन्द्रगुप्त ने अपने आचार्य की नीति से सदैव ही विजय प्राप्त की, चन्द्रगुप्त ने उन्हें सदैव ही आचार्य के नाते मस्तक झुकाया, किंतु इसका यह तात्पर्य नहीं कि चन्द्रगुप्त इतना गया-बीता नरेश था कि उसे अपनी राजोचित मर्यादा और आत्मसम्मान का भी ज्ञान नहीं था। जिसने सिकन्दर के सम्पर्क में आकर शासक और विजेता के आदर्शों को समझा और असभ्य पर्वतीय सेनाओं का संगठन किया; भयानक रणों में सम्मुख रहकर असीम साहस और धैर्य से उनका नेतृत्व किया; जीवन और मृत्यु की विभाजक सूक्ष्म रेखाओं पर विद्युत् गति से चला और तलवार की धार जो जीवन-सूत्र के टुकड़े करने के लिए सदैव झूलती रही, उसे सदैव चुनौती देता रहा; वह चन्द्रगुप्त चाणक्य के सामने इतना दब्बू और आतंकित बना रहा कि अपनी राजनीतिक-सामाजिक मर्यादा की हानि देखकर वह उसका प्रतिकार भी नहीं कर सका और अपने आत्म-सम्मान के सम्बन्ध में अपने अखंड वीरत्व की एक चिनगारी प्रकट नहीं कर सका। निस्संदेह यह चन्द्रगुप्त के व्यक्तित्व के प्रति भारी अन्याय हुआ है। इस सम्बन्ध में हम तीन नाटक प्रतिनिधि रूप से लेते हैं।

पहला नाटक श्री विशाखदत्त रचित 'मुद्राराक्षस' है जो संस्कृत में लिखा गया और जिसकी रचना पाँचवीं शताब्दी के आसपास की है। दूसरा नाटक स्वर्गीय श्री द्विजेन्द्रलाल राय रचित 'चन्द्रगुप्त' है जिसकी रचना सन् 1909 में बंगला भाषा में हुई और तीसरा नाटक स्वर्गीय श्री जयशंकर प्रसाद रचित 'चन्द्रगुप्त' है जिसकी रचना हिन्दी में सन् 1931 में हुई। संस्कृत, बंगला और हिन्दी के इन तीनों प्रतिनिधि नाटकों में चन्द्रगुप्त के व्यक्तित्व के प्रति अन्याय किया गया है। चाणक्य और चन्द्रगुप्त के इतिहास से सम्बन्ध रखने वाले इतिवृत्त में (जिस पर उपर्युक्त तीनों नाटकों की रचना हुई है) केवल एक ही प्रसंग ऐसा है जिसमें चन्द्रगुप्त के व्यक्तित्व के उभरने का अवसर आता है। वह प्रसंग है 'कौमुदी महोत्सव' का। कुसुमपुर की विजय के उपरान्त सम्राट् चन्द्रगुप्त शरदकाल की पूर्णिमा के अवसर से लाभ उठाकर अपनी विजय को मंगलमयी और आनन्द-दायिनी बनाने के लिए 'कौमुदी महोत्सव' की घोषणा करता है और चाणक्य उसका निषेध कर देता है। चन्द्रगुप्त की यह कुसुमपुर में प्रथम राज-घोषणा है और उसके निषेध से चन्द्रगुप्त का क्षुब्ध होना स्वाभाविक है।

उपर्युक्त नाटकों में 'कौमुदी महोत्सव' प्रसंग पर कम या अधिक चर्चा की गई है, चन्द्रगुप्त ने अपने अधिकारों के लिए संघर्ष भी करना चाहा है, किंतु वह न तो संघर्ष ही कर सका है और न अपने मनोविज्ञान में स्वाभाविकता ही ला सका है। जैसे चार-पाँच चींटियाँ किसी मरे हुए चींटे को घसीटकर दीवाल के ऊपर ले जाती हैं, उसी तरह कथोपकथन के कुछ वाक्य चन्द्रगुप्त के व्यक्तित्व को घसीटकर संघर्ष की चोटी पर लाना चाहते हैं। चन्द्रगुप्त जो कुछ भी कहना चाहता है वह 'बन्दर-घुड़की' सा ज्ञात होता है, और चाणक्य के थोड़े से रोष दिखलाने से सीधे रास्ते पर आ जाता है। इन नाटकों में चन्द्रगुप्त जैसे वीर सम्राट् की वही दशा ज्ञात होती है जो कुछ समय पहले हमारे देशी नरेशों की थी जो पॉलिटिकल एजेण्ट के थोड़े से ही कड़े रुख से पानी-पानी हो जाते थे। उनमें न संघर्ष लेने की शक्ति थी और न अपने विचारों को स्पष्ट करने की क्षमता। कठपुतली की तरह वे नाचते थे और रस्सी खींचने से वे ऊपर चढ़ते थे और रस्सी ढीली करने से वे नीचे खिसक आते थे। चाणक्य के हाथों भी चन्द्रगुप्त की ऐसी ही दुर्दशा हुई है। उदाहरण के लिए मैं तीनों नाटकों के कौमुदी महोत्सव सम्बन्धी प्रसंग आपके सामने रखता हूँ। आप देखें कि चन्द्रगुप्त के व्यक्तित्व के प्रति कहाँ तक न्याय किया गया है। सबसे पहले विशाखदत्त का 'मुद्राराक्षस' नाटक लीजिए। यह प्रसंग तीसरे अंक में वर्णित है। यह हिन्दी अनुवाद भारतेन्दु कृत है।

# तृतीय अंक

## स्थान—राजभवन की अटारी

[ **कंचुकी आता है** ]

**कंचुकी** : है रूप आदिक विषय जो राखे हिये बहु लोभ सों।
सो मिटे इंद्रीगन सहित ह्वै सिथिल अति ही छोभ सों।।
मानत कहो कोउ नाहिं, सब अंग अंग ढीले ह्वै गये।
तौहुँ त तृष्णे ! क्यों तजति तू मोहिं बूढ़ोहू भये ? ।।

(**आकाश की ओर देखकर**) अरे ! अरे ! सुगांगप्रासाद के लोगो सुनो ! महाराज चन्द्रगुप्त ने तुम लोगों को यह आज्ञा दी है कि 'कौमुदी महोत्सव' के होने से परम शोभित कुसुमपुर को मैं देखना चाहता हूँ ! इससे उस अटारी को बिछौने इत्यादि से सजा रखो ! देर क्यों करते हो ? (**आकाश की ओर देखकर**) क्या कहा कि क्या महाराज चन्द्रगुप्त नहीं जानते कि कौमुदी महोत्सव अबकी न होगा ?

दुर दईमारो ! क्या मरने को लगे हो ? शीघ्रता करो !

बहु फूल की माल लपेटि कै खंभन धूम-सुगंध सों ताहि धुपाइए !
तापै चहूँ दिसि चंद छपा से सुसोभित चौंर घने लटकाइए।।
भार सों चारु सिंहासन के मुरछा में धरा परी धेनु सी पाइए।
छींटिकै तापैं गुलाब मिल्यौ जल चंदन ता कहँ जाइ जगाइए।।

(**आकाश की ओर देखकर**) क्या कहते हो कि 'हम लोग अपने काम में लग रहे हैं !' अच्छा-अच्छा ? झटपट सब सिद्ध करो, देखो ! वह महाराज चन्द्रगुप्त आ पहुँचे !

बहु दिन श्रम करि नंद नृप बह्यो राज-धुर जौन।
बालेपन ही में लियो चंद सीस नित तौन।।
डिगत न नेकहु विषम पथ, दृढ़ प्रतिज्ञ, दृढ़गात।
गिरन चहत, सँभरत बहुरि, नेकु न जिय घबरात।।

(**नेपथ्य में**) इधर महाराज ! इधर !

[राजा और प्रहरी आते हैं]

**राजा** : (**आप ही आप**) राजा उसी का नाम है जिसकी अपनी आज्ञा चले ! दूसरे के भरोसे राज करना भी एक बोझा ढोना है, क्योंकि—

जो दूजे को हित करे तो खोवै निज काज।
जो खोयो निज काज तो कौन बात को राज ? ।।
दूजे ही को हित करै तौ वह परबस मूढ़।
कठपुतरी सो स्वाद कछु पावै कबहूँ न कूढ़।।

और राज्य पाकर भी इस दुष्ट राजलक्ष्मी को सँभालना बहुत कठिन है, क्योंकि

कूर दसा भाखति पियहि, चंचल सहज सुभाव।
नर-गुन औगुन नहिं लखति सज्जन खल सम भाव ॥
डरति सूर सों, भीरु कहँ गनति न कछु रतिहीन।
बारि नारि अरु लच्छमी कहौ कौन बस कीन ? ॥

यद्यपि गुरु ने कहा है कि 'तू झूठी कलह करके कुछ समय तक स्वतंत्र होकर अपना प्रबंध आप कर ले' पर यह तो बड़ा पाप-सा है। अथवा गुरु जी के उपदेश पर चलने से हम लोग तो सदा ही स्वतंत्र हैं !

जब लौं बिगारै काज नहिं तब लौं न गुरु तेहि कहै।
पै शिष्य जाइ कुराह तौ गुरु सीस अंकुस ह्वै रहै ॥
तासों सदा गुरु वाक्य-बस हम नित्य पर-आधीन हैं।
निर्लोभ गुरु से संगत जन ही जगत में स्वाधीन हैं ॥

(**प्रकाश**) अजी वैहीनर ! सुगांगप्रासाद का मार्ग दिखाओ।

**कंचुकी :** इधर आइए, महाराज, इधर।

**राजा :** (**आगे बढ़ता है**)

**कंचुकी :** महाराज ! सुगांगप्रासाद की यही सीढ़ी है।

**राजा :** (**ऊपर चढ़कर दिशाओं को देखकर**) अहा ! शरद ऋतु की शोभा से सब दिशाएँ कैसी सुन्दर हो रही हैं !

सरद विमल ऋतु सोहई निरमल नील अकास।
रिसानाथ पूरन उदित सोलह कला प्रकास ॥
चारु चमेली बन रहीं महमह महकि सुबास।
नदी-तीर फूले लखौ सेत सेत बहु कास ॥
कमल कुमोदिनी सरन में फूले सोभा देत।
भौंर वृन्द जापै लखौ गूँजि गूँजि रस लेत ॥
बसन चाँदनी, चद मुख उडुगन मोती माल।
कास फूल मधु हास, यह सरद किधौं नव बाल ॥

(**चारों ओर देखकर**) कंचुकी ! यह क्या ? नगर में चंद्रिकोत्सव कहीं नहीं मालूम पड़ता ? क्या तूने सब लोगों से ताकीद करके नहीं कहा था कि उत्सव हो।

**कंचुकी :** महाराज, सबसे ताकीद कर दी थी।

**राजा :** तो फिर क्यों नहीं हुआ ? क्या लोगों ने हमारी आज्ञा नहीं मानी ?

**कंचुकी :** (**कान पर हाथ रखकर**) राम राम ! भला नगर क्या, इस पृथ्वी में ऐसा कौन है जो आपकी आज्ञा न माने ?

**राजा :** तो फिर चन्द्रिकोत्सव क्यों नहीं हुआ ? देख न।

गज रथ बाजि सजे नहीं, बँधी न बन्दनवार।
तने वितान न कहुँ नगर, रंजित कहूँ न द्वार॥
नर नारी डोलत न कहुँ फूलमाल गर डार।
नृत्य-वाद धुनि गीत नहिं सुनियत श्रवन मँझार॥

**कंचुकी :** महाराज ! ठीक है, ऐसा है !

**राजा :** क्यों ऐसा ही है ?

**कंचुकी :** महाराज, यों ही है !

**राजा :** स्पष्ट क्यों नहीं कहता ?

**कंचुकी :** महाराज, चन्द्रिकोत्सव बन्द किया गया है।

**राजा :** (**क्रोध से**) किसने बन्द किया है ?

**कंचुकी :** (**हाथ जोड़कर**) महाराज ! यह मैं नहीं कह सकता।

**राजा :** कहीं आर्य चाणक्य ने तो नहीं बन्द किया ?

**कंचुकी :** महाराज ! और किसको अपने प्राणों से शत्रुता करनी थी ?

**राजा :** (**अत्यन्त क्रोध से**) अच्छा, अब हम बैठेंगे।

**कंचुकी :** महाराज ! यह सिंहासन है, बिराजिए।

**राजा :** (**बैठकर क्रोध से**) अच्छा कंचुकी ! आर्य चाणक्य से कह कि "महाराज आपको देखना चाहते हैं !"

**कंचुकी :** जो आज्ञा (**बाहर जाता है।**)

[एक ओर से परदा उठता है—और चाणक्य बैठा हुआ दिखाई पड़ता है।]

**चाणक्य :** (**आप ही आप**) दुष्ट राक्षस हमारी बराबरी करता है। वह जानता है कि—

जिमि हम नृप अपमान सों महा क्रोध उर धारि।
करी प्रतिज्ञा नंद-नृप-नासन की निरधारि॥
सो नृप नंदहि पुत्र सह नासि करी हम पूर्ण।
चन्द्रगुप्त राजा कियौ करि राक्षस-मद चूर्ण॥
तिमि सोऊ मोहि नीति बल छलन चहत हति चंद।
पै मो आछत यह जतन वृथा तासु अति मंद॥

(**ऊपर देखकर क्रोध से**) अरे राक्षस ! छोड़, छोड़ यह व्यर्थ का श्रम; देख—

जिमि नृप नंदहि मारि कै वृषलहि दीनों राज।
आइ नगर चाणक्य किय दुष्ट सर्प सो काज॥

तिमि सोऊ नृप चंद को चाहत करन बिगार !
निज लघु मति लाँघ्यौ चहत मो बल बुद्धि पहार ।।

(**आकाश की ओर देखकर**) अरे राक्षस ! मेरा पीछा छोड़ क्योंकि—

राजकाज मन्त्री चतुर करत बिना अभिमान ।
जैसो तुव नृप नंद हो चन्द्र न तौन समान ।।
तुम कछु नहिं चाणक्य, जो साजौ कठिनहु काज ।
तासों हम सों बैर करि नहिं सरिहै तुव राज ।।

अथवा इसमें तो मुझे कुछ सोचना ही न चाहिए । क्योंकि—

मम भागुरायन आदि भृत्यन मलय राख्यौ घेरिकै ।
तिमि गये सिद्धारथक ऐहैं तेउ काज निबेरिकै ।।
अब खलहु करि छल-कलह नृपसों भेद बुद्धि उपाइकै ।
पर्वत जनन सों हम बिगारत राक्षसहिं उलटाइकै ।।

**कंचुकी :** (**प्रवेश कर**) हा ! सेवा बड़ी कठिन होती है ।

नृप सों, सचिव सों, सब मुसाहेब गनन सों डरते रहौ ।
पुनि विटहु जे अति पास के तिनको कह्यो करते रहौ ।।
मुख लखत बीतत दिवस निसि, भय रहत संकित प्रान है ।
निज उदर-पूरन हेतु सेवा वृत्ति श्वान समान है ।।

[चारों ओर घूमकर, देखकर]

अहा ! यही आर्य चाणक्य का घर है ! तो चलूँ (**कुछ आगे बढ़कर और देखकर**)

अहा हा ! यह राजाधिराज श्री मंत्री जी के घर की संपत्ति है ।

कहुँ परे गोमय शुष्क, कहुँ सिल परी शोभा दै रही ।
कहुँ तिल, कहुँ जव-रासि लागीं बटुन जो भिच्छा लही ।
कहुँ कुस परे, कहुँ समिधि सूखत भार सों ताके नयो ।
यह लखौ छप्पर महा जरजर होइ कैसो झुकि गयो ।।

महाराज चन्द्रगुप्त को बड़े भाग्य से ऐसा मंत्री मिला है—

बिना गुनहुँ के नृपन कौ धन हित गुरुजन धाइ ।
सूखो मुख करि झूठहीं बहु गुन कहहिं बनाइ ।।
पै जिनको तृष्णा नहीं ते नर लबार समान ।
तिनसों तृन सम धनिक जन पावत कबहुँ न मान ।।

(**देखकर डर से**) अरे आर्य चाणक्य यहाँ बैठे हैं, जिन्होंने—

लोक धरषि चंद्रहि कियो राजा, नंद गिराइ ।
होय प्रात रवि के कढ़त जिमि ससि-तेज नसाइ ।।
(**प्रगट दंडवत करके**) जय हो ! आर्य जय हो ! !

**चाणक्य :** (**देखकर**) कौन है ? वैहीनर ! क्यों आया है ?

**कंचुकी :** आर्य ! अनेक राजागणों के मुकुट-माणिक्य से सर्वदा जिनके पदतल लाल रहते हैं उन महाराज चंद्रगुप्त ने आपके चरणों में दंडवत करके निवेदन किया है कि यदि आपके किसी कार्य में विघ्न न पड़े तो मैं आपका दर्शन किया चाहता हूँ !

**चाणक्य :** वैहीनर ! क्या वृषल मुझे देखना चाहता है ? क्या मैंने कौमुदी महोत्सव का प्रतिषेध कर दिया है, यह वृषल नहीं जानता ?

**कंचुकी :** आर्य, क्यों नहीं ?

**चाणक्य :** (**क्रोध से**) हैं ! किसने कहा बोल तो ।

**कंचुकी :** (**भय से**) महाराज प्रसन्न हों ! जब सुगांगप्रासाद की अटारी पर गए थे तब देखकर महाराज ने आप ही जान लिया कि कौमुदी महोत्सव अबकी नहीं हुआ ।

**चाणक्य :** अरे ठहर, मैंने जाना, यह तुम्हीं लोगों ने वृषल का जी मेरी ओर से फेरकर उसे चिढ़ा दिया । और क्या ?

**कंचुकी :** (**भय से सिर नीचा करके चुप रह जाता है।**)

**चाणक्य :** अरे राज के कारबारियों का चाणक्य के ऊपर बड़ा ही विद्वेष-पक्षपात है । अच्छा, वृषल कहाँ है, बता !

**कंचुकी :** (**डरता हुआ**) आर्य सुगांगप्रासाद की अटारी पर से महाराज ने मुझे आपके चरणों में भेजा है ।

**चाणक्य :** (**उठकर**) कंचुकी ? सुगांगप्रासाद का मार्ग बता ।

**कंचुकी :** इधर महाराज ! (**दोनों घूमते हैं।**)

**कंचुकी :** महाराज ! यह सुगांगप्रासाद की सीढ़ियाँ हैं । धीरे-धीरे चढ़ें ।

[दोनों सुगांगप्रासाद पर चढ़ते हैं । चाणक्य के घर का परदा गिरता है, घर छिप जाता है ।]

**चाणक्य :** (**चढ़कर और चन्द्रगुप्त को देखकर प्रसन्नता से**) अहा ! वृषल सिंहासन पर बैठा है !

हीन नंद सों रहित नृप चंद्र करत जेहि भोग ।
परम होत संतोष लखि आसन राजा जोग ।।

(**पास जाकर**) जय हो वृषल की !

**चन्द्रगुप्त :** (**उठकर और पैरों पर गिरकर**) आर्य ! चन्द्रगुप्त दंडवत करता है ।

**चाणक्य :** (**हाथ पकड़कर उठाकर**) उठो बेटा ! उठो !

जहँ लौ हिमालय के सिखर सुरधुनी-कन सीतल रहैं ।
जहँ लौं विविध मणि खंड-मंडित समुद्र दच्छिन दिसि बहैं ।।

तहँ लौं सबै नृप आइ भय सो तोहि सीस झुकावहीं।
तिनके मुकुट-मणि-रँगे तुव पद निरखि हम सुख पावहीं ।।

**चन्द्रगुप्त :** आर्य ! आपकी कृपा से ऐसा ही हो रहा है। बैठिए।

[दोनों यथास्थान बैठते हैं।]

**चाणक्य :** वृषल ! कहो, मुझे क्यों बुलाया है ?

**चन्द्रगुप्त :** आर्य के दर्शन से कृतार्थ होने को !

**चाणक्य :** (**हँसकर**) भैया, बहुत शिष्टाचार हुआ ! अब बताओ, क्यों बुलाया है, क्योंकि राजा लोग किसी कर्मचारी को बेकाम नहीं बुलाते।

**चन्द्रगुप्त :** आर्य, आपने कौमुदी महोत्सव के न होने में क्या फल सोचा है ?

**चाणक्य :** (**हँसकर**) तो यही उलहना देने को बुलाया है न ?

**चन्द्रगुप्त :** उलहना देने को कभी नहीं।

**चाणक्य :** तो क्यों ?

**चन्द्रगुप्त :** पूछने को।

**चाणक्य :** जब पूछना ही है तब तुमको इससे क्या ? शिष्य को सर्वदा गुरु की रुचि पर चलना चाहिए।

**चन्द्रगुप्त :** इसमें कोई संदेह नहीं, पर आपकी रुचि बिना प्रयोजन नहीं प्रवृत्त होती इससे पूछा।

**चाणक्य :** ठीक है, तुमने मेरा आशय जान लिया। बिना प्रयोजन के चाणक्य की रुचि किसी ओर कभी फिरती ही नहीं।

**चन्द्रगुप्त :** इसी से तो सुने बिना मेरा जी अकुलाता है।

**चाणक्य :** सुनो, अर्थशास्त्रकारों ने तीन प्रकार के राज्य लिखे हैं—एक राजा के भरोसे, दूसरा मंत्री के भरोसे, तीसरा राजा और मंत्री दोनों के भरोसे। सो तुम्हारा राज्य तो केवल सचिव के भरोसे है, फिर इन बातों के पूछने से क्या ? व्यर्थ मुँह दुखाना है। यह सब हम लोगों के भरोसे है, हम लोग जानें।

[राजा क्रोध से मुँह फेर लेता है। नेपथ्य में दो वैतालिक गाते हैं।]

**प्रथम वैतालिक :**

अहो, यह सरद संभु ह्वै आई !
काँस-फूल फूले चहुँ दिसि तें सोई मनु भस्म लगाई।
चंद उदित सोइ सीस अभूषन सोभा लगति सुहाई ।।
तासों रंजित घन-पटली सोइ मनु गज-खाल बनाई।
फूले कुसुम मुंडमाला सोइ सोहत अति धवलाई ।।
राज हंस सोभा सोइ मानो हास-विभव दरसाई।
अहो, यह सरद संभु बनि आई !

कलिंग-नरेश को उज्जयिनी में आमन्त्रित किया। कलिंग-नरेश मगध के वैभव से ईर्ष्या करता था, उसने इस अवसर का उपयोग किया और सुगाम की सहायता से पाटलिपुत्र पर आक्रमण करने की योजना बनाई। इस कुमन्त्रणा को अशोक से गुप्त रखने के लिए सुगाम ने पश्चिम-चक्र के कार्यान्तिक को, जो प्रति सप्ताह सम्राट् के पास शासन-व्यवस्था की सूचना भेजा करता था, बन्दीगृह में डाल दिया तथा ऐसी व्यवस्था की कि कोई सूचना पश्चिम-चक्र के प्राचीर से बाहर न निकल सके। उन्होंने कलिंग-नरेश को सेना-संगठन के लिए अपार धनराशि भी दी।

सम्राट् अशोक का गुप्तचर-विभाग अपने उत्तरदायित्व में अत्यधिक सतर्क था। गुप्तचर-विभाग का एक अधिकारी (बुद्धिभद्र) पश्चिम-चक्र की परिस्थिति का अध्ययन करने के लिए भेजा गया और उसने समस्त सूचनाएँ सम्राट् अशोक की सेवा में उपस्थित कीं। यह भी ज्ञात हुआ कि कुमार सुगाम पाटलिपुत्र आए हुए हैं। बुद्धिभद्र (गुप्तचर) ने कुमार सुगाम को सम्राट् के समक्ष उपस्थित किया। अशोक ने पुनः अपनी उदारता का परिचय दिया और कुमार सुगाम को क्षमा कर दिया; साथ ही उनके द्वारा ही कलिंग के लिए युद्ध का निमन्त्रण भिजवाया।

कलिंग-नरेश के पास अपार सेना थी। तीन वर्षों तक युद्ध होता रहा। एक लाख व्यक्ति मरे और कई लाख आहत हुए। युद्ध क्षेत्र में अशोक की पत्नी 'देवी' भी साथ थीं। उन्होंने सम्राट् को युद्ध से विरत करने का असफल यत्न किया। महास्थविर उपगुप्त ने भी सम्राट् को 'सत्य-धर्म' का उपदेश देना चाहा, पर वे उनके उपदेशों को हँस कर टाल देते थे। सम्राट् ने भी निरपराधों का रक्तपात देखा। एक दिन एक स्त्री अपने मृत शिशु को लेकर आई, उसने सम्राट् के प्रति कटुवचन कहे; सम्राट् उसकी करुण दशा से आर्द्र हो उठे; उन्होंने सोचा कि लाखों मृत वीरों की माताओं के हृदयों की कैसी दशा होगी। इसी बीच कलिंग नरेश ने अपनी पराजय स्वीकार कर ली और सन्धि-पत्र भेजा। सम्राट् अशोक की विजय हुई; पर वे युद्ध से विरत हो गए। यह घटना ई० पू० 261 की है।

यह तथ्य दिव्यावदान तथा अशोक के अभिलेखों के अनुसार सत्य है। कथा में एकसूत्रता और नाटकीयता लाने के लिए उनमें यथा-स्थान परिवर्तन किए हैं; किन्तु ऐतिहासिक प्रामाणिकता को ध्यान में रखते हुए ही।

इतिहास-प्रसिद्ध पात्रों के अतिरिक्त मैंने इसमें कुछ कल्पित पात्र भी रखे हैं, किन्तु वे इतिहास की संभावनाओं से पोषित हैं। अशोक तथा उनके अन्य भाई, देवी, संघमित्रा, महेन्द्र, उपगुप्त, खल्लाहक ये पात्र इतिहास के प्रसिद्ध व्यक्ति हैं। गुप्तचर विभाग का अधिकारी बुद्धिभद्र, सम्राट् की अंगरक्षिका चारुमित्रा, परिचारिका स्वयंप्रभा आदि पात्र कल्पित हैं।

सुगाम के आचरण को मैंने उज्जयिनी से सम्बद्ध कर दिया है। उज्जयिनी पश्चिम-चक्र की राजधानी थी, जिसका शासक राजवंश का व्यक्ति ही होता था। अशोक ने अपने प्रिय बन्धु सुगाम को पश्चिम-चक्र का शासक बनाया था; किन्तु उन्होंने पुनः विद्रोह किया। इतिहास में अशोक के भाइयों का विद्रोह उल्लिखित है। सुगाम ने सुसीम का पक्ष लेकर इस षड्यन्त्र को सफल बनाने का यत्न किया, जिसके मूल में उनकी स्वार्थ-लिप्सा निहित थी। स्वार्थ के वशीभूत होकर उन्होंने कलिंग-नरेश से अभिसन्धि की।

इस प्रकार के परिवर्तनों से ऐतिहासिकता को क्षति नहीं पहुँची है। नवीन पात्रों के आ जाने से ऐतिहासिक वातावरण की सृष्टि करने में सहायता मिली है तथा ऐतिहासिक सत्य अधिक मुखर हो गया है। नाटक में कल्पना वहीं तक मान्य हो सकती है जहाँ तक उससे ऐतिहासिक सत्य उभर सकता है। इतिहास ने तो उन्हीं घटनाओं को सुरक्षित किया है, जिनसे राजनीति या समाज में कोई विशेष परिवर्तन हुआ है। प्रतिदिन की बातों को सहेजना, इतिहास आवश्यक नहीं समझता। नाटक का सम्बन्ध तो प्रतिदिन की संवेदना-सम्पन्न घटना से है। ऐसी स्थिति में इतिहास तो अपने समकालीन सत्य का संकेत कर चुप हो जावेगा, कल्पना ही उस सत्य से उत्पन्न हुई परिस्थितियों में जीवन का रंग भरना आरम्भ करेगी। किन्तु यह रंग उसी कल्पना द्वारा भरा जा सकेगा जो ऐतिहासिक सत्य में डूबकर निकली है। वह अपने साथ सत्य के उस समस्त मनोविज्ञान को लिए हुए है, जो जीवन में घटित हुआ है या हो सकता है। यही कल्पना सत्य की सहचारिणी है और नाटक के सत्य के साथ समान रूप से आदर प्राप्त कर सकती है। सत्य की सम्भावनाओं से सम्भूत ऐसी ही कल्पना में चारुमित्रा, स्वयंप्रभा या बुद्धिभद्र की रूपरेखा अंकित हुई है। कहने का तात्पर्य यह कि यदि चारुमित्रा या स्वयं-प्रभा के स्थान पर कोई दूसरी स्त्री होती (जिसे इतिहास सुरक्षित करता) तो वह चारुमित्रा या स्वयंप्रभा की भाँति ही यह कार्य करती। इस प्रकार इस नाटक में जिस कल्पना का आश्रय ग्रहण किया गया है, वह ऐतिहासिक सत्य की मान्यताओं से पूर्ण है।

## हिन्दी नाटक और रंगमंच

यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि नाटक साहित्य का सगुण रूप है। जिस प्रकार निराकार ब्रह्म अपने वैभव का अभिज्ञान अवतार के माध्यम से भक्त को कराता है, उसी प्रकार साहित्य का सौन्दर्य रंगमंच पर अवतरित होकर नाटक के रूप में प्रकट होता है। नाटक दृश्य-काव्य है, जिसमें नृत्य, संगीत और अभिनय हृदय की ललित सृष्टि को एक आकर्षक रूप प्रदान करते हैं। इस भाँति नाटक के दो पार्श्व हैं। प्रथम तो हृदय की वे समस्त अनुभूतियाँ हैं, जो मनोविज्ञान या रस

से ओत-प्रोत होकर जीवन के यथार्थ या आदर्श में प्रतिफलित होती हैं और द्वितीय काल की वे समस्त रूप-रेखाएँ हैं, जो मंच वेशभूषा, नृत्य, संगीत और अभिनय का माध्यम ग्रहण करती हैं। ये दोनों पार्श्व नाटक के लिए अनिवार्य हैं। दोनों में से यदि किसी एक को हानि होगी तो नाटक अपने अभीष्ट की पूर्ति नहीं कर सकेगा।

हिन्दी-साहित्य में जो नाटक लिखे गए हैं वे संस्कृत नाट्य-शास्त्र की परम्परा से अवश्य ही प्रभावित हैं। भारतेन्दु द्वारा अथवा भारतेन्दु युग के लेखकों द्वारा जो नाटक लिखे गए, वे तो प्रमुख रूप से संस्कृत-नाट्यशास्त्र के रस सिद्धान्त से प्रभावित रहे हैं। 20वीं शताब्दी के नाटकों में पश्चिम के मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण और यथार्थ जीवन के चित्रण ने अवश्य ही कुछ परिवर्तन उपस्थित किए हैं। इन्हीं परिवर्तनों में एक परिवर्तन यह भी हुआ है कि नाटक पाठ्य-नाटक मात्र रह गए हैं। संस्कृत नाट्यशास्त्र मंच पर आधारित था, अतः हिन्दी के जितने नाटकों ने संस्कृत नाटक-शैली ग्रहण की उनमें आप से आप रंगमंच की मान्यताएँ समाविष्ट हो गईं, भले ही उनमें आधुनिक युग के यथार्थ की अवहेलना हो गई हो; लेकिन हिन्दी के ऐसे नाटक जिन्होंने पश्चिम की नाट्य-शैली ग्रहण की, उन्होंने जीवन की वास्तविकता तो चित्रित की, किन्तु उन्होंने मनोविज्ञान और चिन्तन की इतनी अधिकता स्वीकार कर ली है कि वे रंगमंच के उपयुक्त नहीं रह गए। वे पाठ्य-नाटक मात्र रह गए।

पाठ्य-नाटक और रंगमंच के नाटक में सबसे बड़ा भेद यही है। पाठ्य-नाटक कथावस्तु के विन्यास में किसी प्रकार की सीमा स्वीकार नहीं करते। वे उपन्यास की भाँति एक घटना को, चाहे वह बड़ी से बड़ी हो या छोटी से छोटी, पात्रों के सहारे स्पष्ट करते चलते हैं। दृश्यों की व्यावहारिकता और क्रम में उनका विश्वास नहीं है। पात्रों की संख्या मनमाने ढंग पर घटती-बढ़ती है और चरित्र-चित्रण में उचित अनुपात का ध्यान नहीं रह जाता है। कोई पात्र दो दृश्यों में आकर आँखों से ओझल हो जाता है और कोई पात्र बार-बार आकर अनुचित रूप से प्रमुखता प्राप्त कर लेता है। भाषा सर्वत्र एक-सी ही रह जाती है। पात्रों के स्वभाव और जीवन की स्थिति के अनुसार उसमें परिवर्तन नहीं होता। दूसरे शब्दों में यह कहा जा सकता है कि पाठ्य-नाटक केवल अभिनय की शैली में उपन्यास ही हैं; कथा का वर्णन स्वयं लेखक ने न कर, पात्रों द्वारा करा दिया है।

रंगमंच के नाटकों की प्रमुख दृष्टि अभिनयात्मक साहित्य की सृष्टि है। रंग-मंच के नियमों को ध्यान में रखकर साहित्य-सौंदर्य इस कौशल से स्पष्ट किया जाए कि वह दृश्य की आवश्यक और अनुरंजक सामग्री बन जाए। इस प्रकार रंगमंच की कथा साहित्य-कला की सहयोगिनी बनकर नए प्रकार से जीवन

का चित्रण करे। मैं तो समझता हूँ कि रंगमंच के नाटकों की सृष्टि उस समय तक नहीं हो सकती जब तक कि कला साहित्य-कला का पथनिर्देश न करे। एक बार अभिनय की मान्यताओं को स्वीकार करने पर साहित्य की कला अपना कौशल अपने आप निर्धारित कर सकेगी। उदाहरण के लिए, अभिनय की कला कथावस्तु के केवल उन स्थलों का चयन करना चाहती है, जो प्रमुख संवेदना की उभरी हुई परिस्थितियों से निर्मित है। साहित्य की कला इन परिस्थितियों को मान कर इनकी अभिव्यक्ति में जिस शैली को चुनेगी, वह होगी, ध्वनि या व्यंजना की शैली। व्यंजना से वह बड़ी से बड़ी परिस्थिति कम से कम स्थान और समय में स्पष्ट कर देगी। इससे कथावस्तु का विस्तार भी कम हो जाएगा, और अनावश्यक प्रसंगों की उलझनों से बचकर प्रमुख संवेदना ज्योत्स्ना की भाँति मानसिक क्षितिज पर फैल जाएगी। रंगमंच का नाटककार उपन्यासकार की भाँति छोटी-मोटी घटनाओं के मोह में नहीं पड़ सकता। वह कथा की पूरी परिधि में घूम भी नहीं सकता। वह तो अपनी कथा की परिधि में ऐसे बिन्दुओं को चुन लेगा जो परिधि की दशा-मात्र का निर्देश करते हैं और उन्हीं बिन्दुओं के सहारे वह संपूर्ण वृत्त का रूप स्पष्ट कर देगा। श्री जयशंकर प्रसाद के चन्द्रगुप्त नाटक के अभिनय में यही कठिनाई पड़ती है कि नाटककार ने एक अन्वेषक की भाँति छोटी से छोटी घटना को भी बहुत बड़ा महत्त्व दे दिया है और चार अंकों में फैली हुई कथा धूमकेत की रेखा की भाँति क्षितिज के छोर छूने लगती है। चन्द्रगुप्त, चाणक्य और सिंहरण के क्रिया-कलाप, इतिहास की भाँति अंकित हैं, जिनका सम्बन्ध रंगमंच की अपेक्षा अन्वेषण से अधिक है। अभिनय के लिए चंद्रगुप्त नाटक के कितने ही दृश्य काटने पड़ेंगे तब कहीं कथा-वस्तु के प्रमुख प्रसंग रंगमंच पर उभर सकेंगे। चंद्रगुप्त नाटक की अपेक्षा अजातशत्रु नाटक अधिक अभिनेय है जिसमें अधिकतर अभीष्ट प्रसंगों का चित्रण किया गया है। मैंने दोनों ही नाटकों में अभिनय किया है, इसलिए मैं उनकी रंगमंच सम्बन्धी कठिनाइयों से परिचित हूँ।

रंगमंच के नाटकों में चरित्र-चित्रण भी विशेष महत्त्व रखता है। चरित्र-चित्रण का सम्बन्ध व्यक्तित्व से है और व्यक्तित्व मनोविज्ञान पर आधारित है। मनोविज्ञान के दो पक्ष हैं। पहला पक्ष व्यक्ति के संस्कारों से सम्बन्ध रखता है जो उसके स्वभाव का निर्माण करते हैं। ये संस्कार उसने अपने वंश से उत्तराधिकार के रूप में प्राप्त किए हैं, जो उसके रक्त में हैं। ये बड़ी कठिनाई से बदलते हैं। वैभव और विपत्ति में भी ये व्यक्ति का साथ नहीं छोड़ते और अनायास ही उसके मुख से निकल पड़ते हैं। एक बनिए का लड़का जिस आसानी से दूकान चला सकता है उतनी आसानी से एक ब्राह्मण या कायस्थ का लड़का नहीं। चरित्र-चित्रण में संस्कारों की यही दृष्टि व्यक्तित्व का वास्तविक

चित्रण कर सकती है। अजातशत्रु नाटक में श्री जयशंकर प्रसाद ने पात्र के संस्कारों पर बड़ी गहरी दृष्टि रक्खी है। मागन्धी दरिद्र-कन्या है, अतः राज-महिषी होने पर भी उसकी क्षुद्रता नहीं गई और वह काशी में जाकर वार-विलासिनी बनी। इसी प्रकार विरुद्धक दासी शक्तिमती का पुत्र होने के कारण शैलेन्द्र डाकू बना। छलना विरोध करते हुए भी पतित नहीं होती, क्योंकि उसमें लिच्छवि रक्त है। इस प्रकार संस्कार मेरुदण्ड बनकर पात्र को अपनी स्थिति में बड़ी स्वाभाविकता प्रदान करता है। मनोविज्ञान का दूसरा पक्ष परिस्थितियों के प्रभाव से सम्बन्ध रखता है। पात्र के संस्कारों पर जब परिस्थितियों का प्रभाव पड़ता है, तो वे अपना विकास करने लगते हैं। यदि प्रभाव संस्कार के अनुकूल होता है तो पात्र उचित या अनुचित दिशा से सरलता में विकास करने लगता है। यदि यह प्रभाव संस्कार के प्रतिकूल पड़ता है तो पात्र में अन्तर्द्वन्द्व या मानसिक संघर्ष आरम्भ हो जाता है। इससे पात्र के मनोविज्ञान के भीतर का एक-एक पार्श्व झलकने लगता है। संस्कार और प्रभाव की उचित युति में ही चरित्र-चित्रण का सौंदर्य है। जब यह सौंदर्य अभिनय-कला के साँचे में ढलता है तो रंगमंच पर सच्चे जीवन का अवतरण होता है। इस अभिनय-कला में कृत्रिमता के लिए कोई स्थान नहीं है। पात्र अपने मनोविज्ञान में इतना अधिक लीन हो जाए कि वह कार्य या क्रिया को ही अपने मन की दिशा बना ले। प्रायः अभिनय की कला दर्शकों की रुचि को ध्यान में रखने लगती है और उसकी वास्तविकता में अन्तर आने लगता है। हम बिना किसी के देखे जैसा अपना कार्य करते हैं, ठीक वैसा ही कार्य रंगमंच पर हो। यदि हम जानते हैं कि कोई हमें कार्य करते हुए देख रहा है, तो हम कार्य करते हुए कुछ 'बनने' लगते हैं। रंगमंच पर भी वह 'बनना' स्वाभाविकता में बाधा डालता है। स्थिति तो ऐसी हो, कि पात्र रंगमंच पर इस मनोभाव से कार्य करे कि कोई उसे देख नहीं रहा है। दर्शक जैसे पात्र के अनजाने किसी दीवार के छिद्र से उसका क्रिया-कलाप देख रहे हैं।

रंगमंच के नाटकों के लिए संवाद संक्षिप्त और चुभते हुए होने चाहिए। कम से कम शब्दों में अधिक से अधिक भावों को व्यक्त करने वाली प्रभाव-शालिनी भाषा हो जिससे हृदय पर पात्र की पूरी छाप पड़ सके। प्रभाव डालने के लिए श्री जयशंकर प्रसाद-युग के पूर्व नाटकों में पद्य का प्रयोग हुआ करता था। नारायण प्रसाद 'बेताब' और राधेश्याम कथावाचक के नाटकों में तो प्रमुख पात्रों का शायद ही कोई ऐसा संवाद हो, जिसका अन्त किसी पद्य से न हुआ हो। श्री माखनलाल चतुर्वेदी के नाटक कृष्णार्जुन युद्ध, श्री बदरीनाथ भट्ट के चन्द्रगुप्त और माधव शुक्ल के महाभारत (पूर्वार्ध) आदि नाटकों में भी पद्य का प्रचुर प्रयोग हुआ है। श्री जयशंकर प्रसाद के अजातशत्रु तथा स्कन्दगुप्त नाटक में भी दो-एक स्थलों पर संवादों में पद्य का प्रयोग हुआ है, किंतु संवाद में पद्य

का प्रयोग, जब तक वह कोई उद्धरण न हो, अस्वाभाविक प्रतीत होता है और इसलिए रंगमंच के नाटकों में संवाद के अन्तर्गत पद्य का प्रयोग एकदम छोड़ दिया गया है। इसी प्रकार स्वाभाविकता की माँग ने स्वगत-कथन का पूर्ण वहिष्कार कर दिया है, यद्यपि नाटक में यह शैली प्राचीन काल से चली आई है। संस्कृत में तो आकाशभाषित की शैली बड़ी कौतूहलजनक थी, किन्तु आज के रंगमंच पर आकाशभाषित के लिए कोई स्थान नहीं रह गया है। जनान्तिक और अपवारित तो अब केवल कान में रहस्य की बात कहने के रूप में ही रह गए हैं।

कथोपकथन में भाव-तीव्रता के साथ मनोरंजन का भी स्थान है किन्तु केवल मात्र मनोरंजन ही कथोपकथन का संचालक नहीं है। अनावश्यक मनोरंजन भी पात्र के विकास में बाधा डालने वाला समझा गया है। प्राचीन नाटकों में मनो-रंजन के लिए एक विशिष्ट पात्र की अवतारण की जाती थी। वह था विदूषक। किन्तु विदूषक का विचित्र वेश और उसकी मोदक-प्रियता अब विशेष आकर्षण और मनोरंजन की वस्तु नहीं है। अब तो जहाँ कहीं विनोद या परिहास की आवश्यकता पड़ती है, कथानक का निर्वाह करने वाले कुछ पात्रों द्वारा ही उसकी पूर्ति कर ली जाती है। कथा-सूत्र के विकास में ऐसी परिस्थितियाँ भी उपस्थित कर दी जाती हैं, जहाँ गम्भीर क्रिया-कलाप के बीच में निर्झरिणी की भाँति किसी पात्र या पात्रों की खिलखिलाहट गूँज उठती है। प्रसाद जी के अजातशत्रु में वसन्तक विदूषक है, किन्तु वही कार्य स्कन्दगुप्त में धातुसेन से करा दिया गया है, जो सिंहल का राजकुमार है। चन्द्रगुप्त में कभी-कभी चाणक्य जैसा गम्भीर पात्र भी विनोद और परिहास करता है। ध्रुवस्वामिनी में हास्य की सृष्टि बौने, कुबड़े और हिजड़े द्वारा की गई है, जिससे रामगुप्त के व्यक्तित्व की विकृत और हल्के-पन की सूचना मिल सके। मेरी दृष्टि से रंगमंच के नाटक में विदूषक जैसा पात्र तो अवश्य ही होना चाहिए, भले ही वह कथा के किसी सूत्र का विधायक बना दिया जाए। दर्शकों के अनुरंजन की सामग्री किसी न किसी रूप में होनी आवश्यक है और मैं समझता हूँ कि स्वस्थ समाज का स्वाभाविक गुण हँसना उसके विकास का द्योतक है। और यदि समाज या व्यक्ति अपने पर ही हँसने का गुण प्राप्त कर ले तो इससे अधिक परिष्कार और आत्म-विश्लेषण की कोई कला संसार में नहीं है।

संवाद की भाषा के सम्बन्ध में भी दो मत हैं। पहला मत तो यह है कि नाटक में सर्वत्र एक-सी भाषा हो, जिसके द्वारा कथावस्तु की सम्पूर्ण संवेदना एक ही रूप से दर्शकों के हृदय तक पहुँचाई जा सके। यदि कथानक में ऐसे पात्र हों जो विदेशी हों और वे अन्य पात्रों से भिन्न भाषा बोलते हों, तो उनके संवाद भी अन्य पात्रों के साथ एक ही भाषा में होने चाहिए। इस प्रकार की शैली 'प्रसाद'

के 'चन्द्रगुप्त' नाटक में है जहाँ 'सिकन्दर', 'सिल्यूकस' और 'कार्नेलिया' आदि उसी शुद्ध और तत्सम शैली में बातें करते हैं, जिसमें 'चाणक्य', 'चन्द्र-गुप्त' और 'अलका' आदि का कथोपकथन है। दूसरा मत है कि संवाद की एक ही शैली भिन्न-भिन्न पात्रों के व्यक्तित्व की स्वाभाविकता के विपरीत है। जीवन में हम देखते हैं कि प्रत्येक व्यक्ति के बात करने का अपना अलग ढंग होता है। यदि रंगमंच पर स्वाभाविकता का लाना विधेय है, तो हमें प्रत्येक पात्र के स्वभाव और व्यक्तित्व के अनुसार कथोपकथन की शैली का निर्धारण करना होगा। इससे नाटक में विविधता और रस का उद्रेक होगा और कुतूहलता को बल प्राप्त होगा। यदि नाटक में कोई विदेशी पात्र है, तो उसकी भाषा अपनी विशिष्ट प्रकृति लिए हुए अन्य पात्रों की भाषा के अधिक-से-अधिक समीप होगी। यदि पात्र सामान्य होगा तो उस शैली से विनोद की सृष्टि होगी। यदि पात्र गम्भीर होगा, तो उससे उसके व्यक्तित्व का बोध होगा। दोनों ही में स्वाभाविकता की रक्षा होगी।

रंचमंच के नाटकों में व्यक्ति, वर्ग, समाज और राष्ट्र को ऊपर उठाने की शक्ति है। यह आवश्यक नहीं कि उन नाटकों में उपदेश या प्रवचन हो। जीवन का सत्य, स्वाभाविकता का चित्रण और नैतिक दृष्टिकोण का संकेत कथा-वस्तु की व्यंजना से ही उत्पन्न किया जा सकता है। काव्य या उपन्यास केवल श्रव्य है, किन्तु नाटक श्रव्य और दृश्य होने के कारण अधिक प्रभावशाली है। नाटक के रंगमंच पर हम एक ओर संसार की सृष्टि करते हैं और दूसरी ओर अपनी परिस्थितियों और समस्याओं को सुलझाने या अन्य व्यक्तियों के राग-विराग में सहानुभूति और सहयोग प्राप्त करने की एक नई दृष्टि प्राप्त करते हैं। अत: यदि नाटक साहित्य का सबसे विशिष्ट अंग होना चाहता है, तो उसे रंगमंच का आश्रय ग्रहण करना ही होगा। यदि यदि नाटक प्राण है, तो रंगमंच उसका शरीर; बिना शरीर के प्राण की अभिव्यक्ति संभव नहीं हो सकती।

संस्कृत नाटकों का रंगमंच था। इसी प्रकार मैथिली नाटकों ने भी रंगमंच की सृष्टि की। इसके बाद बंगाली नाटकों और मराठी नाटकों ने भी अपने अभिनय की व्यवस्था के लिए रंगमंच प्राप्त किया। किन्तु हिन्दी नाटकों को रंगमंच प्राप्त नहीं हो सका। विदेशी शासकों की बाहु जहाँ तक शक्तिशालिनी रही, वहाँ तक रंगमंच के अंकुर निर्मूल हुए, क्योंकि रंगमंच की व्यवस्था धर्म के प्रतिकूल समझी गई। दूसरी बात यह भी रही कि रंगमंच की व्यवस्था के लिए चारों ओर के वातावरण में सुख और शान्ति होना आवश्यक है, विदेशी शासन में यह संभव नहीं था। रंगमंच की व्यवस्था कहीं सांस्कृतिक जागरण का रूप न ले ले, इसलिए अंग्रेजों ने भी शासन की ओर से किसी प्रकार का सहयोग नहीं किया। व्यावसायिक दृष्टिकोण से पारसी थियेट्रिकल कम्पनियाँ छुटपुट ढंग से

शहरों में घूमती रहीं। छोटी-मोटी नाटक मंडलियाँ भारतेन्दु के युग में काम करती रहीं, जिनमें जनता को जगाने की कोई क्षमता नहीं थी। ये भी कुछ दिनों में बिखर गईं। रामलीला और रासलीला केवल धर्मप्रवण वर्गों और निम्न वर्गों तक सीमित रह गई। अभिनय-कला समाज में भाँड़ों की नकल की श्रेणी तक पहुँच गई और संगीत विलास की अट्टालिकाओं में निवास करने लगा।

नवयुग के जागरण ने हमें, नया प्रभात और नई किरण प्रदान की है। हमारे साहित्य और सांस्कृतिक वैभव को दृष्टि प्राप्त हुई है। पश्चिम ने हमें सवाक् चित्रपट प्रदान कर एक विशाल रंगमंच दिया है और हमने विश्वविद्यालयों तथा शिक्षा संस्थाओं में विद्यार्थियों द्वारा एक प्रयोगात्मक रंगमंच एकांकी नाटकों से प्राप्त किया है। अब ऐसा वातावरण हमें मिल गया है, जिसमें अभिनय और संगीत शिक्षा के उच्च स्तर पर आसीन हुआ है। वह दिन भी दूर नहीं है, जब ललित कलाएँ उच्च से उच्च शिक्षा के पाठ्यक्रम में निर्धारित होंगी और अभिनय-कला सांस्कृतिक अंग बनकर अपना विकास करेगी।

अभिनय कला में वेश-भूषा का अध्ययन, संगीत, प्रकाश-व्यवस्था और विविध भावों के प्रदर्शन की कला निहित है। सवाक् चित्रपट ने हमारे जीवन को ललित दृष्टि से देखने की शैली भी प्रदान की है। यदि सवाक् चित्रपट में चित्रित जीवन को हम अधिक स्वाभाविक और सीमित कर लें, तो हमें नाटकीय रंगमंच प्राप्त हो सकता है। जब तक हम रंगमंच की पूर्ण जानकारी प्राप्त नहीं कर लेते, तब तक हम अभिनय के योग्य नाटकों की सृष्टि नहीं कर सकते। अत: साहित्य और रंगमंच के योग में ही हम वास्तविक नाटकों का रूप प्राप्त कर सकेंगे और मुझे विश्वास है कि निकट ही रंगमंच और रंगरंच के नाटक हमारी प्रतीक्षा कर रहे हैं।

## ऐतिहासिक नाटक की रचना

ऐतिहासिक उपन्यास या नाटक की रचना करते समय लेखक को अत्यधिक सतर्कता से काम लेना पड़ता है। प्राय: ऐसा होता है कि नाटक में या तो ऐतिहासिकता की हत्या होती है या उसमें 'प्रसाद' के कुछ नाटकों की भाँति इतिहास की इतनी अधिक प्रधानता हो जाती है कि नाटकीय तत्त्व उभर ही नहीं पाते। विदेशों में ऐतिहासिक नाटकों की रचना प्रचुर संख्या में हुई है। मार्लो, शेक्सपीयर, ड्राइडन, शॉ आदि नाटककारों ने श्रेष्ठ ऐतिहासिक नाटक लिखे। मार्लो के नाटकों में ऐतिहासिक तथ्यों की प्रधानता है; शेक्सपीयर ने यथार्थ तथ्यों में मनमाना परिवर्तन किया है, किन्तु नाट्य-कला की दृष्टि से उनके नाटक श्रेष्ठ हैं। ड्राइडन के ऐतिहासिक नाटकों में भी प्रेम-तत्त्व की प्रधानता है; ऐतिहासिक

घटनाओं का अभाव है। शॉ के नाटकों में ऐतिहासिक तथ्यों की नवीन व्याख्या तथा नाटकीय तत्त्वों का समन्वय है।

हिन्दी-साहित्य में श्रेष्ठ ऐतिहासिक नाटकों की कमी है। हिन्दी नाटक के जन्मदाता भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने 'नीलदेवी' की रचना करके हिन्दी नाटककारों का ध्यान उस ओर आकृष्ट किया था।

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने हिन्दी नाट्य-साहित्य को नवीन जीवन प्रदान किया; नाटक के प्राण को रंगमंच का शरीर उन्होंने प्रदान किया। उन्होंने रंगमंच पर ऐसे नाटकों के अभिनय का आयोजन किया, जिनसे भारतीय जनता अपने अतीत को पहचान कर अधोन्मुख दशा को सुधारने का यत्न करे। इसलिए उनके सम-कालीन नाटककारों ने ऐतिहासिक नाटकों की रचना भी की। राधाकृष्ण दास के दो नाटक, पद्मावती (सन् 1882) तथा महाराणा प्रताप (सन् 1897) रंगमंच पर कई बार खेले गए। इस युग के अन्य ऐतिहासिक नाटककार थे : काशीनाथ खत्री ('तीन परम मनोहर ऐतिहासिक रूपक', सन् 1884); बैकुण्ठनाथ दुग्गल ('श्री हर्ष', सन् 1884); श्रीनिवास दास ('संयोगिता-स्वयंवर', सन् 1885)। भारतेन्दु की मृत्यु के उपरान्त भी ऐतिहासिक नाटकों की परम्परा चलती रही। राधाचरण गोस्वामी कृत 'अमरसिंह राठौर' (सन् 1895), बलदेवप्रसाद मिश्र कृत 'मीराबाई' (सन् 1897)। भारतेन्दु के समकालीन लेखकों की रचनाएँ हैं, जो उनकी मृत्यु के बाद प्रकाशित हुईं।

भारतेन्दु-युग में रचित नाटकों पर पाश्चात्य नाट्य-शैली का भी प्रभाव है। भारतेन्दु जी ने नाट्यादर्श के सम्बन्ध में अपने जो विचार 'नाटक' शीर्षक निबन्ध में व्यक्त किए थे उनसे अधिकांश नाटककार सहमत थे। किन्तु इन नाटकों पर पारसी थियेट्रिकल कम्पनियों का भी थोड़ा प्रभाव है; क्योंकि जो रंगमंच इन लेखकों की कल्पना में था, वह पारसी थियेट्रिकल कम्पनियों जैसा ही था।

प्रसाद के पूर्व हिन्दी-नाटककारों में बद्रीनाथ भट्ट का नाम उल्लेखनीय है। उनका 'चन्द्रगुप्त' नाटक अनेक बार रंगमंच पर अवतरित हुआ है; मैंने स्वयं उसके अभिनेता के रूप में कार्य किया है। इसी बीच में व्यावसायिक कम्पनियों के लिए राधेश्याम कथावाचक, आगा हश्र, बेताब आदि ने अनेक नाटक लिखे, जिनमें से कुछ ऐतिहासिक भी हैं; किन्तु वे नाटक साहित्य की दृष्टि से महत्त्व-पूर्ण नहीं हैं।

श्री जयशंकर 'प्रसाद' के ऐतिहासिक नाटक रंगमंच की दृष्टि से भले ही सफल न हों; किन्तु उनमें हमारे गौरवमय अतीत के स्वर्णिम पृष्ठ इन्द्रधनुषी रंगों से सजाए गए हैं। प्रसाद जी ने ऐतिहासिक तथ्यों में परिवर्तन भी किया है; किन्तु या तो वह नवीन अनुसन्धानों (जो प्रामाणिक सिद्ध न हो सके) के आधार पर है, या कथा-वस्तु में चमत्कार लाने के लिए। प्रसाद जी ने ऐतिहासिक

घटनाओं को प्रधानता दी है; उनके साथ ही वे पात्रों का अन्तर्द्वन्द्व चित्रित करना चाहते हैं। इसी कारण उनके नाटकों में रंगमंच के उपयुक्त वातावरण का अभाव है। उनके नाटकों में कल्पित पात्रों की संख्या अधिक है; जिससे कहीं-कहीं अस्वाभाविकता भी आ जाती है। समय का ध्यान उन्होंने नहीं रखा है, क्योंकि वे सम्पूर्ण जीवन को चित्रित करना चाहते थे। इतिहास के मोह ने उनके नाटकों को रंगमंच के अनुपयुक्त बना दिया है।

अन्य ऐतिहासिक नाटककारों में श्री चतुरसेन शास्त्री, जगन्नाथ प्रसाद 'मिलिन्द', वृन्दावनलाल वर्मा, सेठ गोविन्ददास, श्री उदयशंकर भट्ट, हरिकृष्ण 'प्रेमी' आदि प्रमुख हैं। श्री 'मिलिन्द' का 'प्रताप-प्रतिज्ञा' (सन् 1922 ई०) नाटक तत्कालीन वातावरण प्रस्तुत करने में असमर्थ है; प्रताप का कटारी लिए मानसिंह के सामने आ जाना हास्यास्पद-सा हो गया है। शास्त्री जी का 'अमरसिंह राठौर' तीन अंकों और पच्चीस दृश्यों का नाटक है, जिसमें अनेक ऐतिहासिक भूलें हैं और दृश्यों की अधिकता के कारण रंगमंच पर भी अधिक सफल नहीं हो सकता। सेठ गोविन्ददास ने वातावरण की सृष्टि करने में तो सफलता प्राप्त की है, पर उसमें गम्भीर ऐतिहासिक अनुशीलन की गन्ध है। श्री वृन्दावनलाल वर्मा कल्पित पात्रों के द्वारा इतिहास के युगों को मोहक रूप देने में सफल हुए हैं। किसी-किसी नाटक में ऐतिहासिक पात्र भी रखे हैं; पर कल्पित पात्रों की अधिकता है।

सन् 1935 ई० के उपरान्त कुछ अच्छे ऐतिहासिक नाटक लिखे गए हैं। चन्द्रगुप्त विद्यालंकार कृत 'अशोक' (सन् 1935), और 'रेवा' (1942 ई०), सेठ गोविन्ददास कृत 'शशिगुप्त' (1942 ई०), वृन्दावनलाल वर्मा कृत 'हंस मयूर' (1948), लक्ष्मीनारायण मिश्र कृत 'वत्सराज' (1940 ई०), हरिकृष्ण 'प्रेमी' कृत 'प्रकाश-स्तम्भ' (1954 ई०) आदि नाटक पूर्ववर्ती नाटकों से उत्कृष्ट हैं। इन नाटकों में ऐतिहासिक वातावरण है।

श्री उदयशंकर भट्ट के ऐतिहासिक नाटक काव्यात्मकता लिए हुए हैं; दाहर और शकविजय उनके प्रमुख नाटक हैं।

## विजय-पर्व

सम्राट् अशोक पर जो नाटक लिखे गए हैं, वे उनके व्यक्तित्व को सच्चे रूप में प्रस्तुत करने में असमर्थ हैं। इतिहासकारों ने भी अशोक के प्रारम्भिक जीवन को उपेक्षित कर दिया है। ऐसे महान् व्यक्ति की उपेक्षा से मुझे क्षोभ हुआ और मैंने अशोक के शिलालेखों का अध्ययन कर अशोक के व्यक्तित्व के सम्बन्ध में अपना मत निश्चित किया। अशोक की क्रूरता का जो अतिरंजित चित्र बौद्ध-गाथाओं में है, उसे सत्य मानना उचित नहीं है।

यदि अशोक के जीवन को पूर्वार्ध और उत्तरार्द्ध दो अंशों में रखा जाए, तो

कलिंग-विजय ही एक ऐसी घटना है, जिसने अशोक के जीवन की दिशा बदल दी। यही घटना इस नाटक की प्रमुख घटना है, जिसके द्वारा कार्य की अवस्था चरम-सीमा (Climax) पर पहुँच कर 'निगति' की ओर जाती है।

प्रस्तुत नाटक में तीन अंक हैं। तीनों अंकों में एक-एक प्रमुख बिन्दु है जिसे केन्द्र बनाकर ही वस्तु परिधि के चारों ओर घूमती है। प्रथम अंक में ई० पू० 273 की घटना है, जब सोन के तट पर अशोक को मगध का सम्राट् होने का वरदान मिला था। इस अंक में कथानक का परिचय प्राप्त हो जाता है। प्रमुख पात्र अशोक और सुगाम हमारे सम्मुख आ जाते हैं। अशोक का उदात्त चरित्र दर्शकों की सद्भावना प्राप्त कर लेता है। वैसे तो यह अंक अपने में पूर्ण है और एकांकी के रूप में अभिनीत किया जा सकता है; किन्तु इसमें आगे की कथा का संकेत है। सुगाम और सुसीम अपनी पराजय को स्वीकार करते हैं और फिर मिलने की बात कह कर चले जाते हैं।

प्रथम अंक के उपरान्त दर्शक सोचते हैं कि अब क्या होगा? क्या सुसीम और सुगाम शान्त हो जावेंगे? क्या वे अपनी पराजय को इतनी सरलता से स्वीकार कर लेंगे अथवा किसी नये षड्यन्त्र की सृष्टि करेंगे?

उनकी इसी उत्सुकता के बीच अगले अंक की घटना सामने आती है। महादेवी और संघमित्रा तलवारों की आरती कर रही हैं। उनके वार्तालाप से कुछ देर के लिए दर्शक कुछ शान्ति (Relief) का अनुभव करते हैं, तभी 'भयानक विद्रोह' की सूचना लिए महेन्द्र प्रवेश करता है। कुतूहल की शान्ति नहीं होती—दर्शक सोचते हैं कि सुगाम का यह षड्यन्त्र सफल होगा? अशोक अपने महान् व्यक्तित्व और शौर्य के साथ प्रवेश करता है, वह सभी घटनाओं से परिचित है। बुद्धिभद्र का आगमन पुनः शंका उत्पन्न करता है और दर्शक उज्जयिनी के विद्रोह की वास्तविक स्थिति से परिचित होते हैं। सुगाम का पाटलिपुत्र में उपस्थित होना भी दर्शकों में उत्सुकता जागरित करता है। जब सुगाम बन्दी होकर अशोक के सम्मुख उपस्थित किए जाते हैं, तो दर्शक यह जानने के लिए उत्सुक रहते हैं कि सम्राट् अशोक सुगाम को क्या दंड देंगे? जब अशोक इस बार उन्हें पुनः क्षमा करते हैं, तो दर्शकों के हृदय में अशोक के प्रति आदर की भावना का उदय होता है।

द्वितीय अंक में ही कलिंग-युद्ध की घोषणा हो जाती है। कथा-सूत्र आगे बढ़ता है।

तृतीय अंक का प्रारम्भ कलिंग के एक युद्ध-शिविर से होता है, जहाँ युद्ध की विभीषिका से चिन्तित महादेवी अपनी परिचारिका चारुमित्रा से वार्तालाप कर रही हैं। अशोक युद्ध में आनन्द लेते हैं; किन्तु महादेवी ऐसा युद्ध पसन्द नहीं करतीं, जिसमें निरपराधों का रक्त बहाया जाए, वे अशोक के हृदय में दया का संचार करना चाहती हैं, जिसे वे इस युद्ध में भूल-से गए हैं। अपने पूर्वजों तथा

मगध के सम्मान की रक्षा के लिए वे युद्ध समाप्त नहीं करना चाहते। किन्तु कुछ घटनाएँ इस प्रकार घटित होती हैं कि सम्राट् अशोक हिंसा से अहिंसा के पथ पर प्रवृत्त होते हैं। कलिंग की एक स्त्री अपने मृत शिशु को लिए आती है; वे वे असंख्य मृतों और आहतों को देखते हैं, सबसे अंत में उनकी अंगरक्षिका का बलिदान उनके हृदय पर गहरा प्रभाव डालता है और वे अहिंसा की नीति को अपनाते हैं।

इस प्रकार प्रस्तुत नाटक में अशोक के सिंहासनारोहण से लेकर कलिंग-विजय तक की कथा है। कलिंग-विजय से ही उनकी धर्म-विजय प्रारम्भ होती है। युद्ध का अन्तिम दिन उनका विजय-पर्व है; **यह विजय कलिंग पर अशोक की विजय ही नहीं, हिंसा पर अहिंसा की विजय है, क्रूरता पर दया की विजय है। इसलिए इस नाटक का नाम विजय-पर्व है।**

## नाट्य-कला

नाट्य-कला की दृष्टि से इसमें सर्वप्रमुख विशेषता यही है कि प्रत्येक अंक अपने में पूर्ण होते हुए भी एक दूसरे से सम्बद्ध भी हैं।

कार्य-व्यापार की तीन अवस्थाएँ तीन अंकों में हैं। प्रथम अंक में कथानक का परिचय प्राप्त होता है, साथ ही विकास भी। दोनों पक्ष हमारे सम्मुख आते हैं और वे संघर्ष के लिए तत्पर हैं। यद्यपि परिस्थितियों की सीमाओं को देखते हुए यह संघर्ष प्रथम अंक में समाप्त-सा हो जाता है; किन्तु दूसरा पक्ष पुनः संघर्ष के लिए तत्पर है। द्वितीय अंक में संघर्ष चरम सीमा पर पहुँच जाता है और तृतीय अंक में निगति होती है।

नाटक में पाँच प्रमुख पात्र हैं। अशोक, सुगाम, खल्लाहक, देवी और चारुमित्रा। इन पात्रों का चरित्र उभारने का प्रयत्न किया गया है। सभी पात्रों में परिवर्तन होता है; वे गतिशील हैं, स्थिर नहीं।

कथोपकथन में स्वाभाविकता लाने का मैंने सदैव ही प्रयास किया है। पिछले तीस वर्षों से रंगमंच से मेरा निकट का सम्बन्ध है; इस कारण नाटक अभिनेय हो सका है। न तो उलझे हुए वाक्य हैं और न लम्बे-लम्बे सम्भाषण। इनकी भाषा भी दुरूह नहीं है। भाषा में समरसता इसलिए है कि सभी पात्र एक ही वातावरण में रहने वाले हैं, इसलिए सभी प्रायः एक-सी भाषा बोलते हैं। किन्तु प्रत्येक पात्र की भाषा में उसकी व्यक्तिगत विशेषता की छाप है।

नाटक में तीन अंक हैं, और तीन ही दृश्य। आजकल नाटक का अभिनय पर्दों पर न होकर सेटों पर होता है, इसलिए नाटक में दृश्य-परिवर्तन कम से कम होना चाहिए। दृश्यावलियों की योजना में आयोजकों को कोई कठिनाई न होगी। इन दृश्यों से अशोक-कालीन भारत का चित्र सम्मुख उपस्थित हो जाएगा।

हिन्दी में ऐसे नाटकों का अभाव है, जो रंगमंच पर सफलता के साथ अवतरित हो सकें, साथ ही उनमें साहित्यिकता भी हो। प्रस्तुत नाटक में पाश्चात्य मनोविज्ञान और भारतीय रस-परम्परा का समन्वय कर उसे अभिनेय रूप में प्रस्तुत किया है। इस नाटक के नायक सम्राट् अशोक के शासन से आज बहुत गुछ ग्रहण किया गया है; उनका धर्म-चक्र आज हमारी सरकार का चिह्न है, उनके अनुकरण पर ही अहिंसा की नीति के हमारे जन-नायक श्री जवाहरलाल नेहरू विश्व में भारत का प्रमुख स्थान बना गये हैं।

प्रस्तुत नाटक के पठन-पाठन से तरुणों में नव-स्फूर्ति आवेगी, ऐसा मेरा विश्वास है और रंगमंच पर अवतरित होकर यह जन-जीवन में उत्साह के बीज अंकुरित करने में सफल होगा।

यदि इस नाटक से चित्तानुरंजन के साथ ही समाज की मूलवृत्तियों का परिष्कार हो सका, तो मैं अपना प्रयास सफल समझूँगा।

—लेखक

# पात्र-सूची

## पुरुष-पात्र

| | | |
|---|---|---|
| **सम्राट् अशोक** | : | स्वर्गीय सम्राट् बिन्दुसार के पुत्र और मगध के सम्राट् |
| **कुमार सुसीम**<br>**कुमार सुगाम**<br>**कुमार सुहास**<br>**कुमार सुबेल** | : | सम्राट् बिन्दुसार के पुत्र और सम्राट् अशोक के बड़े भाई |
| **कुमार सुदत्त** | : | सम्राट् अशोक का छोटा भाई |
| **खल्लाहक** | : | सम्राट् अशोक के अमात्य |
| **चंडगिरिक** | : | सम्राट् अशोक का अंगरक्षक |
| **बुद्धिभद्र** | : | गुप्तचर-विभाग का एक अधिकारी |
| **महेन्द्र** | : | सम्राट् अशोक का ज्येष्ठ पुत्र |
| **महास्थविर उपगुप्त** | : | बौद्ध धर्म के आचार्य |
| **राजुक** | : | अन्तःपुर का द्वार-रक्षक<br>प्रहरी, सैनिक आदि |

## स्त्री-पात्र

| | | |
|---|---|---|
| **महादेवी** | : | मगध की सम्राज्ञी, सम्राट् अशोक की पत्नी |
| **संघमित्रा** | : | सम्राट् अशोक की पुत्री |
| **चारुमित्रा** | : | सम्राट् अशोक की अंगरक्षिका |
| **स्वयंप्रभा** | : | चारुमित्रा की सखी, बाद में महादेवी की परिचारिका<br>कलिङ्ग की स्त्री, परिचारिका आदि |

## प्रथम अंक

**स्थान :** पाटलिपुत्र, सोन नदी का तट

**काल :** 274 ई० पू०

[दृश्य—सोन नदी की समतल भूमि। मध्य में एक झुका हुआ पेड़ जिसका तना आसन की भाँति बैठने का काम दे सकता है। दाहिनी ओर बिखरी हुई शाखाओं वाला दूसरा पेड़ है, जिसकी दो शाखाओं में इतना अन्तर है कि उनके बीच में चन्द्र का बिम्ब दीख सकता है। स्थान-स्थान पर छोटी-मोटी झुरमुटें हैं जो कभी-कभी पैरों में उलझ जाती हैं। भूमि उपजाऊ होने के कारण हरीतिमा से परिपूर्ण है। गहरी संध्या का समय है। आज कृष्ण पक्ष की तृतीया है। अभी तक चन्द्रोदय नहीं हुआ है; किन्तु समीप काष्ठ-प्राचीर पर लगा हुआ दीप-स्तम्भ इस स्थान पर हलका-सा आलोक फेंक रहा है। पूर्व दिशा में चन्द्रोदय के पूर्व की आभा दीख पड़ने लगी है। वातावरण सुनसान है। कभी-कभी सीताध्यक्ष (कृषि विभाग के अध्यक्ष) का सेवक 'सा···व···धा···न' की आवाज देता है, जो वायु में गूँजती हुई क्रमशः धीमी हो जाती है। यह एकांत जैसे युद्ध के पूर्व का आतंक लिए हुए है। परदा उठने पर सुगाम और सुदत्त बड़ी सावधानी से धीरे-धीरे आगे बढ़ते हुए दीख पड़ते हैं। वे कभी-कभी दायें और बायें भी झुककर देखते हैं कि इस स्थान पर अन्य कोई तो नहीं है। सुगाम और सुदत्त राजकुमार हैं। सुगाम के वस्त्र नीले और सुदत्त के पीले चीनांशुक के बने हुए हैं। दोनों के हाथ में कृपाण है। सुगाम पूर्व की ओर गहरी दृष्टि से देखते हुए सुदत्त से बात आरम्भ करते हैं।]

**सुगाम :** अभी चन्द्रोदय नहीं हुआ ?

**सुदत्त : (आकाश की ओर देखते हुए)** अभी तक चन्द्र के दर्शन नहीं हुए।

**सुगाम :** तो हमें चन्द्रोदय की प्रतीक्षा करनी है। उसी समय इस सोन नदी के तट पर पाटलिपुत्र को उसका योग्य शासक मिलेगा। उत्साही, कृतज्ञ, वीर, जो राज्यश्री को अपने वश में रख सके; जिसमें दैवी बुद्धि और दैवी शक्ति हो।

**सुदत्त :** (**वृक्ष का सहारा लेकर, ठंडी साँस भरकर**) आह ! ये सब लक्षण हमारे पिता सम्राट् बिन्दुसार में थे। कौन जानता था, कि भाग्याकाश का ऐसा तेजस्वी नक्षत्र इतने शीघ्र अस्त हो जाएगा !

**सुगाम :** (**टहलने से रुककर**) करुणा का अवकाश नहीं है, सुदत्त ! उसके लिए हमारी माताओं की आँखों में सागर से भी अधिक जल है। उस सागर में राज्य की नौका नहीं डूब सकती। हमें आज पाटलिपुत्र के योग्य शासक का निर्णय करना ही है। मैं सभी भाइयों की सहमति प्राप्त कर चुका हूँ। केवल तुम्हीं शेष रह गए हो।

**सुदत्त :** (**व्यंग्य से**) और मेरे अतिरिक्त भी कुछ शेष रह गया है ?

**सुगाम :** तुम्हारे अतिरिक्त ? तुम्हारे अतिरिक्त···कुछ नहीं। (**कुछ सोचकर**) हाँ, मंत्रि-मंडल सम्भवत: हमारे पक्ष में नहीं है, किन्तु इसकी हमें चिन्ता नहीं। कृष्ण पक्ष चन्द्र की कलाएँ छीन सकता है, चन्द्र को मिटा नहीं सकता।

**सुदत्त :** जीवन की तृष्णा जिसमें है, वह मिटकर भी नहीं मिटता। तो इस कृष्ण पक्ष के क्रोड़ से चन्द्र का उदय होगा ?

**सुगाम :** अवश्य, यह तो प्रकृति का सत्य है।

**सुदत्त :** तो यह प्रकृति का सत्य किस व्यक्ति पर घटित होगा ?

**सुगाम :** यह व्यक्ति होगा, मगध का सम्राट्।

**सुदत्त :** स्पष्ट कहो, सुगाम ! मगध का सम्राट् कौन होगा ?

**सुगाम :** यही तो सोन की लहरें निर्णय करेंगी।

**सुदत्त :** मनुष्य का भाग्य ये लहरें बनाएँगी—जो एक कंकड़ी के गिरने से हिचकी ले उठती हैं ? सुगाम ! स्पष्ट कहो, तुम साम्रट् होना चाहते हो !

**सुगाम :** (**कृपाण टेककर**) मैं ?

**सुदत्त :** हाँ, तुम ! सुगाम ! हो सकते हो। सम्राट् बिन्दुसार के साहसी सुपुत्र ! मेरे ज्येष्ठ भ्राता ! और···और नाम भी बुरा नहीं रहेगा···एकराट् विजिगीषु राजर्षि श्री सुगाम।

**सुगाम :** मैं व्यंग्य नहीं सुनना चाहता, सुदत्त ! यदि मैं सम्राट् होना चाहूँ तो कोई शक्ति मुझे नहीं रोक सकती। वर्षा काल में बादल आकाश में स्वयं ही आते हैं और जल की वर्षा करते हैं। आकाश बादलों से भिक्षा नहीं माँगता। उसी प्रकार मैं भी राज्यश्री की भिक्षा नहीं माँगूँगा। राज्यश्री स्वयं मेरे पास आएगी किन्तु···एक बात पूछूँ···(**सहसा**) तुम सम्राट् होना चाहते हो ?

**सुदत्त :** मैं ? (**जोर से अट्टहास कर**) मैं ?

**सुगाम :** इतने जोर से मत हँसो। सुदत्त !···यह सुनसान कहीं चौंक न उठे।

यह एकांत कहीं मंत्रि-मंडल के पक्ष में न हो ! यह एक विश्वस्त प्रश्न है कि तुम सम्राट् नहीं होना चाहते।

**सुदत्त** : (**फिर हँसकर**) मैं ? इसी सोन नदी के किनारे हम दोनों का द्वन्द्व-युद्ध हो और मगध के योग्य शासक का निर्णय। इसी इच्छा से तुम मुझे यहाँ लाए हो ? किन्तु सुगाम ! मैं···मैं द्वन्द्व-युद्ध नहीं करूँगा। अपनी माताओं की अश्रु-धारा में किसी भाई की रक्तधारा नहीं मिलाऊँगा। मैं सम्राट्-पद के लिए द्वन्द्व-युद्ध नहीं करूँगा। पाटलिपुत्र विपत्तियों में रहा है। मैं उस पर अपने कृपाण का बोझ नहीं रखूँगा। हाँ···तुम सम्राट् बनो। पाटलिपुत्र के योग्य शासक ! मैं जीवन भर अपनी माताओं की सेवा करूँगा।

**सुगाम** : (**लम्बी साँस लेकर**) साधु ! सुदत्त ! तो तुम सम्राट्-पद के लिए उत्सुक नहीं हो ?

**सुदत्त** : उत्सुक कौन नहीं होगा ? किन्तु मैं नहीं हूँ।

**सुगाम** : तो यदि इस समय मैं सम्राट् न बनूँ और किसी अन्य भाई को बनाना चाहूँ तो तुम उसे सम्राट् मानोगे ?

**सुदत्त** : किसे सम्राट् बनाओगे ?

**सुगाम** : मैं पहले तुम्हारी सहमति चाहता हूँ।

**सुदत्त** : सोचकर बताऊँगा।

**सुगाम** : (**तीव्रता से**) मैं तुम्हारा विश्वास चाहता हूँ, सुदत्त ! हाँ ! या नहीं ! तीर लक्ष्य पर सीधा जाता है, वह आकाश में विहार नहीं करता। तुम्हारा उत्तर सीधा होना चाहिए।

**सुदत्त** : और यदि एक टेढ़ा प्रश्न पूछूँ तो उत्तर दोगे ? पाटलिपुत्र का सम्राट् कौन होगा···स्पष्ट उत्तर दो, सुगाम !

**सुगाम** : यह सोचकर बताऊँगा।

**सुदत्त** : मेरी तरह तुम भी सोचकर बताओगे ? मैं बिना सोचे बतला सकता हूँ। मगध का भावी सम्राट् होना चाहता है—सुगाम !

**सुगाम** : (**मुस्कुराकर**) तुम अन्तर्यामी ज्ञात होते हो, सुदत्त ! सभी भाइयों का मत मेरे पक्ष में है किन्तु इस समय मुझे पाटलिपुत्र की राजनीति की रक्षा करनी है। भावी सम्राट् को कुछ त्याग भी तो करना चाहिए। हमारी राज-नीति कुछ समय के लिए एक दूसरा सम्राट् चाहेगी।

**सुदत्त** : नहीं, मैं तो सुगाम को ही सम्राट् मानूँगा। मुझे उसका नाम बहुत प्रिय है। सम्राट् सुगाम। न जाने कितने अच्छे ग्राम इस नाम में ही निवास करते हैं।

**सुगाम** : साधु ! किन्तु कुछ दिन धैर्य रखो। प्यारे भाई सुदत्त ! मेरी प्रार्थना है

कि कुछ दिनों के लिए एक अन्य भाई को सम्राट् स्वीकार करो ।

**सुदत्त :** किसे ?

**सुगाम :** जो इस समय सबसे अधिक वीर है ।

**सुदत्त :** अशोक ?

**सुगाम :** तुम काँप क्यों उठे, सुदत्त ?

**सुदत्त :** अशोक के नाम से क्यों काँपूँगा ? वह भी तो हमारा भाई है। उसने उज्जयिनी का शासन कितनी योग्यता से सम्हाला है ! जब वह बोलता है तो ज्ञात होता है जैसे आकाश उसका साथ दे रहा है ।

**सुगाम :** तुम बहुत दुर्बल-हृदय हो, सुदत्त ! इसीलिए तुम्हें सुदृढ़ करने और तुम्हारा विश्वास पाने के लिए मैं तुम्हें यहाँ लाया हूँ, देखो, (**एक-एक शब्द पर रुक-रुककर दृढ़ता से**)—इसी स्थान पर आज हम सब अशोक का वध करेंगे। (**आतंक मुद्रा**)

**सुदत्त :** वध करेंगे ? क्यों ? उसका अपराध ?

**सुगाम :** उसने अपने सबसे ज्येष्ठ भ्राता सुसीम का अपमान किया है।

**सुदत्त :** किस प्रकार अपमान किया ? कुछ अपशब्द कहे या तुम्हारी तरह कुछ राजनीतिक वाक्यों का प्रयोग किया ?

**सुगाम :** राजनीतिक वाक्य तो नहीं कहे; किन्तु बड़े भाई के रहते अपने को सम्राट् घोषित कर दिया।

**सुदत्त :** सम्राट् घोषित कर दिया ? (**काँपता है**)

**सुगाम :** तुम फिर काँप उठे ! तुम अशोक से डरते हो ?

**सुदत्त :** डरता तो नहीं हूँ, किन्तु उसके साहस की प्रशंसा करता हूँ ।

**सुगाम :** सुनो, सुदत्त ! अब तुम्हें सुसीम की प्रशंसा करनी होगी। स्वर्गीय पिता के वात्सल्य के सबसे बड़े अधिकारी ! वे कुछ समय के लिए पाटलिपुत्र के सम्राट् होंगे । तुम्हें हमारे साथ उनका साथ देना होगा। दोगे ? वचन दो।

**सुदत्त :** (**सोचता हुआ**) अपने सबसे बड़े भाई ! सुसीम ! पर वे तो तक्षशिला का विद्रोह शांत करने गए हैं। सम्राट् ने उन्हें वहाँ भेजा था।

**सुगाम :** वे विद्रोह शान्त कर वहाँ से लौट भी आए। आज प्रातः सूर्य के साथ उन्होंने पाटलिपुत्र में प्रवेश किया। विद्रोह तो उन्होंने एक दिन में शांत कर दिया। उन्हें देखते ही नागरिकों के सिर श्रद्धा से झुक गए। उन्होंने हाथ जोड़कर कहा—कुमार ! हमें सम्राट् से या आपसे असन्तोष नहीं है। कार्यान्तिक और अन्तपाल हमें कष्ट देते हैं। युवराज सुसीम ने कार्यान्तिक और अन्तपाल को कारागार में डाल दिया और उसी क्षण विद्रोह शांत हो गया। कितनी दैवी शक्ति है उनमें ? आचार्य चाणक्य ने अपने अर्थशास्त्र

में सम्राट् को दैवी शक्ति-सम्पन्न माना है। इसी दैवी शक्ति के कारण वे सच्चे अर्थ में सम्राट् होंगे।

**सुदत्त :** (**सिर हिलाते हुए**) हाँ, सम्राट् तो हो सकते हैं; किन्तु मन्त्रि-मंडल उनसे रुष्ट है। एक बार उन्होंने अमात्य खल्लाहक का अपमान कर दिया था।

**सुगाम :** खल्लाहक जन्म से ही खल है तो बेचारे सुसीम क्या करें? खलों को अनुशासन में रखना सज्जनों का धर्म है।

**सुदत्त :** फिर भी अमात्य (**संकेत करते हुए**) उस दीप-स्तम्भ की तरह है जिसका आधार पाकर राज्यश्री प्रकाश फैलाती है।

**सुगाम :** हाँ, स्तम्भ ही है; जो जड़ता का प्रतीक है।

**सुदत्त :** फिर भी अमात्य समान धरातल से ऊँचा है।

**सुगाम :** सौ अमात्य भी जुड़ जाएँ, तो वे आकाश से ऊँचे नहीं हो सकते, सुदत्त! जिसमें तारों का संगठित प्रकाश है। हम सब भाइयों की संगठित शक्ति का सामना क्या अमात्य-मंडल कर सकता है? अमात्य-मंडल अमात्य-मंडल ही है और भाइयों की शक्ति ऐसा आलोक-मंडल है, जो मनुष्य की शक्ति से धूमिल नहीं हो सकता। दीपकों का समूह भी कहीं तारों की समता कर सकता है? और सुनो, सुदत्त! मन्त्रि-मंडल का संगठन तो सम्राट् करता है। हम लोगों की सहायता से सुसीम सम्राट् बनकर एक नये मन्त्रि-मंडल का संगठन करेंगे और सबसे बड़ी बात यह होगी कि···

**सुदत्त :** सबसे बड़ी बात क्या होगी?

**सुगाम :** सबसे बड़ी बात यह होगी कि···उस मन्त्रि-मंडल में होंगे हम और तुम···

**सुदत्त :** तुम और हम? यह तो बड़ी अच्छी बात होगी! दो नेत्रों की तरह हम और तुम सम्राट् सुसीम का मार्ग-दर्शन करेंगे। सुसीम की मुझ पर कृपा भी है। एक बार मुझसे हँसकर कहने लगे—सुदत्त! तुम्हारे नाम के अनुरूप मैं तुम्हें कुछ देना चाहता हूँ।

**सुगाम :** तो अब वह समय आ गया है, सुदत्त! वे तुम्हें अपने नवीन मंत्री का पद प्रदान करेंगे। बोलो, हमारा साथ दोगे?

**सुदत्त :** इसी प्रकार का लालच, सुगाम! तुमने अन्य भाइयों को दिया होगा। तभी वे सब तुमसे सहमत हैं। सुसीम के नाम से सम्भवतः तुम पाटलिपुत्र का शासन करोगे।

**सुगाम :** (**तीव्र स्वर में चिल्लाकर**) सुदत्त!

**सुदत्त :** (**डरकर**) शब्दों पर मुझे अधिकार नहीं है, सुगाम! कुछ कहना चाहता हूँ, कुछ मुँह से निकल जाता है। मुझे कुछ डर लगता है। (**सोचकर**) अच्छा,

साथ दूँगा तुम्हारा। मुझे चाहे अमात्य-पद मिले या न मिले, बोलो, कैसे साथ देना होगा ?

**सुगाम :** आज कृष्ण की तृतीया है। **(पूर्व आकाश की ओर देख कर)** चन्द्र के उदय होने में कुछ ही विलम्ब होगा। मुझे मध्याह्न में गुप्तचरों से सूचना मिली थी कि आज चन्द्रोदय होने पर अशोक अमात्य खल्लाहक के साथ कुछ विशेष मंत्रणा करने के लिए इसी स्थान पर आवेंगे। उसी समय हम सब मिलकर उन पर आक्रमण करेंगे और या तो उनका वध करेंगे, या उन्हें कारागार में डाल देंगे।

**सुदत्त :** हम सब मिल कर एक पर आक्रमण करेंगे ? यह कौन-सी राजनीति है ?

**सुगाम :** यह सिंहासन प्राप्त करने की राजनीति है।

**सुदत्त :** **(मुस्कुराकर)** तो फिर यह राजनीति नहीं व्याज-नीति है।

**सुगाम :** **(तीव्रता से)** सुदत्त ! यह परिहास का समय नहीं है। चन्द्रोदय होना ही चाहता है।

**सुदत्त :** अच्छी बात है। चकोर की भाँति देखूँगा—**(पूर्व की ओर देखते हुए)** चन्द्रोदय कब होता है ?

**सुगाम :** उसी समय कुमार सुसीम अपने साथियों सहित अपने सम्राट् होने की घोषणा करेंगे। तुम्हें उनके जयकार में सम्मिलित होना पड़ेगा।

**सुदत्त :** मुझे तो जयकार में सम्मिलित होना है। चाहे वह तुम्हारा हो, चाहे अशोक का, चाहे सुसीम का।

**सुगाम :** **(तीव्र दृष्टि से)** यह जयकार सुसीम का होगा।

**सुदत्त :** तो सुसीम के जयकार में भाग लूँगा। अभी बोलो, 'कुमार सुसीम की जय !' मैं उसमें अपना कंठ-स्वर मिलाऊँगा।

[बाहर से किसी के आने का शब्द]

कोई आ रहा है, सुगाम ! तुम मुझे यहाँ क्यों ले आए ? मैं संध्या समय अपरिचितों को युद्ध का अवसर नहीं देता। तुम जानते हो, सुगाम ! करुणा के क्षणों में मुझे वीरता अच्छी नहीं लगती।

**सुगाम :** इस ओर चले आओ, सुदत्त **(दोनों दाहिनी ओर के पेड़ के समीप जाते हैं। अशोक के अंगरक्षक चंडगिरिक का प्रवेश। उसके हाथ में कृपाण है।)**

**चंडगिरिक :** **(सैनिक ढंग से)** कौन है यहाँ ?

[कोई उत्तर नहीं मिलता।]

**चंडगिरिक :** **(पुनः तीव्रता से)** शस्त्र या शास्त्र की परीक्षा देने वाला कौन है यहाँ ?

**सुगाम :** (**आगे बढ़कर**) तुम्हारे प्रणाम के अधिकारी कुमार सुगाम और कुमार सुदत्त।

**चंडगिरिक :** प्रणाम करता हूँ, कुमार !

**सुदत्त :** तुम सम्भवतः मुझे भी प्रणाम करोगे।

**चंडगिरिक :** दो नेत्रों के लिए एक ही दृष्टि होती है, कुमार ! किन्तु इस समय सोन नदी के तट पर कुमारों को किस कार्य के निमित्त कष्ट उठाना पड़ा ?

**सुगाम :** प्रश्नकर्ता अपना परिचय प्रस्तुत करें।

**चंडगिरिक :** चंडगिरिक, श्रीमन् ! सम्राट् अशोक का अंगरक्षक।

**सुगाम :** उज्जयिनी का करमोलि अशोक कहो···सम्राट् अशोक नहीं।

**चंडगिरिक :** श्रीमन् ! आज प्रातः निश्चय हो चुका है कि स्वर्गीय सम्राट् बिन्दुसार के स्थान पर···

**सुगाम :** वाक्य पूर्ण न हो, चंडगिरिक ! स्वर्गीय सम्राट् के ज्येष्ठ पुत्र युवराज सुसीम पाटलिपुत्र में प्रवेश कर चुके हैं; उनके रहते किसी को अधिकार नहीं है कि वह एकराट् बिन्दुसार का सिंहासन कलुषित करे। सम्राट् होने के वास्तविक अधिकारी युवराज सुसीम हैं।

**चंडगिरिक :** जो निर्णय अमात्य-मंडल से हुआ है, वह सर्वमान्य है, श्रीमन् !

**सुगाम :** सम्राट् के निधन के साथ अमात्य-मंडल भी समाप्त हो जाना चाहिए। पूर्णिमा के चन्द्र के साथ तारे भी अस्त हो जाते हैं। मैं इस अमात्य-मंडल के किसी भी अमात्य को महत्त्व नहीं देता।

**चंडगिरिक :** इसका उत्तर कोई अमात्य ही दे सकता है, अंगरक्षक नहीं। मैं यही निवेदन करना चाहता हूँ कि इस स्थान की अपेक्षा श्रीमान के लिए राज-महल अधिक उपयुक्त स्थान होगा।

**सुदत्त :** सुगाम ! माताएँ भी हम लोगों की प्रतीक्षा कर रही होंगी।

**सुगाम :** और मुझे इसी स्थान पर अशोक और सम्राट् सुसीम की एक साथ प्रतीक्षा करनी है। चंडगिरिक ! तुम अपने को बन्दी समझो। इस अशिष्टता के लिए कल न्यायाधिकरण में तुम पर विचार होगा।

**चंडगिरिक :** श्रीमन् ! न्यायाधिकरण पर एकमात्र अधिकार सम्राट् अशोक का है।

**सुगाम :** चुप रह, सम्राट् अशोक को रटने वाला दादुर ! तू दुर्विनीत भी है। द्वन्द्व के लिए प्रस्तुत हो।

(**नेपथ्य से**) चंडगिरिक तुम अपने स्थान पर हो ?

**चंडगिरिक :** श्रीमन् !

[अमात्य खल्लाहक का प्रवेश]

**खल्लाहक :** किससे बातें कर रहे हो ? (**सामने सुगाम को देखकर**) राजकुमार सुगाम और राजकुमार सुदत्त !

**सुगाम :** अमात्य ! चंडगिरिक ने राज-मर्यादा भंग की है। मैं उससे द्वन्द्व चाहता हूँ।

**खल्लाहक :** यह राजकुमार की मर्यादा के अनुकूल नहीं है, कुमार ! कि वह एक अंग-रक्षक से द्वन्द्व करे ! (**चंडगिरिक से**) चंडगिरिक ! कुमारों की मर्यादा अक्षुण्ण रहे।

**चंडगिरिक :** मर्यादा की सुरक्षा में ही सेवक का अस्तित्व है, श्रीमन् !

**सुगाम :** और वह अस्तित्व क्षण मात्र में मिटा दिया जा सकता है, अमात्य ! चंडगिरिक का यह साहस कि वह हमसे कहे कि इस स्थान की अपेक्षा राजमहल आपके लिए अधिक उपयुक्त स्थान होगा ! कुमार सुदत्त इसके साक्षी हैं !

**सुदत्त :** साक्षी क्या ! चंडगिरिक प्रणाम करना भी नहीं जानता।

**खल्लाहक :** कुमार चंडगिरिक का अपराध क्षमा हो। वह अंगरक्षक है। उसका कर्त्तव्य है कि जिस स्थान पर उसकी नियुक्ति हो, वह स्थान निरापद रहे।

**सुदत्त :** हमारे यहाँ रहने से स्थान निरापद नहीं समझा जाएगा ?

**खल्लाहक :** सम्राट् अशोक···

**सुगाम :** (**बीच ही में तीव्रता से**) सम्राट् अशोक ! सम्राट् अशोक ! किस विधान से उज्जयिनी का करमोलि अशोक, मगध का सम्राट् अशोक हो सकता है ? यह एक भयानक षड्यन्त्र है।

**खल्लाहक :** शान्त ! राजकुमार ! आपके द्वारा राजमर्यादा भंग न हो। सम्राट् अशोक स्वर्गीय सम्राट् बिन्दुसार के वैसे ही पुत्र हैं जैसे आप या सुसीम।

**सुगाम :** तो मैं या सुसीम सम्राट् क्यों नहीं हो सकते ?

**खल्लाहक :** हो सकते हैं, किन्तु अमात्य-मंडल का निर्णय ऐसा नहीं है।

**सुगाम :** वह अमात्य-मंडल तो ऐसा निर्णय करेगा ही, जिसके नायक आप हैं। ऐसा अमात्य-मंडल नष्ट कर दिया जाएगा।

**खल्लाहक :** राज्य का विधान एक खिलौना नहीं है, कुमार ! जिसे एक बालक अपने क्रोध में नष्ट कर दे। इस वाक्य का उत्तर···

**सुगाम :** (**बीच ही में**) उत्तर ? अभी सुसीम से मिल जाएगा (**सुदत्त से**) चलो, सुदत्त !

**सुदत्त :** हाँ ! राजकुमार सुसीम ही इसका उत्तर देंगे और उनके कंठ में हम लोगों का स्वर भी होगा और जैसा राजकुमार सुगाम ने कहा, उस स्वर में सुसीम का जय-जयकार भी होगा। हाँ ! चलो सुगाम !

**सुगाम :** अमात्य खल्लाहक ! थोड़ी देर अमात्य-पद की सन्ध्या में बादल की

भाँति राग-रंजित हो लो। चन्द्रोदय होने पर तुम्हारे रंगों का कहीं पता भी नहीं चलेगा !

[सुदत्त के साथ शीघ्रता से प्रस्थान]

**खल्लाहक :** (**सुगाम और सुदत्त के जाने की दिशा में देखते हुए**) विद्रोह की जड़ें दूर तक फैल गई हैं। ज्ञात होता है, कुमार सुगाम ने इसके लिए संगठन भी कर रक्खा है। मैं समझता हूँ, इसका पता सम्राट् अशोक को होगा।

**चंडगिरिक :** इसका पता सम्राट् को है, श्रीमन् !

**खल्लाहक :** इस विषय में उन्होंने कुछ कहा ?

**चंडगिरिक :** कहा, मुझे चिन्ता नहीं है। विद्रोह की अग्नि को दीपों में सजा कर मैंने दीपावली का उत्सव मनाया है।

**खल्लाहक :** (**मुस्कुराकर**) साहस के अवतार हैं हमारे सम्राट्। इसीलिए अमात्य-मंडल ने एक स्वर से निर्णय दिया है कि मगध के सिंहासन पर उनका ही अभिषेक हो। कल इसकी घोषणा होगी। सब भाइयों में वे ही सबसे अधिक शक्तिशाली और साहसी हैं।

**चंडगिरिक :** (**सिर झुकाकर**) श्रीमन् !

**खल्लाहक :** किन्तु इस विद्रोह का शमन करना आवश्यक होगा। कुमार सुगाम अवश्य ही इस विद्रोह का दावानल दूर-दूर तक पहुँचावेंगे और कुमार सुसीम को नेता बना कर कुछ अनिष्ट करने की बातें सोच रहे होंगे।

**चंडगिरिक :** इन्हीं कुमारों से सेवक ने सुना कि राजकुमार सुसीम अन्य कुमारों के साथ सम्राट् पर आक्रमण करेंगे और···

[सम्राट् अशोक का प्रवेश। मांसपेशियों से गठा हुआ शरीर। मुख पर तेज और नेत्रों में आकर्षण। स्वर में स्पष्टता और वज्र जैसी दृढ़ता। सम्राट् अशोक अंशुक की कसी हुई धोती पहने हुए हैं जिसके कमर के समीप-भाग में हंस-मिथुन के चिह्न हैं। कन्धों को ढकती हुई तथा बायीं बाहु पर होती हुई रेशमी चादर है जिसमें रत्नों के फुँदने लगे हुए हैं। चीनांशुक के बने हुए डोरी वाले कमरबंद, जिनके सिरे छाती के समीप रत्न-कंटक से कसे हुए हैं। शीर्षपट के साथ एक मयूरपक्ष के रंग का उष्णीष जिसके दोनों ओर एक-एक मोती की माला बँधी हुई है। पैर में तिपटल मंजीठ रंग के उपानह। हाथ में कृपाण।]

**अशोक :** (**प्रवेश करते ही**) चंडगिरिक ! तुम यहाँ से जा सकते हो।

**खल्लाहक :** (**घूम कर**) सम्राट् की जय !

**चंडगिरिक :** (**झुक कर**) सम्राट् की जय !

**अशोक :** आदेश दुहराये नहीं जाते, चंडगिरिक।

**चंडगिरिक :** (**झुक कर**) श्रीमन् ! (**शीघ्रता से प्रस्थान**)

**खल्लाहक :** किन्तु चंडगिरिक की यहाँ आवश्यकता होगी, सम्राट् !

**अशोक :** मेरी रक्षा के लिए ? (**कुछ हँसते हुए**) क्योंकि आपके अमात्य-मंडल ने निर्णय किया है कि अशोक मगध के सम्राट् हों और सम्राट् के लिए अंगरक्षक हो। किन्तु मैं समझता हूँ, अमात्य ! वह सम्राट् भी क्या है जिसे अंगरक्षक की आवश्यकता हो ? (**अमात्य खल्लाहक की मुद्रा गंभीर है। उसकी ओर तिरछी दृष्टि से देखते हुए**) बहुत गंभीर हो गए, अमात्य ! सम्राट् तो वही है, जो सम्यक् रूप से विराज सके ! संतोष से प्रजा उसकी श्री की सराहना कर सके। उसके लिए अंगरक्षक की क्या आवश्यकता है ? अंगरक्षक की नियुक्ति तो प्रजा के प्रति अविश्वास है ! प्रजा ऐसे राजा को क्या क्षमा कर सकती है ?

**खल्लाहक :** किन्तु इस समय परिस्थिति भयानक है। आपको भी यहाँ नहीं रहना चाहिए। परिस्थिति अत्यन्त भयानक है, सम्राट् !

**अशोक :** (**हँसकर**) भयानक ? परिस्थिति भी कभी भयानक होती है, अमात्य ? मनुष्य की दुर्बलता का दूसरा नाम परिस्थिति है। जब मनुष्य विवश होकर कुछ नहीं कर सकता, तो वह सरलता से कह देता है, परिस्थिति अनुकूल नहीं है—भयानक है। मनुष्य ही परिस्थितियों का निर्माण करता है और निर्माण कर चुकने पर जब वह असफल हो जाता है, तो भाग्य को दोष देता है। अपने हाथ से अपनी ही शक्तियों की हत्या करता है और कहता है कि मैं अकेला हूँ।

**खल्लाहक :** आपके साहस की मैं प्रशंसा करता हूँ, सम्राट् ! किन्तु मैं कुछ निवेदन करना चाहता हूँ।

**अशोक :** अमात्य की वाणी विधान की वाणी है। मैं सुनूँगा।

**खल्लाहक :** आप जानते हैं, सम्राट् ! अमात्य-मंडल ने जो निर्णय किया है, वह अन्य कुमारों को स्वीकार नहीं है। वे ज्येष्ठ कुमार सुसीम को सम्राट् बनाना चाहते हैं। इस गृह-विद्रोह के सम्बन्ध में ही परामर्श देने के लिए मैंने आपको इस एकान्त में निमन्त्रित किया था। राजमहल के तो कोने-कोने में अनन्त जिह्वाएँ, अनन्त नेत्र और अनन्त कान हैं। यह एकान्त ही मूक, अन्ध और बधिर है। किन्तु अब आपको यहाँ भी नहीं रहना चाहिए। यह एकान्त भी मुझे एक कच्छप की भाँति लग रहा है जो अपने विद्रोह का सिर अपने भीतर समेट कर बैठा हुआ है।

**अशोक :** मुझे उससे भय नहीं है, अमात्य ! कच्छप भले ही कठोर हो, किन्तु वह भय से आक्रान्त भी है। भय ही उसे सिर समेटने के लिए बाध्य करता है ! वह चोरी से मांस नोचता है, विषधर की तरह आक्रमण नहीं करता।

मुझे ऐसे कच्छपों से भय नहीं है; मैं उनके मर्मस्थल को वेधना जानता हूँ। हाँ, तुम मुझे कुछ परामर्श देना चाहते थे। पाटलिपुत्र की राजनीति के सम्बन्ध में···?

**खल्लाहक** : तो आपको सूचना है कि अन्य राजकुमार असंतुष्ट हैं।

**अशोक** : हाँ, मुझे इस बात की सूचना है कि अन्य राजकुमारों को अमात्य-मंडल के निर्माण से असंतोष है। इस सम्बन्ध में आपका और अमात्य-मंडल का क्या निर्णय है ?

**खल्लाहक** : अमात्म-मंडल इस सम्बन्ध में आपसे परामर्श के लिए उत्सुक है। जहाँ तक मेरा व्यक्तिगत निर्णय है, सम्राट् ! वह बिलकुल स्पष्ट है और वह पाटलिपुत्र के हित में है। आज मुझे मगध की सेवा करते हुए बीस वर्ष से अधिक हो गए। स्वर्गीय सम्राट् की राजनीतिक मन्त्रणाओं का आसन मेरे परामर्श-निर्मित सिंहों के कंधों पर था। आचार्य चाणक्य के अर्थशास्त्र ने तो हमारा मार्ग प्रशस्त किया ही है किन्तु अनेक परिस्थितियाँ ऐसी आई हैं, जहाँ हमने राजनीति को सरस्वती की गुप्त धारा बना कर विपक्षियों में भी संग्राम करा दिया है। किन्तु यह अंतर्विद्रोह विपक्षियों की हिंसा से भी भयानक है।

**अशोक** : आपकी राजनीति पर हमें विश्वास है।

**खल्लाहक** : सम्राट् ! आज मगध में गृह-विद्रोह की ज्वाला भड़क उठी है। स्वर्गीय सम्राट् इस बात को स्वीकार करते थे कि सब भाइयों में आप सबसे अधिक शक्तिशाली हैं किन्तु वे ज्येष्ठ कुमार सुसीम को समीप रहने के कारण अधिक चाहते थे। आप उज्जयिनी में ग्यारह वर्षों से थे। आपने अनेक विद्रोह शान्त किए, किन्तु कुमार सुसीम ने आपके शौर्य की सूचना सम्राट् तक पहुँचने भी नहीं दी। कुमार सुसीम सम्राट् का स्नेह पाकर धृष्ट और दुर्विनीत हो गए। कुमार सुगाम भी उन्हीं की भाँति निरंकुश बन गए। जब तक्षशिला में विद्रोह हुआ तो सम्राट् आपको उज्जयिनी से तक्षशिला भेजना चाहते थे किन्तु अमात्म-मंडल जानता था कि वह विद्रोह राज्य-कर्म-चारियों के प्रति है, सम्राट् के विरुद्ध नहीं। इसलिए आपके भेजे जाने की आवश्यकता नहीं समझी गई और कुमार सुसीम को राज्य से दूर करने के लिए तक्षशिला भेज दिया गया।

**अशोक** : सुसीम शांति स्थापित कर आज प्रातः तक्षशिला से पाटलिपुत्र लौट भी आए।

**खल्लाहक** : हाँ ! आज प्रातः वे लौट आए। उन्हें स्वर्गीय सम्राट् के निधन की सूचना मिल चुकी थी, इससे उन्हें आशंका थी कि अमात्य-मंडल उनके स्थान पर कहीं कुमार अशोक को सम्राट् न बना दे।

**अशोक** : (**मुस्कुराकर**) और आपके अमात्य-मंडल ने अशोक को ही सम्राट् बनाया।

**खल्लाहक** : इसीलिए कुमार सुसीम अन्य कुमारों के साथ मिल कर पाटलिपुत्र को विद्रोह की अग्नि में भस्म कर देना चाहते हैं।

**अशोक** : विद्रोह में तो यही होगा। किन्तु इससे रक्षा का उपाय ?

**खल्लाहक** : मेरी दृष्टि में एक ही है।

**अशोक** : सुनना चाहता हूँ।

**खल्लाहक** : यदि इसे राज्यवंश की मर्यादा के विपरीत न समझा जाए तो···

**अशोक** : तो···?

**खल्लाहक** : उन पर शीघ्रातिशीघ्र नियंत्रण लगा दिया जाए।

**अशोक** : सैनिक नियंत्रण ?

**खल्लाहक** : हाँ, सम्राट् ! अन्यथा बढ़ती हुई आग की लपटों की भाँति वे राज-मर्यादा की फूलती हुई बेलों को झुलसाते रहेंगे।

**अशोक** : इसके अतिरिक्त अन्य कोई मार्ग नहीं है ?

**खल्लाहक** : वे सब प्रतिहिंसा के विष-दन्तों में मृत्यु का अभिशाप लिए हैं। वे आप पर आक्रमण करना चाहते हैं। उन्हें इस बात की सूचना है कि आप इस समय यहाँ पर हैं। इसीलिए मैंने निवेदन किया कि अब आप यहाँ से शीघ्र ही लौट चलें। जब आपकी रक्षा के लिए अंगरक्षक और एक सैनिक गुल्म की नितान्त आवश्यकता है, तब आपने अपने अंगरक्षक को यहाँ से जाने का आदेश दे दिया।

**अशोक** : (**सोचते हुए**) वे यहाँ मुझ पर आक्रमण करेंगे ?

**खल्लाहक** : निस्संदेह ? कुमार सुगाम और कुमार सुदत्त यही अभिसंधि लेकर यहाँ से गए हैं। वे आपके आने के पूर्व यहाँ थे। वे सब मिल कर किसी भी क्षण आप पर आक्रमण कर सकते हैं। चन्द्रोदय होने ही वाला है। वे इसी की प्रतीक्षा कर रहे होंगे। यही उनके आक्रमण की वेला है।

**अशोक** : अंधकार में वे अपना आक्रमण अधिक सफलता के साथ कर सकते हैं। विद्रोह का कृपाण तो अंधकार की म्यान में रहता है।

**खल्लाहक** : इसीलिए सम्राट् ! परामर्श का समय चन्द्रोदय के पश्चात् ही रक्खा गया था।

**अशोक** : तो चन्द्रोदय ही उनके आक्रमण की वेला है ?

**खल्लाहक** : हाँ, सम्राट् !

**अशोक** : तो फिर अमात्य ! तुम भी यहाँ से जाओ।

**खल्लाहक** : मैं भी यहाँ से चला जाऊँ ? मगध के सम्राट् को इस एकान्त में छोड़कर चला जाऊँ; जिससे विद्रोहियों का मार्ग और भी सुगम हो जाए ?

मेरे लिए यह सम्भव नहीं होगा, सम्राट् ! यह राज-धर्म और सेवा-धर्म दोनों ही के प्रतिकूल है।

**अशोक :** तो राज-धर्म भी कैसा है कि उसने अपने सम्राट् की परीक्षा लिए बिना ही उसे सम्राट् बना दिया ? नदी की गहराई परखी ही नहीं और उसमें अपनी विशाल नौका छोड़ दी ? अमात्य-मण्डल को सम्राट् की परीक्षा भी तो लेनी चाहिए थी ?

**खल्लाहक :** उज्जयिनी में सम्राट् की परीक्षा अनेक बार ली जा चुकी है।

**अशोक :** उज्जयिनी पाटलिपुत्र नहीं है, अमात्य ! उज्जयिनी केवल पश्चिम-चक्र की राजधानी है और पाटलिपुत्र समस्त मगध राज्य का केन्द्र है। यहाँ की परीक्षा वास्तविक परीक्षा है।

**खल्लाहक :** फिर भी, सम्राट् ! आपसे प्रार्थना है कि आप मुझे यहाँ से जाने का आदेश न दें। विद्रोह में पाटलिपुत्र भस्म होने जा रहा है ?

**अशोक :** मैं अमात्य को आदेश न देकर उनसे आग्रह करना चाहता हूँ कि वे मुझे एकान्त में कुछ विचार करने का अवसर प्रदान करें।

**खल्लाहक :** जैसी आज्ञा ! (**प्रस्थान**)

**अशोक :** (**टहलते हुए सोचते हैं**) विद्रोह ! विद्रोह की अग्नि में पाटलिपुत्र भस्म होने जा रहा है ! सम्राट् बिन्दुसार का पाटलिपुत्र ! सम्राट् चन्द्रगुप्त का···! टहलते हुए पेड़ के समीप आते हैं। वे पूर्व के आकाश में देखते हैं। यह चन्द्र ! तो चन्द्रोदय हो गया ! आक्रमण की यही वेला है। कैसा आक्रमण होगा ! किसी ने आक्रमण कर चन्द्र की तीन कलाएँ भी काट ली हैं। (**एक दिशा में चौंक कर देखते हैं**) कौन है ? (**कोई उत्तर नहीं मिलता**) पाटलिपुत्र में चोर की तरह छिपने वाला कौन है ?

**सुगाम :** (**सामने आकर तलवार टेक कर खड़ा होता है**) मैं चोर नहीं हूँ, अशोक !

**अशोक :** (**आत्मीयता के स्वर में**) सुगाम ! तुम हो ? तो फिर चोर की तरह क्यों छिप रहे हो ? तुम मेरे भाई हो। स्वर्गीय सम्राट् बिन्दुसार के पुत्र। मगध राज्य के संरक्षक।

**सुगाम :** व्यंग्य-बाण मत चलाओ। शक्ति हो तो तुम तलवार का प्रयोग कर सकते हो।

**अशोक :** शक्ति भी है और तलवार भी है, किन्तु प्रयोग का अवसर मैं नहीं देखता। हाँ, तुम प्रयोग करो ! देखो, चन्द्रोदय हो गया। तुम्हारे आक्रमण की वेला यही तो है। देखूँ, तुम किस प्रकार आक्रमण करते हो ?

**सुगाम :** मैं आक्रमण तो करूँगा ही, अशोक ! पहले यह जानना चाहता हूँ कि अमात्य खल्लाहक और अंगरक्षक चंडगिरिक कहाँ हैं ?

**अशोक** : दो भाइयों के बीच में कोई बाहरी व्यक्ति नहीं होना चाहिए, सुगाम ! इसीलिए दोनों को ही यहाँ रहने की अनुमति मैंने नहीं दी। अब यहाँ केवल मैं हूँ और तुम हो। हम दोनों का जीवन, जीवन है; कोई प्रदर्शनी नहीं जो बाहरी व्यक्ति देखें।

**सुगाम** : अशोक ! तुम जानते थे कि मैं यहाँ आने वाला हूँ ?

**अशोक** : निस्संदेह ! मैं अपने अन्य भाइयों की भी प्रतीक्षा कर रहा हूँ। वे सब कहाँ हैं ?

**सुगाम** : कहीं दूर नहीं होंगे, किन्तु तुम जानते हो, इसका परिणाम क्या होगा ?

**अशोक** : भाइयों के मिलने का परिणाम बुरा नहीं होता, यह मैं जानता हूँ ।

**सुगाम** : तुम साहसी हो, अशोक ! इसलिए मुझे तुम पर दया आती है । मैं नहीं चाहता कि भाइयों की क्रोधाग्नि में तुम भस्म हो जाओ ।

**अशोक** : मैं भस्म हो जाऊँ ? असम्भव ! क्रोधाग्नि में क्रोध करने वाला व्यक्ति ही भस्म होता है । सुगाम ! मैं अपने भाइयों को क्रोधाग्नि में भस्म होने से रोकूँगा ।

**सुगाम** : यह तुम्हारा साहस मात्र है, अशोक ! तुम्हारे लिए उचित होगा कि तुम मगध के सिंहासन से हट जाओ ।

**अशोक** : अशोक आज तक अपने कर्त्तव्य से पीछे नहीं हटा है, सुगाम ! यदि अमात्म-मंडल एकमत से मेरे सम्राट् होने का निर्णय न करता तो मैं दूसरे दिन ही उज्जयिनी के लिए प्रस्थान करता। पिताश्री के निधन के पश्चात् मगध राज्य की सुरक्षा का प्रश्न मेरा पहला कर्त्तव्य है, जिसका पालन मैं जीवन के अन्तिम क्षणों तक करूँगा।

**सुगाम** : तुम्हारा यह झूठा अभिमान है। मैं तुम्हें सचेत करना चाहता हूँ, अशोक ! तुम युवराज सुसीम के मार्ग से हट जाओ ।

**अशोक** : मुझे सुसीम के मार्ग का मोह नहीं है। मुझे अपना मार्ग प्रिय है; और यदि मैं अपने सत्य में स्थित हूँ तो प्रत्येक मार्ग मेरे लिए राजमार्ग है; भूमि का प्रत्येक खंड मेरे लिए सिंहासन है। और, सिंहासन उच्च नहीं है सुगाम ! सिंहासन पर बैठने की योग्यता उच्च है । सुसीम सिंहासन को ही उच्च समझते हैं। यह मार्ग मेरा नहीं है।

**सुगाम** : फिर भी तुम्हारा के मार्ग के सुसीम मार्ग को अवरुद्ध करता है। तुम इस मार्ग से हट जाओ, नहीं तो···

**अशोक** : नहीं तो···?

**सुगाम** : समस्त भाइयों की सम्मिलित शक्ति तुम्हें बलपूर्वक मार्ग से हटा देगी।

**अशोक** : मैं ऐसी शक्ति के दर्शन करना चाहता हूँ। जीवन-भर मैंने शक्ति की ही उपासना की है। आज उसका सम्मिलित रूप देख कर मैं अपने को धन्य

समझूँगा । कहाँ है वह सम्मिलित शक्ति ! उस सम्मिलित शक्ति का प्रयोग मैं भी देखना चाहता हूँ, सुगाम !

**सुगाम :** वीरवर अशोक ! मैं नहीं चाहता कि स्वर्गीय पिताश्री का शुभ्र वंश भाइयों के रक्त से कलंकित हो। यदि तुम सुसीम के पक्ष में नहीं हो तो किसी अन्य भाई को सिंहासन पर बैठने का अवसर दे सकते हो। तुमने अपनी वीरता की ध्वजा समस्त पश्चिम-चक्र में फहराई है । तुम ऐसा कर सकते हो कि···यदि सुसीम योग्य नहीं है अर्थात् उसे सिंहासन के योग्य नहीं समझते तो···मैंने···अर्थात् मैंने···तुम्हारे मार्ग, आदर्श पर चलने का प्रयत्न ···प्रयत्न नहीं ··साधना की है···। मैं···अर्थात् मैं···

**अशोक :** देखो, सुगाम ! अपने व्यक्तित्व पर बल दो···किसी दूसरे का अनुकरण आत्महत्या है ।

**सुगाम :** (**तीव्रता से**) तो अब तुम्हारी हत्या की जाएगी, अशोक ! मैं तुम्हें सावधान करने आया था। तुम्हारे प्रति भाइयों का क्रोध अन्तिम सीमा पर पहुँच गया है ।

**अशोक :** मनुष्य की शक्ति अन्तिम सीमाओं में शोभा नहीं पाती। अन्तिम सीमाओं को संतुलित करने में शोभा पाती है।

**सुगाम :** यह तुम्हारा अन्तिम निर्णय है ?

**अशोक :** मेरे धैर्य की परीक्षा न लो, सुगाम ! क्या तुम समझते हो कि मगध का सिंहासन किसी वणिक् की तुला है, जो शब्दों के भार से किसी ओर भी झुक सकती है ? यह सिंहासन मौर्य सम्राट् चन्द्रगुप्त का है, सम्राट् बिन्दुसार का है, जिनका साहस और प्रताप उसमें रत्नों की भाँति जड़ा हुआ है, और इन रत्नों में देश का ही नहीं, विदेश का भी इतिहास प्रतिबिम्बित हुआ है।

[नेपथ्य में कोलाहल होता है।]

**अशोक :** यह कैसा कोलाहल ?

**सुगाम :** (**व्यंग्य से**) इसी कोलाहल में तुम्हारा इतिहास प्रतिबिम्बित होगा !

**नेपथ्य में :** एक स्वर—अशोक का वध करो।
दूसरा स्वर—पाटलिपुत्र का कलंक दूर हो !
तीसरा स्वर—अशोक को बन्दी करो !

**अशोक :** (**तीव्रता से कोलाहल की दिशा में देखकर**) मैं प्रस्तुत हूँ !

[नेपथ्य में फिर हलचल होती है ।]

**सुगाम :** (**उच्च स्वर से**) सम्राट् सुसीम की जय !

[**'जय' का नाद गूँजते ही नेपथ्य से सुसीम अन्य चार भाइयों सहित तलवार की नोक सामने कर झपटते हैं।**]

**सुसीम :** (**तीव्रता से तलवार उठा कर**) प्रतिहिंसा मेरे प्राणों में है ! मृत्यु मेरे हाथों में है···आक्रमण करो !

[हलचल होती है ।]

**अशोक :** (**गर्जना के स्वर में**) सावधान ! सम्राट् बिन्दुसार के वंश के हिंसक पशु ! वहीं खड़े रहो !

[सब स्तम्भित होकर रुक जाते हैं ।]

**अशोक :** (**वैसी ही गर्जना के स्वर में**) यदि एक भी व्यक्ति आगे बढ़ा तो वह खौलते हुए तेल के कड़ाह में झोंक दिया जाएगा !

[सब ठिठके हुए खड़े रहते हैं । केवल कुमार सुसीम आगे बढ़ते हैं ।]

**सुसीम :** किसका साहस है कि वह हमें खौलते हुए तेल के कड़ाह में झोंक दे ?

**अशोक :** पाटलिपुत्र का एक-एक व्यक्ति यह साहस रखता है । और खौलते हुए तेल की एक-एक बूँद मांस में डूबकर हड्डियों को गलाने की शक्ति रखती है । तुम आगे बढ़ोगे ?

**सुसीम :** मैं ही नहीं···मेरे भाई भी आगे बढ़ेंगे ।

**अशोक :** तुम्हारे ये भाई ? जिन्हें तुमने विद्रोह के लिए भड़काया है ? जिन देवता-जैसे राजकुमारों को तुमने भेड़ियों का बाना पहनाया है ? पिता की मृत्यु पर टूटते हुए इनके आँसुओं से तुम अपना राज्याभिषेक कराना चाहते हो ? बोलो, सुसीम ! स्वार्थ की वेदी पर भाइयों की बलि देना हिंसा की पराकाष्ठा है या नहीं ?

**सुसीम :** हिंसक तुम हो ।

**अशोक :** भाइयों को अपने साथ-साथ तुम लाए हो, जिससे वे मेरी तलवार से कटें और तुम मुझसे संधि कर सिंहासन पर बैठो । तुम्हारा स्वार्थ ये भाई जानते हैं । इसीलिए ये भाई देखने में तुम्हारे साथ हैं, पर वास्तव में साथ नहीं हैं । राज्य में विद्रोह स्वार्थ के पैरों पर खड़ा होता है । इन पैरों की दिशा जानते हो, किस ओर है सुदत्त ! सुहास ! सुबेल ! तुम लोगों के पैर काँप रहे हैं । तुम्हारे हाथों की तलवारें झुक रही हैं । राजनीति में विद्रोह वह हिम-खंड है जो अविश्वास की आँच में गलकर बह जाता है । तुम्हारे माथे पर जो पसीना है, सुदत्त ! वह उसी का रूप है । उसे जल्द पोंछो ।

[सुदत्त बायें हाथ से माथे का पसीना पोंछता है ।]

**सुसीम :** (**सुदत्त से सरोष**) पसीना क्या पोंछते हो ?

**सुदत्त :** (**हकलाते स्वर में**) अविश्वास···अविश्वास से गल-गलकर बह रहा है ।

**सुगाम :** (**चीखकर**) अविश्वास ? कैसा अविश्वास ?

**अशोक :** (**तीव्रता से**) वह अविश्वास, जो तलवारों में काँपता है। वह अविश्वास, जो तलवार को कसकर पकड़ता है, किन्तु मुट्ठी ढीली की ढीली रह जाती है। वह अविश्वास, जो साहस कर बोलना चाहता है, किन्तु भूमि में गड़े लोहे पर की गई चोट की भाँति गले में कुण्ठित हो जाता है। स्पष्ट कंठ से कहो, सुसीम ! क्या कहना चाहते हो ? तुम्हारी वाणी अविश्वास से बोझिल हो रही है !

**सुसीम :** मेरी वाणी बोझिल नहीं है। मैं पूछता हूँ, मुझे खौलते हुए तेल में झोंकने की शक्ति किसमें है ?

**अशोक :** मुझमें। उस शक्ति की परीक्षा लेना चाहते हो ? तुम्हारे भाइयों के पैर लड़खड़ा रहे हैं। तुम्हारी वाणी में पहले जैसा तीखापन नहीं है। कौन परीक्षा लेगा ? समझो सुसीम ! सागर की एक बूँद सागर के जल के समान ही है, किन्तु उसमें प्रलय का संघात उत्पन्न नहीं हो सकता। यदि तुम्हारे साथ के भाइयों ने मगध का भविष्य नहीं पहचाना तो मुझे बलपूर्वक पहचानने के लिए बाध्य करना होगा।

**सुसीम :** हमें कोई बाध्य नहीं कर सकता।

**सुगाम :** राजकुमारों को कोई बाध्य नहीं कर सकता। काल भी उनके सामने आए, तो वे उसे अपने पैरों से कुचल देंगे। भाइयो ! अशोक तुम्हारे सामने है ! उस पर आक्रमण करो ! वध करो !

[कुमारों में एक-दूसरे का मुख देखकर फिर आक्रमण करने की हलचल होती है।]

**अशोक :** (**तीव्रता से**) शांत ! तुम लोग एक पग भी आगे नहीं बढ़ सकते। यह रणभूमि नहीं है। यह पाटलिपुत्र की पवित्र धरणी है। गंगा और सोन ने इसका अभिषेक किया है। युद्ध करना है तो पाटलिपुत्र के बाहर की भूमि रक्त से रंजित की जाएगी, यह पवित्र धरणी यज्ञभूमि है, रणभूमि नहीं।

**सुसीम :** किंतु तुम ! अशोक तुम ! इसे अपने दुस्साहस से रणभूमि में परिणत करना चाहते हो।

**अशोक :** आक्रमण करने का आदेश किसने दिया ? मैंने या तुमने ? यह भी तक्षशिला का विद्रोह है ? यह भी उत्तर-चक्र का विप्लव है ? यह पाटलिपुत्र के भविष्य का निर्णय है। यह हमारी पितृभूमि—हमारे मध्य-चक्र की परम्परा का निर्णय है। सुसीम ! अधिकार को विद्रोह का खिलौना मत बनाओ। मैं आवेश के चक्रव्यूह में अधिकार को लांछित नहीं होने दूंगा। मैं जानता हूँ, आवेश में भरे हुए व्यक्तियों का समूह पशुओं के पैरों से

चलता है। आवेश दूर हो !

**सुगाम :** तो सुसीम मगध के सम्राट् होंगे। पिता का उत्तराधिकार उन्हीं को प्राप्त होगा !

**अशोक :** और तुम्हें प्राप्त क्यों नहीं हो सकता ? तुम भी मगध सम्राट् के पुत्र हो, पिता के उत्तराधिकारी हो। सुगाम ! तुम भी मगध के सम्राट् हो सकते हो !

**सुगाम :** वह तुमने स्वीकार कब किया ?

**अशोक :** वह भी कभी स्वीकार हो सकता है। किंतु इसके लिए तुम विद्रोह करोगे ? किसके साथ विद्रोह करोगे ? अमात्य-मंडल की शक्ति प्रजा की शक्ति है। प्रजा की शक्ति ईश्वर की शक्ति है। ईश्वर की शक्ति से कौन युद्ध करेगा ? याद रक्खो, सुसीम ! प्रजा की शक्ति मेरे साथ है, फिर किसमें साहस है कि ईश्वर की शक्ति के समक्ष खड़ा रह सके ? और, इन टूटी हुई तलवारों के साथ तुम मुझसे युद्ध करोगे ? सुगाम ! तुमने इन कुमारों के हाथों में टूट जाने वाली तलवारें क्यों दे रक्खी हैं ?

[कुमार अपनी तलवारों पर दृष्टि डालते हैं।]

**सुगाम :** ये राजकुमारों की अपनी तलवारें हैं।

**अशोक :** तो इन तलवारों का पानी उतर गया है ! जब विद्रोह के लिए तलवार उठती है तो उसका पानी उतर जाता है। **(तलवारों को लक्ष्य कर)** यह देखो ! ये तलवारें आपस में ही टकरा रही हैं। सुहास ! और सुबेल ! तुम लोगों की तलवारें आपस में ही टकरा कर कुण्ठित हो रही हैं ! पीछे हटो !

[सुहास और सुबेल दोनों यन्त्रवत् पीछे हट जाते हैं।]

**सुदत्त :** मेरी तलवार तो नहीं टकरा रही है।

**अशोक :** तुम भविष्य को पहचानते हो, सुदत्त ! और सुगाम ! तुम भी भविष्य को पहचानते हो। क्योंकि तुम मुझे सावधान करने आए थे और अपने लिए मगध का सिंहासन···

**सुसीम :** **(आश्चर्य से सुगाम की ओर देखते हुए)** अपने लिए मगध का सिंहासन चाहते थे ?

**सुगाम :** अपने लिए अर्थात् तुम्हारे लिए।

**सुदत्त :** मुझसे तो किसी अमात्य-पद की बात कर रहे थे !

**सुहास :** हाँ, और यही मुझसे भी कहा था।

**सुबेल :** और मुझे तो अमात्य के नाम से पुकारने भी लगे थे।

**अशोक :** शांत ! शांत ! परस्पर भेद की बातें करने से लाभ कुछ नहीं होगा। परस्पर अविश्वास का समय कहाँ ? पाटलिपुत्र का प्रत्येक राजकुमार सत्य को पहचानता है, वह धोखे में नहीं आ सकता। मैं तुम सबसे अपने मन की बातें कहना चाहता था किंतु पूज्य पिता की चिता की जलती हुई भस्म आज भी पाटलिपुत्र को दग्ध कर रही है ! पूज्य माताओं की आँखों से वही हुई आँसुओं की धारा इस सोन नदी के प्रवाह से किसी भी प्रकार कम नहीं।

**सुदत्त :** मैंने भी यही कहा था, अशोक !···मैंने भी यही कहा था !

**सुसीम :** (**दृढ़ता से**) मेरे सामने यह प्रश्न नहीं है, अशोक ! मैं अपना अधिकार चाहता हूँ ! अधिकार चाहता हूँ ! मैं ज्येष्ठ हूँ।

**अशोक :** फिर मेरे प्रणाम के अधिकारी होकर मेरे आक्रमण के अधिकारी क्यों होना चाहते थे ? सुसीम ! तुम नहीं जानते कि तुम कितने महान हो ! तुम में कितनी शक्ति और क्षमता है ! तुमने तक्षशिला का विद्रोह एक दिन में समाप्त कर दिया। तुम सम्राट् बिन्दुसार के ज्येष्ठ पुत्र ! मगध साम्राज्य के सुदृढ़ स्तम्भ ! यदि तुम अपने विवेक को संतुलित रखते तो यह राज्यश्री तुम्हारे चरणों में लोटती और तुम पदाघात करते हुए कहते—"दूर हो पिशाची ! तू मेरी शरण में आने के योग्य नहीं है।" किंतु आज पिता का मरण तुम्हारे राज्य-वैभव का सोपान बन रहा है ? माताओं की अश्रु-धारा में तुम अपने भाई की रक्त-धारा मिलाना चाहते हो ?

**सुदत्त :** मैंने तुमसे यही कहा था, सुगाम ! मैंने भी यही कहा था, अशोक ! मैं निश्चय तुम्हारे पक्ष में हूँ। मेरा प्रणाम स्वीकार करो।

[प्रणाम करके अशोक के समीप आकर खड़ा हो जाता है।]

**सुबेल :** और मैंने भी अशोक का विरोध कब किया ! मैं भी तुम्हारे पक्ष में हूँ। मैं प्रणाम करता हूँ। (**प्रणाम करता है और अशोक के समीप दूसरी ओर खड़ा हो जाता है।**)

**सुहास :** अशोक सत्य के पथ पर है। मैं भी प्रणाम करता हूँ। (**प्रणाम करके अशोक के पक्ष में आकर सुदत्त के समीप खड़ा हो जाता है।**)

**अशोक :** पाटलिपुत्र की राजनीति कृतज्ञता का स्वर पहचानती है। मैं तुम सब लोगों का कृतज्ञ हूँ। सुदत्त ! सुबेल ! और सुहास ! तुम लोग विविध शासन-चक्रों के कुमार बनने की योग्यता रखते हो। तुम लोग जाओ। माताओं को तुम्हारे शीतल शब्दों की आवश्यकता होगी।

**सुदत्त :** मैं भी यही सोचता हूँ, अशोक ! (**सुबेल और सुहास से**) चलो सुबेल ! चलो सुहास ! (**सुसीम से**) अच्छा सुसीम ! हम लोग जा रहे हैं।

**सुबेल और सुहास :** चलो ! **(अशोक को प्रणाम करके जाते हैं।)**

**सुसीम : (अशोक से)** तो इस प्रकार तुमने भेद-नीति से काम लिया !

**अशोक : (शान्ति से)** भेद-नीति का प्रयोग वहाँ हो, जहाँ संगठन हो और जहाँ लोगों को भ्रम में डालकर काम लिया जा सकता हो। इस नीति की आवश्यकता मुझे नहीं है, सुसीम ! मेरी नीति तो आत्मविश्वास की है। आत्मविश्वास जीवन के सत्य को पहचानने का बीज-मन्त्र है और जीवन का सत्य किसी एक व्यक्ति का धन नहीं है, वह मानव-मात्र का अखंड वैभव है। तुम उदार नहीं हो सके ! उदारता के अभाव में तुम्हारा वैभव शरद-कालीन बादल बन गया, जो देखने में तो उज्ज्वल है, किंतु उसमें जल की एक बूँद भी नहीं है। तुम नहीं समझ सके कि तुम्हारी आँखों की परिधि ही अन्तिम परिधि नहीं है···क्षितिज के पार भी एक परिधि है, जिसमें पृथ्वी और आकाश जैसे अलग तत्त्वों में भी संधि हो सकती है।

**सुगाम :** अशोक ! तुम महान् हो !

**अशोक :** महान् तो मानव है, सुगाम ! यदि कोई व्यक्ति सच्चा मानव बन सके ! मानव ही सृष्टि का केन्द्र है। जहाँ वह है, वहाँ सारी प्रकृति है···मानव ही राष्ट्र है और मानव ही युग है। वह अनन्त प्रगति है, उसमें अनन्त शक्ति का स्रोत है यद्यपि वह नहीं जानता कि इस शक्ति का स्रोत कहाँ है।

**सुसीम : (सिर पकड़कर)** ओह ! सब समाप्त हो गया !

**सुगाम :** मेरे लिए कहीं कोई स्थान नहीं रह गया !

[अमात्य खल्लाहक का प्रवेश]

**खल्लाहक :** सम्राट् की जय !

**अशोक : (मुस्कुराकर)** अमात्य ! तुम और अंगरक्षक गुप्त स्थान में बैठे-बैठे थक गए होगे किंतु मुझे अपनी वाणी और दृष्टि पर विश्वास था।

**खल्लाहक :** सम्राट् ! सैनिक गुल्म भी समीप ही था। वह प्रतीक्षा में था कि कुमार आक्रमण करें।

**अशोक :** किंतु कुमारों ने आक्रमण नहीं किया। कितने कृपालु हैं ये कुमार !

**सुसीम :** इस समय जाता हूँ, अशोक ! फिर कभी···

**अशोक :** नहीं ! अभी तुम नहीं जा सकोगे, कुमार सुसीम और सुगाम ! मेरा अनुरोध है कि तुम आत्महत्या नहीं करोगे। इस वंश में किसी ने आत्म-हत्या नहीं की है। तुमसे शासन-चक्र के सम्बन्ध में कुछ परामर्श करूँगा। यह स्मरण रखना कि आवश्यकता से अधिक बुद्धिमत्ता मूर्खता की जननी है।

**सुसीम :** क्या मुझे खौलते हुए तेल के कड़ाह में डालोगे ? मुझे कोई चिंता नहीं !

**अशोक :** (**अमात्य से**) मैं अंगरक्षक की उपस्थिति चाहता हूँ।

**खल्लाहक :** सम्राट् की जैसी इच्छा। मैं भी यही चाहता था। (**प्रस्थान**)

**अशोक :** कुमार सुसीम ! राज्यश्री एक महान पर्व मनाती है। उसमें महत्त्वाकांक्षा की भरी नदी में स्नान होता है। गुप्त अभिसंधियों का मंत्र-पाठ होता है। प्रशस्तियों के स्तोत्र पढ़े जाते और ऐश्वर्य के पुष्प बिखेरे जाते हैं। पाटलिपुत्र की राज्यश्री में यह कुछ नहीं होगा। उसमें प्राचीन राजुपुरुषों की अर्चना में केवल प्रेम की पुष्पांजलि अर्पित होगी और प्राणों के दीप जलेंगे। यही राजनीति है···यही राज्यश्री है।

(**नेपथ्य में देखकर**) कौन ? चंडगिरिक ?

**चंडगिरिक :** आज्ञा, सम्राट्। (**सिर झुकाता है।**)

**अशोक :** राजकुमार सुसीम और राजकुमार सुगाम को आदर सहित राजमहलों में पहुँचा दो।

**सुसीम :** हम लोग जिस भाँति आए हैं, उसी भाँति चले जावेंगे।

**अशोक :** नहीं, कुमार सुसीम ! सम्राट् बिन्दुसार के राजवंश की मर्यादा सुरक्षित रहेगी।

(**चंडगिरिक से**) और चंडगिरिक ! साथ में सैनिक गुल्म भी रहेगा।

**चंडगिरिक :** जैसी आज्ञा, सम्राट् ! (**कुमारों से**) कुमारों से प्रार्थना है कि वे राजमहलों की ओर प्रस्थान करें।

**सुसीम :** (**सुगाम से**) चलो, सुगाम !

**सुगाम :** अशोक ! तुम्हारे कहने से मैं आत्महत्या नहीं करूँगा।

**अशोक :** साधु, सुगाम !

[सुसीम और सुगाम का शीघ्रता से प्रस्थान]

[खल्लाहक का प्रवेश]

**खल्लाहक :** सम्राट् की कोई विशेष आज्ञा।

**अशोक :** (**सोचते हुए**) कृष्ण पक्ष की रात्रि में जितने अधिक तारे रहते हैं, उतना ही अधिक अंधकार भी रहता है।

**खल्लाहक :** सत्य है, सम्राट् ! किन्तु आज चन्द्रोदय होने पर पाटलिपुत्र को सच्चा सम्राट् मिला !

**अशोक :** यह उस पवित्र सोन (**नेपथ्य में संकेत करते हुए**) का वरदान है। सोन का, जिसने सम्राट् चन्द्रगुप्त के पाटलिपुत्र का निर्माण किया। उसी पवित्र सोन का वरदान है।

[अशोक के मुख-मंडल से तेज की किरणें फूटती-सी ज्ञात होती हैं।]

[धीरे-धीरे परदा गिरता है।]

## द्वितीय अंक

**स्थान :** मगध सम्राट् का अन्तःपुर

**काल :** 266 ई० पू०

[मंच के मध्य में एक स्वर्ण सिंहासन जो फूल-मालाओं से सजा हुआ है। उस पर दो खड़ी तलवारें, एक-दूसरे पर कला के साथ सुसज्जित होती हुई, सिंहासन की पीठिका से टिकी हुई हैं, जैसे दो अर्द्धचन्द्र एक-दूसरे को काटते हुए सिंहासन पर सुशोभित हों। उनके नीचे सिंहासन पर दो तलवारें समानान्तर रखी हुई हैं। दीप-स्तम्भ पर उज्ज्वल ज्योति से जलते हुए दो दीपक। वातावरण में अगरु का धूम। फैलती हुई प्रकाश की किरण की भाँति महादेवी और संघमित्रा अलग-अलग आरती का थाल सजाए हुए तलवारों की आरती कर रही हैं। नेपथ्य में घण्टे और शंख की सम्मिलित ध्वनि। कुछ क्षणों तक आरती के उपरान्त आरती-पात्र सिंहासन पर रख दिए जाते हैं और थाली में रखे हुए पुष्पों को अंजुली में भर कर महादेवी और संघमित्रा तलवारों के समीप अर्पित करती हैं और हाथ जोड़ती हैं।]

**संघमित्रा :** इन दीपकों के प्रकाश में तलवार की शोभा कितनी मनोरम ज्ञात होती है, माँ! घूमता हुआ आरती-दीप जब किरणों से तलवार को स्पर्श करता है तो ऐसा लगता है जैसे तलवारों के अधरों से हँसी फूट रही हो!

**महादेवी :** (**सिंहासन के फूलों को सजाती हुई**) संघमित्रा! तुझे सब जगह हँसी ही दीख पड़ती है! इस पाटलिपुत्र के संघाराम में जहाँ जीवन की नीरसता प्रसार करती है, वहाँ भी तू हँसती रहती है?

**संघमित्रा :** तो, माँ! हँसना क्या बुरी बात है? ये फूल भी तो हँसते हैं, जिन्हें तुम इतनी सावधानी से तलवार के समीप सजा रही हो। मैं तो यह सोच लेती हूँ, माँ! कि हँसते-हँसते मैं अपनी हँसी के दीपक से संघाराम की आरती उतार लूँ! मेरा संघाराम भी तो तलवार की तरह उज्ज्वल और ज्योतिमय है।

**महादेवी :** (**सिंहासन से एक पात्र में फूल लेकर माला गूँथती हुई**) और तलवार की तरह टेढ़ा भी तो है। वहाँ युद्ध का चीत्कार तो नहीं सुनाई पड़ता, ललकार अवश्य सुनाई पड़ती है। वहाँ रक्त की धार तो नहीं बहती, किन्तु संघर्ष में पड़े हुए भिक्षुकों की वाक्य-धारा वर्षाकालीन नदी की भाँति बहती रहती है।

**संघमित्रा :** तब तो और भी अच्छा है! उसी बढ़ी हुई धारा में मैं अपनी हँसी का दीप-दान करूँगी। और जब किसी की क्रोध से भरी वाक्य-धारा में मेरी

हसी का दीपक प्रवाहित होगा; तो कितना अच्छा लगेगा ! एक बात पूछूँ, माँ ! तुम क्रोध में हँस सकती हो ?

**महादेवी :** तू पागल तो नहीं हो गई, संघमित्रा ! क्रोध और हँसी ! इन दोनों का कभी साथ हो सकता है ?

**संघमित्रा :** हो सकता है, माँ ! देखो न, वर्षा काल में जब मेघ क्रोध से गरजता है तो उसके भीतर बिजली की हँसी कितनी अच्छी तरह से चमक उठती है। माँ ! अगर कोई क्रोध में हँसना सीख ले, तो संसार का सारा संघर्ष मिट जाए। संघाराम में जो वाद-विवाद होता है न, वह प्रेम की हलकी फुहार में बदल जाए। इसीलिए तो मैं हँसती रहती हूँ कि मैं भिक्षुओं के क्रोध को बिजली की हँसी में बदल सकूँ। (**सिंहासन पर रक्खी हुई एक तलवार उठा लेती है**) देखो, माँ ! मेरी हँसी अधिक चमकती है या यह तलवार ! (**हँस पड़ती है, तलवार की धार को विविध कोणों से प्रकाश के समक्ष करती जाती है।**)

**महादेवी :** (**मुस्कुराकर**) दोनों ही लाड़ली हैं सम्राट् की। एक युद्ध-भूमि में चमकती है, तो दूसरी मेरे इस कक्ष में। किन्तु इतना समझ ले, संघमित्रा ! कि मैं तलवार की आरती उतार सकती हूँ, तेरी हँसी की आरती किसी दूसरे को ही उतारनी पड़ेगी।

**संघमित्रा :** (**बुरा मानकर**) जाओ, माँ ! मैं तुमसे नहीं बोलूँगी ! आज से हँसूँगी भी नहीं !

**महादेवी :** बुरा मान गई, संघमित्रा ! अच्छा, कुछ नहीं कहूँगी। मैं ही तेरी हँसी की आरती उतार लूँगी। बचपन से ही मैंने तुझे अपने हाथों में आरती की भाँति सँवारा है, तो तेरी हँसी की आरती तो आरती की आरती होगी !

**संघमित्रा :** (**मुस्कुराकर**) तब तो, माँ ! जब मेरे हाथों में तलवार आएगी, तब तो तीन आरतियाँ एक साथ ही होने लगेंगी ! अच्छा, माँ ! कल से मैं तलवार लेकर ही संघाराम में जाऊँगी।

**महादेवी :** संघाराम और तलवार ! तथागत के उपदेशों में तलवार का कोई स्थान नहीं है।

[हाथ में तलवार लिए हुए महेन्द्र का प्रवेश]

**महेन्द्र :** माँ ! प्रणाम। भयानक समाचार है।

**महादेवी :** (**चौंककर**) भयानक !

**संघमित्रा :** कैसा भयानक !!

**महेन्द्र :** तुम्हारे हाथ में भी तलवार है, संघमित्रा ! ठीक है, पाटलिपुत्र की राजनीतिक परिस्थिति संभवतः संघमित्रा के हाथों में भी तलवार दे।

**महादेवी :** मैं कुछ समझी नहीं। कैसी राजनीति ? कैसी तलवार ?

**महेन्द्र :** माँ ! भयानक विद्रोह !

**संघमित्रा :** विद्रोह ? पाटलिपुत्र में विद्रोह ?

**महेन्द्र :** पाटलिपुत्र में नहीं, पश्चिम-चक्र में।

**महादेवी :** उज्जयिनी में ?

**महेन्द्र :** उज्जयिनी और उसके समीपवर्ती अन्य राज्यों में भयानक षड्यन्त्र चल रहा है। (**सिंहासन की ओर संकेत करता हुआ**) इन तलवारों की पूजा बहुत हो चुकी, अब इनके प्रयोग का अवसर होगा।

**संघमित्रा :** तब तो मेरा तलवार लेना सार्थक हुआ।

**महेन्द्र :** हाँ, बहन ! पाटलिपुत्र के प्रत्येक नागरिक के हाथ में तलवार होनी चाहिए। आज तक हमारे पिता-श्री सम्राट् अशोक का आतंक, उनके व्यक्तित्व में था, अब सम्भवतः वह व्यक्तित्व तलवारों से झंकृत किया जाएगा।

**महादेवी :** क्या कभी इसकी भी आवश्यकता पड़ सकती है, महेन्द्र ! ऐसी कौन-सी घटना हो गई है, जो तलवार की धार पर तैरना चाहती है ?

**महेन्द्र :** माँ ! पिछले विद्रोह की चिनगारियाँ इस समय भी बुझते हुए अंगारों से निकलने के लिए प्रयत्नशील हैं। यह पिता-श्री की क्षमा थी, जिसने उज्जयिनी के कुमारामात्य सुगाम को पश्चिम-चक्र का शासन फूल की माला की तरह पहना दिया। आज वही फूल की माला सर्प बनकर पाटलिपुत्र को डसना चाहती है। आर्य सुगाम किसी समय पाटलिपुत्र के संघाराम में भिक्षु बनना चाहते थे, बौद्ध धर्म का कवच पहन कर सम्भवतः वे सिद्ध करना चाहते थे कि उनका हृदय राज्यश्री के वैभव से मुक्त हो गया है। विद्रोह के क्रोड़ में पोषित होने वाली उनकी समस्त राज्य-लिप्सा जैसे अश्रु-धारा बनकर करुणा के सागर में मिल गई हो ! किन्तु माँ ! वह अश्रु-धारा नहीं थी, अग्नि की रेखा थी, जो अपने को तरल बूँदों में छिपाकर वज्र की तड़प बनने का स्वप्न देखती थी। माँ ! इससे सावधान रहना इस विशाल मगध-साम्राज्य के प्रत्येक नागरिक का कर्त्तव्य है।

**संघमित्रा :** यह समाचार तुम्हें कैसे मिला ?

**महेन्द्र :** मैं आखेट से लौट रहा था। उसी समय मैंने देखा कि कुछ षड्यंत्रकारी उस घने वन की एक उलझी हुई झाड़ी के पीछे बैठे हुए आपस में बातें कर रहे थे। मेरा अश्व व्याघ्र के आक्रमण से आहत हो गया था, इसलिए मैं पैदल ही आ रहा था और मैंने झाड़ी के समीप आकर आर्य सुगाम का नाम अनेक बार सुना। मैंने छिपकर सारी बात सुनी। यदि मैं अश्व पर आता, तो यह सम्भव था कि उसकी टापों के शब्द से वे षड्यन्त्रकारी सावधान हो

जाते। मैंने उन षड्यन्त्रकारियों की एक-एक बात सुनी है और मैंने समझा कि पाटलिपुत्र पर एक भयानक आक्रमण करने का षड्यन्त्र हो रहा है। उस षड्यन्त्र के प्रमुख नेता होंगे आर्य सुगाम।

**संघमित्रा :** तो मगध भी असावधान नहीं है। पिता-श्री की शक्ति एक ऐसा प्राचीर है, जिसके भीतर कोई भी षड्यन्त्र प्रवेश नहीं कर सकता। उस प्राचीर के बाहर भी यदि किसी प्रकार का तुमुल सुनाई पड़ेगा, तो मगध की सेना का नेतृत्व मैं करूँगी। देखूँगी, कि आर्य सुगाम की तलवार में कितना पानी है!

**महेन्द्र :** भाई के रहते बहन को कष्ट नहीं उठाना पड़ेगा। किन्तु यह सुनकर मैं सुखी हुआ कि मेरी बहन केवल संघाराम में जाकर उपदेश ही नहीं सुनती, वरन् संकट काल में मगध के नागरिक का कर्त्तव्य भी पहचानती है। बहन! नारी होकर भी तुमने शस्त्र की जो शिक्षा प्राप्त की है, वह न जाने कितनी स्त्रियों को स्वतन्त्रता संग्राम में सैनिक बनने का संदेश देगी। जाओ, संघमित्रा! विश्राम करो, पहले हमारी ही शक्ति की परीक्षा होगी।

[राजुक का प्रवेश]

**राजुक :** महादेवी की जय! सम्राट् इसी कक्ष में आ रहे हैं।

**महादेवी :** सम्राट् की कृपा! हम सब सम्राट् की प्रतीक्षा में हैं। तुम जाओ, राजुक!

**राजुक :** जैसी आज्ञा। **(प्रस्थान)**

**महादेवी :** संघमित्रा! तू सम्राट् के विश्राम की व्यवस्था कर।

**संघमित्रा :** **(हाथ की तलवार को सिंहासन पर रखकर)** मैं जाती हूँ, माँ!

**महेन्द्र :** सुनो, संघमित्रा! विश्राम करने के उपरान्त ही पिता-श्री को यह सूचना देनी उचित होगी, नहीं तो वे इसी समय बाहर जाने का कार्यक्रम बना लेंगे।

**संघमित्रा :** इस सम्बन्ध में मैं अभी कोई बात भी न करूँगी। जाती हूँ, माँ! **(प्रस्थान)**

**महादेवी :** महेन्द्र! क्या राजनीति कभी विश्राम नहीं लेती? जीवन की स्वाभाविकता इस राजनीति से इस प्रकार बहुत आहत हो जाती है, जिस प्रकार इस फूल का हृदय सुई की नोक से बिंधा हुआ है। फूल की माला की भाँति राज्यश्री भी वैभव की एक माला बनाती है, किन्तु माला में बिंधे हुए फूलों में वह सौन्दर्य कहाँ, जो मन्द वायु में झूमती हुई लता की गोद में है। यह राजनीति तो ऐसी मृगतृष्णा है जिससे आँखों को आशा का संदेश तो मिलता है, किन्तु कण्ठ सूखा ही रह जाता है।

**महेन्द्र :** माँ ! राजनीति तो सिंहासन का उत्तरदायित्व है । इस उत्तरदायित्व में राज-सत्ता का उतना महत्त्व नहीं है, जितना कि प्रजा के एक-एक व्यक्ति की रक्षा का महान् व्रत है। पिता-श्री की राजनीति का यह विधान मगध के इतिहास में अमर होगा ।

[नेपथ्य में 'सम्राट् अशोक की जय' का घोष । शस्त्रों से सुसज्जित अशोक का अंगरक्षिका चारुमित्रा के साथ प्रवेश]

**महादेवी :** आर्यपुत्र की जय ! (**फूलों की माला पहनाती है ।**)

**महेन्द्र :** पिता-श्री के चरणों में प्रणाम ! (**एक घुटना टेक कर प्रणाम करता है ।**)

**अशोक :** स्वस्ति, देवि ! सोन का वरदान तुम्हारे लिए मंगलमय हो। जिस सोन ने अपने प्रवाह में पाटलिपुत्र का उसी भाँति अभिषेक किया है, जिस प्रकार तुम्हारी पवित्र भावनाओं ने इस सिंहासन पर इन तलवारों का अभिषेक किया है। चारुमित्रा ! तुम बाहर जाओ ।

**चारुमित्रा :** जो आज्ञा, सम्राट् ! (**प्रस्थान**)

**देवी :** आर्यपुत्र ! इन तलवारों में आपकी शक्ति की ही आभा है और जब मैं इनका अभिषेक करती हूँ, तो मुझे ऐसा ज्ञात होता है कि आपकी शक्ति का ही अभिषेक कर रही हूँ ।

**अशोक :** यह शक्ति पिता-श्री सम्राट् बिन्दुसार की है, देवी ! तभी तो आठ वर्ष पूर्व जब इसी सोन के तट पर मेरे भाइयों ने सम्मिलित रूप से मुझ पर आक्रमण करना चाहा था, तब इसी तलवार के आतंक ने उन समस्त तलवारों को केवल चित्रवत् बना दिया था। यह भी सच है कि उन भाइयों की तलवारों में भी पिता-श्री की शक्ति थी; किन्तु विद्रोह की वर्षा में उनकी तलवारों का पानी उतर गया था। महेन्द्र ! जिस तलवार का पानी उतर जाता है, उसका युद्ध में क्या महत्त्व है, यह जानते हो ?

**महेन्द्र :** पिता-श्री ! जिस तलवार का पानी उतर जाता है, उस पर रक्त नहीं चढ़ सकता। तब वह तलवार किसी विधवा के अश्रुओं की धारा है, जो रणभूमि में पड़े हुए मृतक पर प्रवाहित होती है ।

**अशोक :** इसीलिए उससे राज्य-श्री का शृंगार नहीं हो सकता। ये तलवारें जो महादेवी के कर-कमलों से इस सिंहासन पर सजी हुई हैं, किसी भी सम्राट् से महान् हैं, क्योंकि सम्राट् का अभिषेक केवल एक बार होता है, किन्तु इनका अभिषेक रक्त-चन्दन से प्रत्येक युद्ध में होता है ।

**महेन्द्र :** सत्य है, पिता-श्री !

**अशोक :** और तुम जानते हो, महेन्द्र ! यदि सिंहासन पर इनका अभिषेक अधिक

देर तक हो, तो ये उषा की अन्तिम आभा की भाँति श्री-हीन होने लगती हैं। आवश्यकता है कि ये उषा के अंगराग में न डूबकर प्रखर सूर्य की किरण की तरह दिशाओं के अन्तिम छोर तक चली जाएँ। सम्भव है, इस अवसर की अधिक देर तक प्रतीक्षा न करनी पड़े।

**महादेवी :** आर्यपुत्र ! पाटलिपुत्र की नारियों के लिए मेरा सन्देश प्राप्त करने को अमात्य-पत्नी किरण मेरी प्रतीक्षा कर रही होगी। मैं जाऊँ !

**अशोक :** जाओ, महादेवी ! तुम्हारे सन्देश ने नारियों को अपने उत्तरदायित्व की जो शिक्षा दी है, उससे पाटलिपुत्र की नागरिकता व्यवस्थित है। विदिशा में अर्जित की गई तुम्हारी साधना पाटलिपुत्र की सिद्धि बन गई है। जाओ, देवी ! पाटलिपुत्र की स्त्रियों को शक्ति का सन्देश दो।

**महादेवी :** जैसी आज्ञा। (**प्रणाम कर प्रस्थान**)

**अशोक :** यदि यह कहा जाए कि पाटलिपुत्र की शान्ति की सुरक्षा में मेरे साथ तुम्हारी जननी का भी हाथ है, तो कोई अत्युक्ति न होगी। पाटलिपुत्र की नारियाँ समस्त विद्रोही स्वरों को शान्त करने में समर्थ हैं।

**महेन्द्र :** पिता-श्री ! मैं आपको एक आवश्यक सूचना देना चाहता हूँ।

**अशोक :** कैसी सूचना ?

**महेन्द्र :** उससे मगध की शान्ति में आशंका उत्पन्न हो सकती है।

**अशोक :** (**मुस्कुराकर**) उज्जयिनी के विद्रोह की ! सोन के तट पर हमारी परीक्षा लेकर कुमार सुगाम को संतोष नहीं हुआ। सम्भवतः सुगाम यह समझते हैं कि सिंहासन पर सजी हुई ये तलवारें स्वयं सम्राट् बन कर विश्राम के वैभव में सुकुमार बन गई हैं।

**महेन्द्र :** पिता-श्री ! आपको इस बात की सूचना है ?

**अशोक :** आज से चौदह दिन पूर्व। आज से चौदह दिन पूर्व ही मेरे संदेह ने सत्य का रूप ग्रहण किया। तुम जानते हो, महेन्द्र ! कि प्रत्येक क्षेत्र का कार्यान्तिक प्रति सप्ताह मेरे पास सूचना भेजता है। समस्त चक्रों की सूचनाएँ प्राप्त हुईं, किन्तु पश्चिम-चक्र के कार्यान्तिक ने पिछले दो सप्ताहों से उज्जयिनी के शासन की कोई सूचना नहीं दी। इसका अभिप्राय यह है कि कुमारामात्य सुगाम ने उस कार्यान्तिक को बन्दीगृह में डाल दिया है और उन्होंने मगध के शासन-विधान की अवहेलना की है। यह विद्रोह का स्वर है।

**महेन्द्र :** तब इस सम्बन्ध में क्या आज्ञा होगी, पिता-श्री ?

**अशोक :** विद्रोह किसी आज्ञा की भिक्षा नहीं माँगता। राज्यद्रोह ऐसा धूमकेतु है, जिससे ताराओं की कान्ति धूमिल पड़ जाती है। मुझे इस बात से दुःख है कि जिस उज्जयिनी की शासन व्यवस्था स्वर्गीय पिता-श्री के संकेत से मगध

के लिए आदर्श कही जाती थी, आज उसी शासन व्यवस्था में विद्रोह की ज्वाला राजनीति के काष्ठ समूहों में छिप-छिप कर प्रकट होना चाहती है। महेन्द्र ! तुम्हें उज्जयिनी शीघ्र ही जाना होगा। मैं यह देखना चाहता हूँ कि युवराज रहते हुए मैंने सुगाम के षड्यन्त्र को नष्ट कर दिया था, देखना चाहता हूँ कि तुम युवराज होकर सुगाम के षड्यन्त्र को समाप्त कर सकते हो या नहीं।

**महेन्द्र :** यह मेरा सौभाग्य है, पिता-श्री ! कि आपने मुझे इस योग्य समझा। आपको यह विश्वास दिलाना चाहता हूँ कि जिस शक्ति ने पिछले विद्रोह का दमन किया, वही शक्ति मेरे रक्त में भी प्रवाहित हो रही है। यदि मैं उज्जयिनी के विद्रोह का शमन कर सका, तो उसका श्रेय मेरी तलवार को नहीं, आपकी तलवार को होगा, जिसकी चिनगारियों ने विद्रोह की ज्वाला को हिमखंड में परिवर्तित कर दिया है।

**अशोक :** तुम्हें वहाँ जाने की शीघ्र ही व्यवस्था करनी होगी। मैं विचार करूँगा कि तुम्हारे साथ कितने अश्वारोही सैनिकों को भेज सकूँगा।

[राजुक का प्रवेश]

**राजुक :** सम्राट् की जय ! एक ज्योतिषी आपका दर्शन करने की आज्ञा चाहते हैं।

**अशोक :** ज्योतिषी ! इस अवसर पर ! एक ज्योतिषी मेरे दर्शन की आज्ञा चाहते हैं ! नहीं, उनसे कहो कि मुझे ज्योतिषियों के कल्पना-चित्रों को देखने का अवकाश नहीं है। **(कुछ सोचकर)** ज्योतिषी ! मेरे मगध सम्राट् होने की भविष्यवाणी करने वाला एक ज्योतिषी ही था ! सम्भव है, इस ज्योतिषी की वाणी में उज्जयिनी का भी भविष्य हो ! जाओ, राजुक ! उस ज्योतिषी को शीघ्र ही लाओ।

**राजुक :** जैसी आज्ञा। **(प्रस्थान)**

**अशोक :** महेन्द्र ! वह भी एक विचित्र घटना थी। मेरी अकिंचन जननी जब बालिका थीं, उस समय किसी ज्योतिषी ने यह भविष्यवाणी की थी कि उस बालिका का पुत्र चक्रवर्ती नरेश होगा। वह वाणी कितनी सत्य थी ! मैं मगध का सम्राट् बना। कौन जानता है कि भविष्य का कितना रहस्य किसी ज्योतिषी की वाणी में वट-वृक्ष के बीज की भाँति संचित रहता है !

**महेन्द्र :** मुझे आशंका है, पिता-श्री ! इस ज्योतिषी की वाणी कहीं मेरे पुरुषार्थ को चुनौती न दे दे।

**अशोक :** मैं भी ऐसा ही समझता हूँ महेन्द्र ! किंतु यदि तुममें शक्ति है, तो तुम किसी भी भविष्यवाणी में अपना जीवन-पथ निर्धारित कर सकते हो। यदि

भविष्यवाणी तुम्हारे अनुकूल है, तो तुम उसके अनुकूल चल सकते हो, किंतु यदि प्रतिकूल है तो तुम अपने भाग्य को भी चुनौती दे सकते हो। यही तुम्हारे वीरत्व का चिह्न होगा और यदि तुम भविष्यवाणी से युद्ध करोगे तो पराजय में भी तुम्हें मिलेगा।

[ज्योतिषी का प्रवेश]

**ज्योतिषी :** सम्राट् की जय हो !

**अशोक :** आइए ज्योतिषी जी ! अपनी उद्विग्नता में मैं तुम्हारे भविष्य-कथन को निमन्त्रित करता हूँ। कहिए ? मेरे भाग्याकाश के किस नक्षत्र की किरण मेरे पुरुषार्थ की गहराई में प्रवेश करना चाहती है ?

**ज्योतिषी :** सम्राट् ! भाग्याकाश की किरणें सिंहासन में लगे हुए रत्नों की किरणों से अधिक प्रकाश रखती हैं। सिंहासन की किरण तो सिंहासन तक ही सीमित रहती है, सम्राट् ! किंतु भाग्याकाश के नक्षत्रों की किरणें जीवन-पथ पर प्रकाश डालती हैं। सम्राट् ! एक निवेदन करना चाहता हूँ। यदि आज्ञा हो तो निवेदन करूँ !

**अशोक :** अवश्य ! मैं शीघ्र ही सुनना चाहता हूँ।

**ज्योतिषी :** यदि कुमार इसे अपना अपमान न समझें तो मैं निवेदन करूँ !

**महेन्द्र :** मेरा अपमान ! पिता-श्री के समक्ष मेरे अपमान की बात किसी प्रकार भी नहीं उठ सकती। आप सम्राट् से निवेदन करें।

**ज्योतिषी :** तो सम्राट् ! मैं एकांत चाहता हूँ। जो भविष्यवाणी मैं निवेदन करना चाहता हूँ, वह केवल सम्राट् के सुनने योग्य है।

**अशोक :** तब तो यह भविष्यवाणी विचित्र है !

**महेन्द्र :** मैं जाने की अनुमति चाहता हूँ, पिता-श्री ! प्रणाम। ज्योतिषी जी ! आपकी भविष्यवाणी मंगलमयी हो, यही कामना करता हूँ। (**प्रस्थान**)

**अशोक :** बड़ी विचित्र भविष्यवाणी है आपकी, जिसे पुत्र भी नहीं सुन सकता।

**ज्योतिषी :** (**धीरे से**) इस कक्ष के आसपास कोई अन्य व्यक्ति तो नहीं होगा, सम्राट् !

**अशोक :** नहीं ! राजुक इस कक्ष का द्वार-रक्षक है। यहाँ किसी अन्य व्यक्ति की सम्भावना नहीं हो सकती।

**ज्योतिषी :** (**अपनी पगड़ी उतारता है और अपने हाथों से अपनी मूँछें अलग करता हुआ घुटना टेककर अशोक को प्रणाम करता है**) सम्राट् की जय हो ! मैं सेवक बुद्धिभद्र, गुप्तचर हूँ।

**अशोक :** (**अभय हस्त उठाकर**) स्वस्ति ! एकांत याचना में ही तुम्हारे गुप्तचर

होने का संकेत मुझे मिल गया था, बुद्धिभद्र ! तुम पश्चिम-चक्र से कब आए ?

**बुद्धिभद्र :** इसी समय सम्राट् !

**अशोक :** सुगाम के क्या समाचार हैं ?

**बुद्धिभद्र :** सम्राट् ! आज्ञानुसार मैंने सर्वप्रथम उज्जयिनी के कार्यान्तिक की खोज की, जिसने पश्चिम-चक्र की शासन-व्यवस्था की सूचना सम्राट् की सेवा में नहीं भेजी थी। सम्राट् ! कार्यान्तिक अपने परिवार सहित अंधकूप में अपने जीवन के दिन व्यतीत कर रहा है और सुगाम ने समस्त पश्चिम-चक्र में यह घोषणा प्रचारित की है कि सुसीम के राजनीति से वैराग्य लेने पर अब मगध के वास्तविक अधिकारी वे हैं।

**अशोक :** क्या पश्चिम चक्र की प्रजा सुगाम को अपना नेता मानती है ? आज से नौ वर्ष पूर्व जो प्रजा मेरी इच्छा से अपने प्राणों की बलि दे सकती थी, क्या आज वह मेरे प्रतिकूल हो सकती है ? बुद्धिभद्र ! मैंने पश्चिम चक्र की प्रजा को मगध-सिंहासन का भार उठाने के लिए सिंह के समान शक्तिशाली बनाया था। क्या आज सिंहों का वह समूह शृगालों में परिणत हो गया है ?

**बुद्धिभद्र :** नहीं, सम्राट् ! प्रजा आज भी आपके गौरव की पताका अपने रक्त से सींचकर आकाश में उठाने के लिए प्रस्तुत है, किंतु सुगाम ने उस प्रजा पर इतने निर्मम अत्याचार किए हैं कि प्रजा कराह उठी है और अपने षड्यन्त्र से उन्होंने पश्चिम-चक्र के चारों ओर ऐसा प्राचीर खींच दिया है कि उस दीन-हीन प्रजा का चीत्कार पश्चिम-चक्र के बाहर नहीं सुन पड़ता।

**अशोक :** मेरी प्रजा पर इतना अत्याचार ! मैं यह सहन नहीं कर सकूँगा, बुद्धिभद्र ! मैंने शीघ्र ही वहाँ महेन्द्र को भेजने की व्यवस्था की है।

**बुद्धिभद्र :** मैं कुछ और निवेदन करना चाहता हूँ, सम्राट् !

**अशोक :** इस निर्मम अत्याचार के आगे और कौन-सी बात हो सकती है ? मुझे उत्तेजित कर देने के लिए यह सूचना पर्याप्त है।

**बुद्धिभद्र :** इससे भी भयानक सूचना है, सम्राट् !

**अशोक :** इससे भी भयानक ! शीघ्र कहो, बुद्धिभद्र ! शीघ्र कहो ! मैं एक क्षण का विलम्ब नहीं सहन कर सकता।

**बुद्धिभद्र :** सम्राट् ! सुगाम ने इस बात के लिए बहुत प्रयत्न किया कि वे प्रजा को विद्रोह के लिए उत्तेजित कर सकें, किंतु यह सम्भव नहीं हो सका। जब कुमारामात्य ने अपनी असफलता का अनुभव किया तो उन्होंने···तो उन्होंने···

**अशोक :** तो उन्होंने क्या किया ?

**बुद्धिभद्र :** उन्होंने कलिंग-नरेश को उज्जयिनी में आमन्त्रित किया और···

**अशोक :** और उन्हें विद्रोह के लिए उत्तेजित किया ?

**बुद्धिभद्र :** हाँ, सम्राट् ! कलिंग-नरेश मगध के वैभव से ईर्ष्या रखता है। उसने भारत के बाहर भी उपनिवेश स्थापित कर लिए हैं। वह अपने को जम्बूद्वीप का सम्राट् समझता है और इसलिए उसे मगध का ऐश्वर्य असह्य है। सम्राट् ! कलिंग-नरेश कुमारामात्य सुगाम के सहयोगी बन गए हैं और इस सहयोग के उपलक्ष्य में सेना-संगठन के लिए कुमारामात्य ने उज्जयिनी की अनन्त धन-राशि भी उन्हें समर्पित कर दी है।

**अशोक :** मेरी प्रिय उज्जयिनी की अनन्त धद-राशि नाग के दाँतों का विष बने ! और मेरी पवित्र भूमि में विद्रोह का दावानल श्मशान की लपटों के रूप में भयानक चीत्कार करे ! यह असम्भव है ! असम्भव है, बुद्धिभद्र ! मगध के पास ऐसा राजदण्ड है जो उस नाग के फन को कुचल सकता है। कुमारामात्य सुगाम के साथ ऐसे सहस्रों कलिंग विद्रोह कर सकते हैं और उनके विद्रोह की अग्नि उन्हीं के रक्त-सागर से बुझाई जाएगी। कलिंग-नरेश इस समय कहाँ हैं ?

**बुद्धिभद्र :** सम्राट् ! वह उस अनन्त धन-राशि को लेकर अपने देश कलिंग की ओर चला गया है।

**अशोक :** चला गया ! इसकी सूचना मुझे क्यों नहीं मिली ?

**बुद्धिभद्र :** मैंने निवेदन किया, सम्राट् ! कोई सूचना पश्चिम चक्र के प्राचीर को चीरकर बाहर नहीं निकल सकती। ज्योतिषी के छद्म वेश में ही सुगाम का कीर्तन करते हुए मैंने इन समस्त बातों का पता पाया और मैं यथाशीघ्र सम्राट् की सेवा में उपस्थित हुआ।

**अशोक : (सोचते हुए)** तो उज्जयिनी की धनराशि आज कलिंग के हाथ में है ! मैं यह जानता हूँ, बुद्धिभद्र ! कि कलिंग की कूटनीति में पश्चिम-चक्र भी कलिंग का एक भाग बनने जा रहा है, किंतु मैं यह भी जानता हूँ कि पश्चिम चक्र की प्रजा कलिंग का साथ नहीं देगी।

**बुद्धिभद्र :** सम्राट् की सेवा में मुझे अन्तिम सूचना प्रस्तुत करनी शेष है।

**अशोक :** तुम्हारी प्रत्येक सूचना किसी विष-दन्त की भाँति तीक्ष्ण और घातक है, बुद्धिभद्र ! किंतु तुम अपनी अन्तिम सूचना भी कह डालो। मगध के प्रति विश्वासघात के प्रतिकार के लिए मैं सम्राट् से सैनिक बनूँगा। कहो, वह अन्तिम सूचना क्या है ?

**बुद्धिभद्र :** अन्तिम सूचना यह है कि कुमारामात्य सुगाम इस समय पाटलिपुत्र में हैं।

**अशोक : (क्षुब्ध होकर)** पाटलिपुत्र में ? कहाँ ? किस स्थान पर ? क्या फूल में

कीट प्रवेश कर गया अथवा हरिचन्दन में दावानल की चिनगारी अपना स्थान खोज चुकी है? शीघ्र बतलाओ, बुद्धिभद्र ! सुगाम कहाँ है ?

**बुद्धिभद्र :** सम्राट् ! मैं गुप्त रूप से कुमारामात्य सुगाम का पीछा करता रहा हूँ। वे यहाँ बौद्ध वेश में आए हुए हैं। पाटलिपुत्र की सीमा पर आकर उन्होंने अपने वेश-विन्यास में परिवर्तन किया और वे भिक्षुओं के एक संघ में सम्मिलित होकर न जाने किन-किन स्थानों में गए हैं, सम्राट् ! न जाने किस षड्यन्त्र को लेकर वे मगध के प्रशान्त वातावरण में विप्लव की ज्वाला उठाने आए हैं !

**अशोक :** तो तुम नहीं जानते कि वे किस दिशा में गए हैं ?

**बुद्धिभद्र :** क्षमा हो, सम्राट् ! कुमारामात्य के पाटलिपुत्र में प्रवेश करने पर सेवक का पहला कर्त्तव्य यह था कि वह आपकी सेवा में इसकी सूचना प्रस्तुत करता। इसलिए मुझे कुमारामात्य सुगाम को छोड़कर आपकी सेवा में आना पड़ा। अब सम्राट् जो उचित समझें, आज्ञा प्रदान करें।

**अशोक :** (**अशांत होकर टहलते हुए**) मैं इस समय अमात्य खल्लाहक से परामर्श करना चाहता हूँ। वे बाहरी कक्ष में होंगे। बुद्धिभद्र ! तुम ज्योतिषी का रूप धारण करो। (**बुद्धिभद्र शीघ्रता से पगड़ी सिर पर रखता है और वस्त्रों से मूँछें** निकालकर लगाते **हुए**) सम्राट् की जय !

**अशोक :** (**मुस्कराकर**) ठीक है। (**पुकारकर**) राजुक !

[राजुक का प्रवेश]

**राजुक :** सम्राट् की जय !

**अशोक :** अमात्य खल्लाहक बाहरी कक्ष में होंगे। उन्हें मेरे पास आने की सूचना दो।

**राजुक :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**अशोक :** मैं यह जानना चाहता हूँ, बुद्धिभद्र ! कि कुमारामात्य सुगाम को अपने आप पर विश्वास क्यों नहीं है? वे भी तो सम्राट् बिन्दुसार के पुत्र हैं। यदि वे विद्रोह करना चाहते हैं, तो छद्मवेश की आवश्यकता नहीं है। साहसहीनता का नाम ही छद्मवेश है।

**बुद्धिभद्र :** सोन के तट पर उनका प्रथम विद्रोह असफल हुआ, सम्राट् ! इसीलिए उनकी राजनीति अब कूटनीति का रूप ग्रहण कर रही है।

**अशोक :** जो कूटनीति राज्य-मर्यादा का विनाश करती है, उससे राज्य-श्री धूमिल पड़ जाती है।

[अमात्य खल्लाहक का प्रवेश]

**खल्लाहक :** सम्राट् की जय .

**अशोक :** महामात्य ! मैं आपकी प्रतीक्षा कर रहा था। इस ज्योतिषी की भविष्य-वाणी है कि मगध में शीघ्र ही विप्लव होगा। मैं चाहता हूँ कि यह कल्पना का सत्य है या सत्य की कल्पना !

**खल्लाहक :** पाटलिपुत्र में विप्लव ! यह कैसे सम्भव हो सकता है, सम्राट् ! सम्राट् के शौर्य का सूर्य कभी अस्त नहीं होता, इसलिए यहाँ निशाचरों का प्रवेश ही सम्भव नहीं है।

**अशोक :** किंतु छद्मवेश की काली घटाएँ सूर्य के उस प्रकाश को रोकना चाहती हैं। मैं समझता था कि आपका अमात्य-मंडल ऐसा आकाश-मंडल है, जिसमें विद्रोह की कोई घटा नहीं छा सकती। किंतु जो घटा छाना चाहती है, उसमें भीषण करका और वज्र की तड़प भी है। आपका अमात्य-मंडल इस बात को जानता है ?

**खल्लाहक :** सम्राट् ! मैं और अमात्य-मंडल दोनों ही इस घटा से परिचित हैं कि यह घटा दक्षिण से उठ सकती है, क्योंकि उज्जयिनी के कार्यान्तिक ने कुमारामात्य सुगाम की शासन-व्यवस्था की कोई सूचना हमारे पास नहीं भेजी। मुझे इस बात की भी सूचना है कि कुमारामात्य सुगाम उज्जयिनी में नहीं हैं।

**अशोक :** वे कहाँ हैं ?

**खल्लाहक :** पाटलिपुत्र में। और जब से मुझे इस बात की सूचना मिली है, तब से सम्राट् के गुप्तचर-विभाग में उनकी गतिविधि का पूरा विवरण है, सम्राट् ! कुमारामात्य होने के कारण उनसे किसी प्रकार का अशिष्ट व्यवहार नहीं किया जा सकता।

**अशोक :** किन्तु अमात्य, मेरी राजनीति कहती है कि राजद्रोही चाहे कुमारामात्य हो चाहे सामान्य नागरिक, उसके साथ वैसा ही व्यवहार किया जाना चाहिए, जैसा किसी राजद्रोही से हो सकता है।

**खल्लाहक :** सत्य है, सम्राट् ! इस षड्यंत्र की अनेक शाखाएँ हैं। (**बुद्धिभद्र से**) बुद्धिभद्र ! तुमने सम्राट् के समक्ष सब सूचनाएँ प्रस्तुत कीं ?

**बुद्धिभद्र :** श्रीमन् ! मैंने सम्राट् की सेवा में विवरण उपस्थति किया है।

**खल्लाहक :** सम्राट् आपके प्रताप के समक्ष किसी को साहस नहीं हो सकता कि वह इस पवित्र पाटलिपुत्र की भूमि पर किसी कुत्सित कार्य की भूमिका उपस्थित करे। मुझे विश्वास है कि गुप्तचर-विभाग की सहायता से मैं इस षड्यंत्र का विघटन करके कुमारामात्य सुगाम को आपके समक्ष उपस्थित करता और आपसे दंड की व्यवस्था माँगता।

**अशोक :** अमात्य ! आपकी तत्परता से मैं प्रसन्न हूँ। किन्तु अमात्य-मंडल की यह भूल है कि वह विद्रोह को अंकुरित होने का अवसर देता है। शत्रु लहर

बन कर आता है और जल-चक्र बन कर प्रतिपक्षी की नौका डुबा देता है। हमारा अधिकारी-वर्ग दर्शक नहीं है कि वह कुमारामात्य का आचरण देखता रहे। और उस विद्रोही बीज पर दीर्घसूत्रता का जल सींचता रहे। बुद्धिभद्र ! तुम जाओ और मुझे सूचना दो कि कुमारामात्य सुगाम इस समय कहाँ पर हैं।

**बुद्धिभद्र :** जो आज्ञा। सम्राट् की जय ! (**प्रस्थान**)

**अशोक :** महामात्य ! सोन के तट पर सुगाम ने जिस षड्यंत्र का सूत्रपात किया था, वह समय के अन्तराल में अधिक भयानक बनता जा रहा है। मैंने उन्हें अवसर दिया कि वे पश्चिम चक्र के कुमारामात्य बनकर पाटलिपुत्र के गौरव में कलंक की कालिमा न लाएँ, किन्तु···

[राजुक का प्रवेश]

**राजुक :** सम्राट् ! एक युवती अभी-अभी क्रन्दन करती हुई आपकी शरण में आना चाहती है। वह रोती हुई आपके चरणों पर गिर कर कुछ निवेदन करना चाहती है। यदि आज्ञा हो तो उसे सेवा में उपस्थित होने की अनुमति दी जाए।

**अशोक :** (**भौंहें बंद करते हुए**) रोती हुई स्त्री ! युवती ! पाटलिपुत्र में क्या दूसरी सोन प्रवाहित होना चाहती है ?

**खल्लाहक :** इस अवसर पर, इस कक्ष में क्या··· (**राजुक से**) वह कौन स्त्री है, राजुक !

**अशोक :** अमात्य ! स्त्री, स्त्री है। उसके करुण-क्रन्दन के लिए राज-वर्ग के प्रत्येक व्यक्ति की सहानुभूति कुबेर के कोष की भाँति समृद्धिशालिनी हो। राजुक! उस स्त्री को आने की अनुमति सुनाओ।

**राजुक :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**अशोक :** (**चिन्तित मुद्रा में टहलते हुए**) क्रन्दन करती हुई युवती···शरण में आना चाहती है···

**खल्लाहक :** इस युवती का सम्बन्ध कहीं उस षड्यन्त्र से न हो !

**अशोक :** मैं चाहता हूँ कि उसका सम्बन्ध षड्यन्त्र से हो, क्योंकि स्त्री जितनी सरलता से षड्यन्त्र का निर्वाह करती है, उतनी ही सरलता से वह षड्यन्त्र का भेद खोल भी सकती है।

[नेपथ्य में सिसकियों की ध्वनि पास आती हुई सुनाई पड़ती है।]

**अशोक :** नारी जब रुदन करती है, तो करुणा का समुद्र अपनी आँखों में भर लेती

है। कौन कह सकता है कि उसके आँसू सत्य के साक्षी हैं या मिथ्या के अग्रदूत !

[एक युवती का सिसकते हुए प्रवेश। वह आते ही अशोक के चरणों पर गिरना चाहती है।]

**अशोक :** (**पीछे हटते हुए**) सावधान ! अपने स्थान पर रहो, भद्रे ! तुम्हें किस बात का कष्ट ? तुम्हें इस प्रकार रुदन करना शोभा नहीं देता ! अपना परिचय दो।

**युवती :** (**सिसकते हुए**) रक्षा कीजिए, सम्राट् ! रक्षा कीजिए ! मैं क्या समझती थी कि मुझे संघाराम में भी शान्ति नहीं मिलेगी ! (**सिसकती है।**)

**अशोक :** संघाराम में शान्ति नहीं है, यह मैं जानता हूँ। भिक्षुओं के वाद-विवाद धर्म की ओट में राजनीति पर भी प्रहार करते हैं। पाटलिपुत्र का अशोका-राम क्या शोकाराम में परिणत होना चाहता है ? अमात्य ! क्या यह सम्भव नहीं हो सकता कि मैंने समस्त जम्बू द्वीप में जो 86 सहस्र संघारामों का निर्माण कराया है, उन्हें इस नारी की अश्रु-धारा में डूब जाने की घोषणा प्रदान करूँ। ये संघाराम जिस धर्म का प्रचार कर रहे हैं, वह विकास को कुण्ठित कर रहा है।

**खल्लाहक :** अपना परिचय दो, भद्रे ! तुम कहाँ की निवासिनी हो ?

**युवती :** मेरा नाम स्वयंप्रभा है, श्रीमन् ! मैं उज्जयिनी में निवास करती हूँ। महादेवी की परिचारिका चारुमित्रा मेरी बाल सखी है।

**अशोक :** तुम चारुमित्रा से इतनी अधिक परिचित हो ? वह तो कलिंग-बालिका है।

**स्वयंप्रभा :** हाँ, सम्राट् ! माता-पिता की मृत्यु हो जाने पर वह निराश्रित होकर नृत्य सीखने उज्जियनी चली आई। मेरे पिता श्रीदत्त उज्जयिनी के नगर-श्रेष्ठी हैं। उनसे चारुमित्रा ने आश्रय की भिक्षा माँगी। मेरे पिता ने चारु-मित्रा को अपने परिवार में सम्मिलित कर लिया।

**अशोक :** (**सोचते हुए**) नगर-श्रेष्ठी श्रीदत्त ने ही तो चारुमित्रा की प्रशंसा कर उसे महादेवी की सेवा में नियुक्त करने का आग्रह किया था। मैं यह जानता हूँ। फिर क्या हुआ ?

**स्वयंप्रभा :** सम्राट् ! जब आप उज्जयिनी छोड़ कर मगध के सम्राट् हुए तो मेरी सखी चारुमित्रा भी महादेवी के साथ पाटलिपुत्र चली आई। यहीं उसके सहज सौन्दर्य ने कुमारामात्य सुगाम को प्रभावित किया। तब से कुमारा-मात्य सुगाम चारुमित्रा पर अधिकार करना चाहते थे।

**अशोक :** इसकी भी सूचना मुझे है। किन्तु इस दुराग्रह में क्या तुम्हारा भी योग है ?

**स्वयंप्रभा :** नहीं, सम्राट् ! इसीलिए मुझ पर अत्याचार किया जा रहा है। जब आर्य सुगाम उज्जयिनी के कुमारामात्य बने, तो उन्हें यह सूचना मिली कि चारुमित्रा मेरी अंतरंग सखी है। यदि मैं उससे कुमारामात्य की राज-महिषी बनने का आग्रह करूँ तो वह मेरा आग्रह कभी न टालेगी। कुमारा-मात्य ने मुझे अनेक प्रलोभन दिए, मुझे स्त्री-अध्यक्ष बनाने का सुनहरा स्वप्न भी दिखलाया किन्तु मैंने इस प्रस्ताव को ठुकरा दिया।

**अशोक :** तुम्हारा चरित्र अभिनन्दनीय है, स्वयंप्रभा !

**स्वयंप्रभा :** सम्राट् ! कुमारामात्य सुगाम के प्रस्ताव को अस्वीकार करने का परिणाम यह हुआ कि उन्होंने मेरे पिता नगर-श्रेष्ठी श्रीदत्त और मेरे परिवार को अन्धकूप में डाल दिया और मुझे भयानक यन्त्रणाएँ देनी आरम्भ कर दीं।

**अशोक :** कुमारामात्य सुगाम की मर्यादा क्या इतने नीचे गिर सकती कि वह एक निरपराध नारी को इतनी यंत्रणाएँ दे ? स्वयंप्रभा, मैं एक प्रश्न पूछूँ ? तुम विवाहिता हो ?

**स्वयंप्रभा :** **(सिसकियाँ लेते हुए)** सम्राट् ! मैं बाल विधवा हूँ। मैं वह निवेदन कैसे करूँ कि विधवा का जीवन ऐसा प्रदेश है, जो वैभव के सहस्रों सूर्यों के उदय होने पर भी अंधकारमय ही रहता है।

**अशोक :** मैं यह सुन कर अत्यन्त दुखी हूँ। मैं तुम्हारी मर्यादा की पूरी रक्षा करूँगा। और तुम जिस प्रकार का जीवन व्यतीत करना चाहोगी, उस प्रकार की सारी सुविधाएँ तुम्हें दूँगा।

**स्वयंप्रभा :** सम्राट् ! मेरे जीवन की पवित्रता का एकमात्र उद्देश्य है, भिक्षुणी का जीवन। मुझे आज्ञा दीजिए, सम्राट् ! कि मैं अपने जीवन की सारी पवित्रता भिक्षुणी के जीवन में उतार सकूँ, मैं धन नहीं चाहती, मैं वैभव और सम्पदा के विष से अपने को मुक्त रखना चाहती हूँ। इस पाटलिपुत्र के संघाराम में मैं अपना सारा जीवन आपकी छत्रछाया में समाप्त कर दूँ। मेरी यही अभि-लाषा है, सम्राट् ! यही मेरी अभिलाषा है।

**अशोक :** तथास्तु ! किन्तु, देवि ! तुम इस निराशा के अंधकार में अपने जीवन की स्वर्गीय प्रभा को क्यों खो देना चाहती हो ? तुम नगर-श्रेष्ठी की कन्या हो। तुम्हारे जीवन की संध्या में अंधकार न हो, देवि ! चन्द्रोदय हो। पाटलिपुत्र तुम्हारे जीवन की पवित्र विभूति से जगमगा उठेगा। किन्तु तुम यह बताओ कि उज्जयिनी से यहाँ किस प्रकार चली आई ?

**स्वयंप्रभा :** जब मैंने कुमारामात्य सुगाम से अपनी रक्षा का कोई उपाय न देखा

तो मैं चुपचाप रात्रि के अंधकार में छिप कर पाटलिपुत्र चली आई।

**अशोक :** तो पाटलिपुत्र में आकर तुमने कहाँ शरण ली ?

**स्वयंप्रभा :** सम्राट् ! मैं महास्थविर उपगुप्त की आज्ञा से संघाराम में चली आई। मेरे यहाँ आने का विवरण उज्जयिनी के गुप्तचरों से कुमारामात्य सुगाम को मिल गया। इसीलिए अधिक दिन नहीं बीते और कुमारामात्य ने भिक्षु के वेश में संघाराम में प्रवेश किया।

**खल्लाहक :** महास्थविर उपगुप्त ने उन्हें पहचाना नहीं ?

**स्वयंप्रभा :** यह मैं क्या जानूँ, श्रीमन् ! किन्तु कुमारामात्य ने आकर मुझसे फिर वही प्रस्ताव किया। सम्राट् ! मैं कहाँ जाऊँ ? मेरी रक्षा कीजिए ! क्या पाटलिपुत्र में भी नारियाँ अपनी इच्छानुसार जीवन व्यतीत नहीं कर सकतीं ? (**हलकी सिसकी**)

**अशोक :** शान्त रहो, देवी ! तुम कुमारामात्य का पता दे सकती हो ?

**स्वयंप्रभा :** वे संध्या समय तक संघाराम में ही थे। सम्राट् ! मैं आपसे प्रार्थना करने आई हूँ कि आप मुझे कुमारामात्य के हाथों से बचा लें ! (**सिसकियाँ**)

**अशोक :** पाटलिपुत्र का अधिकारी-वर्ग अपने कर्त्तव्य में सतर्क है। यह ज्ञात होते ही कि तुम संकट में हो, सामान्य से सामान्य नागरिक भी तुम्हारी रक्षा करेगा।

**स्वयंप्रभा :** मुझे इसका विश्वास है, सम्राट् ! किन्तु मैंने यह याचना किसी अन्य व्यक्ति से इसलिए नहीं की कि वह कुमारामात्य को राजवंश का व्यक्ति समझ कर उनका विरोध करने में कहीं संकोच न करे। इसीलिए सम्राट् ! मैं आपकी शरण में आई हूँ। मेरी रक्षा कीजिए। या तो सेविका को संघाराम में भेज कर उसकी रक्षा की व्यवस्था कर दीजिए या आप महादेवी के चरणों में स्थान देकर आजीवन उनकी सेवा करने का अवसर दीजिए। किन्तु सम्राट् ! सुगाम से मेरी रक्षा कीजिए ! (**सिसकियाँ**) मेरी रक्षा कीजिए, कुमारामात्य से मेरी रक्षा कीजिए !

[बुद्धिभद्र तथा दो सैनिकों के साथ कुमारामात्य सुगाम का बन्दी के रूप में प्रवेश। भिक्षु वेश में है।]

**अशोक :** (**आश्चर्यमिश्रित कुतूहल से**) सुगाम ! कुमारामात्य सुगाम !

**स्वयंप्रभा :** (**विह्वलता से**) यही हैं, सम्राट् ! यही हैं कुमारामात्य, जिन्होंने मेरे जीवन में नर्क की अग्नि प्रज्वलित कर दी है ! यही हैं !

**खल्लाहक :** शान्त ! शान्त ! देवि ! वह नरकाग्नि अमृत से बुझाई जाएगी। बुद्धिभद्र, कुमारामात्य को यहाँ तक पहुँचाने का श्रेय तुम्हारा है ?

**बुद्धिभद्र :** श्रीमन् ! सेवक को सन्देह था कि कुमारामात्य संघाराम में ही हैं। जब

**महादेवी :** (**सोचते हुए**) महादेवी ! तेरी दशा एक कीड़े की तरह है, जो ऐसी लकड़ी में रहता है जिसके दोनों ओर आग लग रही है ! तू कहाँ रहेगी ?

[स्वयंप्रभा का प्रवेश]

**स्वयंप्रभा :** महादेवी ! भंते जाते समय आपके लिए स्वस्ति-वचन कह गए हैं।

**महादेवी :** तथागत को प्रणाम ! स्वयंप्रभा ! या तो मैं संघाराम चली जाऊँगी या वनवासिनी हो जाऊँगी।

**स्वयंप्रभा :** महादेवी ! आप शान्त हों !

**महादेवी :** नहीं, स्वयंप्रभा ! अब मुझे इस राज्यश्री से घृणा हो रही है। उसके सजाने के लिए कितने मनुष्यों की बलि देनी पड़ रही है ! रात-दिन युद्ध की बातें सुनते-सुनते जैसे श्रवण-शक्ति विद्रोह कर रही है। अब मैं और कुछ सुनना नहीं चाहती। देख, इतनी अच्छी वनश्री है। यहाँ के पेड़ और पर्वत कैसे सुख में दीख पड़ रहे हैं। ये तो किसी से लड़ने नहीं जाते, किसी का रक्त नहीं बहाते, किन्तु इन पर हरियाली छाई रहती है, फूल खिलते रहते हैं। निर्झर इनके चरणों को धोते रहते हैं। इन्हें किस बात की कमी है ? यह मनुष्य ही न जाने किस सुख के लिए दूसरे का सुख नष्ट करने में जुटा रहता है, रक्त की नदियाँ बहाता है।

**स्वयंप्रभा :** महादेवी ! जीवन का सत्य यही है।

**महादेवी :** और स्वयंप्रभा ! अगर मैं स्त्री न होकर इसी पास के पेड़ की एक कली होती, तो आनन्द के साथ वसंत के किसी प्रातःकाल में खिलकर सारे संसार को एक बार हँसती हुई आँखों से देख लेती और संध्या होने पर सूर्य के पीछे-पीछे मैं चली जाती। स्त्री होकर और सम्राज्ञी होकर मैं सुखी नहीं हूँ, स्वयंप्रभा ! जीवन के सत्य से बहुत दूर जा पड़ी हूँ !

**स्वयंप्रभा :** महादेवी ! आपका हृदय शान्त हो।

**महादेवी :** स्वयंप्रभा ! कैसे शान्त हो ? शान्ति का उपाय कहने के बदले मैं अशान्ति की लहरों में बही जा रही हूँ। पास में कोई कूल-किनारा नहीं है। ज्ञात होता है, युद्ध की समाप्ति होते-होते मेरा जीवन भी समाप्त हो जाएगा।

**स्वयंप्रभा :** महादेवी ! दुखी न हों। ऐसी बातें न करें।

**महादेवी :** मैं आर्यपुत्र के सामने बहुत साहस कर कुछ बातें कहना चाहती हूँ। या तो मैं कह नहीं सकती या उनकी दृष्टि मुझे कहने नहीं देती। साहस कर दो-एक शब्दों में यदि कुछ कहती भी हूँ, तो आर्यपुत्र की वीरता की लहर में मेरे शब्द बुद्‌बुद् की भाँति बह जाते हैं !

**स्वयंप्रभा :** महादेवी ! आप जो कुछ भी कह सकती हैं, सम्राट् के सामने उतना कहने की शक्ति संसार के किसी व्यक्ति में नहीं है।

**महादेवी :** किन्तु उसका परिणाम कुछ नहीं, स्वयंप्रभा ! चारु को यहाँ आने की सूचना देगी ?

[नेपथ्य में "सम्राट् अशोक की जय-जय !"]

**महादेवी :** स्वयंप्रभा ! रहने दे, किसी को मत बुला। आर्यपुत्र आ रहे हैं।

[चिंतित मुद्रा में अशोक का प्रवेश। महादेवी प्रणाम करती हैं। स्वयंप्रभा अधिक झुक कर प्रणाम करती है।]

**अशोक :** देवि ! न्याय नहीं हो सका।

**महादेवी :** आर्यपुत्र ! उस स्त्री का न्याय ?

**अशोक :** हाँ देवि ! वह स्त्री उसी शिविर में आत्महत्या करके मर गई।

**महादेवी :** मर गई ? (**करुण स्वर में**) आह, बेचारी स्त्री !

**अशोक :** मैंने पुष्य को आज्ञा दी थी कि वह उस स्त्री को विश्राम-शिविर में ले जाकर खड़ी कर दे। शिविर का प्रत्येक सैनिक उसके सामने आए और वह स्त्री उस सैनिक को पहचाने, जिसने उसके शिशु की छाती में भाला घुसेड़ दिया था। मुझे ज्ञात हुआ कि 123 सैनिक घरों में घुसे थे। उन्हीं 123 सैनिकों के भाग्य का निर्णय था, किन्तु उस स्त्री ने 17 सैनिकों के आने पर एक बार अपने बच्चे को चूमा, हृदय से चिपटा लिया और अठारहवें सैनिक की कमर से छुरी निकाल कर स्वयं अपने हृदय में भोंक ली। पुष्य उसे रोक नहीं सका और वह रक्त की नदी में तड़पने लगी। देवि ! उसने मेरे न्याय पर विश्वास नहीं किया। उसने मेरी राज्यसत्ता से बढ़कर अपने बच्चे को समझा !

**महादेवी :** आर्यपुत्र ! माता का हृदय संसार के किसी वैभव से नहीं तुल सकता। वह सबसे बड़ा है।

**अशोक :** किन्तु माता के हृदय में विशालता भी तो होती है।

**महादेवी :** पहले वह अपने बच्चे के लिए होती है, आर्यपुत्र ! आप अनुमान कर लीजिए कि इस युद्ध में जितने वीरों की मृत्यु हुई है, उनकी माताओं के हृदय की क्या दशा होगी ?

**अशोक :** मैं देख रहा हूँ, देवि ! आज एक शिशु की जननी ने मेरे सारे साम्राज्य को तुच्छ सिद्ध कर दिया।

**महादेवी :** आर्यपुत्र जम्बूद्वीप के सबसे बड़े वीर हैं।

**अशोक :** देवि ! आज विश्राम-शिविर में जाने पर ज्ञात हुआ कि एक लक्ष से अधिक सैनिक अभी तक युद्ध में मारे जा चुके हैं जिनसे बहुत अधिक संख्या कलिंग के सैनिकों की है। तीन लक्ष सैनिक आहत हुए हैं। उनकी माताओं के हृदय की क्या अवस्था होगी !

**महादेवी :** (**आश्चर्य और दुःख के स्वर में**) आर्यपुत्र ! चार लक्ष वीर इस संग्राम की बलि हुए हैं ?

**अशोक :** जब कलिंग-नरेश को ज्ञात हुआ कि चार लक्ष वीर संग्राम की बलि हुए हैं, तब उसने यह संधि-पत्र भेजा है। (**संधि-पत्र खोलते हुए**) आज पाटलिपुत्र की विजय हुई ! किन्तु देवि ! उस स्त्री की आत्महत्या ने मेरा ध्यान संग्राम में मरे हुए वीरों की माताओं की ओर आकर्षित कर लिया है और मेरी विजय में जैसे उल्लास के बदले अभिशाप तड़प रहा है !

[बाहर कोलाहल होता है। "चारु", "चारु", "क्या हुआ ?" "अभी प्राण शेष हैं ?" "कहाँ चोट लगी है ?" "यह कैसे हुआ ?" "शान्त ! शान्त !" की ध्वनि आती है।]

**अशोक :** (**चौंक कर**) यह कैसा शब्द ! (**पुकार कर**) राजुक !

[राजुक का प्रवेश]

**राजुक :** सम्राट् ! चारुमित्रा का मूर्च्छित शरीर बाहर है।

**अशोक :** (**पुनः चौंक कर**) चारुमित्रा का मूर्च्छित शरीर ?

**महादेवी :** आह ! चारु ! (**सिर झुकाकर बैठ जाती है।**)

**राजुक :** हाँ, उन्हें तलवार का गहरा घाव लगा है। आचार्य उपगुप्त उनके साथ हैं।

**अशोक :** शीघ्र भीतर लाओ।

[चारुमित्रा का शरीर लेकर दो प्रहरी आते हैं। साथ में उपगुप्त भी हैं।]

**अशोक :** महाभिक्षु को अशोक का प्रणाम ! भंते ! यह क्या ? (**प्रहरियों से**) यह शरीर नीचे रख दो। ओह, चारुमित्रा ! (**प्रहरी शरीर रख देते हैं।**)

**महादेवी :** ओह ! मेरी चारु ! मेरी चारु !!

**उपगुप्त :** देवि, शान्त हों। सम्राट् ! यह चारुमित्रा की स्वामिभक्ति का प्रमाण है।

**अशोक :** स्वामिभक्ति ! कैसी स्वामिभक्ति ? अभी जीवित है चारु ?

**उपगुप्त :** महाराज ! अभी जीवित तो है, पर वह अचेतावस्था में है।

**महादेवी :** भंते ! क्या हुआ ? क्या हुआ ?

**उपगुप्त :** देवि ! शान्त हो ! चारुमित्रा ने आज संसार के सामने यह घोषित कर दिया कि एक नारी में कितनी शक्ति है ! कितनी क्षमता है !

**अशोक :** किस प्रकार, भंते ?

**उपगुप्त :** मैंने सुना था, आपने चारुमित्रा पर अविश्वास किया था।

**अशोक :** हाँ, वह कलिंग की अधिवासिनी थी। अविश्वास होना स्वाभाविक था।

**उपगुप्त :** किन्तु, सम्राट् ! उसने बाल्यावस्था से आपकी सेवा की थी इसलिए उसमें सेवा के संस्कार प्रकट थे और देशभक्ति के संस्कार प्रच्छन्न। और इन्हीं प्रकट संस्कारों ने प्रच्छन्न भावनाओं को धूमिल किया है और आज उसी सेवा से उसने अपने कलिंग को अमर बना दिया !

**अशोक :** मैं उत्सुक हूँ, भंते ! चारु के सम्बन्ध में सुनने के लिए।

**उपगुप्त :** सम्राट् ! जम्बूद्वीप जानता है कि आपने रक्त की नदी बहाकर कलिंग युद्ध में कितने वीरों को रणक्षेत्र में सुला दिया है। आपने रक्त की नदी से कलिंग की भूमि को लाल कर दिया है। और अब तो आपकी विजय निश्चित है।

**अशोक :** मैंने विजय प्राप्त कर ली, महाभिक्षु ! यह संधि-पत्र है।

**उपगुप्त :** सम्राट् ! इस संधि-पत्र से अधिक मूल्यवान चारु का बलिदान है।

**अशोक :** (**आश्चर्य से**) बलिदान !

**महादेवी :** मेरी चारु ने अपना बलिदान कर दिया ?

**उपगुप्त :** हाँ देवि ! सम्राट् के अविश्वास से उसे हार्दिक दुःख हुआ था। आज वह सम्राट् के बाहरी शिविर में सम्राट् से आज्ञा लेकर चली जाती और महानदी की लहरों में विश्राम करती, किन्तु उसके पूर्व ही उसे विश्राम करने का अवसर मिल गया।

**अशोक :** किस प्रकार ? शीघ्र बतलाइए।

**उपगुप्त :** सम्राट् ! चारुमित्रा आपके बाहरी शिविर में आपके लौटने की प्रतीक्षा कर रही थी, किन्तु संभवतः आपके लौटने में देर हुई।

**अशोक :** हाँ, आज मैं स्कंधावार के निरीक्षण के लिए चला गया था। अभी तक मैं अपने बाहरी शिविर में शयन के लिए नहीं पहुँचा।

**उपगुप्त :** सम्राट् ! उस शिविर में आप पर आक्रमण करने के लिए कलिंग के कुछ सैनिक छिपे हुए थे। वे संध्या से ही मगध सैनिकों के वस्त्रों में शिविर में घूम रहे थे। चारुमित्रा को उन पर संदेह हुआ। उसने बातें कर यह जान लिया कि वे कलिंग के सैनिक हैं।

**अशोक :** (**आश्चर्य से**) फिर ?

**उपगुप्त :** सम्राट् ! देवी चारुमित्रा ने उन्हें धिक्कारते हुए कहा, 'कायरो ! तुम लोग मेरे देश कलिंग के नाम को कलंकित करने वाले हो ! यदि सम्राट् अशोक को मारना है, तो युद्ध में तलवार लेकर क्यों नहीं जाते ? यहाँ चोरों की तरह घुस कर एक वीर पुरुष से छल करते हुए तुम्हें लज्जा नहीं आती ?'

**अशोक :** चारुमित्रा ! तुम धन्य हो ! तुम देवी हो !

**उपगुप्त :** सम्राट् ! उन सैनिकों ने चारुमित्रा को लालच दिया, कलिंग की विजय

का स्वप्न दिखलाया, किन्तु चारुमित्रा ने कहा, 'मैं अपने स्वामी से विश्वास-घात नहीं कर सकती।'

**अशोक** : चारु ! तू अमर हो !

**उपगुप्त** : सम्राट् ! चारु निश्चय ही अमर होगी ! उसने उन सैनिकों को हट जाने के लिए ललकारा। जब वे नहीं हटे तो कक्ष में टँगी हुई आपकी तलवार लेकर उसने उन सैनिकों पर आक्रमण कर दिया।

**महादेवी** : धन्य, चारु !

**उपगुप्त** : हाँ, देवि ! दो सैनिक तो घायल होकर भाग गए। किन्तु एक सैनिक की तलवार चारु के कन्धे पर लगी और वह गिर पड़ी। उसी समय मैं पहुँचा। वह कायर वहाँ से भाग कर पास की झाड़ी में छिप गया। देवी चारु ने अचेत होने से पहले सारी कथा मुझे टूटे-फूटे शब्दों में सुनाई थी।

**अशोक** : धन्य है चारु ! आज तूने अपने देश कलिंग को अमर कर दिया ! भंते ! इसी समय किसी योग्य चिकित्सक को बुलाकर चारु के जीवन की रक्षा करनी होगी। (**पुकार कर**) राजुक !

[राजुक का प्रवेश]

**अशोक** : महामात्रों को सूचना दो कि वे देवी चारुमित्रा की रक्षा के लिए योग्य चिकित्सकों की शीघ्र व्यवस्था करें।

**राजुक** : जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**महादेवी** : आर्यपुत्र ! मेरी चारु···मेरी चारु की चिकित्सा शीघ्र ही होगी !

**अशोक** : महादेवी ! अधीर न हों। चारु ने जो कार्य किया है, वह नारी-जाति के इतिहास में स्वर्णाक्षरों में लिखा जाएगा। और सुनो देवि ! आज से अशोक ने···अत्याचारी अशोक ने युद्ध को सदैव के लिए छोड़ दिया ! (**तलवार भूमि पर फेंक देते हैं।**)

**महादेवी** (**प्रसन्नता से**) युद्ध छोड़ दिया ! युद्ध छोड़ दिया ! कितने महान् हैं आप ! धन्य हैं आप ! मैं आपको प्रणाम करती हूँ ! (**घुटना टेक कर प्रणाम**) युद्ध छोड़ दिया···छोड़ दिया ! आर्यपुत्र की जय !

**सब** : सम्राट् अशोक की जय !

**अशोक** : महाभिक्षु ! आज से मैं हिंसा किसी भी रूप में न करूँगा ! और देखूँगा कि किसी मनुष्य का रक्त इस पृथ्वी पर न पड़े। प्रत्येक स्थान पर, सिंहासन पर, अंतःपुर में, विहार में, मैं प्रजा की सेवा करूँगा। आज से मेरा महान् कर्त्तव्य होगा कि मैं सब जीवों की रक्षा का अधिक से अधिक प्रबन्ध करूँ।

**उपगुप्त** : देवानाम् प्रिय प्रियदर्शी सम्राट् अशोक का कल्याण हो !

**अशोक :** मेरे आदेशों को शिलालेखों के रूप में लिखवा कर समस्त जम्बूद्वीप में प्रचार कर दो कि अशोक आज से उनकी रक्षा करने वाला उनका बन्धु है।

**चारुमित्रा :** (**मूर्च्छा दूर होने पर**) सम्राट् अशोक की जय !

**महादेवी :** ओह, चारु ! चारु, तू अच्छी है ?

**अशोक :** चारुमित्रा की जय ! चारु ?

**चारुमित्रा :** सम्राट् ! क्षमा ! आपकी आज्ञा थी कि मैं मगध की ओर से तलवारों के साथ भैरवी नृत्य सीखूँ। पूरी तरह नहीं सीख सकी, क्षमा हो।··· क्षमा !

**अशोक :** चारुमित्रा ! तू पाटलिपुत्र की शोभा है ! उसके गौरव की विभूति है !

**चारुमित्रा :** सम्राट् ! आग के अंगारों पर नाचने का अवसर तो आपने नहीं दिया, अब मैंने अंगारों पर अपनी देह रखने का अवसर आपसे माँग लिया ! (**महादेवी से**) क्षमा करें, देवि !

**महादेवी :** ओह, चारु ! तू अच्छी हो जाएगी। सम्राट् ने तेरे लिए कुशल चिकित्सकों का प्रबन्ध किया है। तू शीघ्र ही अच्छी हो जाएगी।

**चारुमित्रा :** नहीं, देवि (**शिथिल स्वर में**) सम्राट् अशोक की जय !

[आँखें बन्द कर लेती है। अशोक अवाक् हो चारुमित्रा की ओर देखते रह जाते हैं।]

**अशोक :** चारु ! तू मरेगी नहीं और जब मैंने आजीवन प्राणियों की सुरक्षा का व्रत ले लिया है, तो तेरे जीवन की सुरक्षा में मैं अपनी सारी शक्ति लगा दूँगा। मगध साम्राज्य के चिकित्सक तेरे जीवन की रक्षा करेंगे और समस्त जम्बूद्वीप के संघाराम तेरे जीवन की मंगल-कामना !

[नेपथ्य में—संघं सरणं गच्छामि ! धम्मं सरणं गच्छामि ! बुद्धं सरणं गच्छामि ! देवानाम्प्रिय प्रियदर्शी सम्राट् अशोक की जय !]

[धीरे-धीरे परदा गिरता है।]

□

# भूमिका

'कला और कृपाण' नाटक प्रस्तुत करते हुए मुझे प्रसन्नता होती है। यह मेरा दूसरा सम्पूर्ण नाटक है।

नाटक जीवन की प्रभावपूर्ण अनुकृति है, चाहे वह जीवन का वर्तमान रूप हो अथवा अतीत के स्वर्णिम पृष्ठों से लिया गया हो। नाटककार की सफलता इसी बात में है कि वह दर्शकों और श्रोताओं के सम्मुख तत्कालीन जीवन का सजीव चित्र प्रस्तुत कर सके। श्रोता या दर्शक कुछ समय तक यह समझने लगें कि वे किसी व्यक्ति के जीवन की सच्ची घटना देख रहे हैं। जिस प्रासाद या कक्ष में घटना घटित हो रही है उसकी एक दीवार हटा दी गई है; और हम व्यक्ति, घटना और परिस्थिति को प्रत्यक्ष देख रहे हैं।

## ऐतिहासिक नाटक का रचना-विधान

ऐतिहासिक नाटक की रचना करते समय नाटककार की समस्याएँ अधिक जटिल हो जाती हैं। उसे एक सफल नाटक की रचना तो करनी ही होती है, इतिहास के युग-विशेष का प्रभाव उत्पन्न करने के लिए परिस्थितियों, घटनाओं एवं पात्रों की सृष्टि में इतिहास का भी आश्रय लेना पड़ता है। साहित्य और इतिहास के सत्य में अंतर होता है। साहित्यकार कोरा इतिहासकार नहीं होता, उसे ऐतिहासिक सत्य में सौन्दर्य की सृष्टि करनी पड़ती है और उस सत्य को अधिक प्रखर बनाने के लिए पात्रों और परिस्थितियों की कल्पना विशेष रूप से अभीष्ट होती है। नाटककार घटनाओं का उल्लेखमात्र नहीं करेगा, ऐसा करने से उसकी कृति कलात्मक नहीं हो सकेगी। वह किसी राजा से सम्बन्धित सभी घटनाओं को, उसके समस्त अभियानों को, उसके उत्थान-पतन को तीन अंकों के नाटक में प्रस्तुत नहीं कर सकता। वह समस्त जीवन से सम्बन्धित कुछ विशिष्ट घटनाओं को चुनकर उनके आधार पर ही तीन या अधिक अंकों में उस पात्र-विशेष, वातावरण या घटनाओं के सत्य को उभार देगा।

इसी आधार पर ऐतिहासिक नाटकों की अग्रलिखित तीन कोटियाँ निर्धारित की जाती हैं—

1. चरित्र-प्रधान
2. वातावरण-प्रधान
3. घटना-प्रधान

मेरा पहला सम्पूर्ण ऐतिहासिक नाटक 'विजय-पर्व' चरित्र-प्रधान नाटक है। इस नाटक में चरित्र की मनोवैज्ञानिक शृंखला को ऐतिहासिक सत्य पर उसी भाँति अग्रसर करने का प्रयत्न किया गया है, जैसे मानसरोवर की मन्द लहरों पर हंस तैरता चला जाता है।

ऐतिहासिक नाटक में सबसे महत्त्वपूर्ण बात यह है कि उसमें ऐतिहासिक भ्रान्तियों को दूर कर तथ्य की ओर संकेत किया गया हो। वह इतिहास न होते हुए भी युग-विशेष का सजीव चित्र होता है। सन्-संवत् का विशेष ध्यान रखना अनिवार्य न होते हुए भी काल-विशेष की पृष्ठभूमि आवश्यक है।

इसी प्रकार पात्रों की वेशभूषा, रूप-सज्जा, आचार-व्यवहार आदि का अध्ययन भी नाटककार के लिए आवश्यक है। जिस प्रकार उदयन को हम मुगल-कालीन वेश-भूषा में रंगमंच पर प्रस्तुत नहीं कर सकते, उसी प्रकार हम इंग्लैंड के सम्राट् या किसी वाइसराय को भारतीय वेश-विन्यास नहीं दे सकते। यदि पात्र की उपयुक्त वेश-भूषा का ध्यान नहीं रखा जाता है, तो नाटक में व्यक्तित्व का प्रभाव उत्पन्न नहीं होता और समस्त नाटक हास्यास्पद हो जाता है।

ऐतिहासिक नाटकों की भाषा के विषय में भी ध्यान रखने की आवश्यकता है। भाषा का प्रभाव दर्शकों पर सबसे अधिक पड़ता है। यह सत्य है कि मौर्य या गुप्त-काल की भाषा हिन्दी नहीं थी, किन्तु यदि हमें हिन्दी में नाटक की रचना करनी है, तो उस समय की भाषा का प्रभाव उत्पन्न करने के लिए हमें संस्कृत-निष्ठ भाषा का प्रयोग करना आवश्यक है। अरबी-फारसी के शब्दों का प्रयोग हम उदयन या अशोक के मुख से नहीं करा सकते। इसी प्रकार औरंगजेब का व्यक्तित्व विदेशी भाषा की शैली में अधिक उभर सकता है।

रंगमंच का महत्त्व नाटक के प्रस्तुत करने में बहुत अधिक है। रंगमंच के बिना नाटक में प्राणों की प्रतिष्ठा नहीं हो सकती। आज हिन्दी का रंगमंच शैशव अवस्था में है, उसे अभी विकसित होना है, किन्तु उसके विकासमार्ग में अनेक बाधाएँ हैं। सस्ते मनोरंजन की भावना और सिनेमा की लोकप्रियता बाधक सिद्ध हो रही है। नाट्यकला की सफलता इसी में है कि सामान्य दर्शक उसमें रस ले सकें और नाट्य-कला के पण्डित भी उसे उत्कृष्ट समझें। उसमें न तो दर्शक को उबा देनेवाले उपदेशात्मक संवाद हों और न दुर्बोध भाषा। उसमें विभिन्न रसों का समावेश, कुतूहल की भावन और प्रेषणीयता होनी ही चाहिए। रस का स्थान आज मनोविज्ञान ने ले लिया है। मैं दोनों के समन्वय का पक्षपाती हूँ।

## प्रस्तुत नाटक का ऐतिहासिक आधार

किसी ऐतिहासिक नाटक में केवल कल्पना का आश्रय ही पर्याप्त नहीं है, इतिहास के पृष्ठों की नींव पर ही उत्कृष्ट ऐतिहासिक नाटक का प्रासाद खड़ा हो सकता है, जिसमें कला का प्रकाश हो सके। जैसा पहले ही कहा जा चुका है, इस नाटक में चरित्र की मनोवैज्ञानिक श्रृंखला है जो ऐतिहासिक सत्य से समर्पित हुई है। उदयन महात्मा बुद्ध के समकालीन थे। उस युग का चित्र इस नाटक में स्थान-स्थान पर दृष्टिगत होगा।

महाराज उदयन पाण्डव-वंश के थे। उनके पूर्वजों की सूची 'वायुपुराण' में दी गई है, जिसके अनुसार वे परीक्षित की बाईसवीं पीढ़ी में थे। परीक्षित की पाँचवीं पीढ़ी में महाराज विचक्षु थे, जिन्होंने कौशाम्बी को अपनी राजधानी बनाया, क्योंकि हस्तिनापुर गंगा के प्रवाह में नष्ट हो गया था। कौशाम्बी उस समय भी उल्लेखनीय नगर था, उसकी स्थापना चेदि-वंश के कुशपुत्र कुशाम्ब नामक राजा द्वारा हुई थी। महाभारत, हरिवंशपुराण और वाल्मीकि रामायण में भी कौशाम्बी का उल्लेख है।

कौशाम्बी नगर पौराणिक काल में भी आकर्षण का केन्द्र रहा। बौद्ध युग में वह अपने उत्कर्ष की चरम सीमा पर था। जातक कथाओं के अतिरिक्त कथा-सरित्सागर, ललित विस्तर, मेघदूत, रत्नावली आदि ग्रन्थों में भी कौशाम्बी का उल्लेख एक सुन्दर और समृद्ध नगर के रूप में हुआ है। कौशाम्बी के आस-पास का प्रदेश वत्स कहा जाता था, यही कारण है कि उदयन का उल्लेख वत्सराज के रूप में हुआ है।

उदयन का चरित्र साहित्यकारों को बहुत ही प्रिय रहा है। भास के दो नाटकों—'स्वप्नवासवदत्ता' और 'प्रतिज्ञा यौगन्धरायण' के वे नायक हैं। उदयन के समय में उनका राज्य समृद्ध था। व्यापार की भी दशा अच्छी थी। यमुना के तट पर स्थित होने के कारण वहाँ से नावों तथा अन्य जलपोतों के लिए विशेष सुविधा थी। चम्पा, श्रावस्ती, राजगृह, काशी आदि नगरों के अतिरिक्त विदेशों से भी व्यापार होता था। बौद्ध साहित्य में (विशेषतया 'दीर्घ निकाय' और 'सुत्त निपात' में) कौशाम्बी की समृद्धि की चर्चा के साथ ही वहाँ के तीन प्रमुख व्यापारियों के नाम भी उल्लिखित हुए हैं। वे हैं—घोषित, ककोद और पावारिय। ये सभी बौद्ध थे।

गौतम बुद्ध के समय में भारत में सोलह जनपद (राज्य) थे—अंग, मगध, काशी, कोशल, वृज्जि, मल्ल, चेदि, कुरु, पांचाल, मत्स्य, सूरसेन, अस्सक, अवन्ति, गांधार, कम्बोज और वत्स। इनमें से मगध, कोशल और अवन्ति ही अधिक शक्तिशाली थे। मगध का साम्राज्य काशी तक था और अवन्ति का राज्य वत्स प्रदेश की दक्षिणी सीमा बनाता था। उदयन एक कुशल योद्धा थे, साथ ही वे

वीणावादन की कला में अद्वितीय थे। उनका मंत्री यौगन्धरायण कुशल नीतिज्ञ था और सेनापति रुमण्वान कुशल योद्धा। उदयन ने मगध और अवन्ति से वैवाहिक सन्धि की थी।

अवन्ति की राजकुमारी वासवदत्ता और उदयन के विवाह की भी एक मनोरंजक कथा है। अवन्ति-नरेश चण्डप्रद्योत (महासेन) ने सुना कि उदयन हाथियों को मुग्ध करने की कला में प्रवीण हैं और यह भी समझा कि वे उदयन से युद्ध में विजयी नहीं हो सकते। उन्होंने युक्ति से काम लिया। सीमान्त के वनों में उदयन प्राय: आखेट के लिए जाया करते थे। महासेन ने एक नकली हाथी वहाँ के वन में छोड़ दिया। और उसके खींचने की भी व्यवस्था करा दी। जब उदयन उस हाथी का पीछा करते-करते अकेले ही अवन्ति की सीमा में प्रविष्ट हुए तो उन्हें महासेन के सैनिकों ने बन्दी बना लिया।

महासेन ने उदयन को राजकुमारी वासवदत्ता का शिक्षक नियुक्त किया और वासवदत्ता वीणा सीखते-सीखते उदयन की जीवन-संगिनी बन गई। उदयन को यह आशा न थी कि महासेन विवाह की स्वीकृति दे देंगे, इसलिए वे दोनों हाथी पर बैठकर भाग निकले। सैनिकों ने उनका पीछा किया, किन्तु उनके लिए वे मार्ग में रत्न-मणि आदि डालते गए थे, जिसके कारण वे उन्हें प्राप्त न कर सके। बाद में महासेन की स्वीकृति भी प्राप्त हो गई।

वासवदत्ता के अतिरिक्त उदयन की तीन अन्य रानियों का उल्लेख इतिहास में है, मगध की राजकुमारी पद्मावती, घोषित श्रेष्ठि की पालित पुत्री सामावती और मागंदिया। पद्मावती का विवाह भी एक राजनीतिक आवश्यकता थी। इस विवाह का उल्लेख भास के नाटक 'वासवदत्ता' में विस्तार से है। मेरे नाटक की कथावस्तु में पद्मावती और मागंदिया को लाने की आवश्यकता नहीं जान पड़ी। अत: व्यर्थ में ही अधिक पात्रों को नाटक में स्थान देना अनुचित है।

उदयन प्रारम्भ में बौद्ध धर्म के विरोधी थे। राजनीतिक दृष्टि से भी गौतम के मत से सहमत होना उनके लिए सम्भव न था। गौतम दो बार कौशाम्बी आए, पहली बार 642 ई० पू० में; उदयन के सिंहासनारूढ़ होने के एक वर्ष बाद और दूसरी बार 621 ई० पू० में—जब उदयन ने बौद्ध धर्म स्वीकार किया। राज्यारोहण आसपास ही उदयन का प्रथम विवाह हुआ था। इसके कुछ समय बाद ही उन्होंने भद्रवती नगर के सेठ की पुत्री सामावती से विवाह किया। सामावती को कौशाम्बी के श्रेष्ठि घोषित ने पाला था। घोषित बौद्ध धर्मानुयायी था। उदयन ने उसे आराम (विहार) बनवाने की आज्ञा भी दी थी। सामावती की भी रुचि बौद्ध धर्म में थी और उदयन ने उसका विरोध भी नहीं किया।

उदयन के धर्म-परिवर्तन के विषय में दो कथाएँ हैं। तिब्बती बौद्ध साहित्य के अनुसार 621 ई० पू० में जब बुद्ध भगवान कौशाम्बी आए, उस समय उदयन

अपनी सेना के निरीक्षण के लिए प्रस्तुत थे। उन्हें कनकावत पर आक्रमण करना था। ऐसे समय पर शान्तिदूत गौतम का आगमन उन्हें अच्छा न लगा। उन्होंने भीरुता के उपदेश को समाप्त करने का निर्णय किया। शब्दवेधी बाण की कला में वे निपुण थे और उन्होंने उस कला का प्रयोग गौतम पर किया; किन्तु बाण गौतम को न लगा। बाण से ध्वनि निकली कि "ईर्ष्या से दुःख होता है, जो व्यक्ति बलि और झगड़ों में विश्वास करता है वह भविष्य में नर्क के कष्टों को भोगता है। कष्ट और झगड़ों को दूर करो।"[1] इस घटना से प्रभावित होकर उदयन गौतम बुद्ध के चरणों पर गिर पड़े।

पालि-कथाओं के अनुसार उदयन को बौद्ध धर्म में दीक्षित करने का श्रेय पिण्डोल भारद्वाज को है। एक बार जब उदयन पर्यटन के लिए गए हुए थे, उनकी रानियाँ रात्रि में पिण्डोल भारद्वाज का प्रवचन सुनने के लिए उदयन को सोता छोड़कर चली गईं। उदयन ने रुष्ट होकर पिण्डोल के शरीर से चींटियों का छत्ता बँधवा दिया। पिण्डोल इससे अप्रभावित रहे। बाद में उदयन को पश्चात्ताप हुआ और उन्होंने बौद्ध धर्म स्वीकार कर लिया।

मुझे व्यक्तिगत रूप से प्रथम कथा में अधिक प्रामाणिकता प्रतीत होती है। इस नाटक में मैंने उसे ही स्वीकार किया है। यह भी कहा जाता है कि सामावती के भवन में आग लग गई और सामावती की मृत्यु से संतप्त होकर उदयन ने बौद्ध धर्म स्वीकार कर लिया।

उनके धर्म-परिवर्तन की कथा का मनोविज्ञान मेरी अपनी खोज है। उदयन शब्दवेधी बाण चलाने में अत्यधिक कुशल थे। इसी आधार पर मैंने प्रथम अंक की कथा का निर्माण किया है। वे सौन्दर्य-प्रेमी भी थे, इसका प्रमाण 'कथा-सरित्सागर' तथा भास के नाटक हैं। किरात-कन्या के सौन्दर्य की ओर आकृष्ट हुए। वह बाण, जिसे उदयन ने गौतम के लिए चलाया, उसी किरात-कन्या को लगा। इससे उदयन को अत्यधिक संताप हुआ। उनका ऐसी स्थिति में बौद्ध धर्म स्वीकार कर लेना अधिक मनोवैज्ञानिक है।

## प्रस्तुत नाटक की कथावस्तु

नाटक की कथावस्तु के सूत्रों का निर्माण करते समय मेरे मस्तिष्क में भास के दो अमर नाटकों की भी स्मृति थी। 'प्रतिज्ञा यौगंधरायण' में वासवदत्ता के विवाह की कथा है। उसमें उदयन के चरित्र की दो विशेषताएँ अधिक उभरी हैं। पहली उसकी आखेट-प्रियता और दूसरी वीणावादन की कला। इन विशेषताओं को मैंने भी उदयन के चरित्र में प्रतिष्ठित किया है।

'स्वप्नवासवदत्ता' में उदयन की वीरता, विरह-व्यथा और भावुकता ही

1. राकहिल ने 'दि लाइफ आव बुद्ध' में भी इन शब्दों को दुहराया है।

प्रधान रूप से चित्रित हुई हैं। उससे यह भी स्पष्ट होता है कि महाराज दर्शक (पद्मावती) की सहायता से उसने अपने शत्रु अरुणि को परास्त किया था। महाराज दर्शक के इसी संदेश से मेरे नाटक का द्वितीय अंक समाप्त होता है।

ऐतिहासिक ओर साहित्यिक स्रोतों से जो सामग्री मेरे सामने थी, उसके आधार पर मैंने प्रस्तुत नाटक की रचना की है। उदयन समस्त कथावस्तु के केन्द्रबिन्दु हैं। उन्हें मैंने धीरोदात्त न मानकर धीरललित माना है। उदयन आखेट के बहाने अपने सेनापति (प्रधान सेनापति नहीं) विजयसेन के साथ विन्ध्याटवी में जाते हैं। उनका मार्गदर्शन शेखरक और शंखचूड़ (दोनों कल्पित पात्र) कर रहे हैं। उनमें से एक उदयन की भाँति भावुक है और दूसरा शुष्क नीतिज्ञ। उन्हें मार्ग में मंजुघोषा नामक किरात-कन्या मिलती है, जिसकी पालिता सारिका सम्राट् उदयन के शब्दवेधी बाण द्वारा हत् हो गई है। उसे जब यह ज्ञात होता है कि वे दोनों अमात्य यौगंधरायण के सेवक हैं, तो वह अमात्य के सम्मुख अपना अभियोग स्पष्ट करती है। अमात्य के साथ आखेटक को देखकर वह क्रुद्ध हो जाती है और अमात्य से न्याय की याचना करती है। वह यह नहीं जानती कि सम्राट् उदयन ही आखेटक के छद्म-वेश में हैं। उदयन की बातचीत से वह बहुत अधिक प्रभावित होती है। अन्त में उसे न्याय के लिए कौशाम्बी बुलाया जाता है। प्रथम अंक समाप्ति पर दर्शक के मन में यह जानने के लिए कुतूहल होता है कि सम्राट् उदयन किस प्रकार अपने ऊपर लगाए हुए अभियोग का न्याय करेंगे।

दूसरा अंक कौशाम्बी के राजप्रासाद में प्रारम्भ होता है। सम्राट् उदयन की प्रतीक्षा में महारानी वासवदत्ता उन्मना हैं और अपनी वीणा पर स्वर-साधना के लिए यत्नशील हैं। उन्हें उदयन के आगमन की सूचना मिलती है। उदयन समस्त घटना वासवदत्ता को बताते हैं और उनसे निर्णय करने का अनुरोध करते हैं। उदयन की बातचीत से यह स्पष्ट हो जाता है कि वे मंजुघोषा के प्रति आकृष्ट हैं। मंजुघोषा के आने की सूचना पर उदयन पीछे के कक्ष में चले जाते हैं। वासवदत्ता उसका अभियोग सुनती हैं। इसी बीच में उदयन प्रवेश करते हैं। किरात-कन्याको अपनी भूल ज्ञात होती है। वह उदयन से क्षमा माँगती है और कुतूहल के ऊहापोह में उदयन निर्णय करते हैं कि वह महारानी की प्रमुख सहचरी के रूप में राजमहल में ही निवास करे। उदयन वीणा बजाना चाहते हैं, किन्तु महाराज दर्शक का संदेश लिए दूत प्रवेश करता है; कला की साधना के स्थान पर उन्हें कृपाण के प्रयोग के लिए अग्रसर होना पड़ता है।

तीसरे अंक की कथा बौद्ध इतिहास के आधार पर है। जब उदयन कनकावती पर आक्रमण करने की तैयारी में अपनी सेना का निरीक्षण करने के लिए प्रस्तुत हैं, उसी समय उन्हें गौतम के आने की सूचना मिलती है। वे इस सूचना से क्षुब्ध एवं क्रुद्ध होते हैं। सामावती की आज्ञा से बुद्ध का प्रवचन राजप्रासाद के पार्श्व में

ही होता है। मजुघोषा गौतम बुद्ध को पहनाने के लिए पुष्पहार ले जाती है। गौतम बुद्ध सेनाध्यक्ष रुमण्वान से परामर्श करते हैं और उदयन शब्दवेधी बाण छोड़ते हैं, जो गौतम को न लगकर मंजुघोषा को लगता है। क्रुद्ध भीड़ उदयन के प्रासाद पर आक्रमण करना चाहती है। बुद्ध उन्हें शान्त करते हैं। यही घटना उदयन के धर्म-परिवर्तन का कारण बनती है।

## प्रस्तुत नाटक के पात्र

इस नाटक के नायक हैं कला और कृपाण-विद्या के ममान अधिकारी सम्राट् उदयन। उदयन के विषय में मैंने बौद्ध इतिहास तथा भास के नाटकों को प्रमाण माना है। सौन्दर्य, गुण, कला और शौर्य की प्रतिष्ठा उनमें समान रूप से हुई थी। यही कारण था कि सुन्दरियाँ स्वतः उनकी ओर आकृष्ट हो जाती थीं। उन्हें धीरललित नायक मानना चाहिए। मंजुघोषा की आकस्मिक मृत्यु के बाद बौद्ध धर्म की ओर उनका आकृष्ट होना स्वाभाविक था। मैंने उदयन के चरित्र की रूप-रेखा अंकित करने में जो मौलिक उद्भावनाएँ जोड़ी हैं, उनसे इतिहास को किसी प्रकार की क्षति न हो, इसका ध्यान मुझे बराबर रहा है।

यौगंधरायण, रुमण्वान, वासवदत्ता और सामावती ऐतिहासिक चरित्र हैं। चरित्र को भी मैंने स्पष्ट करने का यत्न किया है। मंजुघोषा, शेखचूड़ आदि कल्पित पात्र भी वातावरण के अनुकूल हैं। शेखरक और शंखचूड़ की अवतारणा से दर्शकों या श्रोताओं का मनोरंजर तो होता ही है, वे नाटक की कथावस्तु से भी परिचित होते हैं, और आगे घटित होने वाली घटनाओं का अनुमान लगा सकते हैं।

## प्रस्तुत नाटक का उद्देश्य

नाटक की शैली के बारे में भी दो शब्द कह देना अप्रासंगिक न होगा। नाटक का उद्देश्य है दर्शकों का चित्तानुरंजन करना। इसी चित्तानुरंजन के साथ-साथ इस बात की भी आवश्यकता है कि नाटक में जीवन का संदेश भी हो। वह साहित्य जो समाज में कुरुचि उत्पन्न करता है, कभी प्रशंसनीय नहीं कहा जा सकता। इसके साथ ही जो केवल उपदेश ही है, उसे साहित्य की संज्ञा नहीं दी जा सकती। इन दोनों का मंजुल समन्वय ही साहित्य का इष्ट है। मैं यथार्थ का विरीधी नहीं हूँ, यथार्थ चित्रण में ग्राह्य है, किन्तु वह यथार्थ जिसमें जीवन की कुत्सा, घृणा आदि ही लक्षित हों, समाज को नव-जीवन के प्रभात की ओर कभी प्रेषित नहीं कर सकता। 'कला और कृपाण' में हिंसा पर अहिंसा की विजय चित्रित की गई है। गौतम बुद्ध की अहिंसा आज भी भारत की महान् विभूति बनकर देश-देशान्तर में व्याप्त हो रही है। पूज्य बापू ने इस युग में पथभ्रान्त मानव को अहिंसा

का संदेश दिया था। इस दृष्टि से ऐतिहासिक होते हुए भी यह नाटक वर्तमान का सन्देशवाहक है। इससे दर्शक के मन पर यह विश्वास स्थायी हो जाता है कि एक न एक दिन पाशविक प्रवृत्तियों पर करुणा, दया, ममता आदि मानवीय वृत्तियाँ अवश्य ही विजयी होंगी।

नाटक की परिणति करुण रस में हुई है। अन्य रसों की अपेक्षा करुण रस का प्रभाव अधिक स्थायी होता है, शृंगार, हास्य, वीर आदि रस करुण रस के सहायक ही सिद्ध होते हैं। इस प्रकार नाटक में करुण रस के साथ अन्य रस भी आ गए हैं। सिद्धान्त को मनोवैज्ञानिकता से सम्बद्ध करने का प्रयास भी मैंने किया है।

भाषा में समरसता है। केवल मंजुघोषा ही ग्रामीण जीवन का प्रतिनिधित्व करती है। उसने भी नगर में रहकर शुद्ध भाषा में बोलना सीख लिया है। इसलिए भाषा अस्वाभाविक नहीं कही जा सकती। मेरे कुछ आलोचक मित्र मेरी भाषा की काव्यात्मकता से सहमत नहीं हैं। संवेदनशील पात्रों की विचाराभिव्यक्ति में काव्यात्मकता अपने आप उभर आती है। शेक्सपीयर के मेकबेथ, हेमलेट, ओथेलो जैसे पात्रों के संवाद ही देखे जाएँ। वे तो स्पष्टतः काव्य हैं। तीव्र अनुभूति चाहे जिस माध्यम में व्यक्त हो, उसमें कविता का सौन्दर्य झाँकने लगता है। कवि को फूलों का मुकुलित होना मुस्कान जैसा लगता है, किन्तु वही वैज्ञानिक के लिए एक नैसर्गिक प्रक्रिया मात्र है। वैसे कहीं पर भी अभिव्यक्ति उलझी हुई नहीं है, इसका मैंने ध्यान रखा है।

यह नाटक 'आकाशवाणी' से प्रसारित हो चुका है और श्रोताओं ने इसे पसन्द भी किया है। पिछले वर्ष ही यह प्रेस में चला गया था, किन्तु मेरे रूस-प्रवास के कारण इसके प्रकाशन में कुछ विलम्ब हुआ है, इसके लिए क्षमा चाहता हूँ। पुस्तक की पाण्डुलिपि तैयार करने तथा प्रूफ-संशोधन में मुझे सदैव की भाँति अपने प्रिय शिष्य श्री सुरेश अग्निहोत्री एम० ए० से विशेष रूप से सहायता मिली है और प्रकाशन-व्यवस्था में मेरे अन्य शिष्य श्री प्रह्लाददास अग्रवाल एम० ए० थे।

आशा है मेरी अन्य कृतियों की ही भाँति पाठकगण इस कृति को भी अपनाएँगे।

—लेखक

## पात्र-सूची

पुरुष

| | | |
|---|---|---|
| सम्राट् उदयन | : | कौशाम्बी के अधिपति |
| यौगंधरायण | : | अमात्य |
| रुमण्वान | : | सेनाध्यक्ष |
| शेखरक<br>शंखचूड़ | : | राज-सेवक |
| तथागत | : | महात्मा बुद्ध |

स्त्री

| | | |
|---|---|---|
| वासवदत्ता | : | महादेवी |
| सामावती | : | देवी, श्रेष्ठिकन्या |
| मंजुघोषा | : | किरात-कन्या |
| सुहासिनी | : | सेविका |

अन्य

कंचुकी, परिचारिका, प्रतिहारी, संघ के कुछ भिक्षु।

## प्रथम अंक

**स्थान :** विन्ध्य-भूमि का वन प्रान्त, कौशाम्बी के निकट।

**समय :** सन्ध्याकाल।

[पक्षियों का कलरव और निर्झर की कल-कल ध्वनि। समस्त वातावरण में प्रकृति का एकान्त सौन्दर्य। दो सेवकों का वार्तालाप। वे सम्राट् उदयन के मार्ग के अग्रदूत हैं।]

**पहला स्वर :** शेखरक! कितना भयानक वन है! यहाँ का मार्ग राजनीति के वाक्यों की भाँति कितना टेढ़ा और घूमा हुआ है! कहीं-कहीं तो इसका चिह्न भी नहीं दीख पड़ता। और मन को उलझाने के लिए किसी मधुर सूक्ति की भाँति यह निर्झर कल-कल करता हुआ न जाने कहाँ से आता है और कहाँ चला जाता है।

**शेखरक :** बड़ा सुन्दर निर्झर है! महाराज उदयन की वीणा की भाँति इसका नाद कानों को कितना मादक और मोहक लगता है, शंखचूड़! जिस प्रकार महाराज उदयन की कला अपनी गति में थकती नहीं है, उसी प्रकार निर्झर की यह धारा भी कभी थकती नहीं होगी। आओ, थोड़ी देर बैठकर यहाँ विश्राम करें और इस निर्झर के शीतल जल में दिन भर की थकावट बहा दें। कुछ देर के लिए समझ लेंगे कि महाराज उदयन की कला से हम लोग पवित्र हो रहे हैं।

**शंखचूड़ :** और महाराज के कृपाण की भाँति खिंचा हुआ यह समय कितनी गति से चला जा रहा है, यह नहीं जानते? महाराज पीछे आ रहे हैं। जो कार्य हमें सौंपा गया है, उसे हम प्रकृति के इस सौन्दर्य में नहीं बहा सकते।

**शेखरक :** महाराज की कला और उनका कृपाण! कितना विचित्र संयोग है। कहना कठिन है कि कौन किससे अधिक प्रखर है! एक गुप्त बात पूछूँ?

**शंखचूड़ :** देखो शेखरक! हमारा उत्तरदायित्व किसी गुप्त बात के पूछे जाने का अवकाश नहीं रखता। राजनीति की प्रत्येक बात गुप्त है और कर्त्तव्य की पवित्रता गुप्त बातों के विलास में कलुषित नहीं की जा सकती। तुम सम्भवतः अमात्य यौगंधरायण के सम्पर्क में नहीं आए?

**शेखरक :** यदि अमात्य यौगंधरायण यहाँ होते, तो वे प्रकृति के इस सौन्दर्य में ही किसी राजनीति की कल्पना कर लेते। महादेवी वासवदत्ता···

[वृक्षों की खड़खड़ाहट]

**शंखचूड़ :** चुप ! कोई आ रहा है।

**शेखरक :** तुम एक शृगाल के आने से ही चौंक उठते हो, शृगाल ! (**हँस कर**) सम्भवतः वह भी तुम्हारी राजनीति में रुचि रखता है। आओ बैठो, शंखचूड़ ! राजनीति की बातों से तुम्हारा मन भारी हो गया है। इस निर्झर में अपने पैर धोकर अपने मन को कुछ हल्का कर लो। (**गहरी साँस लेकर निर्झर के जल से क्रीड़ा करता हुआ बैठता है**) कितना शीतल जल है ? इसे पीने के बाद सम्भवतः जीवन भर प्यास न लगे ! ओ हो ! इस जल में तो मछलियाँ भी हैं। देखो, देखो, शंखचूड़ ! कितनी सुन्दर मछली है, तुम्हारी राजनीति की भाँति यह मुँह खोलती है, किन्तु कोई ध्वनि नहीं सुन पड़ती।

**शंखचूड़ :** (**जैसे कुछ आगे बढ़ गया हो**) शेखरक ! मैं अमात्य यौगंधरायण से निवेदन करूँगा कि तुम विश्वस्त दूत के पद के योग्य नहीं हो। मैं जाता हूँ, तुम यहीं बैठे रहो।

**शेखरक :** सुनो, शंखचूड़ ! एक क्षण के लिए रुक जाओ। तुमने महाराज के कृपाण के आदर्श को तो समझा है, किन्तु कला के आदर्श को तुम नहीं समझ सके। वह देखो ! पूर्व क्षितिज की ओर उठता हुआ धुआँ। क्यों शंखचूड़ ! तुम्हारे न्याय के अनुसार जहाँ धुआँ होगा, वहाँ अग्नि होगी, जहाँ अग्नि होगी, वहाँ मनुष्य होगा। इस भीषण वन में भी कोई निवास कर रहा है क्या ? अरे, रुको शंखचूड़ ! मेरी गुप्त बात का समाधान तो रह ही गया !

**शंखचूड़ :** (**बात काटता हुआ**) तुम अपनी गुप्त बात इसी वन में रहने वाले किसी व्यक्ति से पूछो। मैं आज ही अमात्य यौगंधरायण से···

**शेखरक :** (**बात काटता हुआ**) तुम यौगंध की सौगंध कितनी बार खाओगे, शंखचूड़ ? मैं समझ लेता हूँ कि पूर्व की यह धूम-राशि तुम्हारी किसी प्रेयसी की बिखरी हुई केशराशि है, जिसे छोड़कर तुम राजनीति के पथ पर आगे बढ़ गये हो। अच्छा, ठहरो, ठहरो ! मैं अभी आता हूँ। (**आगे बढ़कर**) मैं नहीं जानता था कि तुम महाराज उदयन के सेवक होकर सौन्दर्य का इस प्रकार तिरस्कार कर सकते हो।

[शंखचूड़ कुछ नहीं बोलता]

**शेखरक :** (**शंखचूड़ के निकट आकर**) बुरा मान गए, शंखचूड़ ! अच्छा, अब किसी प्रकार का परिहास नहीं करूँगा। मैं राजनीति के दर्पण में ही अपना

मुख देखूँगा। पर यह तो बताओ कि विन्ध्यभूमि को जीतने के लिए हमारे सेनापति विजयसेन को गए आज सात दिन बीत गए, और अभी तक विजय प्राप्त नहीं हुई। किस ज्योतिषी ने उनका नाम विजयसेन रक्खा था ?

**शंखचूड़ :** राजनीति का ज्योतिष से कोई सम्बन्ध नहीं है, शेखरक ! ज्योतिष कल्पना है और राजनीति सत्य। इसी सत्य को जानने के लिए तो हमें शीघ्र ही आगे बढ़ना है। (**जिज्ञासा के स्वरों में**) कोई स्त्री ! यह कौन है जो इतनी शीघ्रता से हमारा अनुसरण कर रही है ? इसे ही तो तुम कहीं शृगाल नहीं समझ बैठे थे ?

[पग-ध्वनि के साथ पत्तों का 'चरमर' स्वर बढ़ता जाता है]

**शेखरक :** (**हँसकर**) तुम कदाचित् अपनी स्त्री को शृगाल ही समझते होगे ! (**हल्की हँसी**) तुम नहीं समझते शंखचूड़ ! इसीलिए तो मैं निर्झर के समीप बैठना चाहता था कि उस स्त्री से दो क्षण कुछ बातें होतीं। निर्झर की बहती हुई लहरों में उसका प्रतिबिम्ब सौगुना सुन्दर होता। जलराशि में तरंगित होता हुआ उसका रूप ऐसा लगता कि पृथ्वी में स्वर्ग निवास कर रहा है। निर्झर की शोभा में उसका सौन्दर्य ! जैसे निर्झर की काँपती हुई ग्रीवा में स्वर्ण का कंठहार हो। (**फिर गहराई से देखकर**) उसके हाथ में कृपाण भी है।

**शंखचूड़ :** (**व्यंग्य से**) तुम अपनी कला की रक्षा करो, शेखरक ! किन्तु इस भीषण वन में यह कौन स्त्री है ? इसे भयानक जन्तुओं का भय नहीं है ?

**शेखरक :** तुम्हें देख लेने के बाद उसे किसी भयानक वस्तु का भय नहीं हो सकता, शंखचूड़ ! तुम्हारी राजनीति के नख किसी भी सिंह के नखों से अधिक गहरे चुभने वाले हैं !

**शंखचूड़ :** व्यंग्य का अवसर नहीं है, शेखरक ! देखो, वह स्त्री पास आ गई है।

**स्त्रीकंठ :** (**दूर से निकट आते हुए**) क्रूर ! हिंसक !! पशु !!! वहीं खड़े रहो। यदि एक पग भी आगे उठा तो मेरा यह कृपाण तुम दोनों के मस्तकों को शरीर से अलग कर देगा।

**शंखचूड़ :** (**काँपते हुए, धीरे से**) अब ले जाओ इसे निर्झर के समीप, शेखरक !

**स्त्री :** (**निकट आकर**) क्या कहा ?

**शेखरक :** यह कह रहे हैं देवि !···ये यही कह रहे हैं कि हम लोगों का रक्त निर्झर की भाँति प्रवाहित होगा। किन्तु अपने कृपाण का प्रयोग करने के पूर्व हमें अपने निर्दोष वाक्यों के प्रयोग का अवसर तो दीजिए।

**स्त्री :** तुम लोग निर्दोष हो ? तुमने अपने धनुष-बाण कहाँ छिपा रक्खे हैं ? मेरी निरीह सारिका के कोमल प्राणों में आग लगाकर तुम अपने वाक्यों का

शीतल जल प्रयोग करना चाहते हो ? कहाँ है तुम्हारा धनुष ? कहाँ है तुम्हारे बाण ? देखूँ, तुम्हारे बाणों में अधिक तीक्ष्णता है या मेरे इस कृपाण में।

**शंखचूड़ :** क्षमा हो, देवि ! हम लोगों की राजनीति में तुम्हारी सारिका का कोई स्थान नहीं है।

**स्त्री :** मूर्ख ! राजनीति का बेचारी सारिका से क्या सम्बन्ध ?

**शेखरक :** देवि ! क्षमा करें। आर्य शंखचूड़···इनका नाम शंखचूड़ है, देवि ! ये अपने प्रत्येक कार्य में अमात्य यौगंधरायण का अनुसरण करते हैं। इसलिए इनके हँसने और बोलने में भी राजनीति है। मैं आपके प्रश्नों का उत्तर दूँगा। आपकी सारिका···आप सारिका के सम्बन्ध में कुछ कह रही थीं ?

**स्त्री :** उस सारिका को नहीं जानते, जिसके फूल-से प्राण में तुम्हारे बाण ने आग लगा दी है ? किस प्रकार एक क्षण में उसका अन्त हो गया ! उसने तुम्हारा क्या बिगाड़ा था ? प्रातः-सायं कितने मधुर स्वर से गान करती थी। संगीत की सारी कला उसके कलरव में अमृत होकर बरसती थी। क्रूर ! निर्दयी ! ! यदि प्राण लेने का आग्रह था तो किसी हिंसक व्याघ्र के प्राण लिए होते। यदि उससे भय लगता तो तुम मेरे प्राण ले सकते थे, आखेटक ! किन्तु तुम कायर हो। बाण-विद्या का अपमान करने वाले ! कहाँ हैं तुम्हारे बाण ? एक-दूसरे के निर्मम हृदयों में मार कर आत्महत्या करो। आज उस सारिका का रक्त पीकर उन्मत्त बने हुए राक्षसो ! मैं प्रतिशोध लेने आई हूँ। कहाँ हैं तुम्हारे धनुष-बाण ? प्रयोग करो।

**शंखचूड़ :** शान्त हो, देवि ! प्रतिशोध लेने में भी शान्ति की आवश्यकता होती है···

**स्त्री :** राजनीति के कीड़े ! मेरे परिवार के पुष्प को खाकर अपने को कोमलता के आवरण में लपेटना चाहता है ?

**शेखरक :** देवि ! हम लोग अमात्य यौगंधरायण के दूत हैं। हम लोग संदेश-वहन करते हैं, निरीह जीवों के प्राणों का अपहरण नहीं। हमारे पास धनुष-बाण नहीं हैं। और यदि हमारे पास धनुष-बाण होते तो आखेट के अनन्तर हमें किसका भय हो सकता था ?

**स्त्री :** तो तुम लोगों ने बाण नहीं चलाया ?

**शंखचूड़ :** नहीं। हमारे पास धनुष-बाण ही नहीं हैं। यदि हम लोगों में से किसी के पास धनुष-बाण हैं, तो देवि ! वे तुम्हारे पास हैं। तुम्हारी जिह्वा धनुष बनकर वाक्य-बाणों का संधान कर रही है। अमात्य यौगंधरायण कहते थे कि स्त्री जब क्रोधित होती है···

**स्त्री :** तो वह ज्वालामुखी बन जाती है। किसी के परिवार का व्यक्ति उसके सामने तड़पकर मरे, और उसकी भावनाएँ ज्वालामुखी न बन जाएँ ! इस वन में कौन दूसरा व्यक्ति है, जो मेरी सारिका के प्राणों को अपने बाण के साथ ले जा सकता है ? मैं तुम्हारे अमात्य की सेवा में अभियोग उपस्थित करूँगी। क्या नाम है तुम्हारा ?

**शंखचूड़ :** इसकी हमें कोई चिन्ता नहीं है। मेरा नाम शंखचूड़ है, जो तुम सुन ही चुकी हो।

**शेखरक :** और मेरा नाम? मेरा नाम शेखरक है, देवि ! बहुत दुःख है कि आपकी सारिका इस प्रकार निहत हो गई। देखो, यह निर्झर बह रहा है। उसके किनारे थोड़ी देर बैठकर विश्राम करें, इससे आपका उदग्र हृदय शान्त होगा। आपका आश्रम कहाँ है ? यदि मेरी आवश्यकता हो तो मैं आपका अंगरक्षक बनकर आपके कृपाण का बोझ वहन करूँ यदि उचित समझें तो अमात्य तक आपको पहुँचा दूँगा। और देवि ! उस अपराधी का पता लगा दूँगा, जिसने आपकी सारिका का वध किया है। कितनी अच्छी होगी आपकी सारिका। देवि ! मुझे बहुत दुःख है। मैं आपका शुभ नाम जान सकता हूँ ?

**स्त्री :** चुप रहो, पुरुष ! मैं तुम्हारा प्रलाप नहीं सुनना चाहती। उलझन में डालने वाली बातों को मैं कृपाण से ही सुलझाती हूँ, छद्मवेशी पुरुष, यदि तुम वास्तव में अमात्य यौगंधरायण के दूत हो, तो स्पष्ट बात कहो। इस वन-प्रान्त में इस निर्झर की भाँति रक्तधारा का दूसरा निर्झर प्रवाहित होने दो। वह चाहे मेरे रक्त का हो, चाहे तुम दोनों के रक्त का।

**शंखचूड़ :** हमें रक्त का निर्झर बहाने या बहाये जाने का अवकाश नहीं है। अपने अभियुक्त को अन्यत्र खोजो। हमें विलम्ब हो रहा है। यदि हम लोगों के कार्य में असफलता हुई तो मैं तुम्हारे विरुद्ध अभियोग लगा दूँगा। तुम राजनीतिक कार्यों में बाधा डालती हो। चलो शेखरक ! बहुत विलम्ब हो गया। अमात्य आते ही होंगे।

**स्त्री :** अमात्य यौगंधरायण ? इस ओर आ रहे हैं ? एक बार मैंने उनके दर्शन किए हैं। तब इसी समय यह अभियोग उपस्थित होगा। उनके आने तक तुम्हें रुकना होगा।

**शंखचूड़ :** जब हम लोग अपराधी ही नहीं हैं तो हमें भय किस बात का ? किन्तु यह ध्यान रखो, देवि ! तुम्हारे आवेश से राजनीतिक कार्यों की दिशा नहीं बदल सकती। अमात्य के मार्ग में हम लोगों को अग्रसर होकर ही चलना होता है।

**स्त्री :** अमात्य के सेवको ! तुम लोग अन्याय करते हुए उनका पथ प्रशस्त नहीं कर सकते। तुम लोगों के रुकने पर ही अमात्य की गति रुकेगी और तब मेरा

अभियोग और भी अधिक स्पष्ट होगा।

**शेखरक :** यों तो आपके समीप जितनी अधिक देर ठहरें, उतना ही अच्छा होगा। किन्तु इस समय क्षमा करें। आपका अभियोग यदि प्रामाणिक होगा, तो महाराज उदयन की शक्ति, नाम और व्यक्ति को पहचानती है। हम लोग चाहे जहाँ रहें, दण्ड से मुक्त नहीं हो सकते।

**शंखचूड़ :** और तुम्हें हम लोगों का नाम तो स्मरण होगा ही ?

**स्त्री :** शंखचूड़ और······ (**स्मरण करते हुए**) शेखरक ! जाओ, इस क्षण मुक्त करती हूँ। मैं इसी समीप के वृक्ष के नीचे अमात्य का मार्ग देखूँगी। (**प्रस्थान**)

**शेखरक :** शंखचूड़ ! तुम्हारी राजनीति मेरे जीवन का अभिशाप है। मेरी अभिलाषाओं का कमलदल तुम्हारी राजनीति के तुषार से मुर्झाने के लिए ही खिलता है। क्यों शंखचूड़ ! तुम्हारे प्रेम के प्रसंग भी तो राजनीति के सूत्रों से संचालित होंगे।

**शंखचूड़ :** चुप रहो, शेखरक ! बहुत विलम्ब हो गया। इस भयानक स्त्री ने हमारे कार्य में कितनी बाधा पहुँचा दी।

**शेखरक :** ठीक है, शंखचूड़ ! मैं समझता हूँ कि अमात्य यौगंधरायण के पश्चात् तुम्हें अमात्य-पद प्राप्त होगा।

**शंखचूड़ :** क्या असम्भव है ? राजनीति व्यक्ति को नहीं देखती, अपनी सिद्धि को देखती है। शीघ्र चलो, शेखरक ! महाराज के आने का शब्द सुन पड़ रहा है।

**शेखरक :** चिन्ता की बात नहीं है शंखचूड़ ! वह स्त्री महाराज का मार्ग रोककर उनका यथेष्ट समय ले लेगी। तब तक हम लोग बहुत आगे बढ़ जाएँगे।··· स्त्री। कितनी भयानक है, शोभा उसकी ! शंखचूड़ ! यदि ऐसी स्त्री तुम्हें मिल जाए, तो तुम क्या करो ?

**शंखचूड़ :** मेरी स्त्री इससे भी अधिक भयानक है। कहाँ तक पूछोगे ? सर्प-दंशन पर वृश्चिक का डंक कष्टप्रद नहीं होता। राजनीति कहती है···

**शेखरक :** शंखचूड़ ! तुमने स्त्री के स्थान पर यदि राजनीति से विवाह किया होता, तो अच्छा होता। वार-बार राजनीति, राजनीति (**साँस लेकर**) आह ! उस स्त्री में अपना नाम भी नहीं बताया। किस नाम से उसका स्मरण किया जाएगा ?

**शंखचूड़ :** तुम जाकर उससे पूछ आओ। मैं तो आगे बढ़ता हूँ।

**शेखरक :** क्या, पूछ आऊँ ? मुझे तो तुम्हारे साथ चलना ही है। चलूँगा। अपना हृदय पीछे छोड़कर तुम्हारे साथ आगे बढ़ूँगा। (**धीरे से**) हाँ, मेरी गुप्त बात का उत्तर तो रह ही गया। हमारे महाराज ने यह छद्मवेश क्यों धारण

किया है ? तुम्हारी राजनीति तो यह जानती होगी ?

**शंखचूड़ :** इन्होंने इसलिए छद्मवेश धारण किया है (**सहसा**)······कहीं वह स्त्री न सुन ले। चलो, आगे बतलाऊँगा।

[शेखरक पीछे की ओर देखता है]

**शंखचूड़ :** पीछे की ओर देखते हुए आगे का मार्ग नहीं चला जा सकता। सामने देखो, शेखरक !

**शेखरक :** धैर्य रखो ! मैं सिंहावलोकन करता हुआ चलता हूँ। (**प्रस्थान**)

[दो क्षणों तक सन्नाटा। उसके बाद समीप आती हुई। पग-ध्वनि। यौगंधरायण के साथ छद्मवेश में सम्राट का प्रवेश)

**यौगंधरायण :** महाराज ! हम लोगों को इस वन-पथ पर चलते हुए यथेष्ट समय हो चुका है। आप थक गए होंगे।

**उदयन :** यौगंधरायण ! इस विशाल वट-वृक्ष को तुमने देखा ? यह किसी चक्रवर्ती नरेश जैसा ज्ञात होता है। अपनी अनन्त भुजाओं से इसने इस वसुन्धरा को कितनी शक्ति से बाँध रखा है। इसकी प्रत्येक भुजा स्वतन्त्र वृक्ष बनी जा रही है। यह शक्ति का सौन्दर्य, अचलता का प्रतीक, अपने विस्तार का यह आदर्श, किसी भी नरेश के लिए अनुकरणीय है।

**यौगंधरायण :** सत्य है महाराज ! आप इसी वृक्ष के नीचे विश्राम करें।

**उदयन :** और यौगंधरायण ! इस वृक्ष पर कितने पक्षी निवास करते हैं ! वायु-मण्डल की असंख्य प्रजा। कितने मधुर कण्ठ से कलरव करते हैं, जैसे मेरी हस्तिस्कंध वीणा एक-एक पक्षी के कण्ठ में निवास कर रही है। इस विशाल परिवार के जीवन में कितनी स्वच्छन्दता है। ऊपर मुक्त आकाश है, जो स्वयं वट-वृक्ष सा है, जिस पर सन्ध्या समय राशि-राशि तारक-समूह अपना नीड़ बनाकर विश्राम करते हैं। मैं भी इन्हीं पक्षियों में से कोई पक्षी होता। किसी भी शाखा पर नीड़ बनाकर रहता। कण्ठ की वीणा पर हृदय का आनन्द गुंजरित करता और मुक्त आकाश के हृदय में आकाश-गंगा की भाँति अपनी स्वरलहरी प्रवाहित कर देता।

**यौगंधरायण :** आपका संगीत अद्वितीय है।

**उदयन :** यह संगीत मेरा नहीं है, यौगंधरायण ! यह संगीत मानवता के अनन्त विकास का स्वर है, जिसे मुखरित करने के लिए मेरी वीणा का एक-एक तार सजीव हो उठता है।

**यौगंधरायण :** यह आपकी कला है महाराज ! जिससे जड़ भी चेतन हो जाता है।

**उदयन** : कौन कहता है कि वह जड़ चेतन नहीं है ? हमने अपनी अहंमन्यता में प्रकृति को जड़ मान लिया है। जिस निर्झर को हम अभी पार करके आ रहे हैं, वह निर्झर किस प्रेम-प्रवाह से कम है ? क्या उसके प्रवाह पर सौन्दर्य का इतिहास लिखने वाली लहरें प्रेम की स्मृतियों से कम आकर्षक हैं ?

**यौगंधरायण** : महाराज ! आपकी कला-दृष्टि न जाने कितने चित्रों में रंग भरती है।

**उदयन** : ऋतुओं का रंग उससे भी अधिक मोहक है, यौगंधरायण ! इस वन-प्रान्त में सभी ऋतुएँ आती हैं। प्रत्येक ऋतु आकर इस वन को इच्छानुसार अपने रूप में उतार लेती है ?

**यौगंधरायण** : जिस प्रकार आपने इस साम्राज्य को ऋतुओं के अनुरूप अपनी कला और कृपाण में उतार लिया है ?

**उदयन** : और मेरा यह धनुष-बाण।

**यौगंधरायण** : यह आपके कृपाण से कम नहीं है। शब्द-बेधी बाण की कला आपके समीप आकर दिशाओं की गहराई नापने में समर्थ हो सकी।

**उदयन** : बहुत दिनों के अनन्तर मैंने अपने हाथों में धनुष-बाण लिया। परीक्षा के लिए दूर से आते हुए किसी पक्षी के शब्द पर मैंने बाण का प्रयोग किया। कह नहीं सकता कि बाण अपने लक्ष्य पर पहुँचा या नहीं।

**यौगंधरायण** : अवश्य पहुँचा, महाराज ! कदाचित् महाराज ने ध्यान नहीं दिया। आपका बाण छूटने के दो क्षण अनन्तर क्या उस पक्षी का स्वर विकृत नहीं हो गया था, जो धीरे-धीरे शून्य में विलीन हो गया।

**उदयन** : मैं उस समय अपने बाण की गति पर विचार कर रहा था। मुझे उसका प्रयोग पक्षी पर नहीं करना था।

**यौगंधरायण** : समीप की दिशाओं में अब शत्रु ही कहाँ हैं, जिनके लक्ष्य पर आपका शब्द-बेधी बाण अग्रसर होता ? और सामान्य शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने के लिए विजयसेन जैसे सेनापति पर्याप्त हैं।

**उदयन** : वे पर्याप्त हैं या नहीं, इसी का परीक्षण करने के लिए तो हमें भयानक वनों के मध्य से छद्मवेश में जाना पड़ता और ये वृक्ष, ये लताएँ जैसे हमारा मार्गदर्शन करने के लिए···

[स्त्री का शीघ्रता से प्रवेश]

**स्त्री** : तुम्हारे जीवन का मार्गदर्शन मुझे कराना है, आखेटक ? (**यौगंधरायण की ओर देखकर**) महाराज उदयन के महामात्य हैं ? प्रणाम करती हूँ। मेरा न्याय कीजिए, महामात्य ! मेरा न्याय कीजिए ! (**करुण स्वर में**) मेरा न्याय कीजिए। यही···यही···यही वह क्रूर बधिक है, जिसने मेरी सारिका

को अपने बाण से बेध दिया है।

**यौगंधरायण :** सावधान, नारी ! तुम्हें बोलने में मर्यादा हो।

**स्त्री :** मैं मर्यादा में ही हूँ, महामात्य ! मेरी करुणा जिस सीमा तक पहुँची है, उसका अनुमान क्या इस आखेटक को होगा ? यदि मेरे हाथ में धनुष-बाण होता और इस आखेटक के हाथ में इसके प्राणों से भी प्रिय सारिका होती, और जब वह मेरे बाण से क्षत-विक्षत होकर धराशयी होती, तब क्या इसका हृदय मेरे हृदय से अधिक विचलित न होता ? मैं आपसे न्याय की प्रार्थना कर रही हूँ। आप क्यों इस व्यक्ति का पक्षपात कर रहे हैं ? यह कौन है ? इसने हत्या की है। हत्या की है, मेरी प्रिय सारिका की।

**यौगंधरायण :** हत्या की है ? कैसी हत्या ?

**स्त्री :** इस वन-प्रान्त के पूर्व में मेरी एक छोटी-सी कुटी है। उसके द्वार पर एक काष्ठ-खंड पर बैठी हुई मेरी सारिका। वही सारिका। जो प्रतिक्षण अपने संगीत से मेरी कुटी को स्वर्ग बनाती थी, बैठी हुई मधुर स्वर में बोल रही थी। उसी क्षण यह बाण आकर उसके कंठ में लगा, जिसे मैं उसके शरीर से निकाल कर यहाँ ले आई हूँ। वह सारिका रक्त का निर्झर बहाती हुई धराशायी हो गई।

**उदयन :** तुम्हारी सारिका को मेरा बाण लगा है ? यह तुम कैसे कह सकती हो कि तुम्हारी सारिका को मेरा ही बाण लगा है ?

**स्त्री :** मेरा घर जलाकर मुझसे पूछता है कि किस चिनगारी से मेरे घर में आग लगी है ? तू अपने बाणों की ओर दृष्टि डाल। देख, तेरे पास के बाणों से यह बाण क्या किसी प्रकार भिन्न है ? तू अपने बाणों का प्रयोग मुझ पर कर। यदि तेरे बाणों की प्यास मेरी सारिका के रक्त से न बुझी हो, तो मेरे रक्त से बुझा ले।

**यौगंधरायण :** दूर हट जा, नारी ! तू नहीं जानती कि तू किसके सम्बन्ध में बात कर रही है।

**स्त्री :** क्रूर, निर्दयी इसी आखेटक के सम्बन्ध में जो अमात्य की कृपा का बल पाकर क्रूर काल की भाँति इस वन के निरीह प्राणियों को खा लेना चाहता है। मेरा न्याय कीजिए, महामात्य ! मेरा न्याय कीजिए, अन्यथा मैं कृपाण का प्रयोग करूँगी।

**उदयन :** शान्त देवि ! तुम्हारे अमात्य तो तुम्हारा न्याय करेंगे ही, किन्तु यदि मैं स्वयं अपने अपराध का न्याय करूँ तो तुम्हें स्वीकार होगा ?

**स्त्री :** अत्याचारी भी न्याय कर सकता है ? यदि न्याय का ध्यान होता तो तू बाण का प्रयोग ही क्यों करता ?

**उदयन :** बाण का प्रयोग बुरा नहीं है, देवि ! उस बाण का प्रयोग बुरा है, जो

अपने लक्ष्य पर नहीं जाता। उस बाण का प्रयोग भी बुरा है जिसका लक्ष्य अज्ञात है।

**स्त्री** : बातों का इन्द्रजाल रचने वाले, आखेटक! मैं तुमसे बात नहीं करना चाहती, मैं महामात्य के सामने अपना अभियोग रख रही हूँ।

**यौगंधरायण** : विचित्र अभियोग है। इस अभियोग का निर्णय तो महाराज उदयन ही कर सकते हैं। मैं महाराज की सहायता अवश्य कर सकता हूँ।

**स्त्री** : अब मुझे विश्वास हो गया कि महामात्य इस आखेटक का पक्ष ले रहे हैं।

**यौगंधरायण** : अपनी वाणी पर नियन्त्रण रक्खो, नारी! नहीं तो राजद्रोह के अपराध में तुम कारागार में डाल दी जाओगी।

**स्त्री** : कारागार क्या? मेरी हत्या कर दो! तुम्हारे न्याय में प्राणों का मूल्य ही क्या है? मेरी सारिका की हत्या की गई, अब मेरी हत्या कर दो।

**यौगंधरायण** : हत्या सामान्य अपराध नहीं है, नारी! जो भी हत्या करेगा, न्याय उसे मुक्त नहीं कर सकता।

**स्त्री** : तब तो पहले मेरा न्याय हो। यदि आपको मेरा न्याय करने से आपत्ति हो, तो मैं महाराज उदयन के समक्ष अपना अभियोग उपस्थित करूँगी। महाराज उदयन का न्याय सबसे श्रेष्ठ न्याय है। पर वे इतने महान् हैं कि मुझ अभागिनी की करुण गाथा सुनने के लिए उनके पास समय कहाँ होगा।

**उदयन** : मैं जानता हूँ, देवि! वे सब कार्यों के लिए समय निकाल लेते हैं।

**स्त्री** : तुम उन्हें जानते हो? उनके भी कृपा-पात्र ज्ञात होते हो तुम? तब मेरा न्याय नहीं हो सकेगा, किसी प्रकार भी नहीं हो सकेगा।

**उदयन** : न्याय तो अवश्य होगा, देवि! तुम अपना अभियोग महाराज उदयन के समीप अवश्य ले जाओ। किन्तु यदि यह अपराधी तुम्हारी आज्ञा को ही महाराज की आज्ञा मानकर दण्ड स्वीकार कर ले, तो तुम्हें कुछ आपत्ति होगी? आज्ञा दो, तुम्हारा दण्ड मुझे किस प्रकार स्वीकार करना है।

**स्त्री** : मैं तुम्हें दण्ड दूँ? **(सोचते हुए)** क्या दण्ड दूँ।

**यौगंधरायण** : तुम्हारा नाम क्या है, देवि?

**स्त्री** : मेरा नाम? न्याय करने में नाम की क्या आवश्यकता है? किन्तु मेरा नाम···मेरा नाम मंजुघोषा है।

**यौगंधरायण** : मंजुघोषा! तुम्हारा नाम बड़ा सुन्दर है। कितना अच्छा होता कि तुम्हारा अभियोग तुम्हारे नाम के ही अनुरूप होता।

**मंजुघोषा** : इसका उत्तर इस बाण से पूछिए, जिसका विष इतना भयानक है कि उसने क्षणमात्र में मेरी सारिका के प्राण ले लिए। यदि मुझे न्याय की आशा करनी है तो मेरा अभियोग इस बाण की नोक से प्रखर होना चाहिए।

**उदयन** : यदि यह अभियोग वाणी से न भी कहा जाए तो भी इसकी प्रखरता में किसी प्रकार की कमी नहीं आ सकती। तुम स्वयं निर्णय करो, देवि कि मेरे बाण से सारिका की मृत्यु होने पर मुझे क्या दण्ड सहन करना होगा ?

**मंजुघोषा** : तुम्हारे बाण तीक्ष्ण हैं, किन्तु तुम्हारी वाणी कोमल है। और···और तुम्हारे मस्तक का यह चिह्न सूचित करता है कि तुम भी कभी क्षत-विक्षत हुए होगे। इसीलिए तुम्हारी वाणी में कोमलता और सहानुभूति है। यदि यह सत्य हो, तो बोलो, मेरा न्याय कर सकोगे ? मेरा न्याय ? मेरी सारिका को पुन: जीवित करो। कर सकते हो ? (**व्यंग्य**)

**उदयन** : यह न्याय तो महाराज उदयन भी नहीं कर सकते। गए हुए प्राण किस प्रकार लौटाए जा सकते हैं, देवि ?

**मंजुघोषा** : तो न्याय का दम्भ मत करो। सामान्य आखेटक होकर न्यायकर्ता का महत्त्व धारण करना चाहते हो ?

**उदयन** : आत्म-समर्पण सबसे बड़ा न्याय है देवि ! मैं सारिका के प्राण नहीं लौटा सकता, किन्तु उसके स्थान पर अपने प्राण तो दे सकता हूँ।

**मंजुघोषा** : (**व्यंग्य से**) निरीह प्राणियों का वध करने वाला आखेटक अपने प्राण दे सकता है ! ये छद्मवेशी शब्द व्यर्थ हैं।

**उदयन** : (**कृत्रिम रोष से**) अविश्वासिनी नारी ! सारिका के प्राणों के समक्ष मनुष्य के प्राणों को तुच्छ समझती है ? तुझे मेरे आत्म-समर्पण में विश्वास नहीं है। तब जा, महाराज उदयन से न्याय की भिक्षा माँग। मैं वचन देता हूँ कि कल प्रातः महाराज उदयन के न्याय-कक्ष में उपस्थित होऊँगा और मैं भी एक अभियोग उपस्थित करूँगा।

**मंजुघोषा** : आ गए न अपने वास्तविक रूप में आखेटक ! मैं जानती थी कि प्राण-समर्पण की वाणी छद्मवेशी वाणी थी। मैं भी सुनूँ, तुम महाराज उदयन के न्याय-कक्ष में कौन-सा अभियोग लेकर जाओगे ?

**उदयन** : तब सुनो, नारी ! मैं यह अभियोग ले जाऊँगा कि जिस प्रकार किसी बधिक के तीर से सारिका के प्राण नष्ट हो सकते हैं; नारियों की दृष्टि पर भी प्रतिबन्ध होना चाहिए।

**मंजुघोषा** : अपनी सीमा में रहो। तुम नारी का अपमान नहीं कर सकते।

**उदयन** : तो तुम भी किसी आखेटक का अपमान नहीं कर सकती। धनुष उसका पौरुष है, बाण उसकी शक्ति है।

**मंजुघोषा** : महामात्य ! आप इस आखेटक की अशिष्टता पर भी मौन हैं ? यह आखेटक विचित्र है। यह पक्षियों का ही नहीं, नारियों का भी आखेट करता है। और, यह मेरा दूसरा अभियोग होगा। मैं कल महाराज उदयन की सेवा

में अवश्य ही जाऊँगी। मेरी एक प्रार्थना मानेंगे, महामात्य ! जब तक न्याय न हो जाए, तब तक आप इस आखेटक को अपने निरीक्षण में रखें।

**यौगंधरायण :** यदि चाहो तो तुम्हीं इन्हें अपने निरीक्षण में रख सकती हो, मंजुघोषे !

**उदयन :** सुनो, नारी ! जब तुम्हें अमात्य पर पक्षपाती होने का सन्देह है, तो मुझे नियन्त्रण में रखने की प्रार्थना उनसे क्यों कर रही हो ? मैं तुम्हें वचन दे चुका हूँ कि कल न्याय-कक्ष में उपस्थित होऊँगा। मैं नहीं जानता था कि नारी विश्वास करना नहीं जानती।

**मंजुघोषा :** तुम सामान्य आखेटक नहीं ज्ञात होते। देखूँगी कि तुम्हारे शब्दों का यह कौशल महाराज उदयन के समक्ष कहाँ तक सफल होता है। जाओ, कल मैं महाराज की सेवा में अभियोग लेकर जाऊँगी। कल यदि तुम उपस्थित हो गए, तो समझूँगी कि पुरुष भी अपनी बात का धनी होता है। जाओ, अन्य सारिकाएँ तुम्हारे बाणों की प्रतीक्षा कर रही होंगी। (**धीमे स्वर में**) क्रूर ! हिंसक ! आखेटक ! कल न्याय की विजय होगी। (**प्रस्थान**)

**यौगंधरायण :** चलिए, महाराज। आपने आखेटक का अभिनय अत्यन्त कुशलता से किया। (**हल्की हँसी**)

**उदयन :** (**नारी के जाने की दिशा में देखते हुए**) तीव्रगति से जा रही है। अमात्य ! किन्तु तुमने मेरा पक्ष ग्रहण कर ठीक नहीं किया। तुम पक्षपाती घोषित कर दिए गए।

**यौगंधरायण :** महाराज ! मैंने जान-बूझकर ऐसा किया। यदि ऐसा न करता, तो उसे आपसे बातें करने का अवसर कैसे मिलता ! यदि मैं पक्षपाती न होता, तो वह मुझे इसी समय न्याय करने को बाध्य करती और तब मेरा न्याय महाराज की मर्यादा का स्पर्श नहीं कर सकता था।

**उदयन :** तुम अत्यन्त कुशल नीतिज्ञ हो, यौगंधरायण ! किन्तु यह नारी भी सच्चे अर्थों में नारी है।

**यौगंधरायण :** कल तो आप उसका न्याय करेंगे ही। यह एक कौतुक होगा कि किस प्रकार आपकी नीति से उसकी वाणी का कृपाण कुंठित होगा।

**उदयन :** न नीति कुंठित होगी, न कृपाण। सम्भव है दोनों का योग हो।

**यौगंधरायण :** महाराज नीति और कृपाण की गति जानते हैं।

[शंखचूड़ और शेखरक का प्रवेश]

**शंखचूड़ :** महाराज की जय हो ! अभी सूचना प्राप्त हुई है कि सेनापति विजयसेन विन्ध्यभूमि पर विजय प्राप्त कर शीघ्र ही महाराज की सेवा में उपस्थित होंगे।

**उदयन :** साधु ! अमात्य ! इस विजय पर मैं तुम्हें बधाई देता हूँ ।

**यौगंधरायण :** महाराज के कृपाण का ही बल है कि एक सप्ताह में ही समस्त विन्ध्यभूमि विजित हुई । शंखचूड़ और शेखरक ! तुम आज इसी वन-प्रान्त में विश्राम करोगे । इस स्थान के पूर्व में एक कुटी है । उसमें एक नारी निवास करती है । कल वह महाराज की सेवा में एक अभियोग लेकर उपस्थित होगी । तुम्हें उसकी गतिविधियों पर दृष्टि रखनी है ।

**शेखरक :** एक व्यक्ति को अग्रदूत का कार्य भी करना है । इसलिए शंखचूड़ की आपको आवश्यकता होगी, श्रीमन् ! यह सेवक ही उस अभियोग की गति-विधि पर दृष्टि रखने के लिए पर्याप्त है ।

**यौगंधरायण :** तुम सत्य कहते हो ! एक ही व्यक्ति पर्याप्त होगा । किन्तु शंखचूड़ निरीक्षण के कार्य पर नियुक्त होगा और तुम हमारे अग्रदूत बनोगे ।

**शेखरक :** (**ठण्डी साँस लेकर**) जैसी आज्ञा, श्रीमन् ! (**प्रस्थान**)

[यवनिका पतन]

## द्वितीय अंक

**समय :** प्रातः

[शुक और सारिकाओं के शब्द, जो स्वर्ण-पिंजरों में निवास कर रहे हैं । महादेवी वासवदत्ता सुघोषवती वीणा के तारों में क्षण-क्षण पर कुछ नये सरगमों का विन्यास कर रही हैं । दो क्षण रुक कर तारों में नया सरगम, फिर रुक कर दूसरा राग निकालने का यत्न करती हैं । सेविका सुहासिनी का प्रवेश]

**सुहासिनी :** महादेवी की जय हो । महाराज कक्ष में आ रहे हैं ।

**वासवदत्ता :** सुहासिनी, तू है ! इस स्वर-लहरी में तो ऐसी लीन हो गयी थी कि तुझे देख ही नहीं सकी । क्या कहा ? आर्य आ रहे हैं ? मैं तो बहुत देर से उनकी प्रतीक्षा कर रही हूँ । मैं तो उनके आगमन की ध्वनि अपनी वीणा के तारों से निकालने की चेष्टा कर रही थी ।

**सुहासिनी :** महादेवी की जय हो ! महाराज यहाँ शीघ्र ही आ जाते । किन्तु वे कक्ष-द्वार के स्वर्ण-पिंजर में बैठी हुई सारिका को देखकर न जाने क्यों कुछ देर के लिए रुक गए । अनिमेष नेत्रों से वे सारिका को देखते रहे, फिर उन्होंने

एक ठण्डी साँस लेकर दूर क्षितिज की ओर देखा और सिर झुकाकर न जाने किन विचारों में लीन हो गए।

**वासवदत्ता :** सारिका की ओर अनिमेष दृष्टि से देखते रहे ? क्यों ? इस कक्ष में आते समय पहले कभी तो सारिका पर इतना ध्यान नहीं दिया।

**सुहासिनी :** आपकी सतर्क दृष्टि महाराज को किसी की ओर देखने का अवसर नहीं देती। शंका न करें, देवि ! वह तो निरीह पक्षिणी है किन्तु क्या जानूँ, महादेवी ! कि आज ही सारिका के प्रति उनके हृदय में इतनी करुणा कैसे उत्पन्न हो गयी ! महाराज का हृदय इतना संवेदनशील है, कि घटना का छोटा-सा अंकुर उनके हृदय में विशाल वट वृक्ष बन जाता है।

**वासवदत्ता :** मैं जानती हूँ सुहासिनी ! मेरे पिताश्री के यहाँ जब बन्दी होकर आए थे, उस अवस्था में भी उनके हृदय में कितनी विशालता थी। उनसे वीणा-वादन की शिक्षा ग्रहण करते समय मैं तो उनकी ओर अनिमेष दृष्टि से देखती ही रह जाती थी। (**ठण्डी साँस लेकर**) जाने दे वह बात। आज बड़ी पुरानी स्मृति हृदय में उभर आई !

**सुहासिनी :** मैं समझ गयी, महादेवी ! महाराज की अनिमेष दृष्टि का रहस्य। सम्भव है, उस सारिका के कण्ठ में उन्होंने आपकी वीणा के स्वर सुन लिए हों।

**वासवदत्ता :** क्या तुम नहीं जानती कि एक सारिका कक्ष के बाहर है, दूसरी भीतर। द्वार की सारिका सुखी है, क्योंकि आर्य उसके समक्ष हैं। किन्तु कक्ष की सारिका दु:खी है कि आर्य ने अभी तक कक्ष में प्रवेश नहीं किया। और वे यह भी जानते हैं कि इस सारिका के हृदय में उनके अनुराग का क्षण प्रति-क्षण कसकता रहता है। मेरी वीणा के ये तार (**उँगली से दो-तीन तारों को बजाती है।**)

[नेपथ्य में महाराज के आने की ध्वनि]

**सुहासिनी :** महाराज आ गए। मुझे आज्ञा दीजिए। महाराज की जय ! (**प्रस्थान**)

[उदयन का प्रवेश]

**वासवदत्ता :** (**खड़ी होकर**) स्वागत, आर्य ! विन्ध्यभूमि की विजय पर आपको बधाई।

**उदयन :** इस विजय की कल्पना तो तभी साकार हो उठी थी, जब अमात्य यौगंध-रायण की राजनीति में तुमने अपने को कल्पना की अग्नि में समर्पित कर दिया था। तुम्हारे आत्म-त्याग ने ही वत्स-राज्य को इतना विशाल बना दिया है।

**वासवदत्ता :** यदि मैं यह निवेदन करूँ, आर्य ! कि जिस मात्रा में यह वत्स-राज्य

विशाल होता जा रहा है, उसी मात्रा में मैं लघु होती जा रही हूँ ?

**उदयन :** महादेवी ! तुम लघु होती जा रही हो ? कैसे ? जिसकी सुघोषवती वीणा के स्वरों के लिए संसार की सीमाएँ छोटी हो गई हैं, जिसके नाम वासवदत्ता में इन्द्र का समस्त ऐश्वर्य बिखर गया है, जिसकी कीर्ति-गाथा के सूत्र में उज्जयिनी और वत्स एक हो गए हैं, वह लघु कैसे हो सकती है, महा-देवी ? सूर्य के उदय की सूचना देने वाली उषा तो समस्त आकाश को राग-रंजित कर देती है, और उदय होता हुआ सूर्य, एक छोटी-सी परिधि में ही सीमित रहता है।

**वासवदत्ता :** आर्य कलाकार हैं। वे न जाने कितने चित्रों का निर्माण कर सकते हैं ! किन्तु मैं यह अनुभव कर रही हूँ, आर्य ! कि अब कलाकार के हृदय ने महादेवियों से नहीं, सारिकाओं से प्रेम करना आरम्भ कर दिया है।

**उदयन :** सारिकाओं से ?

**वासवदत्ता :** हाँ, महाराज ! सारिकाएँ वन में निवास करती हैं और महादेवियाँ सीमित कक्ष में। कलाकार सीमाओं से प्रेम नहीं करता, इसीलिए वह राज-कक्ष से दूर रहकर वन-प्रान्त में विचरण करता है। यहाँ नाना प्रकार की सारिकाओं को देखता है और तब, उन सारिकाओं के समक्ष 'महादेवी' लघु हो जाती है, यह कितनी बड़ी विडम्बना है। लघु महादेवी (**'महा' शब्द पर जोर देकर**)।

**उदयन :** किसी दूत ने तुमसे मेरे आखेट की वार्ता कही है ?

**वासवदत्ता :** महाराज की वार्ता तो धरित्री का कण-कण कहता है।

**उदयन :** व्यर्थ की शंकाओं से हृदय को क्षुब्ध न करो, महादेवी ! आखेट में एक दुर्घटना घटित हो गयी !

**वासवदत्ता :** दुर्घटना ! दुर्घटना भी महाराज के लिए सुन्दर घटना हो जाया करती है। आप ही कहें, किस बन्दी को राजपुत्री प्राप्त हुई है ?

**उदयन :** देवि ! तुम्हारा व्यंग्य पर्याप्त है। इस आखेट की दुर्घटना, दुर्घटना ही है। तुम्हें तो सारा वृत्त ज्ञात ही हो गया होगा, तुम्हारे समक्ष उसे दोहराने की क्या आवश्यकता !

**वासवदत्ता :** किन्तु मैं आर्य के ही मुख से सुनना चाहती हूँ।

**उदयन :** महादेवी ! मेरे शब्द-बेधी बाण से एक सारिका धराशायी हो गयी।

**वासवदत्ता :** यह कोई नई बात नहीं है, आर्य ! न जाने कितनी सारिकाएँ आपके मधुर शब्दों के बाण से धराशायी हो चुकी हैं। (**मुस्कान**)

**उदयन :** देवि ! इस परिस्थिति में व्यंग्य के लिए स्थान नहीं है। यह घटना ही ऐसी घटित हो गई। अमात्य यौगंधरायण ने शब्द-बेधी बाण चलाने को कहा। मेरे कृपाण ने बाणों को विश्राम दे ही दिया था, इसलिए इच्छा हुई

कि आखेट में बाणों का प्रयोग करूँ। संध्या का समय था । वन-प्रान्त में पक्षियों का कलरव स्पष्ट सुन पड़ रहा था। उस स्वर में एक तीव्र स्वर सुन पड़ा···उसी स्वर को लक्ष्य कर मैंने शब्द-वेधी बाण छोड़ दिया। कुछ क्षण पश्चात् ही मेरे बाण ने एक बेचारी सारिका के कण्ठ में प्रवेश किया।

**वासवदत्ता :** आर्य तो किसी पक्षी पर बाण का प्रयोग नहीं करते, उनका लक्ष्य दूसरा ही होता है।

**उदयन :** निस्सन्देह महादेवी ! मैं शत्रुओं को ही अपना लक्ष्य बनाता हूँ। किन्तु तुम्हारे ऐश्वर्य ने मेरे समीप किसी शत्रु को नहीं रहने दिया। शब्द-वेधी बाण चलाने का उन्माद विवेक से समर्थित नहीं हुआ।

**वासवदत्ता :** उन्माद भी विवेक से समर्थित हुआ है, आर्य ? तो आपके बाण ने सारिका के शब्द का ही अनुसरण किया ?

**उदयन :** हाँ, महादेवी ! एक क्षण में ही सारिका का अन्त हो गया।

**वासवदत्ता :** अनर्थ हुआ, आर्य ! उस सारिका की समाधि बननी चाहिए जो आपके बाण का लक्ष्य बन सकी।

**उदयन :** किन्तु मैं उस सारिका को देख नहीं सका।

**वासवदत्ता :** देख नहीं सके ? तो आपको ज्ञात कैसे हुआ कि सारिका ही धराशायी हुई है।

**उदयन :** उस सारिका की स्वामिनी, मंजुघोषा···

**वासवदत्ता :** ये मंजुघोषाएँ न जाने क्यों आपके मार्ग में आ जाया करती हैं।

**उदयन :** अपनी सुघोषवती वीणा से ही पूछो, देवि !

**वासवदत्ता :** वह भी आपकी कीर्ति के स्वरों को ही गुनगुनाया करती है। उसकी साँसों के तार उँगलियों का स्पर्श पाते ही कलरव कर उठते हैं। किन्तु यह मंजुघोषा मेरी सुघोषवती वीणा से भी महान् होगी। उसका परिचय दें, आर्य !

**उदयन :** मैं उसका परिचय स्वयं नहीं जानता, देवि ! केवल इतना ही जानता हूँ कि वह उस मृत सारिका की स्वामिनी है। उसने कटु शब्दों में मेरी निन्दा करते हुए मुझ पर अभियोग लगाया है।

**वासवदत्ता :** आर्य की निन्दा करने का साहस एक सामान्य नारी को हो ?

**उदयन :** नहीं, महादेवी ! मैं उस समय आखेटक के वेश में था। वह नहीं जान सकी कि मैं ही उदयन हूँ और आज वह आखेटक उदयन पर लगाया हुआ अभियोग महाराज उदयन के समक्ष प्रस्तुत करेगी ।

**वासवदत्ता :** अभियोग की विचित्र स्थिति है, आर्य ! महाराज उस आखेटक को किस प्रकार दण्ड देंगे ?

**उदयन :** दण्ड का निर्णय स्वयं महादेवी करेंगी।

**वासवदत्ता :** यह निर्णय तो अमात्य यौगंधरायण बहुत अच्छा करते !

**उदयन :** तुम सत्य कहती हो, महादेवी ! किन्तु उनके निर्णय बड़े भयानक होते हैं। वे उस वन-प्रान्त को कहीं मगध की श्रेणी में न रख दें।

**वासवदत्ता :** इस अन्तःपुर में अब अन्य कक्षों के लिए स्थान नहीं है, आर्य ! मेरा सुख और सौभाग्य, मेरे मन की सीमा से अधिक बढ़ता जा रहा है।

**उदयन :** स्वप्न में भी ऐसी कल्पना नहीं है, देवि ! आज जब तुम्हारे कक्ष में प्रवेश कर रहा था तो द्वार पर मधुर शब्द करती हुई सारिका को देखकर मुझे उस निरपराध सारिका का स्मरण हो आया और करुणा की एक छोटी-सी लहर ने मेरे मन की सारी शान्ति एक क्षण में बहा दी। तुम अपनी सुघोषवती वीणा के संगीत से मेरे अवसाद को दूर कर दो, देवि !

**वासवदत्ता :** वीणा बजाने का अवकाश कहाँ है, आर्य ! आपकी मंजुघोषा अपना न्याय माँगने के लिए आती होगी। मैं भी उस मंजुघोषा को देखना चाहती हूँ, जो एक तुच्छ सारिका पर आर्य का विराट् वैभव तोलना चाहती है।

**उदयन :** नहीं, महादेवी ! उसका अभियोग न्याय-संगत है। निर्दोष प्राणहानि कभी तुच्छ नहीं होती। वह चाहे सारिका की हो या मनुष्य की। लाओ, अपनी सुघोषवती वीणा। मैं ही उस पर स्वर-संधान करूँगा।

**वासवदत्ता :** शर-सन्धान के उपरान्त स्वर-सन्धान अनुचित नहीं है। सम्भव है, इस स्वर-सन्धान के समक्ष उस वनवासिनी के अभियोग का शर-सन्धान कुंठित हो जाए।

**उदयन :** ऐसी बात नहीं है, देवि !

[कुछ क्षणों तक वीणा पर मालकोश की ध्वनि। अचानक वीणा का एक तार टूट जाता है।]

**उदयन :** तार टूट गया ! जो कभी नहीं हुआ, वह आज कैसे ?

[सुहासिनी का प्रवेश]

**सुहासिनी :** महाराज की जय हो ! न्याय-कक्ष से सूचना मिली है कि मंजुघोषा नाम की एक स्त्री महाराज के समक्ष उपस्थित होकर एक अभियोग प्रस्तुत करना चाहती है।

**वासवदत्ता :** यह सारिका से सम्बन्धित अभियोग ही है।

**उदयन :** जिसका निर्णय तुम करोगी, देवि ! सुहासिनी ! उस स्त्री को इसी कक्ष में आने की आज्ञा दी जाए।

**सुहासिनी :** जैसी महाराज की आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**उदयन :** बड़ी कठोर स्त्री है यह। निषाद स्वर की भाँति उसका तीक्ष्ण स्वर किसी शब्द-बेधी बाण-सा सीधा हृदय में प्रवेश करता है।

**वासवदत्ता :** कहीं वह हृदय का भाग न बन जाए !

**उदयन :** हृदय का भाग बनने के लिए वासवदत्ता की वाणी चाहिए। कितना शक्तिशाली है! रूप उसका विशाल नेत्र और मिली भौंहें। जैसे शक्ति के दो अक्षर जिन पर भौंह की मात्रा लगी हुई है। उठी हुई नासिका जैसे सौन्दर्य ने अपनी सीमा खींच दी हो। क्रोध से कसे हुए अधरोष्ठ जैसे प्रत्यंचा में किसी ने ग्रन्थि लगा दी हो।

**वासवदत्ता :** (**बीच ही में**) मुझे भय है, आर्य, कि उस प्रत्यंचा से किसी शर का सन्धान न किया गया हो।

**उदयन :** उसका एक-एक शब्द बाण था जो अभियोग की अग्नि लेकर समीप के वायुमण्डल में क्रोध की चिनगारियाँ फेंक रहा था।

**वासवदत्ता :** उस स्त्री की रूप-रेखा कहीं आपकी वाणी से साहित्य न बन जाए।

**उदयन :** इसका भी निर्णय तुम्हीं करना, देवि ! वह स्त्री आती ही होगी। उसका यथार्थ अभियोग जानने के लिए मुझे समीप के कक्ष में चले जाना चाहिए। देखो, सुहासिनी आ रही है। मैं जाता हूँ। (**प्रस्थान**)

[सुहासिनी का प्रवेश]

**सुहासिनी :** महाराज की···महादेवी की जय हो ! महाराज कहाँ हैं ?

**वासवदत्ता :** वे समीप के कक्ष में हैं। वह स्त्री आयी ? मैं ही उसका निर्णय करूँगी।

**सुहासिनी :** वह स्त्री द्वार पर है, महादेवी !

**वासवदत्ता :** उसे इस कक्ष में भेज दो।

**सुहासिनी :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**वासवदत्ता :** (**अपने आप**) आर्य का जीवन किसी अभिनय से कम नहीं है और इस अभिनय की विचित्रता यह है कि वह सदैव उनके लिए सुखान्त ही होता है। भले ही उसमें मेरी करुणा सम्मिलित हो।

[मंजुघोषा का प्रवेश]

**मंजुघोषा :** प्रणाम करती हूँ, महादेवी ! महाराज नहीं हैं ? तब मेरा यहाँ आना व्यर्थ हुआ।

**वासवदत्ता :** तुम्हारा नाम मंजुघोषा है ? तुम कोई अभियोग उपस्थित करना चाहती थी ?

**मंजुघोषा :** हाँ, देवि ! किन्तु मैंने द्वार पर सुना कि महादेवी ही महाराज का अधिकार ग्रहण कर रही हैं। ऐसी स्थिति में मुझे आपकी सेवा में उपस्थित ही नहीं होना चाहिए था।

**वासवदत्ता :** नारी ! शान्ति से बोलना सीखो। सम्भव है, तुम्हारा अभियोग

विश्वस्त होने पर मैं भी महाराज से प्रार्थना करूँ कि वे स्वयं इसका निर्णय करें।

**मंजुघोषा :** सहानुभूति के लिए अनेक धन्यवाद, महादेवी ! किन्तु मुझे इस नागरिक वातावरण में राजनीति की एक विचित्र दुर्गन्धि मिलती जा रही है।

**वासवदत्ता :** नारी ! क्या विश्वास करने की मंगल भावना ने तुम्हें सदैव के लिए छोड़ दिया है ? अविश्वास की अग्नि में तुम्हारा रोम-रोम जलता हुआ दीख पड़ता है।

**मंजुघोषा :** सत्य है, महादेवी ! और यह अविश्वास नागरिकता का अभिशाप है। मेरे वन-प्रान्त में रहने वाले व्यक्ति विश्वास पर अपने प्राणों का बलिदान करते हैं। किन्तु इस नगर के लोग अविश्वास को अपनी राजनीति समझते हैं।

**वासवदत्ता :** इस कथन का प्रमाण देना होगा तुम्हें।

**मंजुघोषा :** प्रमाण स्पष्ट है, महादेवी ! वह आखेटक जिसने बार-बार मुझे वचन दिया था कि वह इस समय अपना अपराध स्वीकार करने के लिए महाराज के न्यायकक्ष में उपस्थित रहेगा। मैंने वहाँ बड़ी देर तक उसकी प्रतीक्षा की, किन्तु वह कहीं दृष्टिगत न हुआ। अब मैं अपने अभियोग का आरोप किस व्यक्ति पर करूँ ? मैं कितना विश्वास लेकर आई थी कि महाराज से न्याय प्राप्त कर सकूँगी, किन्तु महाराज भी नहीं हैं।

**वासवदत्ता :** ऐसी बात नहीं है, नारी ! महाराज कुछ क्षण बाद इस कक्ष में आ ही रहे हैं और वह आखेटक, यदि उसने वचन दिया है, तो वह भी अवश्य उपस्थित होगा। तुम उसका नाम जानती हो ?

**मंजुघोषा :** उसका नाम ? (**स्मरण करते हुए**) शंखचूड़ और शेखरक। नहीं, नहीं, ये नाम तो दूतों के थे। महादेवी, उस आखेटक ने नम्रता और विश्वास की बातों का ऐसा जाल बिछा दिया कि मैं उसका नाम पूछना ही भूल गई। वह अमात्य यौगंधरायण के साथ था।

**वासवदत्ता :** अमात्य यौगन्धरायण के साथ ? तो उसकी रूपरेखा बतला सकती हो ? यदि वह इस नगर में होगा तो मैं उसे अवश्य ही उपस्थित होने का आदेश दूँगी।

**मंजुघोषा :** मुझे ऐसा ज्ञात होता है कि वह महाराज की सेवा में नियुक्त आखेटक होगा तभी तो वह अमात्य यौगन्धरायण के साथ था और वह महाराज की कृपा की बात भी कह रहा था। उसके व्यवहार में मर्यादा थी और उसकी मुख-मुद्रा में एक विशेष प्रकार का तेज था।

**वासवदत्ता :** (**मुस्कुराहट से**) किन्तु क्या किसी नारी के समक्ष पुरुष का तेज रह

सकता है ? और विशेषकर जब वह पुरुष तुम जैसी नारी के समक्ष अभियोगी के रूप में हो।

**मंजुघोषा :** नहीं, महादेवी ! मैंने अनुभव किया कि उसकी स्थिर मुखमुद्रा, हृदय में प्रवेश करने वाले उसके नेत्र, निर्झर की भाँति प्रवाहित होने वाली उसकी वाणी, उसके तेजस्वी व्यक्तित्व का समर्थन कर रहे थे। उसके वाण से मेरी सारिका बिद्ध हो चुकी थी, इसलिए अपनी सारिका की मृत्यु पर मेरे शब्द अंगारे बनकर उसके ऊपर बरस रहे थे। किन्तु वह समुद्र की भाँति गम्भीर था। मैं अनुभव कर रही थी कि जैसे मेरे क्रोध के शब्द मेरे कंठ से ही निकल रहे हों, हृदय से नहीं। जैसे देवि ! मेरा क्रोध वर्षा का भरा हुआ बादल हो। ज्ञात होता था कि उसके मुख पर तो विद्युत् की रेखा है, किन्तु भीतर सहानुभूति के जल का अपार कोष भरा हुआ है।

**वासवदत्ता :** तब तुम्हारा अभियोग यथार्थ नहीं है, स्त्री ! जिसके प्रति तुम्हारे हृदय में सहानुभूति हो जाती है, वह अभियोग का पात्र कैसे बन सकता है ?

**मंजुघोषा :** नहीं, महादेवी ! न्याय और सहानुभूति एक-दूसरे के समर्थक नहीं हैं। यदि ऐसा होता तो कोई नरेश अन्याय करने पर अपनी प्रजा को दंडित नहीं कर सकता। मैं उस आखेटक के व्यक्तित्व से भले ही प्रभावित हो जाऊँ, किन्तु इससे अभियोग का पथ अवरुद्ध नहीं हो सकता।

**वासवदत्ता :** मैं प्रसन्न हूँ तुम्हारे अभियोग से। पहले मेरे समक्ष अपना अभियोग स्पष्ट करो। मैं तुम्हारे अभियोग को महाराज की सेवा में पहुँचाने में सहायता करूँगी।

**मंजुघोषा :** कृतज्ञ हूँ, महादेवी ! मैं एक किरात-कन्या हूँ। मेरे माता-पिता ने मेरे शैशव में ही यह संसार छोड़ दिया। मैं अपने मातुल के साथ कौशाम्बी के समीप के वन-प्रान्त के एक कोने में कुटीर बनाकर निवास करती हूँ। मेरे मातुल पक्षियों का व्यापार करते हैं। वे समय-समय पर पक्षियों का विक्रय करने के लिए समीपवर्ती जनपदों में चले जाते हैं और तब मैं अकेली रह जाती हूँ। इन दिनों भी मैं अकेली हूँ।

**वासवदत्ता :** उस घने वन-प्रान्त में तुम्हें अकेले भय नहीं लगता ?

**मंजुघोषा :** महादेवी ! किरात-कन्या को किसका भय ? अपने मातुल से सीखी बाण और कृपाण की कला ने ही उसे निर्भय बना दिया है।

**वासवदत्ता :** किरात-कन्या होकर तुमने इतनी सुन्दर भाषा कहाँ सीखी ?

**मंजुघोषा :** महादेवी ! मेरे मातुल महाराज के इस नगर कौशाबी में अनेक दिनों तक निवास कर चुके हैं।

**वासवदत्ता :** अब तुम्हें हमारी नागरिकता का अधिकार है। आगे का विवरण दो।

**मंजुघोषा :** आज से पाँच वर्ष पूर्व मैंने एक पक्षि-शावक को एक वृक्ष के कोटर में पड़ा पाया। ग्रीष्म की ऊष्मा से वह शिथिल होकर अपनी अन्तिम साँस ले रहा था। मैं उसे उठा लाई। बड़े प्रेम से उसका पालन किया और पाँच वर्षों में पक्षि-शावक ने एक सुन्दर सारिका का रूप ग्रहण कर लिया। वह सारिका मधुर संगीत से मेरी उस छोटी-सी कुटी में आनन्द का सागर लहरा देती थी। इतने वर्षों में वह मेरे परिवार का ही अंग बन गई। मातुल की अनुपस्थिति में वह मेरे एकाकी जीवन की एकमात्र सहचरी थी। कल सन्ध्या समय जब वह पुकार-पुकार कर मुझसे अपना दाना माँग रही थी उसी समय उस क्रूर आखेटक का तीक्ष्ण बाण उसके कंठ में लगा और वह धराशायी हो गई। करुणा और क्रोध से मैं पागल हो गई। मैं अपनी सारिका को उसके अन्तिम समय में दाना भी नहीं दे सकी। (**सिसकी**) मेरी सारिका भूखी ही चली गई। (**गहरी सिसकी**) उसके मरण-काल का चीत्कार इस समय भी मेरे कानों में गूँज रहा है, महादेवी! और निश्चेष्ट होती हुई उसकी करुण दृष्टि मेरे हृदय में चुभ रही है। जैसे ही मैंने उसके कंठ से वह बाण निकाला वैसे ही उसके प्राण उस आकाश में उड़ गए, जहाँ से वे फिर न लौट सके।

**वासवदत्ता :** तुम्हारी सारिका के इस करुण अन्त से मुझे भी कष्ट होता है, किरात-कन्या!

**मंजुघोषा :** महादेवी! उसकी ऐसी मृत्यु देखकर उस आखेटक के प्रति मेरे क्रोध की सीमा न रही। मैं अपना कृपाण लेकर उन्मादिनी की भाँति वन में उस आखेटक को खोजने लगी। सहसा मेरी दृष्टि अमात्य यौगन्धरायण के साथ उस आखेटक पर पड़ी और मैं उस पर आक्रमण करना चाहती थी, देवि! किन्तु उसकी शान्त मुद्रा ने मेरे क्रोध को कुंठित-सा कर दिया।

**वासवदत्ता :** किरात कन्ये, तुम्हारा अभियोग वास्तव में गम्भीर है। उसका न्याय होना चाहिए। अभियुक्त को दंडित होना ही पड़ेगा। मैं तुम्हारे न्याय के पक्ष में हूँ। तुम्हारा साथ दूँगी।

**मंजुघोषा :** किन्तु महादेवी! अभी तक अभियुक्त नहीं आया?

**वासवदत्ता :** (**नेपथ्य की ओर देखकर**) अरे, आर्य आ रहे हैं।

**मंजुघोषा :** (**विह्वल होकर**) महाराज आ रहे हैं? महाराज आ रहे हैं? महाराज की जय।

[उदयन का प्रवेश]

**उदयन :** स्वस्ति, देवि! तुम कौन हो?

**वासवदत्ता :** आर्य, यह मंजुघोषा नाम की किरात-कन्या है, समीप के वन-प्रान्त में एक कुटी बनाकर निवास करती है, मातुल के अतिरिक्त इसके परिवार

में कोई नहीं। केवल एक सारिका थी, जिसे किसी क्रूर आखेटक ने अपने शब्द-वेधी बाण का लक्ष्य बना दिया। व्यर्थ ही सारिका के प्राण लेने के कारण वह आखेटक दंड का पात्र है और यही अभियोग लेकर यह आपके समक्ष उपस्थित हुई है।

**उदयन :** वह आखेटक निश्चय ही दंड का अधिकारी है, उसके लिए किरात-कन्या जो दंड निर्धारित करना चाहती है, करे। मेरी राज-शक्ति उसका समर्थन करेगी।

**वासवदत्ता :** बोलो, किरात-कन्ये ! तुम किस दण्ड की व्यवस्था करना चाहती हो ? (**गहरी दृष्टि से देखकर**) तुम आर्य को इतनी गहरी दृष्टि से क्यों देख रही हो ! सावधान ! नारी ! न्याय की याचना नेत्रों से नहीं, शब्दों से होती है।

**उदयन :** बोलो, नारी ! तुम उस आखेटक के लिए किस दण्ड की व्यवस्था करती हो ?

**मंजुघोषा :** मैं···मैं···महाराज···।

**वासवदत्ता :** विद्युत् की वाणी तरल होकर बरसना चाहती है ? जिस उग्रता से तुम अपना अभियोग लाई थीं, उसी उग्रता से न्याय भी माँगो, और जब महाराज ने तुम्हें दण्ड निर्धारित करने का अधिकार दिया है तो इतनी विह्वलता किसलिए ?

**मंजुघोषा :** (**अधिक विह्वलता से**) महाराज ! (**क्षीण शब्दों में**) आखेटक···! आखेटक !

**वासवदत्ता :** कहाँ है तुम्हारा आखेटक, किरात-कन्या ?

**मंजुघोषा :** महादेवी ! (**रुककर**) आखेटक···! आखेटक···!

**उदयन :** कहाँ है तुम्हारा आखेटक ? तुम विस्मयभरी दृष्टि से मुझे क्यों देख रही हो, किरात-कन्ये ?

**मंजुघोषा :** महाराज ! क्षमा हो ! आपके मस्तक का चिह्न !

**वासवदत्ता :** आर्य के मस्तक का चिह्न तो इनके कृपाण-युद्ध का वरदान है। आखेटक के मस्तक का चिह्न किसी किरात-कन्या के प्रहार का चिह्न होगा।

**मंजुघोषा :** नहीं, महादेवी ! वैसा ही चिह्न···वही चिह्न है जो मैंने आखेटक के मस्तक पर देखा था। (**स्वप्नावस्था में कहती हुई-सी**) तिलक की भाँति दोनों भौंहों के मध्य में। कृपाण रेखा की भाँति, जो किसी भी छद्मवेश से नहीं छिपाया जा सकता।

**उदयन :** क्या तुम समझती हो कि मैं ही आखेटक हूँ ? अपने हृदय को संतुलित करो, नारी !

**मंजुघोषा :** महाराज ! क्षमा हो (**तीक्ष्ण दृष्टि से देखती हुई**) किरात-कन्या की दृष्टि भूल नहीं कर सकती। अब महाराज, मैं अपना अभियोग लौटाती हूँ। मेरा अभियोग मुझे लौटा दीजिए, महाराज ! मैं किसी प्रकार का न्याय नहीं चाहती। आपके चरणों पर मैं सहस्र सारिकाएँ निछावर कर सकती हूँ ! ओह ! न जाने मैंने कितने अपशब्दों का प्रयोग किया, देवि ! मैं आपसे क्षमा की भिक्षा माँगती हूँ। महाराज से मैंने न जाने कितने अपशब्द कहे होंगे। सारिका का रक्त आँखों में क्रोध बनकर समा गया था। मैं क्या जानती थी कि उस वन-खंड में मेरे समक्ष स्वयं महाराज खड़े हुए हैं। महादेवी ! मैं कितनी धन्य हूँ कि उस समय महाराज ने मुझे कितना आदर दिया था, और पापीयसी···पापीयसी (**कंठ अवरुद्ध हो जाता है और वह उदयन के चरणों पर गिर पड़ती है।**)

**उदयन :** उठो, उठो ! मंजुघोषे ! अपराध मेरा है, किन्तु जिस प्रकार तुम नहीं जानती थीं कि तुम अपने महाराज के समक्ष अपशब्दों का प्रयोग कर रही हो, उसी प्रकार मैं भी नहीं जानता था कि मेरा बाण तुम्हारी सारिका के कंठ की ओर जा रहा है, किन्तु मैं दोषी हूँ, दंड की व्यवस्था करो। यह लो मेरा कृपाण, जिस प्रकार मेरे बाण ने तुम्हारी सारिका के कंठ पर प्रहार किया उसी प्रकार मेरे कंठ पर इस कृपाण का प्रहार करो।

**मंजुघोषा :** नहीं, महाराज ! क्षमा···! क्षमा···! मैं लौट जाऊँगी, मैं अभियोग लेकर आई थी, अभियुक्ता बनकर जाऊँगी, आज्ञा दीजिए, महाराज !

**उदयन :** किरात-कन्ये ! तुमने अपने को अभियुक्त मान लिया है। तुम्हें स्मरण होगा, आखेटक उदयन का भी एक अभियोग था। उसका निर्णय भी तो महाराज उदयन को करना है। उस सम्बन्ध में तुम्हें कुछ कहना है ?

**मंजुघोषा :** मैं कुछ नहीं कहूँगी, महाराज !

**उदयन :** तो आखेटक उदयन का अभियोग सत्य है, और उसका न्याय इस प्रकार होगा कि आज से अभियुक्ता किरात-कन्या महादेवी वासवदत्ता की प्रमुख सहचरी होकर उदयन के राजकक्ष में निवास करेगी। महादेवी ! इसमें तुम्हारी स्वीकृति है ?

**वासवदत्ता :** आर्य की राजनीति को स्वीकार करने का सौभाग्य मुझे अनेक बार प्राप्त हो चुका है। यह सौभाग्य भी शिरोधार्य होगा ! क्यों, मंजुघोषे ! तुम्हें स्वीकार है ?

**मंजुघोषा :** मैं कृतार्थ हुई, महादेवी !

**उदयन :** महादेवी की स्वीकृति पर मैं अपनी हस्तिस्कन्ध वीणा में अपने हृदय का उल्लास मुखरित करना चाहता हूँ।

[सुहासिनी का प्रवेश]

**सुहासिनी :** महाराज की जय !

**उदयन :** सुहासिनी, मैं अपनी हस्तिस्कन्ध वीणा चाहता हूँ ।

**सुहासिनी :** जो आज्ञा, महाराज ! (**कुछ देर रुककर**) महाराज ! महाराज दर्शक की ओर से संदेश लेकर कंचुकी आपकी सेवा में उपस्थित होने के लिए अनुमति चाहता है ।

**उदयन :** महाराज दर्शक का सन्देश लेकर आया है ? सुहासिनी ! उसे शीघ्र भेजो ।

**सुहासिनी :** जो आज्ञा । (**प्रस्थान**)

**वासवदत्ता :** मगध से सन्देश आया है, तब तो वह आवश्यक सन्देश होगा ।

**उदयन :** तुम्हारा कथन सत्य है, महादेवी ।

[कंचुकी का प्रवेश]

**कंचुकी :** महाराज की जय ! सेवा में यह निवेदन प्रस्तुत करना चाहता हूँ कि महाराज दर्शक ने आपसे आग्रहपूर्वक यह कहला भेजा है कि अरुणि पर आक्रमण करने के लिए सेनाध्यक्ष रुमण्वान् ने एक विशाल सेना एकत्र कर ली है । साथ में मेरी मगध की सेना भी सुसज्जित है । हमारे शत्रु परस्पर द्वेषाग्नि में दग्ध हो रहे हैं, 'उनमें फूट पड़ गई है । यही सबसे अधिक उपयुक्त समय है, जब उन पर आक्रमण किया जा सकता है ! हमारी सेनाएँ गंगा के उस पार पहुँच गई हैं, आपके नेतृत्व की प्रतीक्षा है । आप शीघ्र ही सैन्य-संचालन करें ।

**उदयन :** कंचुकी ! महाराज दर्शक की आज्ञा शिरोधार्य है । तुम शीघ्र ही उन्हें समाचार दो, कि मैं दुष्ट अरुणि पर आक्रमण करने के लिए उद्यत हूँ, तुम जाओ, मैं शीघ्र ही आऊँगा ।

**कंचुकी :** जो आज्ञा, महाराज । (**प्रस्थान**)

**उदयन :** महादेवी ! इस समय हस्तिस्कन्ध वीणा नहीं, कृपाण मेरा आह्वान कर रहा है । मेरे जाने में तुम्हारी स्वीकृति है ?

**वासवदत्ता :** महाराज का कृपाण अमर हो !

[यवनिका]

**वासवदत्ता :** भूल तू करेगी, मंजु ! और दण्ड मुझे मिलेगा।

**सामावती :** बहिन······

**वासवदत्ता :** हाँ, दण्ड मुझे मिलेगा। सामा, तुझे मुझसे छीन लेगी और अपने समीप रख लेगी।

**मंजुघोषा :** ओहो ! मेरा तो लाभ ही होगा। दो चरणों के स्थान पर चार चरण मिलेंगे। (**सामा के समीप जाकर**) आप कष्ट न करें, स्वामिनी ! सिंहासन पर फूल मैं सजा दूँगी।

**सामावती :** तेरे कार्य में बाधा तो न होगी ?

**मंजुघोषा :** बाधा कैसी ! मैं भी तो फूल ही सजा रही थी। भगवान् तथागत के कण्ठ में सजाने के लिए माला तैयार कर रही थी।

**सामावती :** भगवान तथागत के कण्ठ में सजाने के लिए। तू धन्य है, मंजु। तेरा जीवन धन्य है।

**मंजुघोषा :** स्वामिनी ! जब से वे कौशाम्बी पधारे हैं, मैं उनकी सेवा में ही अधिक समय बिताती हूँ। स्वामिनी ने मुझे आज्ञा दे दी है कि जितनी मैं चाहूँ, तथागत की सेवा करूँ।

**वासवदत्ता :** हाँ, कपिलवस्तु में चौमासा बिताने के अनन्तर वे वैशाली, राजगृह और काशी होते हुए कौशाम्बी पधारे हैं। कौशाम्बी में उनकी जितनी अधिक सेवा हो, उतना ही अच्छा।

**सामावती :** मैं भी ऐसा ही सोचती हूँ, बहिन ! आप मेरे मन की बात कह रही हैं। मैंने तो इच्छा की है कि आज संध्या समय वे इसी प्रासाद के समीप जन-समूह को धर्म-उपदेश करें।

**वासवदत्ता :** तेरी प्रार्थना उन तक पहुँच गई। वे संध्या समय इस प्रासाद के समीप अवश्य आवेंगे।

**सामावती :** धन्य हैं, तथागत ! उनके उपदेश मैं जितनी बार सुनती हूँ, उतनी ही बार सुनने की इच्छा अधिक बलवती होती है। ओह ! तथागत। कितनी सौम्य मूर्ति है उनकी। कितनी मधुर वाणी। जैसे वे संसार का समस्त दुःख दूर करने के लिए ही अवतरित हुए हैं। दिव्य ललाट, उठी हुई नासिका, फैले हुए ओंठ, जैसे वाणी ने बार-बार निकलने के लिए अपना···

**वासवदत्ता :** ध्यान में डूब गई, सामा ! (**मंजु से**) देखा, मंजु ! मेरी सामा तथागत की बात पर अपने आप को भूल गई।

**मंजुघोषा :** तथागत का ध्यान ही ऐसा है, स्वामिनी !

**वासवदत्ता :** किन्तु एक बात जानती है ? तथागत को आर्य अच्छी दृष्टि से नहीं देखते।

**मंजुघोषा :** अच्छी दृष्टि से नहीं देखते, क्यों स्वामिनी ?

**वासवदत्ता :** आय कृपाण में विश्वास करते हैं, तथागत मधुर वाणी में, आर्य हिंसा से प्रसन्न होते हैं, तथागत अहिंसा को ही जीवन का अर्थ समझते हैं। आर्य दण्ड देते हैं, तथागत क्षमा करते हैं। दोनों एक-दूसरे से कितने भिन्न हैं। तथागत के प्रति श्रद्धा देखकर आर्य कुछ नहीं कहते, परन्तु उन्हें तथागत का धर्म अच्छा नहीं लगता।

**सामावती :** मैं जानती हूँ, बहिन ! तथागत के कौशाम्बी आगमन के पूर्व मेरे पिता घोषित भगवान के ठहरने के लिए एक संघाराम बनवाना चाहते थे। किन्तु आर्य ने इस संघाराम के बनवाने की स्वीकृति तभी प्रदान की जब··· उन्होंने मेरे पिता की सहमति प्राप्त कर ली कि मैं आर्य के अन्तःपुर में···

**वासवदत्ता :** उसी समय तो तुम राज-महिषी बनी थी।

**सामावती :** मैंने यह स्वीकार किया जिससे भगवान् का स्वागत कौशाम्बी में भली प्रकार से हो, तब से मैं बराबर यह प्रयत्न करती रही कि आर्य तथागत के उपदेशों से अपनी कला सुसज्जित करें किन्तु सदैव उनका कृपाण ही सम्मुख आता रहा।

**मंजुघोषा :** कृपाण ही नहीं, स्वामिनी ! बाण भी। मेरी बेचारी सारिका···

[नेपथ्य में : सम्राट् उययन की जय ! सम्राट् उदयन की जय !! सम्राट् उदयन की जय !!!]

**वासवदत्ता :** आर्य आ रहे हैं। उनकी आरती का प्रबन्ध हो, मंजु !

**मंजुघोषा :** जैसी आज्ञा ! मैं आरती अभी लायी। (**प्रस्थान**)

**वासवदत्ता :** सामा ! आर्य के कण्ठ के लिए मालाएँ ?

**सामावती :** मैंने अपने हाथ से गूँथी हैं। ये सिंहासन पर ही हैं।

[एक परिचारिका का प्रवेश]

**परिचारिका :** स्वामिनी की जय ! सम्राट् आ रहे हैं।

**वासवदत्ता :** हम सब स्वागत के लिए प्रस्तुत हैं।

**सामावती :** मंजु से कह दे, आरती-पात्र की शीघ्र आवश्यकता है।

**परिचारिका :** जैसी आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**वासवदत्ता :** जयघोष समीप ही सुनाई दिया। सम्भवतः निकट ही हैं।

[मंजुघोषा का आरती-पात्र के साथ प्रवेश]

**वासवदत्ता :** आरती ले आई मंजु, मुझे दे।

**मंजुघोषा :** लीजिए ! (**आरती-पात्र देती है।**)

**वासवदत्ता :** तू यहाँ से जा ! आर्य आ रहे हैं।

**मंजुघोषा :** जैसी आज्ञा। एक प्रार्थना करूँ ?

**वासवदत्ता :** सुनूँगी। शीघ्र कह।

**मंजुघोषा :** भगवान् तथागत भी शीघ्र प्रासाद के समीप आने वाले होंगे। उनके स्वागत में मैंने फूलों की जो माला गूँथी है, यह मैं उन्हें पहिनाना चाहती हूँ।

**वासवदत्त। :** अवश्य पहिना दे।

**मंजुघोषा :** मैं कृतार्थ हुई। (**सामा से**) मैं जाऊँ, स्वामिनी ?

**सामावती :** अवश्य जा। मैं स्वयं तेरे साथ चलती किन्तु इसी समय आर्य आ रहे हैं। तू जा। भगवान् तथागत से मेरा प्रणाम कहना।

**मंजुघोषा :** जसी आज्ञा। (**प्रसन्नता से**) ओह, आप दोनों ही मेरी कितनी अच्छी···! कितनी अच्छी···! प्रणाम (**प्रस्थान**)

**वासवदत्ता :** बहुत भोली और सरल है मंजु।

[जयघोष के साथ उदयन का प्रवेश]

[गठा हुआ तेजोमय शरीर। उन्नत ललाट और बड़ी-बड़ी आँखें। सौन्दर्य उनके प्रत्येक अंग में साकार हुआ है। वे युद्ध के वस्त्र पहने हैं। उनके हाथ में कृपाण हैं। उनके प्रवेश करते ही वासवदत्ता उनकी आरती उतारती है और सामावती माला पहिनाती है।]

**वासवदत्ता :** आर्य की जय !

**सामावती :** आर्य की जय !

**उदयन :** आरती और माला ! मैं कृतार्थ हुआ वासव ! मैं सुखी हुआ, सामा ! तुम्हारी आरती और माला का रूप मेरा कृपाण जानता है, इसलिए यह अरुणि की सेना पर चक्राकार घूमा ! चक्राकार ! मेरा कृपाण तो तुम्हारी आरती और माला का ही अनुकरण करता है।

**वासवदत्ता :** आपके कृपाण में मेरी आरती की शिखा से अधिक अग्नि है, आर्य !

**सामावती :** और मेरी माला तो केवल कंठ ही में पड़ती है, आपका कृपाण कंठ के साथ शरीर के अन्य भागों पर भी पड़ता है।

**उदयन :** सत्य है, सामा ! मैंने अरुणि की अक्षौहिणी के आक्रमण को अपने कृपाण मात्र से रोक लिया। आरुणि ने जैसे ही मुझ पर आक्रमण किया, मैंने अपने गज को आगे बढ़ा दिया। उसके दाँतों की चोट से अरुणि की तलवार टूट गई। वह जैसे ही पीछे हटा, उसकी सेना बरसाती गँदले नाले की भाँति एक ओर को बह गई जैसे रुधिर से लाल और चिकनी भूमि पर वह फिसल पड़ी हो। फिर मैंने पाटल घोड़े पर बैठकर लौहपाश फेंका और सौ धनुष की दूरी अरुणि को पकड़ लिया।

**वासवदत्ता :** आपकी दृष्टि अपने लक्ष्य को पहचानती है, स्वामी !

**सामावती :** फिर क्या हुआ, आर्य ?

**उदयन :** बीस पदाति सैनिकों के साथ मैं आगे बढ़ा। अरुणि के पास पर्याप्त वीरों की संख्या थी, किन्तु मेरे कृपाण की ओर देखकर ही वे थक जाते थे। मेरे लौह-पाश से खिच कर अरुणि जैसे ही अस्त होते हुए सूर्य की भाँति नीचे आया, सारी सेना अस्तव्यस्त हो गई।

**सामावती :** साधु ! साधु ! !

**वासवदत्ता :** फिर तो विजय की भेरी बज उठी होगी।

**उदयन :** उसी समय ? क्योंकि वृक्ष को समूल उखाड़ चुकने पर उसकी शाखा काटने में क्या परिश्रम होता है ? शंख और भेरी-नाद ने हमारी विजय की घोषणा कर दी। किन्तु यह विजय अभी पूर्ण नहीं कही जा सकती।

**वासवदत्ता :** कारण ?

**उदयन :** मुझे इसी समय फिर युद्ध के लिए जाना है। जिस प्रकार रात्रि समाप्त होने पर आकाश में अंधकार की छाया रहती है, उसी प्रकार अरुणि की पराजय के बाद भी कनकवती में विद्रोह की अशान्ति शेष है। मैं इसी समय उसे भी समाप्त करना चाहता हूँ। जो सेना अरुणि को पराजित कर लौटी है, उसका मुझे इसी समय निरीक्षण करना है।

**वासवदत्ता :** इसी समय ? कुछ विश्राम कीजिए, आर्य !

**उदयन :** देवि ! सूर्य जब विश्राम करने चला जाता है तो आकाश में तारों की संख्या कितनी बढ़ जाती है। मैं अपने शत्रुओं की संख्या बढ़ते हुए नहीं देख सकता।

**सामावती :** तो इस समय इस सिंहासन का सौभाग्य नहीं होगा कि···

**उदयन :** नहीं, सामा ! इस समय तो मेरा आसन अश्व की पीठ पर ही होगा। और सिंहासन यदि कहीं होगा तो वह कनकवती और कौशाम्बी की सीमा-सन्धि पर ही होगा। कनकवती पर मेरा आक्रमण इस समय मेरा प्रथम लक्ष्य है।

**वासवदत्ता :** जैसी इच्छा···

**उदयन :** पहले मैं अपनी सेना का निरीक्षण···

[नेपथ्य में सम्मिलित ध्वनि—धम्मं सरणं गच्छामि। संघं स्मरणं गच्छामि !]

**उदयन :** (**चौंककर**) यह कैसा कोलाहल ! वातायन से देखूँ।

[वातायन से देखते हुए अटकते हुए शब्दों में—त···था···ग···त !]

**सामावती :** भगवान तथागत कौशाम्बी पधारे हैं।

**वासवदत्ता :** वे इस राजप्रासाद के समीप आ गए।

**उदयन :** आ गए ? और इसी समय जब मैं कनकवती पर आक्रमण करने जा रहा हूँ। (**सिर पकड़कर**) ओह ! तथागत अहिंसा का उपदेश इसी समय करना था जब मैं नगरनिवासियों के समक्ष दिग्विजय का आदर्श रखने जा रहा हूँ ?

**सामावती :** वे भी दिग्विजय करने निकले हैं, आर्य !

**उदयन :** (**रूखे स्वर से**) सामा ! सावधान ! घोषित को मैंने तथागत का स्वागत करने की अनुमति दी थी, राजधानी की सीमा पर संघाराम बनवाने की स्वीकृति दी थी। इसका अर्थ यही था कि मैं तुम्हें प्राप्त कर सकूँ। यह नहीं कि तथागत मेरी राजधानी में निवास करने लगें। मेरे वीर नागरिकों को भिक्षुक बना दें। उनके हाथों में भिक्षा-पात्र दे दें। जहाँ कृपाण होना चाहिए वहाँ यह भिक्षा-पात्र नहीं होगा, सामा ! यह नहीं होगा।

**वासवदत्ता :** वे तो केवल धर्म का उपदेश देते हैं, किसी को अपना धर्म स्वीकार करने के लिए विवश नहीं करते।

**सामावती :** फिर भगवान तो कुछ दिनों के लिए ही पधारे हैं, आर्य ! वे एक स्थान में कितने दिनों रहते हैं ? वे भ्रमण करते हुए इस स्थान पर···

**उदयन :** इस स्थान पर वे एक दिन भी नहीं रह सकेंगे।

[नेपथ्य में फिर सम्मिलित ध्वनि से 'धम्मं सरणं गच्छामि'।]

**उदयन :** यह कोलाहल फिर हुआ। (**वातायन से देखते हुए**) मैं अभी तथागत के समक्ष स्पष्ट कर दूँगा कि कौशाम्बी उनके उपदेशों का बोझ सहन नहीं कर सकेगी। वे मगध, काशी, अंग, सौराष्ट्र, मिथिला, शूरसेन, कहीं भी जाएं, कौशाम्बी को मुक्त करें। वासव और सामा ! तुम भी अपने शान्तिगृहों में जाकर विश्राम लो ! मैं सैन्य निरीक्षण के साथ ही तथागत के संघ का भी निरीक्षण करूँगा।

**वासवदत्ता :** आर्य ! संघ का निरीक्षण आप अवश्य करें।

**सामावती :** और संभव हो, तो भगवान तथागत के दर्शन भी।

**वासवदत्ता :** चलो, बहिन ! स्वामी की जय हो !

**सामावती :** (**धीरे से**) आर्य की जय हो !

[दोनों का प्रस्थान]

**उदयन :** आर्या सामावती कहती है—सम्भव हो तो तथागत के दर्शन भी करें।···दर्शन··· (**व्यंग्य से**) भिक्षुओं के लिए उनके दर्शन ठीक हैं, सैनिकों और नरेशों के लिए नहीं। (**पुकार कर**) प्रतिहारी !

[नेपथ्य से]

उपस्थित हूँ, सम्राट्।

[प्रतिहारी का प्रवेश]

**उदयन :** सेनाध्यक्ष रुमण्वान से निवेदन करो कि मुझे उनकी आवश्यकता है।

**प्रतिहारी :** जैसी आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**उदयन :** (**अपने आप**) तथागत···! शान्ति और अहिंसा का उपदेश करते हैं! सोती हुई निरपराध पत्नी को छोड़ कर जो कर्मयोग से भागे, वे किस अहिंसा का उपदेश देंगे! अपने अबोध शिशु पर भी जिन्हें दया नहीं आई, वे किस शान्ति का उपदेश करेंगे? भगवान राम वन में गए, वे अपनी पत्नी सीता को भी साथ ले गए। किन्तु भगवान् तथागत···वन में गए चोरी से और अपनी पत्नी सती यशोधरा को जीवन भर रोने के लिए छोड़ गए! यह कैसा धर्म है! यह कैसी शान्ति है! जिसे कर्मयोग में अनुरक्त रहना चाहिए, वह निर्वाण में अनुरक्त है। कायर शाक्य कुमार! तुम क्षत्रिय होकर युद्ध में आरूढ़ नहीं हो सके? धर्म! शान्ति! अहिंसा! इसका प्रचार तो यशोधरा को करना चाहिए, तुम्हें नहीं···। दुःख, रोग और मृत्यु को जो महान् समझते हैं, वे भगवान् कैसे हो सकते हैं? अनासक्ति के बाण से जीवन का लक्ष्य-वेध नहीं हो सकता।

[रुमण्वान का प्रवेश]

**रुमण्वान :** सम्राट की जय!

**उदयन :** कनकवती पर आक्रमण करने के लिए मैं सेना का निरीक्षण करूँगा।

**रुमण्वान :** सम्राट् की आज्ञा! किन्तु इस समय यह संभव नहीं हो सकेगा।

**उदयन :** (**तीव्रता से**) सम्भव नहीं हो सकेगा? कारण स्पष्ट हो।

**रुमण्वान :** सम्राट्! इसी प्रासाद के पूर्व में तथागत धर्म का उपदेश कर रहे हैं। समस्त संघ उनके चरणों के समीप है और जनता भारी संख्या में एकत्र है।

**उदयन :** मैं देख रहा हूँ! तथागत ही मेरे आक्रमण के मार्ग में हैं। रुमण्वान! रण से लौटते समय तुम पूर्व दिशा से अपनी सेना क्यों नहीं लाए? संघ को वहाँ एकत्र होने का अवसर ही न मिलता।

**रुमण्वान :** यदि सम्राट् पूर्व दिशा से आते तो संघ पश्चिम में एकत्र हो जाता। तथागत आपके लौटने का मार्ग देख रहे थे। वे तो आपके समक्ष ही धर्मोपदेश करने का व्रत लिए हुए हैं।

**उदयन :** मेरे समक्ष?

**रुमण्वान :** सम्राट्! मुझे सूचना मिली थी कि तथागत कौशाम्बी इसीलिए आए हैं। मैं उन्हें कौशाम्बी की सीमा पर ही रोक देता, किन्तु आपने

घोषिताराम बनवाने की स्वीकृति दे दी थी, इसलिए मैं उन्हें नहीं रोक सका।

**उदयन :** किन्तु कौशाम्बी नगर में आने से तुम उन्हें रोक सकते थे।

**रुमण्वान :** आपकी स्वीकृति से एक बार नगर में प्रवेश पा लेने पर समस्त जनता उनके चरणों में अपना मस्तक झुका रही है। नगर के किस-किस व्यक्ति को नियंत्रण में लिया जा सकता है, सम्राट् ! चारों ओर भगवान् तथागत की स्तुति हो रही है और सम्राट् के साथ आज ही हम सब रण से लौटे हैं।

**उदयन :** तो अब मेरा राजतंत्र संन्यासी के आदेशों का अनुकरण करेगा, क्यों ?

**रुमण्वान :** मैं क्या निवेदन करूँ, सम्राट ! नगर में भगवान् तथागत का संघ घूम रहा है। सुना है कि आज राजमहिषी सामावती आग्रह से ही···

**उदयन :** (**बीच में ही**) सावधान ! राजमहिषी का उल्लेख न हो। यह संघ आज प्रासाद के पूर्व में जिस कारण से एकत्र हुआ है, वह मैं नहीं जानना चाहता। मैं जानना चाहता हूँ कि क्या मेरी सेना इस संघ का निवारण करेगी ? कर सकेगी, या नहीं ? इसी समय···

**रुमण्वान :** मैं इसी समय इसकी आज्ञा दूँगा किन्तु विद्रोह हो जाने की आशंका है।

**उदयन :** विद्रोह ! कैसा विद्रोह ?

**रुमण्वान :** सम्राट् के अनेक सैनिक तथागत के भक्त हैं।

**उदयन :** तो यह विष यहाँ तक फैल चुका है ? सारे वृक्ष पर तुषारपात हो गया। अमात्य यौगंधरायण अभी मगध से नहीं लौटे ?

**रुमण्वान :** अभी तक नहीं, सम्राट् ! निकट भविष्य में उनके लौटने की आशा भी नहीं है।

**उदयन :** तो राजनीति उपेक्षा भरी नींद में है।

**रुमण्वान :** कदापि नहीं सम्राट् ! आपने कलिंग और कौशल को पराजित किया है। बड़े-बड़े राज्य संघ आपके कृपाण से खंड-खंड हो गए। यह सामान्य भिक्षु-संघ उसके सामने क्या है। फिर सम्राट् स्वयं राजनीति के आचार्य हैं।

**उदयन :** विष को विष से नष्ट किया जा सकता है, किन्तु जिष विष ने अमृत का नाम धारण कर लिया है, उसका प्रतिकार किस नीति से होगा ?

**रुमण्वान :** कूटनीति से, सम्राट् !

**उदयन :** तुम अपनी ही निन्दा कर रहे हो, रुमण्वान ! जिस सम्राट् के पास अधिक वीर नहीं होते वही कूटनीति का आश्रय लेता है और जो वीर अपने स्वामी से अनुराग नहीं रखते, वे अनुरागहीन नारी की भाँति त्याज्य हैं।

**रुमण्वान :** सम्राट् के श्री-चरणों में वीरों का अनुराग है।

**उदयन :** यह मैं कैसे मानूँ जबकि तुम्हारे सैनिकों का अनुराग तथागत के चरणों

में है ? यह अनुराग भी सम्भवतः एक दर्पण है। जो उसके समक्ष आता है, उसी का रूप उसमें झलकने लगता है।

**रुमण्वान :** मैं स्वीकार करता हूँ, सम्राट्! भाषा पर मेरा अधिकार नहीं है, इसलिए मन की बातें स्पष्ट नहीं कर सकता। आप जो आज्ञा दें, उसकी पूर्ति मैं उसी क्षण कर सकता हूँ।

**उदयन :** भयानक से भयानक शत्रु को तुम पराजित कर सकते हो, किन्तु तथागत को···? उन्हें न तुम पराजित कर सकते हो, न तुम्हारे सैनिक।

**रुमण्वान :** सम्राट् की वाणी···

**उदयन :** व्यर्थ की बातों के लिए समय नहीं है, रुमण्वान! तथागत मेरी वाणी समझते और मैं भी तथागत की वाणी नहीं समझता। दो वाणियों में से एक ही वाणी कौशाम्बी में रहेगी।

[नेपथ्य में सम्मिलित ध्वनि से—'बुद्धं सरणं गच्छामी।']

**उदयन :** फिर यह ध्वनि उठी! क्या यही वाणी कौशाम्बी में निवास करेगी? (**वातायन से देखते हुए**) तथागत ऊँचे आसन पर बैठे कुछ कह रहे हैं। जन-समूह ध्यान में डूबा हुआ, उनके समीप बैठा हुआ है। चारों दिशाओं से जनवृन्द खिंचे-से चले आ रहे हैं। फूलों की मालाएँ उनके कण्ठ में पड़ रही हैं (**रुमण्वान से**) रुमण्वान! ज्ञात होता है कि आज कौशाम्बी में सम्राट् उदयन की सत्ता नहीं रह गई। तथागत ही यहाँ के सम्राट् हैं।

**रुमण्वान :** सेवक रुमण्वान के जीवित रहते यह नहीं हो सकता, सम्राट्!

**उदयन :** यही तो हो रहा है, नहीं तो आज युद्ध से लौटने पर तुम्हारी सेना का स्वागत होता, तथागत का नहीं। इसी से स्पष्ट है कि सम्राट् कौन है! रुमण्वान! सँभलो! समस्त कौशाम्बी भिक्षु बनने जा रहा है। हमारे बड़े-बड़े पोत जो ब्रह्मदेश और चम्पा से विद्रुम, पन्ना, पद्मराग मणि और मुक्ता लाते हैं, वे अब केवल मधुकरी ढोना आरम्भ करेंगे। हमारे राज-प्रासाद भी संघारामों में परिणत होंगे और सैनिकगण चीवर पहिन कर अहिंसा का उपदेश करेंगे।

**रुमण्वान :** तब क्या उपाय किया जाए, सम्राट्!

**उदयन :** सैनिकों का कर्त्तव्य नष्ट होने जा रहा है। जिन राज्यों को आज हमारी शक्ति से भय है, वे कल व्यंग्य की हँसी हँसकर दस्युओं की भाँति हम पर आक्रमण करेंगे। हम सिर झुकाकर कहेंगे—देखना, हमारे कंठ से कहीं तुम्हारा कृपाण कुंठित न हो जाए! हम स्वयं तुम्हारे चरणों में गिर कर मर जाएँगे।

[रुमण्वान चुप रहता है]

**उदयन :** तुम चुप हो, रुमण्वान ! बोलो, क्या ऐसी ही परिस्थिति नहीं आ जाएगी ? क्या क्षत्रियों की परम्परा सदैव के लिए नष्ट नहीं होगी और एक क्षत्रिय शाक्य कुमार जो तथागत के नाम से पूजे जा रहे हैं, क्या उन्हीं के द्वारा क्षत्रियों की मर्यादा का विनाश नहीं हो रहा है ? जिस क्षत्रिय ने अपनी क्षत्राणी और क्षत्रिय कुमार को भिक्षु बना दिया है, वह अन्य राज्य-वंशों में भी इसी विनाश के बीज नहीं बो रहा है ? क्या यह सहन किया जा सकता है ?

**रुमण्वान :** कदापि नहीं, सम्राट् !

**उदयन :** तो लाओ, मेरा धनुष-बाण ! आज मैं अपने वंश की परम्परा की रक्षा के लिए बाण का प्रयोग करूँगा ।

**रुमण्वान :** किस पर प्रयोग करेंगे ?

**उदयन :** इसी क्षत्रिय कुल के संन्यासी पर जिसकी वाणी पराजित हुए कायरों की छद्मवेशी वाणी है, जिसका युद्ध क्षेत्र उपदेशों का मरुस्थल बन गया है, जिसके शरीर का कवच आज चीवर बनकर पैरों से लिपट रहा है और जिसकी दृष्टि शत्रुओं को धराशायी बनाने के बदले स्वयं धराशायी बन गई है ।

**रुमण्वान :** (**सहमकर**) तथागत पर बाण का प्रयोग ।

**उदयन :** हाँ, तथागत पर बाण का प्रयोग ! मगध, अवन्ती और कौशल के नरेश भी प्रसन्न होंगे कि क्षत्रियों के पौरुष में अकर्मण्यता का विष भरने वाले ऐन्द्रजालिक के साथ उचित व्यवहार किया गया । जिस कंठ में उपदेश की शीतलता समा गई है, उस कंठ में मेरे बाणों की शक्ति-ज्वाला धधक उठे । रुमण्वान ! क्षत्रियों के कंठ को शीतलता नहीं चाहिए, उसमें अग्नि का निवास होना चाहिए । मेरा बाण बोधिसत्व को अगले जन्म में सच्चा क्षत्रियत्व प्रदान करेगा ।

**रुमण्वान :** सम्राट् ! तथागत के कंठ में बाण देखकर जनसमूह विद्रोह कर उठेगा ।

**उदयन :** तब उस विद्रोह का शमन करने के लिए तुम प्रस्तुत रहोगे और तुम्हारी सेना के वे सैनिक प्रस्तुत रहेंगे जिनका सच्चा अनुराग क्षत्रिय उदयन में है, क्षत्रियों की परम्परा मिटाने वाले तथागत में नहीं ।

**रुमण्वान :** फिर भी, सम्राट्...!

**उदयन :** क्या तुम भी तथागत के भक्त हो, रुमण्वान ? मेरे आदेश का पालन हो ! इस वातायन से मैं ऐसा शब्द-बेधी बाण चलाऊँगा कि एक क्षण में तथागत को निर्वाण प्राप्त होगा । भविष्य की साधना के बिना ही तथागत को सिद्धि प्राप्त होगी ।

**रुमण्वान :** जैसी आज्ञा, किंतु···

**उदयन :** सावधान, रुमण्वान ! मेरे आदेश में 'किंतु' को स्थान नहीं है ! भगवान् राम ने भी शब्द-वेधी बाण से बलि का बध किया था। वही परीक्षा मेरे समक्ष है। धनुष-बाण शीघ्र ही प्रस्तुत हो।

**रुमण्वान :** जैसी आज्ञा (**प्रस्थान**)।

**उदयन :** (**अव्यवस्थित होकर**) राज्य के लिए, मेरे राज्य के लिए जो अशुभ है, उसका विनाश करना ही होगा। (**स्वगत**) उदयन ! आज मेरी परीक्षा है, जिस सामावती को मैं प्राणों की भाँति प्रिय समझता हूँ, वही सामावती तथागत को प्राणों से अधिक मानती है। ऐसे तथागत को आज मैं बाणों का लक्ष्य बनाऊँगा। बाण तो तथागत के हृदय में लगेगा, किंतु पीड़ा सामावती को होगी। वह पीड़ा मैं सहन करूँगा। कौशाम्बी के भविष्य को सुधारने के लिए यदि उदयन को अन्तःपुर में शोक की अग्नि भी प्रज्वलित करनी पड़े तो वह प्रतिक्षण प्रस्तुत रहेगा। उदयन केवल अन्तःपुर का नायक न बने, वह कौशाम्बी का सैनिक भी बने···सैनिक···! कौशाम्बी का सैनिक !

[रुमण्वान का धनुष-बाण लेकर प्रवेश]

**रुमण्वान :** सम्राट् की सेवा में धनुष और बाण प्रस्तुत हैं।

**उदयन :** लाओ मेरा धनुष। तीक्ष्ण बाण है न ? (**देखकर**) हाँ, इस एक ही बाण में निर्वाण प्रदान करने की शक्ति है। देखो, रुमण्वान ! तुम जाओ और संघ के समीप ही रहो। तुम्हारे सैनिक बाहर होंगे, उन्हें भी साथ ले लो। जैसे ही मेरा बाण तथागत को लगे, वैसे ही तुम और तुम्हारे सैनिक संघ को घेर लेंगे। तथागत को बाण लगने की दुर्घटना में जो हलचल होगी, उसी में तुम वह बाण निकालकर किसी सैनिक के हाथ मेरे पास भेज दोगे ! (**नेपथ्य में सम्मिलित ध्वनि—'संघं सरणं गच्छामि'**) जाओ, शीघ्र जाओ। कहीं उपदेश समाप्त न हो जाए। मेरा बाण शीघ्र ही तथागत के हृदय के पास पहुँचेगा।

**रुमण्वान :** जो आज्ञा। सम्राट् की जय ! (**प्रस्थान**)

**उदयन :** (**जोर देकर**) रुमण्वान आदेश के अनुसार ही कार्य करेगा। फिर धनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाकर मैं भी बाण का संधान करूँगा। (**धनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाते हैं। धनुष को देखते हुए**) यह धनुष···कितने युद्धों में इसने शत्रुओं को आतंकित किया है ! इसकी प्रत्यंचा ने प्रत्येक बाण छोड़ने की गूँज में हृदय को युद्ध के लिए उत्साहित किया है। आज इसकी गूँज केवल एक बार होगी, और उस गूँज में सामावती के हृदय का क्रंदन होगा। कहती थी—मैं तथागत के दर्शन करूँ। मैं नहीं, मेरा बाण तथागत के दर्शन करने जा रहा है।

मैं तो दृष्टि से ही उनके दर्शन करता, यह बाण हृदय में प्रवेश कर उनके अंत:करण के दर्शन करेगा ! जाओ, मेरे प्रिय बाण ! तुम सामावती के हृदय की ज्वाला लेकर···सामावती के हृदय की ज्वाला···ले···कर··· (**वातायन से दृष्टि डालकर**) तथागत की शान्तिमय मुद्रा ! अनेक स्त्रियाँ भी उपदेश सुन रही हैं। स्त्रियाँ···इन स्त्रियों के रूप में सामावती का हृदय भी···सामावती ···मेरी प्रेयसी ! मेरा बाण धनुष से गिर रहा है ! प्रत्यंचा भी हाथ से छूट रही है।···क्या मैं भयभीत हो रहा हूँ ? नहीं···नहीं···ऐसा नहीं हो सकता। सामावती का प्रेम और तथागत की शांत मुद्रा मुझे मेरे कर्त्तव्य से पीछे नहीं हटा सकती···नहीं हटा सकती ! तथागत के हृदय में बाण को प्रवेश करना ही होगा। (**फिर वातायन से देखकर**) रुमण्वान अपने सैनिकों के साथ तथागत के संघ के समीप पहुँच रहा है। अब मैं भी शब्द-बेधी लक्ष्य संधान करूँ। (**शब्द-बेध के लिए शब्द की प्रतीक्षा करते हुए**) शब्द हो··· शब्द हो···। शब्द हो···! (**रुककर**) शब्द···हो···!

[नेमथ्य में सम्मिलित ध्वनि से—'बुद्धं सरणं गच्छामि' तथागत का स्वर]

अब मैं चलता हूँ। भिक्खुओ, गृहपतियो !

प्रमोद-युक्त बयो···क्षेम की चाह करो।

**उदयन :** (**गहरी साँस भरकर धनुष पर बाण खींचते हुए**) जय महाकाल ! **धनुष से बाण छोड़ देते हैं। बाण की गूँज वातावरण में फैल जाती है।**)

**उदयन :** (**धीरे-धीरे दुहराते हुए**) जय महाकाल ! जय महाकाल ! जय महा-काल ! (**नेपथ्य में कोलाहल होता है। दूसरे ही क्षण एक नारी का चीत्कार सुन पड़ता है। उसके बाद ही धम्मं सरणं गच्छामि की सम्मिलित ध्वनि**)

**उदयन :** (**विह्वल होकर**) यह किस नारी का चीत्कार है। (**वातायन से देखते हुए**) तथागत सौम्य मुद्रा में बैठे हैं। उनके समक्ष एक नारी का शरीर ! किसका ? किसका यह शरीर है ? चारों ओर से सैनिक ! नागरिकों की हलचल ! कुछ भिक्षु शरीर को देख रहे हैं। तथागत उस नारी के मस्तक पर हाथ फेरते हैं। यह कैसा कौतुक है ? क्या मेरा बाण अपने लक्ष्य पर नहीं पहुँचा ? किंतु यह कैसे हो सकता है ? फिर मेरा बाण किसे लगा ? उस नारी को ? नहीं··· नहीं···यह कैसे सम्भव हो सकता है ? मेरा बाण अपना लक्ष्य पहिचानता है ! यह कैसी घटना है ! (**पुकारकर**) प्रतिहारी ! (**नेपथ्य से**) उपस्थित हूँ, सम्राट् ! (**प्रतिहारी का प्रवेश**)

**उदयन :** प्रतिहारी ! यह बाण···बाहर कैसी हलचल हो रही है ? तथागत को बाण···मैं अभी बाहर जाऊँगा···मैं अभी···

[रुमण्वान का प्रवेश]

**रुमण्वान :** सम्राट् की जय ! (**प्रतिहारी से**) प्रतिहारी ! तुम बाहर जाओ।

**प्रतिहारी :** जो आज्ञा ! (**प्रस्थान**)

**रुमण्वान :** बड़ी विचित्र बात हो गई, सम्राट् !

**उदयन :** क्या हुआ, शीघ्र बतलाओ।

**रुमण्वान :** सम्राट् ! आपकी आज्ञानुसार हम लोग चुपचाप संघ के समीप पहुँच गए। सब लोग तथागत का उपदेश सुन रहे थे। किसी का ध्यान हमारी ओर नहीं था।

**उदयन :** शीघ्र कहो, शीघ्र कहो, रुमण्वान !

**रुमण्वान :** सम्राट् ! जैसे ही तथागत ने अपना उपदेश समाप्त किया, वैसे ही आपका बाण अपने लक्ष्य पर पहुँचा। ठीक उसी समय महादेवी की सहचरी मंजुघोषा तथागत के कंठ में फूलों की माला डालने के लिए उठ खड़ी हुई। यह बाण मंजुघोषा के कंठ में···।

**उदयन :** (**विह्वलता से**) मंजुघोषा के कंठ में···! आह ! !

**रुमण्वान :** मंजुघोषा के कंठ में वह बाण लगा। मंजुघोषा तथागत के चरणों में ही गिर पड़ी।

**उदयन :** (**करुण स्वर में**) आह, मेरी मंजुघोषा ! तूने तथागत को बचाया !

**रुमण्वान :** सचमुच, सम्राट्। मंजुघोषा ने तथागत को बचा लिया ! यदि ठीक उसी समय मंजुघोषा तथागत के समक्ष उठ खड़ी न होती तो तथागत के कंठ में वह बाण प्रवेश कर जाता !

**उदयन :** मंजुघोषा !···मंजुघोषा ठीक उसी समय तथागत के समक्ष क्यों उठ खड़ी हुई ! क्या वह जानती थी कि मैं तथागत पर बाण का प्रयोग करने जा रहा हूँ। मंजुघोषा ! तूने तथागत को क्यों बचाया ? क्यों बचाया ? अपने प्राणों की बलि देकर ! तब तेरे रक्त का अपराध भी तथागत पर है। मैं इसका प्रतिशोध लूँगा। अब दूने वेग से मेरे धनुष की प्रत्यंचा खिंचेगी और तथागत के कंठ और हृदय को बेधने के लिए एक साथ मैं दो बाणों का संधान करूँगा ! धनुष पर ये रहे मेरे दो बाण। रुमण्वान ! जाओ और देखो, इस बार कोई अन्य व्यक्ति तथागत के समक्ष उठकर खड़ा न हो। (**धनुष पर दो बाणों का संधान करते हैं।**)

**रुमण्वान :** खड़े होने की प्रेरणा अज्ञात होती है, सम्राट्। मंजुघोषा नहीं जानती थी कि उसी क्षण आपका बाण तथागत के समीप पहुँचेगा। घटना-चक्र ही ऐसा घूम गया कि मंजुघोषा ने खड़े होकर तथागत की ओर छोड़ा हुआ बाण अपने कंठ में ले लिया।

**उदयन :** तो तुम समझते हो कि दूसरी बार छोड़े हुए बाण भी अपने लक्ष्य पर नहीं पहुँचेंगे ? कोई दूसरा व्यक्ति बीच में उठ खड़ा होगा ?

**रुमण्वान :** मैं यह नहीं कहता, सम्राट् ! किंतु ज्ञात होता है कि तथागत में बड़ी दैवी शक्ति है । परिस्थितियाँ ही उनके लिए कवच बन जाती हैं ।

**उदयन :** मैं देखूँगा कि परिस्थितियाँ कैसे उनके लिए कवच बन जाती हैं । तुम जाओ । मैं बाण संधान करता हूँ ।

[नेपथ्य में फिर शब्द—'बुद्धं सरणं गच्छामि')

**रुमण्वान :** (**वातायन से देखकर**) तथागत इसी ओर आ रहे हैं ।

**उदयन :** इसी ओर आ रहे हैं ? क्या उन्हें ज्ञात हो गया कि इस घटना का संबंध मेरे कक्ष से है ?

**रुमण्वान :** ज्ञात हो गया, सम्राट् ! मंजुघोषा ने आपका बाण पहिचान लिया ।

**उदयन :** मंजुघोषा ने ?

**रुमण्वान :** हाँ, सम्राट् ! एक सैनिक ने उस बाण को निकालने का प्रयत्न किया । किन्तु मंजुघोषा ने उसका हाथ हटा दिया और आपके कक्ष की ओर संकेत किया ।

**उदयन :** संकेत दिशा की ओर भी हो सकता है, कक्ष की ओर नहीं ।

**रुमण्वान :** सम्राट् ! जनता उत्तेजित हो रही है । लोग अनेक प्रकार की बातें कर रहे हैं ।

**उदयन :** किस प्रकार की बातें कर रहे हैं ।

**रुमण्वान :** कुछ कहते हैं कि तथागत को ही यह बाण मारा गया है । उनकी हत्या की चेष्टा की गई है ।

**उदयन :** और तथागत क्या कहते हैं ?

**रुमण्वान :** तथागत शान्त हैं । वे अन्य लोगों को भी शान्त कर रहे हैं । कहते हैं कि धनुष-क्रीड़ा में यह बाण भूल से इधर आ गया होगा ।

**उदयन :** (**दुहराते हुए**) धनुष···क्रीड़ा में ही···यह बाण भूल से···इधर आ गया···होगा । तथागत···तो इसे वे मेरा कार्य···मेरा दोष नहीं मानते ?

**रुमण्वान :** नहीं, सम्राट् ! जो ऐसा मानते हैं उन्हें वे रोकते हैं । उनके हृदय में किसी प्रकार की भी हलचल नहीं है । वे तो जैसे परिस्थितियों पर शासन करते हैं ।

**उदयन :** तो क्या उनका शासन मेरे शासन से भी महान है ? (**वातायन की ओर देखते हुए**) तथागत···इसी ओर आ रहे हैं । उनके हाथों में मंजुघोषा का शरीर है । उनके पीछे जनता चली आ रही है । मुख-मुद्रा शान्त ! मंजुघोषा उनके हाथों में फूलों की राशि की भाँति निश्चेष्ट पड़ी है । किन्तु पीछे आने वाली जनता में कितनी उग्रता है ।

**रुमण्वान :** सम्राट् ! क्या मैं तथागत और इस उग्र जनता को द्वार पर ही रोकूँ ?

**उदयन :** रोकोगे ?···नहीं। रोकने की आवश्यकता नहीं है। तथागत को आने दो। देखूँगा कि तथागत इस काण्ड के सम्बन्ध में मुझसे क्या कहते हैं और जनता मेरे समक्ष कितनी उग्र हो सकती है।

**रुमण्वान :** जैसी आज्ञा। (**पुकार कर**) प्रतिहारी !

[नेपथ्य से]

उपस्थित हूँ, श्रीमन् !

[प्रतिहारी का प्रवेश]

**रुमण्वान :** प्रतिहारी ! तथागत तथा अन्य व्यक्ति जो इस कक्ष में प्रवेश करना चाहें, उन्हें रोकने की आवश्यकता नहीं, ऐसी सम्राट् की आज्ञा है।

**प्रतिहारी :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**उदयन :** (**सोचते हुए**) तो तथागत इस ससय भी शांत हैं।

**रुमण्वान :** सम्राट् ! तथागत में अवश्य कोई दैवी शक्ति है।

**उदयन :** (**सोचते हुए**) दैवी शक्ति···!

**रुमण्वान :** ऐसी परिस्थिति में कोई भी व्यक्ति शान्त नहीं रह सकता। जन-समुदाय को ही देखिए, वह कितना उग्र हो रहा है।

**उदयन :** क्या जन-समुदाय तथागत का अनुकरण नहीं करेगा ?

**रुमण्वान :** सम्राट् ! आपसे एक प्रार्थना है।

**उदयन :** कौन-सी ?

**रुमण्वान :** अपने हाथ से धनुष अलग कर दें।

**उदयन :** सेनापति ! कायरता की बातें मत करो ! क्या मैं अपना कार्य छिपाने के लिए असत्य व्यवहार करूँ ? यह धनुष मेरे हाथों ही में रहेगा। घटनाओं की विचित्रता से मैं अपने-आपको नहीं भूल सकता। मैं वही रहना चाहता हूँ जो मैं वास्तव में हूँ। तुम तथागत का स्वागत करो।

[द्वार पर कोलाहल। तथागत का प्रवेश। उनकी मुखमुद्रा अत्यन्त शान्त है। उनके दोनों हाथों में मंजुघोषा का शरीर है। वे कक्ष के द्वार के समीप ही खड़े रहते हैं। कोलाहल कुछ शान्त होता है।]

**रुमण्वान :** तथागत की जय !

**उदयन :** (**अपने आप**) तथागत आ गए। (**प्रकट**) तथागत ने मेरे समीप आने का कष्ट कैसे उठाया ?

**तथागत :** आयुष्मन् ! बहुत जनों के सुख के लिए, बहुत जनों के हित के लिए, लोक की अनुकम्पा के लिए विहार करता हूँ। जो कोई भय उत्पन्न होता है, वह सभी अनजान से उत्पन्न होना है, पंडित से नहीं। जो कोई उपद्रव

उत्पन्न होते हैं, वे सभी अनजान से ही उत्पन्न होते हैं, पंडित से नहीं, जिस तरह तृण के घर से निकली हुई आग सुन्दर वातायनों वाले महलों को जला देती है।

**एक स्वर :** वास्तव में सुन्दर वातायनों वाले महल को जल जाना चाहिए।

**तथागत :** भिक्षुओ ! तुम सब इस कक्ष में प्रवेश मत करो। शान्त रहो। इस कक्ष में कोई न रहे।

[रमण्वान के साथ सभी चले जाते हैं। हलका कोलाहल भी शान्त हो जाता है।]

**तथागत :** (**मंजुघोषा को पृथ्वी पर** लिटाकर) मंजुघोषा ! तू पृथ्वी पर शयन कर पुण्य उत्पन्न कर। (**उदयन से**) आयुष्मन्। तुम महाप्रज्ञ हो, नानाप्रज्ञ हो, भास्वरप्रज्ञ हो। सुख, चित्त की एकाग्रता, स्पर्श, वेदना, छन्द, अभि-मोक्ष, ये तुमको विदित होकर उत्पन्न होते हैं, विदित होकर स्थित होते हैं। जिस प्रकार धनुष पर तुम्हारा बाण प्रेरणा से आसन लेता है, भावना से स्थित होता है और फल-प्राप्ति पर अस्त होता है।

**उदयन :** तथागत ! निग्रंथ जैन साधु कहते हैं कि श्रमण गौतम मायावी हैं, मति फेरने वाली माया जानते हैं, आवर्तनी माया जानते हैं, क्या यह सत्य नहीं है ?

**तथागत :** सत्य में स्थिर हो, आयुष्मन् ! यह स्थान नहीं है, यह अवकाश नहीं है कि तुमसे कुछ कथा-संलाप करूँ। जैसे बलवान पुरुष लम्बे बाल वाली भेड़ को बालों से पकड़ कर घुमाए, उसी प्रकार तुम परिस्थितियों को मत घुमाओ। जैसे साठ वर्ष का हाथी गहरी पुष्करिणी में घुस कर कमलिनी को झकझोर दे, उस प्रकार वाणी को नहीं झकझोनना चाहिए। आयुष्मन् ! प्रश्न करता है कि कर्म का विधान करना उचित है, या दण्ड का विधान करना उचित है ?

**उदयन :** राजा के लिए दोनों का विधान करना उचित है।

**तथागत :** आयुष्मन् ! 'दण्ड' 'दण्ड' कहना तथागत का धर्म नहीं है, 'कर्म' 'कर्म' कहना ही तथागत का धर्म है ! काम-कर्म, वचन-कर्म, मन-कर्म। काम-कर्म और वचन-कर्म से मन-कर्म श्रेष्ठ है।

**उदयन :** संभव है।

**तथागत :** आयुष्मन् ! यदि एक वीर धनुष-बाण उठा कर आए और कहे कि कौशाम्बी में जितने प्राणी हैं, मैं उन्हें एक क्षण में—एक मुहूर्त में—मांस का ढेर कर दूँगा, तो क्या आयुष्मन् ! वह पुरुष कौशाम्बी में जितने प्राणी हैं, उन्हें एक क्षण में—एक मुहूर्त में—मांस का ढेर कर सकता है ?

**उदयन :** सम्भव नहीं है।

**तथागत** : आयुष्मन् ! यदि एक वीर पुरुष अपने चित्त को वश में करके मन-कर्म से एकनिष्ठ होकर आए और कहे कि इस कौशाम्बी को एक ही मन के क्रोध से भस्म कर दूँगा तो क्या आयुष्मन् ! वह पुरुष कौशाम्बी को एक मुहूर्त में ही मन के क्रोध से भस्म कर सकता है ?

**उदयन** : सम्भव नहीं है।

**तथागत** : मन में सोचकर कहो, आयुष्मन् !

**उदयन** : सोचकर कह रहा हूँ, सम्भव नहीं है ।

**तथागत** : तो आयुष्मन् ! क्या तुमने दण्डकारण्य, कलिंगारण्य आदि का अरण्य होना सुना है ।

**उदयन** : हाँ, तथागत, मैंने सुना है ।

**तथागत** : तो आयुष्मन् ! तुमने सुना है कि कैसे दण्डकारण्य, कलिंगारण्य, अरण्य हुआ ?

**उदयन** : तथागत ! मैंने सुना है, ऋषियों के मन के कोप से दण्डकारण्य, कलिंगारण्य, अरण्य हुआ ।

**तथागत** : तो आयुष्मन् ! मन में सोचकर कहो। तुम्हारा पूर्व से पश्चिम नहीं मिलता, पश्चिम से पूर्व नहीं मिलता। और तुम व्यर्थ 'आवर्तनी माया' की बात कहते हो ! तब बाण की शक्ति से एकनिष्ठ हुए मन की शक्ति तो अधिक है ?

**उदयन** : भन्ते ! (**सोचते हुए**) आप ठीक कहते हैं, भन्ते ! बाण की शक्ति से एकनिष्ठ हुए मन की शक्ति अधिक है। तब मन ही सुसज्जित होना चाहिए, बाण नहीं। (**धनुष हाथों से अलग कर पृथ्वी पर एक ओर फेंक देते हैं**) मैंने अपनी शक्ति का उपहास किया। तथागत ! मैंने कला तो समझी किन्तु उसका उपयोग मैंने कृपाण से किया। क्षमा करें। मन ही यदि धनुष-बाण बन जाए तो शब्द-बेध की अपेक्षा वह हृदय-बेध कर सकता है। शक्ति का वास्तविक रहस्य आज नवीन ढंग से प्रकट हुआ।

**तथागत** : आयुष्मन् ! पूर्णरीति से विचार कर कार्य करो। तुम्हारे जैसे महापुरुषों का सोच-समझ कर कार्य करना ही अच्छा होता है।··· (**नीचे देखकर, धीरे से**) ओह ! मंजुघोषा की मूर्छा टूट रही है ।

**उदयन** : (**व्यग्रता से**) मंजुघोषे !

**मंजुघोषा** : (**काँपते हुए स्वर में**) मैं कहाँ हूँ, तथागत !

**तथागत** : उत्तम यश प्राप्त सम्राट् उदयन के समक्ष !

**मंजुघोषा** : (**दुःखित स्वरों में**) सम्राट् की जय ! बहुत पुरानी बात···स्मृति में··· आ रही है !···सम्राट्···मेरी सारिका के कंठ में···तीर लगा···था··· आज मेरे···कंठ में भी···तीर···तीर लगा है ! हम दोनों···हम दोनों एक

ही परिवार···की थीं। हम दोनों···एक ही प्रकार से···मृत्यु···मृत्यु···

**उदयन :** मृत्यु नहीं होगी, मंजुघोषे ! तुम भगवान् तथागत की शरण में हो। वाण इतना घातक नहीं है कि उससे···

**मंजुघोषा :** सारिका के कंठ में लगने वाला···वाण भी···इतना घातक न था। किन्तु उससे···उससे मेरी···सारिका···भूखी ही चली गई···! मैं भी··· भूखी ही जा रही हूँ···तथागत का उपदेश···सुने बिना ही···भूखी···जा रही हूँ। किन्तु···किन्तु कृतज्ञ हूँ···कि आपके वाण ने···मुझे भगवान् के··· भगवान् के चरणों में···मरने का अवसर दिया ! (**अटकते शब्दों में प्रसन्नता के उद्‌गार में**) ओह···मैं कितनी···कितनी सौभाग्यशालिनी हूँ कि··· तथागत के···भगवान् के हाथों में···शयन कर आपके द्वार···द्वार तक आई हूँ···तथागत के पवित्र हाथों में···शयन कर···(**तथागत से**) भगवन् ! मुझे अपने हाथों से···चिता पर सुलाना···अपने हाथों···अग्नि की ज्वाला ···चन्दन के समान···शीतल है।

**उदयन :** मंजुघोषा ! मेरे हृदय में अग्नि की ज्वाला जला पर तू नहीं मरेगी। महावैद्य जीवक को बुलाकर तेरे प्राणों की रक्षा करूँगा। अपने प्राणों की शक्ति से तुझे जीवित रखूँगा। भगवान तथागत का वचन है कि एकनिष्ठ मन की शक्ति से अरण्य भी दग्ध हो जाता है। उसी से तेरा मृत्यु-कष्ट दूर करूँगा। मृत्यु को दग्ध करूँगा।

**तथागत :** आयुष्मन् ! ज्ञातव्य को जान लो। मानवीय की भावना करो। परि-त्याज्य को छोड़ दो।

**उदयन :** किन्तु मंजुघोषा की रक्षा का भार मुझ पर है, भगवन् !

**तथागत :** मैं सुखी हुआ, आयुष्मन् ! नदियों का मुख सागर है, नक्षत्रों का मुख चन्द्रमा है, तपने वालों का मुख सूर्य है, इच्छितों का मुख पुण्य है और मनुष्यों के मुख की रक्षा का भार मुझ पर रहना उचित है !

**उदयन :** (**करुण स्वर में**) मेरे अपराधों को क्षमा करें, भगवन् ! मैं प्रभु की शरण हूँ। (**रुमण्वान को पुकार कर**) रुमण्वान ! राजमहिषियों को मेरी ओर से सूचना दो कि भगवान् पधारे हैं। उनके दर्शन का सौभाग्य प्राप्त करो। शंखों और भेरियों से भगवान् के दिग्विजय की सूचना दो।

**रुमण्वान :** (**प्रवेश कर**) जैसी आज्ञा। (**प्रथान**)

**तथागत :** तथास्तु, आयुष्मन् ! इस धर्म-चक्र के प्रवर्तन में ही मानव का कल्याण हो !

[नेपथ्य में शंख और भेरी-नाद]

# भूमिका

इसमें सन्देह नहीं कि समस्त देश में राष्ट्रीयता की प्रेरणा राजस्थान में सबसे अधिक रही है। पश्चिमी सीमा से लगा हुआ रहने के कारण विदेशी आक्रमणकारियों ने उस पर निरन्तर आक्रमण किए हैं और दक्षिण का द्वार समझ कर उन्होंने उसे अपनी विजय का राजमार्ग समझा है। इसका परिणाम यह हुआ कि आक्रमण को रोकने के लिए तथा विदेशियों से संघर्ष लेने के लिए वहाँ एक ऐसे वर्ग की परम्परा स्थापित हुई जो रण-क्षेत्र को अपने जीवन की प्रगति में एक आवश्यक अंग मानने लगा और उसके लिए निरन्तर सन्नद्ध और कटिबद्ध रहने लगा। भौगोलिक परिस्थितियों ने भी संघर्ष लेने में सहायता पहुँचाई। ऊँचे-ऊँचे पर्वत खण्ड, घाटियों और वनों ने अनेक दुर्ग, रक्षा-स्थल और आक्रमण करने के गुप्त स्थानों की पूर्ति की और राजस्थान जहाँ एक ओर अनेकानेक राजवंशों का केन्द्र रहा वहाँ प्रत्येक समय युद्धों और संघर्षों की रक्त-रंजित भूमि भी रहा।

राजवंशों के गौरव की सुरक्षा में अनेक वीरों ने युद्धों में लड़कर विजय प्राप्त की और यदि विजय प्राप्त करने में कठिनाई हुई तो उन्होंने युद्ध में अपनी बलि देने में स्वयं को सौभाग्यशाली समझा। इस भाँति राजस्थान में क्षत्रियों की इस जाति की ऐसी परम्परा चल निकली जो अपने को राजपूत कहते हुए अपने राज्य की स्वतंत्रता के लिए अपने मरण को एक पर्व समझने लगे।

राजस्थान में अनेक राजवंश हुए जिनकी कीर्ति-गाथा से हमारे देश का इतिहास स्वर्णाक्षरों से लिखा जा सकता है। न केवल राजपूत वीरों ने अपितु राजपूत नारियों ने या तो कृपाण लेकर युद्धों में शत्रुओं से लोहा लिया या अपनी मर्यादा की रक्षा के लिए अपने को अग्नि की लपटों में समर्पित कर दिया। अग्नि में समर्पित हो जाने के 'जौहर' पर्व से राजस्थान का इतिहास अनन्त काल तक गौरव की कान्ति से देदीप्यमान रहेगा।

प्रस्तुत नाटक सत्रहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध से आरम्भ होता है जब मुग़ल वंश के अन्तिम शक्तिशाली सम्राट् आलमगीर औरंज़ेब ने अपनी शक्ति मारवाड़ के

तेज से तौलनी चाही। अकबर, जहाँगीर और शाहजहाँ ने तो राजपूत वीरों को अपनी सेना में महत्त्वपूर्ण पद देकर उनकी शक्ति से मुग़ल साम्राज्य को जैसे एक कवच पहिना दिया था, किन्तु औरंगज़ेब ने उस कवच को तोड़कर जैसे अपने एकाकी बाहुबल से विरोधी तत्त्वों पर विजय पाने की चेष्टा की थी। मेवाड़ और मारवाड़ जैसे शक्तिशाली और निर्भीक राज्यों को तो औरंगज़ेब ने अपना शत्रु बना ही लिया था, सामान्य हिन्दू जनता पर जजिया 'कर' लगाकर उनके विद्वेष और अविश्वास की आग भी भड़का दी थी।

इतिहासकारों ने यह स्पष्ट ही लिखा है कि औरंगज़ेब किसी भी व्यक्ति पर विश्वास नहीं करता था। इसलिए उसने अपने पुत्रों को सुदूर प्रदेशों का प्रबन्ध करने के लिए अपने से अलग हटा दिया था। इस्लाम का प्रचार करने के लिए उसने अन्य धर्मों को सम्पूर्ण रूप से नष्ट करने का व्रत ही ले लिया था, किन्तु ऐसा सम्भव नहीं हो सका। और दो शताब्दियों में सुदृढ़ मुग़ल साम्राज्य ध्वस्त हो गया।

मारवाड़ के शक्तिशाली नरेश थे महाराणा जसवन्तसिंह जिनसे औरंगज़ेब को सदैव शंका बनी रहती थी कि उनके नेतृत्व में कहीं ऐसा विद्रोह न उठ खड़ा हो जो शक्तिशाली मुग़ल फौज से भी दबाया न जा सके, इसलिए जब पश्चिमोत्तर प्रदेश में विद्रोह हुआ तो औरंगज़ेब ने महाराणा जसवन्तसिंह को काबुल भेज दिया। अभिप्राय यह था कि या तो महाराणा जसवन्तसिंह उस विद्रोह को दबा न सकेंगे और सन्धि करने पर उन्हें दोषी ठहराया जा सकता था या वे विद्रोहियों द्वारा मार डाले जाएँगे और इस प्रकार मुग़ल साम्राज्य का काँटा सदैव के लिए दूर हो जाएगा। किन्तु महाराणा जसवन्तसिंह ने विद्रोह बुरी तरह कुचल दिया। औरंगज़ेब इस असाधारण शक्ति और शौर्य से चकित रह गया, किन्तु उसके विद्वेष की ज्वाला बुरी तरह भड़क उठी।

अजमेर में भी एक छोटा-सा विद्रोह उठ खड़ा हुआ जिसे शान्त करने के लिए औरंगज़ेब ने महाराणा जसवन्तसिंह के बड़े पुत्र को उस कार्य के लिए भेजा। बड़े पुत्र पृथ्वीसिंह ने भी उस विद्रोह का शमन कर दिया। औरंगज़ेब मन ही मन तो बहुत दुःखी हुआ, किन्तु ऊपर से प्रसन्नता प्रकट करने के लिए उसने राजकुमार पृथ्वीसिंह को दिल्ली बुला भेजा और पुरस्कार स्वरूप उसे राजसी वेशभूषा पहिनने के लिए प्रदान की। वह राजसी वेशभूषा विष से सींचकर सुखा ली गई थी। उसके पहिनने से राजकुमार की मृत्यु कुछ ही क्षणों में हो गई।

यह समाचार काबुल पहुँचा। सुनकर महाराणा जसवन्तसिंह को अपने पुत्र-शोक में जो मानसिक आघात लगा उससे वे अस्वस्थ हो गए। कहा जाता है कि उस अस्वस्थता से वे फिर नहीं उठ सके। उस समय उनकी रानी गर्भवती थी,

अत: उसकी रक्षा के लिए उन्हें विशेष सावधानी और व्यवस्था करनी थी। उन्होंने उसकी रक्षा का भार अपने सरदारों को सौंपा। उन्हीं सरदारों में सबसे अधिक बुद्धिमान और शक्तिशाली सरदार दुर्गादास था।

दुर्गादास ने जिस प्रकार मारवाड़ वंश की रक्षा के लिए उपाय रचे और अपनी बुद्धि और शक्ति का परिचय दिया, वही इस नाटक का मुख्य विषय है। प्रकारान्तर से इस नाटक को दुर्गादास के शौर्य और विक्रम की एक रक्तरंजित रूपरेखा ही कह सकते हैं। उनके वीरत्व की पूर्णता में एक मुसलमान राजकुमारी ने योग दिया, जिस प्रकार विस्तीर्ण नीले आकाश में एक उज्ज्वल तारिका निकल आए और उस तारिका से आकाश की शोभा दर्शनीय हो उठे।

यों तो दुर्गादास ने राजस्थान के इतिहास में जो शौर्य और विक्रम के कार्य किए हैं वे हमें महाराणा प्रताप का स्मरण दिलाते हैं। महाराणा प्रताप ने जिस प्रकार मेवाड़ की रक्षा की, उसी प्रकार दुर्गादास ने मारवाड़ की। महाराणा प्रताप एक नरेश थे और दुर्गादास मात्र एक सरदार ही थे इसलिए महाराणा प्रताप ने जहाँ आत्म-सम्मान और कष्ट सहन करने की कसौटी पर कसकर अपनी राष्ट्रीयता की पताका उठाई थी, वहाँ राठौर सरदार दुर्गादास ने आत्मविश्वास और साहस की अग्नि की लपटों में अपने स्वातंत्र्य-प्रेम की ध्वजा ऊँची की। अन्तर यह भी था कि अकबर राजपूतों के प्रति किसी सीमा तक सहिष्णु था, किन्तु औरंगज़ेब 'काफ़िरों' के लिए क्रूर और कष्टदायी था। ऐसी परिस्थिति में दुर्गादास को शाही फ़ौजों के युद्धों में अधिक शक्ति और वेग की क्षमता रखनी आवश्यक थी।

कथानक की दृष्टि से मारवाड़ के इतिहास का उतना ही भाग लेना समीचीन ज्ञात हुआ जिससे राठौड़ वीर दुर्गादास के वास्तविक व्यक्तित्व का निरूपण हो सके। इससे परोक्षत: औरंगज़ेब की नीति का भी परिचय प्राप्त हो जाता है।

चरित्रांकन में चरित्रों के वंशगत संस्कार और परिस्थितियों के प्रभावों से ही अन्तर्द्वन्द्व की परिस्थितियों के प्रसंग आ गए हैं। इनके द्वारा दुर्गादास, श्री माया, कुमार अजीतसिंह और सफ़ीयत-उन्-निसा बानू के चरित्र विशेष रूप से उभर सके हैं। सफ़ीयत-उन्-निसा बानू में भी हिन्दू माता से उत्पन्न होने के कारण हिन्दू-संस्कार ही थे। उसके पिता अकबर को विलासिता और विद्रोह के झुटपुटे में अवकाश ही कहाँ था कि वह अपनी पुत्री के स्वभाव और मानसिक वृत्तियों को ओर ध्यान दे सके। राठौर सरदार को अपनी इच्छा दुर्गादास के निरीक्षण में सफ़ीयत अंकुर की भाँति बढ़ सकी और उसमें त्याग और संयम का ही सुमन प्रस्फुटित हो सका। संवादों तथा उनको स्पष्ट करने वाली भाषा ने चरित्रों के स्वभाव की छोटी-छोटी भंगिमाओं को भी स्पष्ट करने का प्रयास किया है।

मैं आशा करता हूँ कि प्रस्तुत नाटक से जहाँ सत्रहवीं शताब्दी के भारतीय

इतिहास का एक उज्ज्वल पृष्ठ सामने आ सकेगा, वहाँ भारतीय चरित्रों की ऐसी सुदृढ़ रूपरेखा भी प्राप्त हो सकेगी जो पाठकों के हृदय में आत्म-सम्मान, चरित्रनिष्ठा और राष्ट्रीयता के भाव जाग्रत कर सके। आज के युग में यदि इन चरित्रों की झलक हृदय में बिम्बित हो जाए तो जीवन की अनेकानेक समस्याएँ सहज ही में हल हो सकती हैं।

—लेखक

## पात्र

राठौर वीर दुर्गादास

विजयसिंह

अहमद बेग

रज्जब अली

महारानी श्रीमाया

राजसिंह

एक सामन्त

दूसरा सामन्त

तीसरा सामन्त

चौथा सामन्त

प्रहरी

करुणा

शाहज़ादा अकबर

बेगम तेज कुँअरि

सफ़ीयत-उन्-निसा बा॰

अजीतसिंह

आयशा

# प्रथम अंक

[दिल्ली में मारवाड़ राज्य का महल विद्युत् के मन्द प्रकाश में दूर दिखाई देता है। प्रकाश शनैः-शनैः अन्धकार में बदलता है और पुनः प्रकाश फैलते-फैलते पर्दा उठता है। महल का एक कक्ष है। उसमें दीवारों पर राजस्थानी वीरता के दो-तीन चित्र लगे हैं। कक्ष में साधारण सजावट है। वातावरण में स्तब्धता है। दुर्गादास और विजयसिंह दोनों की मुद्राएँ गम्भीर हैं। दुर्गादास बार-बार अपनी भुजाओं को कसकर दबाते हुए और कभी-कभी तलवार पर हाथ रखकर बेचैनी से टहलता है और विजयसिंह से वार्तालाप करता जाता है। कक्ष में दाहिनी और बाईं ओर दो पृथक् द्वार हैं।]

**दुर्गादास :** वीरवर विजयसिंह ! आज शक्ति की परीक्षा है। मुग़ल सेना के महासागर में राजपूतों को बड़वानल की भाँति कार्य करना है। क्या यह कर सकोगे ?

**विजय :** सेनापति ! राजपूत बचपन से ही खिलौनों से नहीं, कृपाणों से खेलता है और रक्त से भीगी शैया पर ही शयन करता है।

**दुर्गादास :** यह सत्य है, किन्तु मुग़ल शासकों ने अपनी राजनीति की तेज़ धार से जैसे राजपूतों की शक्ति के पंख काट दिए हैं और वे अपने-अपने राज्यों में निश्चेष्ट पड़े हुए हैं।

**विजय :** किन्तु सेनापति ! धार चाहे कितनी ही तीखी हो, हमारी शक्ति के पंख नहीं काट सकती, उन्हें जर्जर भले ही कर दे। और मैं आपको विश्वास दिलाता हूँ कि वे जर्जर पंख आपके उत्साह के झंझावात से जैसे गतिशील होने के लिए आतुर हो उठे हैं।

**दुर्गादास :** मैं तुमसे यही बात सुनना चाहता था, विजयसिंह ! यदि तुम्हारा कथन सही है कि मेरा उत्साह एक झंझावात है, तो क्या तुम और तुम्हारे साथी मेरे साथ गतिशील होने के लिए प्रस्तुत हो ?

**विजय :** आज्ञा दीजिए, सेनापति !

**दुर्गादास :** आज संघर्ष की भूमिका तैयार हो गई। आलमगीर औरंगज़ेब ने हमारी महारानी और कुमार अजीतसिंह को अपने अधिकार में लेने की

बात कही। कहा कि मैं महारानी और कुमार को सम्मानपूर्वक अपने साथ रखना चाहता हूँ।

**विजय :** सम्मानपूर्वक ?

**दुर्गादास :** हाँ, कहा तो यही। लेकिन मैं जानता हूँ कि वे कैसा सम्मान करते हैं। काबुल में हमारे महाराणा जसवन्तसिंह को विद्रोही काबुल के सैनिकों को दबाने के लिए भेजा और जब उन्होंने उस विद्रोह को दबा दिया तो पुरस्कार-स्वरूप विष देकर उनका बहुत बड़ा सम्मान किया।

**विजय :** विष देकर ?

**दुर्गादास :** हाँ, विष देकर। उन्हें भोजन में विष दिलवाया गया। आलमगीर औरंगज़ेब डरता था कि महाराणा जसवन्तसिंह भले ही केवल जोधपुर के नरेश हैं, किन्तु उनका प्रताप इतना प्रबल है कि सारा राजस्थान उनकी भौंहों के संकेत से मुग़ल साम्राज्य पर प्रलय की अग्निवर्षा कर सकता है। इसलिए उन्होंने विष देकर हमारे महाराणा का जीवन समाप्त कर दिया।

**विजय :** अब कदाचित् वैसा ही सम्मान वह महारानी और कुमार का करता !

**दुर्गादास :** इसमें क्या सन्देह है ? वह जानता है कि महाराणा जसवन्तसिंह के बाद कुमार अजीतसिंह ही जोधपुर के महाराणा होंगे और राजपूत अपने नए महाराणा को आगे कर अपनी क्रोधाग्नि से मुग़ल साम्राज्य को नष्ट-भ्रष्ट कर देंगे।

**विजय :** इसीलिए वह महारानी और कुमार को अपने अधिकार में लेकर उन्हें भी अपने रास्ते से अलग कर देता।

**दुर्गादास :** मैं यह जानता हूँ, इसीलिए मैंने कह दिया कि यह असम्भव है। सम्राट् ! हमें आपके सम्मान की आवश्यकता नहीं है। आप जैसा सम्मान करते हैं, उसे हम जानते हैं।

**विजय :** आप साहसी हैं, सेनापति !

**दुर्गादास :** साहस कैसा ! यह तो प्रत्येक राजपूत का स्वाभिमान है। वह इतना निर्बल नहीं है कि अपने स्वर्गवासी महाराणा के सम्मान की रक्षा न कर सके। आज हमारे सम्मान का स्वर्ण अग्नि-शिखाओं से घिरा हुआ है। प्रत्येक कण अग्नि से विगलित हो रहा है, किन्तु इस अग्नि से हमारे दोष ही नष्ट होंगे, हमारे सम्मान का स्वर्ण और भी अधिक शुद्ध हो जाएगा।

**विजय :** इसमें सन्देह नहीं है, सेनापति !

**दुर्गादास :** तो आज आलमगीर औरंगज़ेब से वाग्युद्ध हो गया ! वह कूटनीतिज्ञ तो है ही, इसलिए उसने मेरे कठोर वाक्य के कृपाण को म्यान में रखने की चेष्टा भी की।

**विजय :** म्यान में रखने की ?

**दुर्गादास :** हाँ, उसने मुझे लालच भी दिया। तुम्हें मनसब दूँगा, जागीर दूँगा, प्रधान सेनापति बनाऊँगा···लेकिन यह सब ऐसा लगा जैसे वह हमारे मारवाड़ को कंकर-पत्थरों से तौलना चाहता है। मैंने कहा—सम्राट् ! नक्षत्रों को मोती की माला बनाकर नहीं पहना जा सकता ! सुगन्धि शीशी में बन्द नहीं की जा सकती और चाँदनी पात्रों में नहीं समेटी जा सकती। आप महारानी और कुमार को किसी तरह भी नहीं पा सकेंगे।

**विजय :** जब तक एक भी राजपूत जीवित है, आलमगीर औरंगज़ेब की नीति, राजनीति उनकी छाया भी नहीं छू सकती।

**दुर्गादास :** मुझे इसका विश्वास है, तभी मैंने कहा, किन्तु हमें इस बात के लिए तैयार रहना है कि किसी भी समय मुग़ल साम्राज्य की सारी शक्ति हमारे अस्तित्व को नष्ट करने के लिए मुक्त की जा सकती है।

**विजय :** उसका हमें भय नहीं है, सेनापति !

**दुर्गादास :** तो हमारा महल घेरने के लिए मुग़ल सेना आती ही होगी। पूर्व योजना के अनुसार क्या हम सब तैयार हैं ?

**विजय :** बिलकुल तैयार हैं, यद्यपि हमारे साथ केवल दो सौ राजपूत हैं। किन्तु वे सब युद्ध के लिए अपने शस्त्र सम्हाले हुए हैं, हम सब महारानी की रक्षा करेंगे।

**दुर्गादास :** मैं स्वयं महारानी और कुमार की रक्षा के लिए तैयार रहूँगा। ऐसी व्यवस्था की जाए कि हम लोग मुग़ल सेना के सबसे कमज़ोर भाग पर टूट पड़ें और बड़े वेग से महारानी और कुमार को लेकर शत्रुओं को मारते-काटते निकल जाएँ। हम लोगों को युद्ध में मरने का संकल्प अपनी भुजाओं पर धारण करना होगा। विजयश्री के बाजे और नगाड़े बजेंगे।

**विजय :** ऐसा ही होगा।

**दुर्गादास :** जिस तरह वर्षाकाल में घने बादलों के समूह चारों ओर से घिरे रहते हैं, घोर गर्जन-तर्जन की ध्वनि दिशाओं को दहलाती रहती है, किन्तु बिजली बादलों को चीरकर पृथ्वी की ओर तड़प उठती है, उसी प्रकार असंख्य मुग़ल सिपाहियों की सेना चीरकर हमें वेग से दिल्ली की सीमा से बाहर निकल जाना है। जिस प्रकार बिजली पर बादलों का काला दाग़ नहीं लगता, उसी तरह महारानी और कुमार को शत्रुओं का एक भी प्रहार नहीं लगना चाहिए।

**विजय :** नहीं लगेगा, सेनापति ! इसका विश्वास रखिए। जब महारानी और कुमार के घोड़ों के एक ओर आप और दूसरी ओर मैं दस-दस राजपूत सैनिकों के साथ रहेंगे तब किसकी तलवार महारानी की छाया को छ सकेगी ?

**दुर्गादास :** कुछ ऐसा ही प्रबन्ध करना होगा। जाओ, हम लोग अगले जन्म में फिर मिलेंगे। (**नेपथ्य की ओर देखकर**) यह कौन आ रहा है?

**विजय :** तो मैं प्रबन्ध करने की आज्ञा चाहता हूँ। समय बहुत कम है।

**दुर्गादास :** ठीक है, तुम जाओ और सबको शीघ्र ही तैयार करो।

[अहमदबेग का प्रवेश]

**दुर्गादास :** तुम कौन?

**अहमदबेग :** बन्दगी अर्ज़ करता हूँ, सरदार साहब ! आप मुझे जानते होंगे, मेरा नाम अहमदबेग है।

**दुर्गादास :** अहमदबेग ?

**अहमदबेग :** जी, हुज़ूर के पास ही तो था जब हुज़ूर जहाँपनाह से बातें कर रहे थे।

**दुर्गादास :** हाँ, मैंने बादशाह के दरबार में आपको देखा था।

**अहमदबेग :** ज़हे किस्मत ! आपने मुझे पहचाना। और मैं तो वहाँ हुज़ूर को देखता ही रह गया। वल्लाह ! क्या रौनक़ थी हुज़ूर के चेहरे पर और तेवर भी क्या लाजवाब थे ! सरदार साहब ! मैं कुराने पाक की क़सम खाकर कह सकता हूँ कि आज तक ख़ुदावन्द आलमगीर जहाँपनाह से बेख़ौफ़ बात करने की हिम्मत मैंने किसी शख़्स में देखी ही नहीं। यह आपका जोश-ए-जलाल था कि इस कदर साफ़गोई की मिसाल आपने सारे ज़माने में क़ायम कर दी ! हुज़ूर ! मैं कुर्बान हूँ आपकी हिम्मत पर और हैरान हूँ आपकी दिलेरी पर ! वल्लाह ! ख़ुदा की ज़ात तो बेमिसाल है ही, उसकी सिफ़त भी आपकी रूह में इस क़दर रौशन हो उठी है, हुज़ूर ! यह मैं नहीं जानता था। लिल्लाह ! (**आदाब बजाता है**) नहीं जानता था।···

**दुर्गादास :** अहमदबेग साहब ! आपकी इस प्रशंसा के लिए धन्यवाद ! आपको और कुछ कहना है?

**अहमदबेग :** कहना क्या है, हुज़ूर ! आफ़ताब से कोई क्या कहे जिसकी एक किरन से सारा आसमान रौशन हो जाता है ! चाँद की कोई क्या तारीफ़ करे जो हज़ार बार घटता है लेकिन फिर दोबाला होकर सारी कायनात के जिस्म में रूह फूँक देता है। और फिर ज़बान की क्या तारीफ़ हो जो बेख़ौफ़ इस क़दर मौजों में लहराती है कि उसके आगे गंगोजमन भी शरमा जाएँ !

**दुर्गादास :** देखिए, अहमद साहब ! काम की बात कहें। मेरे पास ज़्यादा वक्त नहीं है।

**अहमदबेग :** हुज़ूर, वक्त की बात न पूछिए। यह तो हम लोग हैं कि वक्त के पीछे परेशान रहते हैं, लेकिन आप जैसी हस्तियों के ज़ेरसाए तो वक्त भी

गुलाम की तरह परवरिश पाता है। वक्त तो हुज़ूर ! इन्तज़ार करता है कि कब आप कोई बात अपनी ज़बाने-मुबारक से फ़रमाएँ और वक्त उसे पूरा करे।

**दुर्गादास :** अच्छा ! अब आप यहाँ से तशरीफ़ ले जाएँ।

**अहमदबेग :** जितनी देर हुज़ूर से गुफ्तगू करने का मौक़ा मिले उतनी देर ज़िन्दगी भी जैसे रुककर हुज़ूर को देखने लगती है। मैं तो यही अर्ज़ करने आया था कि हुज़ूर के बाद बादशाह सलामत ने उस जलसे में आपकी ऐसी तारीफ़ की कि उसे बयान करने में मेरे अलफ़ाज़ भी ओछे साबित होते हैं।

**दुर्गादास :** उसकी ज़रूरत भी नहीं है।

**अहमदबेग :** तो हुज़ूर बादशाह सलामत ने फ़रमाया कि अगर दुर्गादास अपने इरादों पर फिर एक बार ग़ौर फ़रमाते···

**दुर्गादास :** अहमद साहब ! दुर्गादास कभी कोई ऐसी बात नहीं कहता जिस पर उसने पूरी तरह विचार न कर लिया हो। मैं तुम्हारे बादशाह के इरादों को अच्छी तरह जानता हूँ। उन्होंने जैसा व्यवहार राजपूतों के साथ किया है, वह उनकी सारी सल्तनत की बुनियाद को उखाड़ने के लिए काफ़ी है। यह तो अकबर, जहाँगीर और शाहजहाँ का नाम है जो औरंगज़ेब की बिखरती हुई शक्तियों को सँभाले है, नहीं तो राजपूतों ने यह मुग़ल बादशाहत खोदकर फेंक दी होती ! अच्छा, अब आप जा सकते हैं।

**अहमदबेग :** आपके रूबरू कभी हाज़िर होने का फ़ख्र हासिल कर सकता हूँ ?

**दुर्गादास :** अवश्य ! आप मुग़ल सेना के साथ आइए। युद्ध के क्षेत्र में हम लोग मिल सकते हैं।

**अहमदबेग :** जंग में तो मैं हुज़ूर के क़दमों में गिर पड़ूँगा जिससे या तो हुज़ूर मुझे गले लगा लें या हुज़ूर की तलवार से मेरा गला लग जाए। जैसी हुज़ूर की मर्ज़ी हो ! बन्दा तो हुज़ूर की दिलेरी का दीवाना है। हुज़ूर का का शार्गिद बनने के लिए बहुत-सी बातें करने आया था—अगर वक्त मिलता तो···

**दुर्गादास :** आप युद्ध-भूमि में मेरे शागिर्द बनें। अच्छा, सलाम।

**अहमदबेग :** अच्छा हुज़ूर, खुदा आपकी दिलेरी महफूज़ रखे! आदाब ! (**प्रस्थान**)

**दुर्गादास :** यह भी आलमगीर का एक षड्यन्त्र है कि अहमद खाँ मुझे बातों में उलझाए रखे, और मुग़ल सेना हमारा महल घेर ले। (**पुकारकर**) रज्जब अली !

[नेपथ्य से]

सेनापतिजी !

[रज्जब अली का प्रवेश ! वह आकर सलाम करता है।]

**रज्जब :** हुक्म हो, सेनापतिजी !

**दुर्गादास :** यहाँ से जल्दी ही चलने का प्रवन्ध करना है।

**रज्जब :** सब प्रबन्ध हो गया है सेनापतिजी ! और नहीं तो शाही फ़ौज का मुक़ाबला करने के लिए मेरे हाथ में भाला तो है ही।

**दुर्गादास :** ठीक, महारानी इस समय कहाँ हैं ?

**रज्जब :** विजयसिंहजी से बातें कर रही हैं। उन्होंने घोड़ों को तैयार करने का हुक्म दे दिया है। (**भीतर से कुछ खटपट की आवाज़ आती है। रज्जब उस ओर देखता है**) महारानीजी इधर ही आ रही हैं। मैं द्वार पर जाता हूँ। (**प्रस्थान**)

[महारानी श्रीमाया का प्रवेश]

**दुर्गादास :** महारानी की जय !

**श्रीमाया :** दुर्गादास ! विजयसिंह ने रक्षा का सब प्रवन्ध कर लिया है। हमारे सैनिक सुसज्जित तो हैं ही।

**दुर्गादास :** बादशाह औरंगज़ेब के पास जाने के पहले ही मैंने उन्हें आज्ञा दे दी थी कि वे शस्त्रों से सुसज्जित रहें और किसी क्षण किसी भी परिस्थिति का सामना करने के लिए तैयार रहें। कुमार कहाँ हैं ?

**श्रीमाया :** वे भी अपनी छोटी-सी तलवार लिए शत्रु की प्रतीक्षा कर रहे हैं।

**दुर्गादास :** (**हँसकर**) उनकी छोटी-सी तलवार में अभी से इतनी शक्ति है ! आपके और आपके और महाराणा जसवन्तसिंह के कुमार की तलवार की यह विशेषता होनी ही चाहिए, किन्तु महारानी ! कुमार को शत्रु की प्रतीक्षा इस समय नहीं करनी है।

**श्रीमाया :** यदि अवसर आ जाए तो शत्रु की प्रतीक्षा ही नहीं, युद्ध भी करना होगा। क्या सुभद्रा के पुत्र अभिमन्यु ने अपनी छोटी अवस्था में युद्ध नहीं किया था।

**दुर्गादास :** महारानी ! अभिमन्यु बालक अवश्य था, किन्तु उसके पिता···जाने दीजिए महारानी जी ! कुमार अजीतसिंह जोधपुर के उत्तराधिकारी हैं। राजवंश के एकमात्र दीपक ! किसी भी आँधी या तूफ़ान से उस दीपक को बचाना है, जब तक कि वह दीपक सूर्य न बन जाए। आपकी और कुमार की रक्षा तो करनी ही होगी।

**श्रीमाया :** कुमार की रक्षा की चिन्ता आप अवश्य करें। मेरी चिन्ता क्या ? मैं क्षत्राणी हूँ। समर-भूमि में मेरी कृपाण मेरी रक्षा कर सकती है।

**दुर्गादास :** आपकी वीरता की गाथा तो प्रसिद्ध ही है। काबुल से चलते समय आपकी कृपाण ने जितने विद्रोहियों के सिर काटे थे, वह तो प्रत्येक सैनिक जानता है, किन्तु कुमार की रक्षा के साथ आपकी रक्षा करना हम सब सैनिकों का कर्त्तव्य है। आपके बिना कुमार सुखी नहीं रहेंगे।

**श्रीमाया :** आपके संरक्षण में कुमार के जीवन में कोई बाधा नहीं आएगी, मेरा विश्वास है।

**दुर्गादास :** आपका विश्वास ही मेरा बल है, महारारी ! इसी बल के प्रयोग का अवसर शीघ्र ही आने को है। आप जानती हैं कि बादशाह औरंगज़ेब आपको अपने अधिकार में रखना चाहता है। कहता है कि हम महारानी को सब प्रकार की सुविधाएँ देकर सुखी रखना चाहते हैं, जैसे अब राजपूतों में शक्ति नहीं रही कि वे अपनी महारानी की सेवा कर सकें। मैंने औरंगज़ेब से स्पष्ट कह दिया कि मारवाड़ के एक भी सैनिक के जीते-जी महारानी आपको नहीं सौंपी जा सकतीं।

**श्रीमाया :** औरंगज़ेब का फौलादी पंजा यदि सामने होता भी तो क्षत्राणी अपनी रक्षा स्वयं कर सकती है। मेरे महाराणा तो बादशाह से नहीं लड़ सकते थे। मैं अपनी कटार का प्रयोग करना जानती हूँ।

**दुर्गादास :** मैं भी यह जानता हूँ महारानी ! किन्तु उसकी क्रूर दृष्टि कुमार पर थी। वह मारवाड़ के उत्तराधिकारी को भी विष देता और मारवाड़ को मुग़ल सल्तनत में मिला लेता। आप तो औरंगज़ेब की कूटनीति जानती हैं।

**श्रीमाया :** उसे देश का प्रत्येक व्यक्ति जानता है।

**दुर्गादास :** और जैसे ही मैं उसके प्रस्ताव को ठुकराकर आया, वैसे ही उसने अपना एक आदमी जो मेरी भेजा प्रशंसा कर मुझे बातों में उलझाए रखे और इसी बीच शाही फ़ौज हमारे महल को घेर ले और हमें जोधपुर न जाने दे।

**श्रीमाया :** तो मैं भी अपनी बातों से विलम्ब कर रही हूँ। दुर्भाग्य से हमारा आत्मविश्वास इतना प्रबल है कि उससे कभी-कभी कठिनाइयाँ उठ खड़ी होती हैं। अच्छा, हम सब तैयार हैं। हमें यहाँ से शीघ्र चलने का प्रबन्ध करना चाहिए।

**दुर्गादास :** अच्छा हो, यदि आप अपने घोड़े पर कुमार को भी बिठा लें।

**श्रीमाया :** मैं चाहती तो यही हूँ, किन्तु वह स्वयं दूसरे घोड़े पर बैठना चाहता है।

**दुर्गादास :** दूसरे घोड़े पर बैठने का अवसर आगे आएगा, लेकिन अभी नहीं। यदि शाही सेना ने हमें घेर लिया तो आक्रमण करते हुए हमें तीव्र गति से अपने राज्य की ओर जाना होगा। ऐसी स्थिति में यदि कुमार का घोड़ा तेज़ न भाग सके और कुमार शत्रु के हाथों में पड़ जाएँ तो ठोक नहीं होगा। इसलिए अभी कुमार को आपके ही घोड़े बैठना होगा।

**श्रीमाया** : तुम ठीक कहते हो दुर्गादास ! ऐसा ही होगा।

**दुर्गादास** : अच्छा तो आप तैयार रहें। मैं भी अपने कक्ष में जाकर अपने शस्त्र सँभाल लूँ।

[दोनों विपरीत दिशाओं में जाते हैं।]

[यवनिका]

## द्वितीय अंक

### मेवाड़ का राजमहल

[मेवाड़ नरेश महाराणा जयसिंह का दरबार। सामन्तगण यथास्थान बैठे हैं। दुर्गादास हाथ में कृपाण लिए उपस्थित हैं।]

**दुर्गादास** : महाराणा ! हम लोग आज ही प्रातःकाल यहाँ आये। दिल्ली में बादशाह औरंगज़ेब ने हमारा महल घिरवा लिया और पाँच हज़ार सिपाहियों की फ़ौज हमारा रास्ता रोके हुए थी। किन्तु हमारे राजपूत वीरों ने महारानी और कुमार को एक तेज़ घोड़े पर बिठाकर इस वेग से धावा बोला कि सारी फ़ौज के बीच में हमारे वेग की एक लकीर-सी बन गई थी और हम लोग मुग़ल सिपाहियों को काटते-मारते हुए निकल आए। हमारे डेढ़ सौ वीर काम आए और हम आपके राज्य की सीमा में पहुँच गए।

**राजसिंह** : वीर दुर्गादास ! तुमने महारानी और कुमार की रक्षा कर राजस्थान के इतिहास में स्वर्ण-पृष्ठ जोड़ दिए हैं। जोधपुर के सिंहासन को तुमने औरंगज़ेब की क्रूरता के महासागर से निकाल लिया है। इसके लिए मैं तुम्हें यह कृपाण भेंट करता हूँ।

[आदर से दुर्गादास कृपाण ग्रहण करते हैं।]

**दुर्गादास** : महाराणा ! काबुल में कुमार पृथ्वीसिंह को जो राजसी पोशाक औरंगज़ेब ने प्रदान की थी वह विष से सींची गई थी। उसको धारण करते ही कुमार पृथ्वीसिंह भूमि पर गिर पड़े और थोड़ी देर में ही स्वर्ग चले गए। इस सूचना से हमारे महाराणा जसवन्तसिंह को ऐसा आघात लगा कि वे अस्वस्थ हो गए। उनकी अस्वस्थता में ही बादशाह ने उनके भोजन में विष मिलवा कर उनके प्राणों का अन्त कर दिया। उनके मरने से पूर्व मैंने उनकी शैया के निकट ही शपथ ली कि मैं अपने जीवन-पर्यन्त महारानी और कुमार की

रक्षा करूँगा। मैंने प्रशंसा का कोई कार्य नहीं किया।

**राजसिंह** : मुग़ल बादशाह औरंगज़ेब की कूटनीति का विघटन तुमने किया, दुर्गादास ! शत्रु-सेना के घिराव को तोड़कर महारानी की रक्षा तुमने की, दुर्गादास ! आतंक के विष को शौर्य और शक्ति के अमृत से तुमने दूर किया। जिस स्वामी के तुम सेवक हो, वह स्वामी वास्तव में सौभाग्यशाली है।

**एक सामन्त** : हम सबके लिए तुमने एक महान आदर्श उपस्थित किया है। हम सब तुम्हारा अनुकरण करेंगे, दुर्गादास !

**दुर्गादास** : आपके स्नेह से मैं कृतार्थ हुआ। किन्तु अब आगे के कार्य पर विचार करना है। महाराणा ! आपने महारानी और कुमार को शरण दी है। बादशाह औरंगज़ेब यह अवश्य जान जाएगा कि महारानी और कुमार जयपुर-नरेश के संरक्षण में हैं। उन्हें पाने के लिए वह मेवाड़ पर शीघ्र ही आक्रमण करेगा।

**राजसिंह** : उस आक्रमण की हमें चिन्ता नहीं है। हमारे पास ऐसी शक्तिशालिनी सेना है कि वह औरंगज़ेब की फ़ौज के दाँत खट्टे कर सकती है। हमारे सामने महाराणा प्रताप की परम्परा है। अपनी सारी शक्ति लगाकर भी सम्राट् अकबर उन्हें बस में नहीं कर सका। इसी तरह वह भयानक-से-भयानक फ़ौज भेजकर भी न तो मेवाड़ का कुछ बिगाड़ सकता है और न महारानी और कुमार को अपने अधिकार में कर सकता है।

**दुर्गादास** : धन्य हो, महाराणा ! हमारी सेना भी पूर्ण रूप से आपका साथ देगी। जब हमारे तीन सौ राजपूतों ने बादशाह की पाँच हज़ार सिपाहियों की सेना के छक्के छुड़ा दिए तो आपके पास तो बहुत बड़ी सेना है, जिसका एक-एक राजपूत सैनिक सौ-सौ मुग़ल सैनिकों के बराबर है।

**दूसरा सामन्त** : हमारे महाराणा की प्रचण्ड शक्ति देखकर ही बादशाह ने अपना रुख हमारी ओर नहीं किया। नहीं तो अब तक न जाने कितनी बार हमारी पवित्र भूमि मुग़ल सेना से पददलित हो जाती।

**तीसरा सामन्त** : और वीर दुर्गादास ! हमारी भूमि पर आने से शत्रु भी काँपता है। अरावली पहाड़ों पर आज भी कुछ भील सैनिक हैं। न जाने किस दिशा से कैसा बाण आकर उसके शरीर में विष का प्रवेश कर दे।

**चौथा सामन्त** : हमारी मातृभूमि जैसे कण-कण में जीवित है। वह जैसे भैरवी बनकर शत्रु के रक्त से अपनी प्यास बुझाती रही है। हमारी मातृभूमि बहुत दिनों से प्यासी है। अच्छा है, यदि औरंगज़ेब हम पर आक्रमण कर दे। उससे हमारी भूमि की प्यास बुझेगी।

**दुर्गादास** : सामन्तगण ! यह तो सत्य है, किन्तु जिस नीति से औरंगज़ेब अपना

शासन चला रहा है, उससे कोई भी राज्य सुरक्षित नहीं समझना चाहिए। महारानी और कुमार के कारण आपके राज्य पर विपत्ति आए, यह तो न महारानी चाहती हैं और न मैं। हम लोग थोड़ा विश्राम करने का ही समय चाहते हैं। उसके बाद हम लोग मारवाड़ चले जाएँगे।

**राजसिंह :** आप महारानी से कह दें, वीरवर दुर्गादास ! कि जब तक उनकी इच्छा हो वे निश्चिन्त होकर मेवाड़ के राज्य में रहें। उन्हें किसी प्रकार की असुविधा नहीं होगी। उनकी तथा कुमार की सुरक्षा के लिए हम सब सतर्क और जागरूक रहेंगे ही। फिर मेरे दो राजकुमार हैं, भीमसिंह और जयसिंह। भीमसिंह तो अपने विक्रम में इतना महान् है कि वह महाभारत-काल के पाण्डु-पुत्र भीम का ही अवतार ज्ञात होता है।

**पहला सामन्त :** जब भीमसिंह युद्ध के लिए प्रस्थान करते हैं तो ऐसा लगता है कि पर्वत के पंख निकल आए हैं और वह उड़कर शत्रु की सेना को दबाकर उसके ऊपर बैठना चाहता है।

**दूसरा सामन्त :** इससे पहले भी हम लोगों ने कुमार भीमसिंह का विक्रम देखा है। वे बाण चलाने में इतने निपुण हैं कि शत्रु देख ही नहीं सकता कि कब कुमार ने बाण संधान किया और वह अपने लक्ष्य पर पहुँचा।

**दुर्गादास :** मैंने भी कुमार भीमसिंह के बाण चलाने की प्रशंसा सुनी है।

**तीसरा सामन्त :** इसके साथ ही वे तलवार का प्रहार भी इतनी शीघ्रता से करते हैं कि शत्रु यह भी नहीं समझ पाता कि कुमार के प्रहार से कौन-सा अंग शरीर से कब कट गया।

**चौथा सामन्त :** कुमार भीमसिंह इस समय आपके ही राज्य जोधपुर गए हुए हैं। वे आपका आगमन सुनकर शीघ्र ही यहाँ आयेंगे।

[नेपथ्य में एक स्त्री का करुण क्रन्दन सुनाई पड़ता है।]

**राजसिंह :** यह किस स्त्री का चीत्कार सुन रहा हूँ ?

[प्रहरी का प्रवेश]

**प्रहरी :** महाराणा की जय हो ! एक स्त्री क्रन्दन करती हुई द्वार पर खड़ी है। वह सेवा में उपस्थित होना चाहती है।

**राजसिंह :** (**प्रथम सामन्त से**) देखिए, कौन स्त्री है ? यदि वह यहाँ उपस्थित होना चाहती है तो उसे आने दीजिए।

**प्रथम सामन्त :** जो आज्ञा ! (**प्रस्थान**)

**राजसिंह :** आज अशान्ति के बादल चारों ओर छाए हुए हैं। ज्ञात ही नहीं होता कि किस बादल से बिजली गिरकर हरे-भरे संसार को ध्वस्त कर देगी।

**दुर्गादास :** मुझे आज्ञा दीजिए, महाराणा ! यदि मैं आपकी कुछ सेवा कर सकूँ।

[सामन्त के साथ एक स्त्री का प्रवेश]

**सामन्त :** महाराणा ? यह स्त्री आपसे कुछ निवेदन करना चाहती है।

**राजसिंह :** कहो देवि ! तुम पर कौनसी विपत्ति आ गई ?

**स्त्री :** (**सिसकियाँ लेती हुई**) महाराणा की जय हो ! मेरी रक्षा कीजिए।

**राजसिंह :** हाँ, निस्संकोच कहो कि तुम्हें क्या कष्ट है ?

**स्त्री :** महाराणा ! आज प्रातःकाल दो मुग़ल सिपाही आए और कहने लगे कि तुम हिन्दू हो। बादशाह सलामत के हुक्म से तुम पर जज़िया लगाया गया है।

**राजसिंह :** मुसलमानी बादशाहत में हिन्दू होना भी एक अपराध है, देवि ! सम्राट् अकबर भी मुलमान थे, किन्तु उन्होंने जज़िया कर नहीं लिया। यह औरंगज़ेब की बादशाहत ही है जिसमें सभी प्रकार का कष्ट हिन्दुओं को दिया जाता है।

**स्त्री :** हम बहुत निर्धन हैं, महाराणा ! हमारे पास खाने-पीने के अतिरिक्त कोई सम्पत्ति नहीं है, तो उन सिपाहियों ने हमारे बर्तन तोड़कर फेंक दिए और मेरे स्वामी को पकड़कर ले गए। अब मैं कैसे जिऊँगी, महाराणा ? (**सिसकियाँ लेती है।**)

**राजसिंह :** तुम्हारा नाम क्या है देवि ?

**स्त्री :** मुझे करुणा कहते हैं।

**राजसिंह :** और तुम्हारे पति का नाम ?···कोई बात नहीं। (**सामन्त से**) विक्रमसिंह ! तुम इस देवी के पति का पता लगाकर उसे बन्धन-मुक्त कराओ और जज़िया कर राज्य की ओर से जमा कर दो।

**विक्रमसिंह :** जैसी आज्ञा !··· (**करुणा से**) चलो देवि ! चिन्ता मत करो। तुम्हारे पति शीघ्र ही बन्धन से मुक्त होंगे।

**करुणा :** महाराणा ! मैं आपकी कृपा का बदला कैसे चुकाऊँगी। आप धन्य हैं। आपकी विजय हो ! हिन्दुओं के प्राणाधार, आपकी जय हो !

[प्रणाम कर विक्रमसिंह के साथ प्रस्थान]

**राजसिंह :** यह एक स्त्री की कहानी है। इस प्रकार की परिस्थिति से कितनी स्त्रियों की दुर्दशा होगी।

**दुर्गादास :** बादशाह औरंगज़ेब पर किसी का अंकुश नहीं है। उसका अत्याचार दिनो-दिन असह्य हो रहा है।

**दूसरा सामन्त :** इस अत्याचार से बचने का कोई उपाय भी तो नहीं है ! हिन्दू

प्रजा क्या कर सकती है ?

**तीसरा सामन्त :** हम विद्रोह तो कर सकते हैं, किन्तु मुगल सेना की शक्ति अपनी नृशंसता से कितने हिन्दुओं के प्राण न ले लेगी ।

**चौथा सामन्त :** किन्तु यदि इसका प्रतिकार न किया गया तो यह नृशंसता अन्त में हमारा जीना भी कठिन कर देगी।

**राजसिंह :** नहीं, इसका प्रतिकार होगा । मैं बादशाह औरंगज़ेब को एक पत्र लिखूँगा जिससे इस प्रकार की घटनाएँ भविष्य में न हों।

**दुर्गादास :** किन्तु क्या आप समझते हैं, महाराणा ! कि उस पत्र का कुछ प्रभाव बादशाह के मन पर पड़ सकेगा ? उसके अत्याचार की जो दावाग्नि लगी हुई है क्या वह चाँदनी से कभी बुझ सकेगी ?

**राजसिंह :** बादशाह मेवाड़ की शक्ति जानता है। सहसा वह हमारे निवेदन की उपेक्षा नहीं कर सकेगा।

**दुर्गादास :** महाराणा ! आप पत्र लिखना चाहते हैं तो अवश्य लिखें, किन्तु उसमें किसी प्रकार का निवेदन या प्रार्थना न हो । यदि पत्र में एक बात भी विनम्रता से लिखी गई तो बादशाह औरंगज़ेब वह पत्र समस्त देश में प्रचारित कर हमारी हँसी उड़ा सकता है। बादशाह निर्दय और निर्मम है। सूखे पेड़ में हरीतिमा की छाया भी नहीं है। अनुनय-विनय के स्थान पर मुग़ल बादशाह को चुनौती देने की आवश्यकता है।

**दूसरा सामन्त :** और यदि उसने उस चुनौती को अपने सम्मान के विपरीत समझा तो रक्त की कितनी नदियाँ बहेंगी ?

**दुर्गादास :** क्या बिना चुनौती के ही वह रक्त की नदियाँ नहीं बहाता ?

**तीसरा सामन्त :** फिर भी यदि रक्त की नदियाँ बहती हैं, तो हमें उसका भी उपाय सोचना होगा ।

**चौथा सामन्त :** किन्तु आप जानते हैं कि मुग़ल साम्राज्य एक विशाल अजगर की भाँति फैला है । उसकी हलकी-सी साँस में हज़ारों छोटे-मोटे जीव खिंचकर उसके मुख में चले जाते हैं।

**राजसिंह :** उस अजगर का मुँह हमें बन्द करना है। दुर्गादास ! यदि मेरे पत्र से बादशाह औरंगज़ेब की नृशंसता कम हो जाती है तो पहले उसी का प्रयोग करना चाहिए ।

**दुर्गादास :** आप यह प्रयोग अवश्य कर लीजिए, किन्तु मुझे आशा नहीं है कि औरंगज़ेब कभी जज़िया बन्द कर सकेगा।

**राजसिंह :** शत्रु से संघर्ष प्रत्येक दिशा से होना चाहिए। चलो !

**(प्रस्थान)**

[यवनिका]

## तृतीय अंक

[मारवाड़ में दुर्गादास का शिविर। दूर के पर्दों पर और शिविर होने का संकेत। दुर्गादास के शिविर में श्रीमाया ऊँचे आसन पर बैठी हैं। दुर्गादास कृपाण लिए हुए टहल रहे हैं।]

**दुर्गादास :** (**टहलते हुए**) महारानी औरंगज़ेब मारवाड़ का दीपक बुझाने के लिए शलभ की भाँति चारों दिशाओं में चक्कर लगा रहा है। बेचारा औरंगज़ेब ! इस बार उसने जो उछालें लीं तो दीपक तो नहीं बुझा, किन्तु उसके पंख बुरी तरह जल गए। उसने मारवाड़ पर आक्रमण किया और बुरी तरह पराजित हुआ। शाही सेना इस प्रकार भागी जैसे कोई चिउँटियों की पंक्ति पर उबला हुआ पानी डाल दे और चिउँटियाँ तितर-बितर होकर भाग जाएँ, किन्तु···

**श्रीमाया :** किन्तु···क्या दुर्गादास ?

**दुर्गादास :** हमारी भी एक बहुत बड़ी हानि हुई। भीषण युद्ध करते हुए मेवाड़ के राणा जयसिंह के पुत्र भीमसिंह की मृत्यु हुई···

**श्रीमाया :** मृत्यु हो गई ? हाय ! यह वास्तव में बहुत बड़ी हानि हुई, दुर्गादास ! भीमसिंह बहुत बड़े वीर थे, योद्धा थे।

**दुर्गादास :** उससे भी बड़ी हानियाँ और भी हुईं, महारानी ! कुमार भीमसिंह की मृत्यु से राणा जयसिंह को इतना बड़ा आघात लगा कि वे संज्ञाहीन हो गए और फिर शैया से उठ नहीं सके। मैं राणा का समाचार लेने उदयपुर गया हुआ था। इसी बीच एक और भी दु:खद घटना हो गई।

**श्रीमाया :** वह क्या ?

**दुर्गादास :** आप जानती हैं कि मैंने शाहज़ादे अकबर को आश्वासन दिया था कि यदि वे राजपूतों से मिलकर अपनी सेना के साथ औरंगज़ेब की शाही फ़ौज से युद्ध करेंगे तो हमारी विजय निश्चित है। इसके बदले हम उन्हें दिल्ली का बादशाह घोषित करते। उन्होंने इसे स्वीकार भी कर लिया था और वे अपनी सेना-सहित हमसे मिल गए थे।

**श्रीमाया :** यह तो जानती हूँ।

**दुर्गादास :** लेकिन ज्ञात होता है कि अकबर का दिल साफ़ नहीं था। उनकी मित्रता दिखावटी थी, क्योंकि युद्ध होने के पूर्व ही औरंगज़ेब ने अकबर के नाम यह पत्र लिखा (**पत्र दिखलाते हैं**) कि 'शाहज़ादे अकबर ! खुश रहो। तुम्हारी यह राय माकूल है कि राजपूतों की सेना जब शाही फ़ौज पर हमला करे तब तुम पीछे से उन्हें हलाक़ कर देना।' एक सिपाही के हाथ अकबर के पास यह पत्र भेजा गया, किन्तु संयोग से वह विजयसिंह के हाथ

में पड़ गया। राजपूत उस पत्र से सचेत हो गए। शाहज़ादा अकबर वास्तव में बादशाह के पक्ष में ही है। अवसर आने पर वे हमें धोखा दे देंगे। इसलिए वे शीघ्र ही शाहज़ादे अकबर की फ़ौज छोड़कर पीछे हट गए।

**श्रीमाया :** अकबर राजपूतों को इस तरह धोखा देंगे, इसकी कल्पना नहीं थी और विजयसिंह को पुरस्कार मिलना चाहिए कि उन्होंने वह गुप्त पत्र पकड़ लिया और राजपूती सेना को नष्ट होने से बचा लिया।

**दुर्गादास :** हाँ, विजयसिंह ने प्रशंसनीय कार्य किया, लेकिन यह आश्चर्य की बात है कि राजपूतों की सेना के हटते ही शाही फ़ौज ने अकबर की अकेली सेना पर आक्रमण किया और उसे बुरी तरह पराजित कर दिया। जब बादशाह औरंगज़ेब शाहज़ादे की इस धोखे-भरी चाल से प्रसन्न था तो उसकी सेना पर आक्रमण करने का क्या अर्थ हो सकता था ?

**श्रीमाया :** हो सकता है कि औरंगज़ेब को अकबर के बादशाह बनने की बात ही पसन्द न आई हो। उसे अकबर के साथ हमारी शर्त का पता चल गया होगा।

**दुर्गादास :** लेकिन अकबर के साथ हमारी शर्त तो पूरी नहीं हुई। वह बादशाह तो नहीं बना। औरंगज़ेब के रहते वह बादशाह बन ही कैसे सकता है ? और जब औरंगज़ेब जानता था कि यह खेल सिर्फ़ राजपूतों को धोखा देने के लिए ही है तब अकबर के बादशाह बनने में सचाई ही कहाँ है ?

**श्रीमाया :** तब क्या बात हो सकती है ?

**दुर्गादास :** इसमें बादशाह की कोई कूटनीति हो सकती है।

**श्रीमाया :** वह क्या हो सकती है ? **(सोचती है)** वह गुप्त पत्र जाली तो नहीं था ?

**दुर्गादास :** विजयसिंह ने वह पत्र मुझे दिया है। वह पत्र यह है। **(पत्र खोलकर दिखलाते हैं)** इस पर खुद औरंगज़ेब की अपनी मुहर है। यह जाली कैसे हो सकता है ?

**श्रीमाया :** और विजयसिंह ने अकबर से इस सम्बन्ध में बात नहीं की ?

**दुर्गादास :** विजयसिंह कहते थे कि यह समझकर कि शाहज़ादा अकबर इस तरह दगाबाज़ है, मैंने उनसे बात करने में भी अपना अपमान समझा। मैंने तुरन्त अपनी सेनाएँ हटा लीं और उन्हें छावनी में ले आया।

**श्रीमाया :** इस समय शाहज़ादा अकबर कहाँ हैं ?

**दुर्गादास :** सुना है, वे पराजित होकर स्थान-स्थान पर अपना आश्रय खोजते फिरते हैं।

**श्रीमाया :** वे बादशाह औरंगज़ेब के पास नहीं गए ?

**दुर्गादास :** यदि बादशाह औरंगज़ेब उन्हें पत्र लिखकर शाबाशी दे सकता है तो उनकी फ़ौज पर आक्रमण नहीं कर सकता। यदि आक्रमण कर सकता है

तो अकबर को दण्ड भी दे सकता है। ऐसी स्थिति में बादशाह औरंगज़ेब के पास जाकर अकबर दण्ड का भागी क्यों बनता ?

**श्रीमाया** : यह दुर्भाग्य है कि वीरता भी छल और कपट से लांछित होती है। राजपूत वीर हैं। वीरता से वे किसी भी परिस्थिति में संघर्ष ले सकते हैं, किन्तु उनके लिए भाँति-भाँति के षड्यन्त्र रचे जाते हैं जिनसे उनकी शक्ति ही कुण्ठित हो जाती है।

**दुर्गादास** : अपनी शक्ति के कुण्ठित होने का अवसर मैं किसी भाँति भी नहीं आने दूँगा।

[प्रहरी का प्रवेश]

**प्रहरी** : सेनापति की जय ! शाहज़ादे अकबर साहब अपनी बेगम और बच्ची के साथ द्वार पर उपस्थित हैं।

**श्रीमाया** : शाहज़ादा अकबर यहाँ आए हैं ?

**दुर्गादास** : मैं उन्हीं के विषय में सोच रहा था।

**श्रीमाया** : क्या फिर किसी विपत्ति के बादल मारवाड़ को घेरेंगे ?

**दुर्गादास** : ऐसा नहीं होगा, महारानी ! आप भीतर जाएँ। मैं शाहज़ादे से बातें करूँगा।

**श्रीमाया** : सहसा किसी बात पर विश्वास न कर लेना, दुर्गादास !

**दुर्गादास** : आप निश्चिन्त रहें, महारानी ! मैं वास्तविक स्थिति जानने की चेष्टा करूँगा।

**श्रीमाया** : मुझे तुम्हारी कार्य-कुशलता पर विश्वास है। मैं जाती हूँ। (**प्रस्थान**)

**दुर्गादास** : (**प्रहरी से**) उन्हें भीतर आने दो।

**प्रहरी** : जो आज्ञा ! (**प्रस्थान**)

**दुर्गादास** : (**सोचते हुए**) शाहज़ादा अकबर बेगम और बच्ची के साथ ? वे अपने परिवार को अपने साथ क्यों लाए हैं ? विचित्र स्थिति ज्ञात होती है। (**टहलते हुए**) विचित्र स्थिति ! सूचना कहती है कि वे स्थान-स्थान पर अपना आश्रय खोजते फिरते हैं।···तो क्या वे यहाँ आश्रय खोजने आए हैं ?

[शाहज़ादा अकबर का बेगम और पुत्री सफ़ीयत के साथ प्रवेश]

**दुर्गादास** : (**पत्र पढ़ने की मुद्रा में**) शाहज़ादे अकबर ! खुश रहो। तुम्हारी राय माकूल है कि राजपूतों की सेना जब शाही फ़ौज पर हमला करे तब तुम पीछे से उन्हें हलाक़ कर देना···हलाक़ कर देना···हलाक़ कर देना। (**दृष्टि उठाकर**) शाहज़ादा अकबर ! बादशाह औरंगज़ेब के सच्चे हितैषी ! कूट-नीतिज्ञ पिता के पुत्र !

**अकबर** : राठौर सेनापति ! यह तुम कहते हो ? राठौर आज्ञाकारी दुर्गादास ! मैं समझता था कि राजपूत अपने क़ौल पर साबित क़दम होते हैं, लेकिन शाहज़ादे को बादशाह का बाग़ी बनाकर उसे जंग में ज़लील कर देना क्या राजपूतों को ज़ेब देता है ?

**दुर्गादास** : और राजपूतों के मित्र बनकर अपने-आपको बादशाह बना देने का वचन लेकर, उनकी सेना में अपनी सेना मिलाकर युद्ध के समय पीछे से उन्हीं पर आक्रमण करने की योजना बना लेना क्या शाहज़ादे साहब का विश्वास-घात नहीं है ?

**अकबर** : विश्वासघात ! कैसा विश्वासघात ? विश्वासघात तो आपने किया राठौर सरदार ! समझा कि अब्बा हुज़ूर मुझसे नाराज़ हैं, मैं शाहज़ादों में सबसे बड़ा हूँ, मुझे बादशाहत मिल सकती है, इसलिए बादशाहत देने का सब्ज़बाग़ दिखलाकर मुझे बग़ावत करने पर मजबूर किया, मेरी फ़ौज को साथ ले लिया और जब जंग शुरू होने को हुई तो अपनी फ़ौज हटाकर मुझे मैदाने-जंग में इस क़दर छोड़ दिया गोया मैंने कोई गुनाह किया है। शाही फ़ौज मुझे कुत्ते की मौत मार सकती थी, लेकिन खुशकिस्मती से मैं अपने को बचाकर खेमे में चला गया। मेरी फ़ौज शाही फ़ौज का निवाला बनकर रह गई। अपना फ़ौज आपने इसलिए हटा ली कि दुश्मनों से मैं कत्ल कर दिया जाऊँ और मेरी बेगम और बच्ची मासूमियत की मिसाल बनकर दर-दर की ठोकरें खाएँ या अब्बा हुज़ूर के क़ैदखाने की फ़िज़ा को आँसुओं और आहों से भर दें ?

**बेगम** : सेनापति दुर्गादास ! मैं हाड़ावत वंश की राजकुमारी हूँ। कम-से-कम मेरे सम्मान के लिए तो आपको ऐसा व्यवहार नहीं करना था। यह छोटी-सी बच्ची सफ़ीयत उदय होते हुए सूर्य में ही लाल रंग देखती है, आप अभी से इसकी पहचान रक्त से कराना चाहते हैं ?

**सफ़ीयत** : माँ, क्या इन्हीं सरदार का नाम दुर्गादास है ?

**दुर्गादास** : हाँ, बेटी ! मेरा नाम ही दुर्गादास है। लेकिन तुम्हारे पिता और माता जो मुझ पर दोष लगाना चाहते हैं, वह ठीक नहीं है। (**अकबर से**) शाहज़ादा साहब ! राजपूतों ने आपका सहायक होना स्वीकार किया, आपको बादशाह बनाने का आश्वासन दिया। हम दोनों की सम्मिलित फ़ौजों ने शाही फ़ौज से मुक़ाबला करने का संकल्प किया, किन्तु पीछे से हमारी ही सेना पर आक्रमण करने की योजना जो आपने अपने अब्बा हुज़ूर की ख़िदमत में भेजी क्या यह हमसे विश्वासघात नहीं है ?

**अकबर** : यह सरासर झूठ है। मैं जब बादशाह का बाग़ी बन गया तब उनसे मेरा क्या सरोकार होता ?

**बेगम** : राठौर दुर्गादास ! शाहज़ादा साहब ने कोई पत्र या योजना बादशाह सलामत के पास नहीं भेजी। वे युद्ध के सम्बन्ध की सभी मन्त्रणाएँ मुझसे करते हैं। यदि कोई योजना भेजते तो उसकी सूचना मुझे अवश्य देते।

**सफ़ीयत** : और सरदार साहब ! माँ तो बहुत प्रसन्न थीं कि अब हमारी सुलह राजपूतों से हो गई।

**दुर्गादास** : राजपूतों से जो सन्धि की जाती है, वह न मिटने वाले अक्षरों में की जाती है। किन्तु यदि उनसे छल किया जाता है तो···

**अकबर** : आप बार-बार छल और विश्वासघात करने की बात कहते हैं। इसका आपके पास सबूत है ?

**दुर्गादास** : बहुत बड़ा। वह सबूत जो आपके अब्बा हुज़ूर बादशाह सलामत ने ख़ुद दिया है। मैं नहीं चाहता था कि आपको अपमानित करने के लिए वह सबूत आपके सामने रखूँ, लेकिन जब आपकी बेगम और आप राजपूतों को ही दोषी मान रहे हैं तो वह सबूत स्वयं अपनी आँखों से पढ़िए—लीजिए, पढ़िए यह पत्र···

[पत्र अकबर के हाथों में देते हैं।]

**अकबर** : (**पत्र पढ़ते हुए सिर पकड़कर**) आह ! धोखा ! अजीबोग़रीब धोखा! हम दोनों में फूट डालने के मक़सद से ही अब्बा हुज़ूर ने यह निहायत हैरत-अंगेज़ चाल चली है। अगर अब्बा हुज़ूर ने यह ख़त मेरे लिए लिखा होता तो यह मेरे हाथों में होता, आपके हाथों में नहीं।

**बेगम** : अब्बा हुज़ूर ने क्या लिखा है ?

**अकबर** : यही लिखा है कि मेरा मक़सद यही है कि जब राजपूतों की सेना शाही फ़ौज पर हमला करे, तब मैं पीछे से राजपूत सेना को हलाक़ कर दूँ।

**बेगम** : यह पत्र बिलकुल झूठ है। इसका एक-एक अक्षर झूठ है।

**दुर्गादास** : लेकिन इस पर बादशाह सलामत की मुहर है।

**अकबर** : मुहर सही है लेकिन इबारत बिलकुल ग़लत है। यह बादशाह सलामत की ज़लील कोशिश है ताकि हम दोनों मिलकर शाही तख़्त को न उलट सकें। उन्होंने जान-बूझकर इस ख़त को राजपूतों के हाथों में पड़ जाने दिया ताकि उनका भरोसा मुझसे हट जाए। और यही हुआ भी। अब्बा हुज़ूर की चाल काम कर गई। राजपूतों का भरोसा मुझसे उठ गया और उन्होंने अपनी फ़ौजें हटा लीं। मेरी फ़ौजें कट गईं और मैं कहीं का नहीं रहा। (**सिर पकड़कर बैठ जाता है।**)

**बेगम** : सरदार दुर्गादास ! आप ही सोचें कि अगर इस पत्र का मतलब सही होता तो क्या बादशाह सलामत उसे इस आसानी से भेजते कि वह शाहज़ादा

साहब को न मिल कर आपको मिल जाता। ऐसे पत्र को तो वे प्राणों से अधिक सुरक्षित करके भेजते।

**सफ़ीयत :** माँ ! प्राणों से अधिक सुरक्षित कैसे किया जाता है ? (**अकबर के तेवर देखकर**) मैं कुछ नहीं पूछती, माँ !

**अकबर :** भारी धोखा ! एक ही पत्र ने दोनों को धोखे में डाल दिया। अब मैं कहाँ जाऊँ ? मैं अब्बा हुज़ूर का बाग़ी हूँ, राजपूतों का भरोसा खो चुका हूँ। दुनिया में मेरे लिए अब कोई जगह नहीं है। अब सिर्फ़ ख़ुदकशी ही मुझे सुकून दे सकती है।

**बेगम :** ख़ुदकुशी ! आत्महत्या, नहीं-नहीं, यह नहीं हो सकता, यह नहीं हो सकता ! ऐसी नहीं हो सकता। राठौर दुर्गादास ! अपने मन से सब सन्देहों को निकाल दीजिए। शाहज़ादा साहब बिलकुल बेकुसूर हैं, इनके प्राणों की रक्षा कीजिए।

**सफ़ीयत :** चाहे हम लोगों के प्राणों की रक्षा न करें। जैसे मेरी माँ कह रही है—शाहज़ादा साहब के प्राणों की रक्षा अवश्य कीजिए।

**दुर्गादास :** नहीं, नहीं। किसी की आत्महत्या न होगी। (**अकबर से**) शाहज़ादा साहब ! आप इतने निराश न हों। क्या आप बादशाह सलामत के पास जाकर क्षमा नहीं माँग सकते ? पिता होकर वे आपके सारे अपराध भूल जाएँगे।

**अकबर :** भूल जाएँगे। सेनापति दुर्गादास ! जो आलमगीर अपने अब्बाजान को क़ैद में डालकर तड़पा-तड़पाकर मारना जानता है, वह अपने बेटे का गुनाह बख़्शेगा ? वह मेरे जिस्म के टुकड़े-टुकड़े करा देगा। वह मेरा सिर काटकर भाले से बेधकर शहरपनाह पर गड़वा देगा और ऐलान करा देगा कि बाग़ियों को ऐसी सज़ा दी जाती है। अब मेरा मुस्तकबिल पानी का ऐसा बुलबुला है जो बादशाह सलामत की नज़र की हलकी-सी ठोकर से फूट सकता है।

**दुर्गादास :** इतना निराश नहीं होना चाहिए, शाहज़ादा साहब !

**अकबर :** अब आशा और निराशा की बात ही बीत गई राठौर सरदार ! अब इस दुनिया में मेरी क़िस्मत की कहानी कहने भर को रह गई। अब्बा हुज़ूर के ख़त पर अगर अब भी तुम्हें ऐतबार है तो तुम्हीं मेरी जान ले सकते हो। अब मेरे पास क्या है, जिससे मैं कहूँ कि मुझ पर तुम भरोसा करो। जंग में शिकस्त पाया हुआ एक बाग़ी, जिसकी आहट होते ही एक अदने से सिपाही की तलवार मेरा सिर काटकर बादशाह सलामत से भारी इनाम की हकदार हो सकती है। तुम मेरी जान ले लो दुर्गादास ! और मुझे इस मायूसी से रिहा कर दो। मैं आसमान से टूटा हुआ एक सितारा हूँ जो हर लमहे नीचे गिरता जा रहा है और गिरते हुए, उसकी रोशनी बुझ रही है।

**दुर्गादास :** आप इतने दुखी न हों शाहज़ादे साहब ! कितना अच्छा होता अगर औरंगज़ेब हिन्दुस्तान का बादशाह ही न होता। बादशाह शाहजहाँ ने दारा को अपना उत्तराधिकारी बना ही दिया था और दारा समझता था कि हिन्दू और मुसलमान भारत-भूमि के दो बेटे हैं, किन्तु भारत का भाग्य ऐसा कहाँ है ! फिर भी हम निराश नहीं हैं। आशा बुझती नहीं है, आँखों से ओझल हो जाती है। अवसर आने पर फिर आशा का दीप जल सकता है ।

**बेगम :** आप वीर और साहसी हैं सरदार ! हम सब आपकी शरण में हैं। आपकी शरण में शाहज़ादा साहब का बाल भी बाँका नहीं हो सकता ।

**दुर्गादास :** इसका मैं आपको विश्वास दिलाता हूँ कि औरंगज़ेब चाहे जितना शक्तिशाली हो, वह शाहज़ादा साहब को छू भी नहीं सकता। एक राजपूत शरणागत की रक्षा प्राण देकर भी करना जानता है।

**अकबर :** तो सरदार ! मैं तुमसे पनाह माँगता हूँ। (**घुटने टेकता हुआ सिर झुकाता है।**)

**दुर्गादास :** (**अकबर को उठाते हुए**) उठिए, उठिए, शाहज़ादा साहब ! आप एक बड़ी सल्तनत के उत्तराधिकारी हैं, घुटने टेकना आपको शोभा नहीं देता। मैं अवश्य ही आपकी रक्षा करूँगा। मैं इसकी सूचना महारानीजी को दूँगा। यदि बादशाह के इस पत्र से राजपूतों में भ्रम न फैलता तो हमारे युद्ध का इतिहास ही दूसरा होता। किन्तु कोई चिन्ता की बात नहीं है। मैं अपने सभी राजपूत सरदारों का भ्रम दूर कर दूँगा ।

**अकबर :** मैं तो ज़िन्दगी-भर आपके इस अहसान को नहीं भूलूँगा।

**बेगम :** तुम धन्य हो दुर्गादास ! तुमने एक प्रतापी राजपूत की तरह ही शरणागत की रक्षा की।

**सफ़ीयत :** और दुर्गादास सेनापतिजी ! मुझे और मेरी माँ को तो अब्बा हुज़ूर आलमगीर के पास नहीं भेजेंगे ?

**दुर्गादास :** नहीं बेटी ! तेरी तो मैं प्राणों से अधिक रक्षा करूँगा।

**सफ़ीयत :** प्राणों से अधिक का क्या अर्थ होता है ? मेरे पिताजी··· (**भय से देखती है।**)

**दुर्गादास :** प्राणों से अधिक का अर्थ ? मनुष्य अपने प्राणों की रक्षा सब-कुछ देकर करता है। मैं अपने प्राणों को देकर तेरी रक्षा करूँगा ।

**सफ़ीयत :** ओहो ! तब तो आपकी सेवा में मैं भी अपने प्राण दे सकती हूँ।

**दुर्गादास :** तेरे प्राणों की रक्षा के लिए ही तो मेरे प्राण हैं। मैं तेरी रक्षा करूँगा।

**अकबर :** जीवन-भर इन दोनों की रक्षा करना दुर्गादास ! मैं तो अब ज़िन्दगी से ही मायूस हो चुका हूँ। अब्बा हुज़ूर का गुस्सा मैं जानता हूँ। अपनी बद-क़िस्मती से अगर उनके हाथ पड़ गया तो मेरे जिस्म में जितने रोएँ हैं, उतने

ही टुकड़े होंगे। अपने पीछे तुम्हें भी मुसीबत में डालूँगा। अच्छा है, मैं ईरान चला जाऊँ। वहाँ पर ही मैं अपनी बची हुई ज़िन्दगी काट दूँगा। तुम तो इन दोनों की हिफ़ाज़त कर ही लोगे।

**दुर्गादास :** यह मेरी बहन है, और यह मेरी बेटी।

[अजीतसिंह का प्रवेश]

**अजीत :** सेनापति काका ! आपको माँ बुला रही है। (**तीनों को देखकर**) ये···ये···कौन हैं ?

**दुर्गादास :** कुमार अजीत ! ये भी तुम्हारे काका हैं (**अकबर की ओर संकेत करते हुए**) और ये तुम्हारी काकी (**बेगम की ओर संकेत करके**) और इन्हें (**सफ़ीयत को देखकर**) तो देखकर तुम बड़े प्रसन्न होगे। ये हैं तुम्हारी बहन।

**अजीत :** (**सबको प्रणाम कर**) यह लड़की तो बहुत अच्छी है। मैं इसे बहुत प्यार करूँगा।

**सफ़ीयत :** मेरा नाम सफ़ीयत उन्निसा बानू है। तुम भी तो मुझे बहुत अच्छे लगते हो।

**दुर्गादास :** तुम दोनों एक ही साथ पढ़ना और खेलना। योगिराज बाबा तुम दोनों को साथ-ही-साथ पढ़ाएँगे।

**अजीत :** यह तो बहुत ही अच्छा होगा। मेरा नाम अजीतकुमार है। अजीत-कुमार और सफ़ी···सफ़ी।

**सफ़ीयत :** सफ़ी उन्नि···सा···बानू।

**अजीत :** मैं तुम्हें बानू ही पुकारूँगा।

**सफ़ीयत :** और मैं तुम्हें अजीत।

**अजीत :** हाँ चलो, हम दोनों अभी से साथ खेलेंगे। मैंने एक बाण छोड़ा, कहीं खो गया है। चलो हम लोग उसे ढूँढेंगे।

**सफ़ीयत :** (**माता-पिता को क्रम से देखकर**) जाऊँ···?

**बेगम :** जाओ न ?

**अक़बर :** अभी से ऐसा मेल हो गया ? (**दोनों जाते हैं।**)

**दुर्गादास :** बच्चे बहुत जल्दी अपने मित्र बना लेते हैं। बड़े लोग ही छोटी-छोटी बातों पर एक-दूसरे से शत्रुता मोल लेते हैं। अच्छा, चलिए। (**बेगम से**) आप महारानीजी से मिलें और मैं आपको (**अकबर से**) अपने राजपूत सरदारों से मिलाता हूँ।

**बेगम :** हम आपके बहुत ही अधिक कृतज्ञ हैं। (**हाथ जोड़ती है।**)

**अकबर :** मैं सेनापति दुर्गादास को जानता हूँ। मैं उनके अहसान रात के सितारों में भी नहीं गिन सकता।

**दुर्गादास :** अच्छा, अब हम चलेंगे। **(प्रस्थान)**

## चतुर्थ अंक

[लूनी नदी के किनारे ध्रुवनगर के दुर्ग का एक सुरम्य कक्ष। चन्द्रिका के प्रकाश में लूनी नदी के तट पर वह प्रकाशित कक्ष दूर से इस प्रकार ज्ञात होता है जैसे आकाश-गंगा के किनारे एक उज्ज्वल नक्षत्र हो।

यह कक्ष राठौर वीर दुर्गादास के अधिकार में है। दुर्गादास ने इस दुर्ग में औरंगज़ेब के पुत्र अकबर की स्त्री और पुत्री के संरक्षण की व्यवस्था कर दी है। औरंगज़ेब की पहुँच से बाहर होने के लिए अकबर दुर्गादास की सम्मति से ईरान जा चुका है और अपना परिवार दुर्गादास को सौंप गया है। इस समय वह पूर्ण षोडशी है। सोलह वसन्तों का प्रतिनिधित्व करने वाले सोलह कुसुम उसकी कुंचित केश-राशि में सजे हुए हैं। परदा उठने पर सफ़ीयत अपने कक्ष में बैठी हुई तुलसी की पूजा कर रही होती है। कक्ष में सजावट अपनी चरम सीमा पर है। विशाल कमरे के कोने में एक कलामय श्वेत वेदिका में तुलसी का हरा-भरा पौधा लगा हुआ है जिसके चारों ओर फूलों की मालाओं का बन्दनवार है। कमरे के बीचो-बीच मख़मली क़ालीन बिछे हुए हैं और दाहिने-बाएँ दरवाज़े पर रेशमी परदे हैं, जिन पर नाचते हुए मयूर की बड़ी आकृति काढ़ी गई है। कमरे के बीच में पीछे पश्चिम की ओर एक बड़ी खिड़की है जिससे लूनी नदी की उज्ज्वल धारा दिखलाई दे रही है। कमरे में दोनों ओर दो बड़े दर्पण लगे हुए हैं। दर्पण के पार्श्व में कुछ तैलचित्र हैं जिनमें राठौर दुर्गादास, अकबर, तेजकुँअरि (सफ़ीयत की माँ) और सफ़ीयत की आकृति अंकित है।

पूजा करने के अनन्तर सफ़ीयत हाथ जोड़कर आँखें बन्द कर लेती है। समीप ही उसकी सहचरी आयशा बैठी है। सफ़ीयत एक हाथ से घंटिका बजाती हुई श्रद्धा-भाव से आरती करती है, फिर हाथ जोड़कर प्रणाम करने के अनन्तर आयशा से कहती है—]

**सफ़ीयत :** आयशा ! तुलसी की पूजा करने में मुझे बहुत आनन्द आता है। तुझे भी आता है न ?

**आयशा :** जी, मुझे भी आता है ।

**सफ़ीयत :** मुसलमान होने से क्या हुआ, दिल तो नहीं बदल जाता ?

**आयशा :** वह कैसे बदल सकता है, बानू ?

**सफ़ीयत :** और आयशा ! जब मैं तुलसी की पूजा करती हूँ तो मुझे मालूम होता है कि तुलसी मुझ पर प्रसन्न हैं । मंजरियों में रोमांच की तरह उठे हुए छोटे-छोटे फूल जैसे अशीर्वाद देने के लिए डंठल से सिर निकालकर बाहर झुक आए हैं । तूने इन्हें देखा ?

**आयशा :** देखा, बानू !

**सफ़ीयत :** आयशा ! कोई देखे कि सफ़ीयत-उन्-निसा बानू तुलसी की पूजा करती है, तो क्या कहे ? (**दबी हुई हँसी**)

**आयशा :** कहेगा बानू, कि शाहंशाह आलमगीर औरंगज़ेब की पोती और शाहज़ादा अकबर की लड़की सफ़ीयत-उन्-निसा बानू इस्लाम और हिन्दू धर्म में कोई भेद नहीं मानती और उसके सामने दुनिया के दो बड़े मज़हब अपना भेद भूलकर दो सितारों की तरह एक-दूसरे को देख रहे हैं ।

**सफ़ीयत :** दो सितारों की तरह ?

**आयशा :** और क्या ! दोनों इतने पास हैं कि दोनों की किरनें आपस में मिल रही हैं ।

**सफ़ीयत :** या दो फल हैं जो इतने पास खिले हुए हैं कि दोनों की ख़ुशबू एक-दूसरे को मस्त बना रही है ।

**आयशा :** यह और भी सही है, बानू ! लेकिन···

**सफ़ीयत :** लेकिन क्या ?

**आयशा :** लेकिन···लेकिन···बानू··· (**रुक-रुककर**) आलमगीर औरंगज़ेब के खानदान में···

**सफ़ीयत :** (**बीच में ही**) आलमगीर औरंगज़ेब का खानदान क्यों कहती है ? जलालुद्दीन अकबर का खानदान कह । शाहंशाह अकबर ने पहचाना था कि इंसान धर्म से ऊँचा है । हिन्दू और मुसलमान इंसानियत के लिबास हैं, इंसानियत के टुकड़े नहीं ।

**आयशा :** बात तो आपकी बहुत अच्छी मालूम देती है ।

**सफ़ीयत :** आयशा ! अगर पिताजी अकबर जान पाते कि सफ़ीयत हिन्दू देवी-देवताओं की पूजा करती है तो वे शायद मुझे अपने साथ ईरान ले जाते ।

**आयशा :** क्यों ले जाते बानू ? आपकी माँ भी पूजा करती हैं । उन्हें तो वे अपने साथ ले नहीं गए । जल्दी में वे कुछ कर ही नहीं सके । लेकिन बानू ! वे ईरान क्यों चले गए ?

**सफ़ीयत :** अब मैं क्या बतलाऊँ कि वे ईरान क्यों चले गए ! उस वक़्त तो मैं

बहुत छोटी थी। कुछ समझ नहीं सकती थी। लेकिन योगिराजजी, जो मुझे पढ़ाते हैं न, उन्होंने मुझे बहुत-कुछ बतला दिया है।

**आयशा :** मैं वह बात सुन सकती हूँ, बानू ?

**सफ़ीयत :** तू जानती तो सब-कुछ है, मुझसे कहलाना चाहती है।

**आयशा :** नहीं बानू, मैं सचमुच कुछ नहीं जानती। मैं तो पिछले साल ही सेनापति दुर्गादास के हुक्म से यहाँ आई। मैं क्या जानूँ ? फिर मुझे बतलाएगा ही कौन ? और···फिर···एक बाँदी की हस्ती ही क्या ?

**सफ़ीयत :** आयशा ! तू मेरे सामने बनने की आदत छोड़ दे। तू मेरी बाँदी है ? मैं तो तुझे अपनी सखी समझती हूँ और तू बाँदी बनी चली जा रही है !

**आयशा :** यह मेरी खुशक़िस्मती है, बानू ! ऐसी खुशक़िस्मती किसे नसीब होती है ?

**सफ़ीयत :** (हँसकर) तुझे। अच्छा सुन। पिताजी अकबर सच्चे अर्थ में जलालुद्दीन अकबर के ख़ानदान के हैं। उन्होंने नाडोल की लड़ाई में देख लिया कि राजपूत कितने सच्चे हैं, कितने बहादुर हैं, अपने देश की रक्षा के लिए सिर अपनी हथेली पर लेकर लड़ना जानते हैं। इनके सामने मुग़ल सिपाही क्या लड़ेंगे ? मुग़ल सिपाहियों के पीछे शाहंशाह आलमगीर की ताक़त है, शाही ख़ज़ाना है, लेकिन बेचारे राजपूतों के पीछे क्या है ? वे हैं कितने ? मुट्ठी-भर ! लेकिन उनमें सचाई है, आत्म-गौरव है, देश की रक्षा के लिए बड़े-से-बड़ा बलिदान करने की शक्ति है। अगर आज राजपूत मुग़ल सल्तनत के साथ होते तो दुनिया की कोई ताक़त मुग़ल सल्तनत को हिला भी न सकती। लेकिन आलमगीर ने इन सच्चे हिन्दुओं पर अत्याचार करके उन्हें अपना शत्रु बना लिया। मेरे पिता शाहज़ादे अकबर ने इस सचाई को समझा और उन्होंने अपने पिता आलमगीर को सच्चे रास्ते पर लाने के लिए समझाया। जब वे नहीं समझे तो तहव्वर ख़ाँ को भेजकर चाचा दुर्गादास से सन्धि कर ली।

**आयशा :** तो सन्धि से क्या बुराई हुई ?

**सफ़ीयत :** चाचा दुर्गादास ने शाहज़ादे अकबर को ही दिल्ली का बादशाह घोषित किया। लेकिन आलमगीर ने चाचा दुर्गादास और मेरे पिताजी में भेद की कपट-नीति से उन्हें अजमेर की लड़ाई में हरा दिया।

**आयशा :** यह तो बुरा हुआ।

**सफ़ीयत :** पिताजी हम लोगों को लेकर जंगल-जंगल भटकते रहे। वे समझते थे कि अगर आलमगीर के हाथों में पड़ गए तो पूरी दुर्गति होगी, इसलिए जल्दी में मुझे और मेरी माँ को चाचा दुर्गादास के पास छोड़कर जहाज़ से ईरान चले गए।

**आयशा** : तो आप लोगों को अपने साथ क्यों नहीं ले गए ?

**सफ़ीयत** : (**हँसकर**) अब यह मैं क्या जानूँ ! लेकिन मैं तो समझती हूँ कि अगर ले जाते तो चाचा दुर्गादास का प्रेम···यह संस्कृत और हिन्दी का ज्ञान, यह दर्शन, मुझे कैसे मिलता ?

**आयशा** : यह तो ठीक है, लेकिन अगर शाहज़ादा अकबर यहाँ रहते तो आपको क़ुरान तो ज़रूर ही पढ़ाते।

**सफ़ीयत** : तो क्या चाचा दुर्गादास ने मुझे क़ुरान पढ़ने से रोक दिया है ? वे तो यही चाहते हैं कि मैं हदीस और क़ुरान पढ़ूँ, लेकिन मेरा मन ही नहीं लगता क़ुरान पढ़ने में। मैं तो संस्कृत पढ़ती हूँ और देवी-देवताओं को मानती हूँ। लेकिन यह सच है कि अगर मैं शाहंशाह आलमगीर के पास रहती तो वे अपनी पोती को क़ुरान ज़रूर पढ़ाते और···

**आयशा** : और···और क्या ?

**सफ़ीयत** : (**हँसकर**) और शायद मुझसे टोपियाँ सिलवाते। सुनती हूँ, आलमगीर शरीयत के ख़याल से टोपियाँ सिया करते हैं, और इस तरह सच्चे मुसलमान बनकर अपनी रोज़ी कमाते हैं। फिर क्या वे मुझसे भी टोपियाँ न सिलवाते ?

**आयशा** : (**हँसकर**) बानू ! अगर आलमगीर को मालूम हो कि आप उनके बारे में ऐसी हँसी की बात करती हैं तो वे शाहज़ादे से ज़्यादा आपको सज़ा देते।

**सफ़ीयत** : मुझे सज़ा देते ? तो फिर मुग़लों के इतिहास में यह भी लिखा जाता कि शाहंशाह अपनी पोती को महज़ हँसने पर सज़ा देते हैं। लेकिन···ख़ैर ···मुझे इस सम्बन्ध में कुछ नहीं कहना। मैं तो जैसे चाहूँगी वैसे रहूँगी। क़ुरान की तबीयत होगी तो क़ुरान पढ़ूँगी, नहीं तो भगवद्गीता और रामायण तो मेरी आत्मा के निकट हैं ही। तुर्की और फ़ारसी की जगह संस्कृत पढ़ती हूँ और पढ़ूँगी।

**आयशा** : आप ज़रूर पढ़ती जाइए। आपके साथ रहते-रहते मैं संस्कृत के बहुत-से शब्द बोलने और समझने लगी हूँ। लेकिन बानू, वजह क्या है कि आपका मन क़ुरान पढ़ने में नहीं लगता ?

**सफ़ीयत** : इतनी-सी बात नहीं समझती ? मेरी माँ को जानती है, वे कौन हैं ?

**आयशा** : कोटा के हाड़ावत वंश की राजकुमारी।

**सफ़ीयत** : इसीलिए मेरा रक्त मुझे हिन्दू देवी-देवताओं और तुलसी के पास खींच लाता है। (**रुककर**) ओह ! मैंने तुलसी की आरती तो की ही नहीं, तेरी बातों में ऐसी उलझ गई !

**आयशा** : माफ़ कीजिए, बानू ! आरती तो मैं इसी थाली में सजाकर लाई थी।

···यह है··· (**आरती-पात्र सामने बढ़ाती है।**)

**सफ़ीयत :** यह तो बुझने जा रही है। इतनी जल्दी बुझेगी यह ? (**आरती से**) अरे ! अभी तुझे बहुत देर तक जलना है, मेरी ही तरह। ले, अपना सिर उठा। (**बत्ती को सींक से ऊपर उठाती है**) हाँ ! इसी तरह जल। (**आयशा से**) आयशा ! यह आरती कितनी पवित्र वस्तु है, लेकिन इसे भी जलना पड़ता है। क्यों आयशा, क्या पवित्र वस्तुएँ जलने के लिए ही होती हैं ?

**आयशा :** यह बात तो आप ही समझ सकती हैं, बानू ! इतनी ऊँची बात मैं कैसे समझ सकती हूँ ?

**सफ़ीयत :** अच्छा, बतला, तू कभी जली है ?

**आयशा :** चिराग़ गुल करते वक़्त कई बार जली हूँ।

**सफ़ीयत :** छिः ! तू बात नहीं समझती। जाने दे। मैं तो तुलसी को ही अपना सब-कुछ मानती हूँ। उसी का ध्यान रखती हूँ।

**आयशा :** और बानू ! तुलसी के सिवाय···

**सफ़ीयत :** तुलसी के सिवाय ? तुलसी के सिवाय क्या···?

[आयशा मौन रहती है।]

बोलती क्यों नहीं ? तुलसी के सिवाय मैं किसका ध्यान करती हूँ ?

**आयशा :** (**हिचकते हुए**) ···कुमार अजीत···

**सफ़ीयत :** (**बीच ही में तीव्र स्वर में**) आयशा···

**आयशा :** (**घबराकर**) जी, बानू !

**सफ़ीयत :** क्या कहा ? कुमार अजीतसिंह ?···तूने यह कैसे समझा कि मैं कुमार अजीतसिंह का ध्यान करती हूँ ?

**आयशा :** (**घबराकर**) तो···तो ध्यान करना बुरी बात तो नहीं है···बानू ! मन को अच्छे लगने वाले आदमियों···यानी···चीज़ों का सभी ध्यान करते हैं। (**अटकते हुए शब्दों में**) हाँ, ध्यान ही तो करते हैं।

**सफ़ीयत :** तेरे मन को अच्छी लगने वाली चीज़ें कौन-सी हैं ?

[आयशा कुछ नहीं बोलती।]

मैंने पूछा तेरे मन को अच्छी लगने वाली चीज़ें कौन-सी हैं, जिनका तू ध्यान करती है ?

**आयशा :** मैं किसी का ध्यान नहीं करती।

**सफ़ीयत :** अपनी आँखों से कभी पूछा है तूने ?

**आयशा :** अभी तक नहीं पूछा, बानू !

**सफ़ीयत :** क्यों पूछेगी, वे स्वयं तुझसे कह देंगी। तो तू अभी किसी का ध्यान नहीं करती ?

**आयशा :** आप कहती हैं, तो स्वीकार करती हूँ।

**सफ़ीयत :** मेरे सामने तो सच बात स्वीकार करनी ही होगी। अब बतला, किसका ध्यान करती है ?

**आयशा :** आपका।

**सफ़ीयत :** मेरा ? (**मुस्कराकर**) मेरा ध्यान करने की आवश्यकता नहीं।···यह सौभाग्य किसी और के लिए रहने दे। मैं पूछना चाहती थी···(**रुककर**) कुछ नहीं पूछना चाहती।

**आयशा :** अगर आपको कष्ट हुआ, तो मुझे माफ़ करें। मैं समझी नहीं।

**सफ़ीयत :** क्या नहीं समझी ?

**आयशा :** (**भय और संकोच-मिश्रित स्वर**) मैं क्या बतलाऊँ ?

**सफ़ीयत :** तो इस तरह पहेलियाँ क्यों बुझा रही है ?

**आयशा :** मैं पहेलियाँ क्यों बुझाऊँगी, बानू ? मुमकिन है आप उनका ध्यान न करती हों, लेकिन मैं कुछ समझी नहीं, बानू ! इस ध्रुवनगर के क़िले में आप पहले बिलकुल गुमसुम रहा करती थीं, लेकिन जब कुमार अजीतसिंह आए थे तो आप···

**सफ़ीयत :** हाँ, तो मैं क्या हो गई ?

**आयशा :** आप हरएक कमरे की सजावट खुद अपने हाथों से किया करती थीं।

**सफ़ीयत :** (**स्मिति-संयुक्त जिज्ञासा के साथ**) कैसी सजावट ?

**आयशा :** यही कि फूलदानों में फूल सजाना, रंगीन शमादानों में बत्तियों की कलियाँ खिलाना, चौकियों पर अगरबत्तियों के हलके बादल उठाना···और ···और दरवाज़ों के परदों में अन्दाज़ से सलवटें डालना···और···फिर··· और फिर···

**सफ़ीयत :** और···फिर···और फिर क्या ?

**आयशा :** मैं कैसे कहूँ ! डरती हूँ···आप नाराज़ न हो जाएँ।

**सफ़ीयत :** (**किंचित् हँसकर**) अच्छा, नाराज़ नहीं होऊँगी।

**आयशा :** अच्छा तो कहती हूँ। लेकिन क्या कहूँ···कहते नहीं बनता।

**सफ़ीयत :** (**तीव्र स्वर में**) और अभी तक क्या कह रही थी ? पहले छेड़ देती है, बाद में चुप हो जाती है।

**आयशा :** तो कहूँ ?

**सफ़ीयत :** (**उसी स्वर में**) हाँ, हाँ, कहती क्यों नहीं ?

**आयशा :** देखिए, परदे की सलवटें ठीक करना तो हम लोगों का काम है; जब कुमार अजीतसिंह आए थे तो आप खुद अपने हाथों से करने लगीं।

**सफ़ीयत :** तो क्या हुआ, मेहमान की सेवा करनी ही चाहिए। वे आएँ तो देखें कि हम उनक कमरे की सजावट नहीं करते, लापरवाही से परदे टेढ़े-सीधे पड़े रहते हैं। वे क्या कहेंगे, तू ही बतला।

**आयशा :** मैं बतलाती हूँ। आपने नाराज़ न होने का वचन दिया है, तो बतलाती हूँ। परदों की सलवटें ठीक करने का मतलब यह था कि आप···आप परदे के पास···

**सफ़ीयत :** परदे के पास ? तो इससे क्या हुआ ?

**आयशा :** हुआ तो बहुत-कुछ, बानू ! उस रोज़ रंगमहल के परदे की सलवटें ठीक कर आप परदे के पीछे खड़ी थीं। कुमार अजीतसिंह वहाँ से निकले। आप···आपने···आपने परदे की रेशमी डोरी···उनके हाथों में उलझा दी। वे हँसे और उन्होंने···

**सफ़ीयत :** (**तीव्रता से**) चुप आयशा ! यह क्या कहती है···?

**आयशा :** (**घबराकर**) बानू ! मुझे माफ़ करें। मुमकिन है, मैंने ख़्वाब देखा हो।

**सफ़ीयत :** (**दुहराकर**) ख़्वाब देखा हो ? (**कुछ हँसकर**) तू बहुत शैतान है। उस वक़्त तू कहाँ थी ?

**आयशा :** मैं आप ही के कहने से तो कुमार अजीतसिंह को उसी कमरे से ला रही थी।

**सफ़ीयत :** (**हाथों से माथा पकड़कर**) ओह···तो तूने देख लिया ! (**दरवाज़े की ओर देखती हुई**) कोई यहाँ है तो नहीं ?

**आयशा :** कोई नहीं है, बानू ! दो बाँदियाँ योगिराज के पास भोजन का सामान लेकर गई हैं।

**सफ़ीयत :** क्या रात के बारह बज गए ?

**आयशा :** बानू ! इस समय तो रात के तीन बज रहे होंगे।

**सफ़ीयत :** तीन ? इसीलिए इतना सन्नाटा है। हवा भी रुकी हुई है, जैसे वह किसी की प्रतीक्षा कर रही है। ये तारों के संकेत···ओह, मैं क्या कहने लगी ! तो ये दासियाँ योगिराज के पास भोजन का सामान पहुँचाकर अभी नहीं लौटीं ?

**आयशा :** जी नहीं। आपने ही तो···

**सफ़ीयत :** तो तूने शाम को दासियों से कह दिया था कि आज रात वे योगिराज के संरक्षण में रहने वाली स्त्रियों की सुविधाओं की जाँच करेंगी ?

**आयशा :** जी, मैंने उनसे कह दिया था कि वे वही रहेंगी और रात में भीतरी कमरों पर पहरा देने के लिए नहीं आएँगी।

**सफ़ीयत :** ठीक है, माताजी कहाँ हैं ?

**आयशा :** वे शीशमहल में हैं, सो रही होंगी ।

**सफ़ीयत :** सिर्फ़ मैं ही जाग रही हूँ और साथ-साथ तू भी। लेकिन तू मेरे साथ कब तक जागेगी ? तू भी सो जा।

**आयशा :** आप जब तक न सो जाएँगी तब तक मैं कैसे सो सकूँगी, बानू ! लेकिन क्या आप रात-भर जागेंगी ? **(सँभलकर)** यानी···पूजा···करेंगी···यानी ···ध्यान···करेंगी ?

**सफ़ीयत : (रूखेपन से)** तुझे इस तरह प्रश्न करने का कोई अधिकार नहीं है।

**आयशा :** माफ़ी चाहती हूँ ।

**सफ़ीयत : (चिढ़ाकर)** माफ़ी चाहती हूँ । **(और फिर चिढ़ाकर)** लेकिन क्या आप रात-भर जागेंगी···यानी पूजा करेंगी···यानी ध्यान करेंगी ? देख आयशा ! ये बातें इस तरह से कहने की नहीं हैं । इन बातों से राज्य उजड़ जाते हैं, तलवारें म्यान छोड़ देती हैं और रूप और सौन्दर्य आग की लपटों में तड़पने लगता है । अगर चाचा दुर्गादास को यह बात मालूम हो···

**आयशा : (सँभलकर)** कैसे मालूम होगी ? मैंने आज तक यह बात किसी से नहीं कही बानू ! मेरे और आपके सिवाय और जानता ही कौन है यह बात ? ख्वाब में भी यह बात मेरे मुँह तक नहीं आएगी।

**सफ़ीयत :** मुझे तुझसे ऐसी ही आशा है । भूल जा इन बातों को । दीवारें भी बातों की चोरी कर लेती हैं । तू समझती है कि मैं कुमार अजीतसिंह की पूजा करती हूँ, लेकिन मेरे किसी काम से भूलकर भी तो यह नहीं मालूम होता।

**आयशा :** सचमुच नहीं मालूम होता, कभी नहीं मालूम होता, लेकिन पूजा कह-कर नहीं की जाती, बानू ! पलकों के उठने और गिरने में पूजा हो जाती है । साँसों के जाने की हलकी आवाज़ में पूजा हो जाती है । लेकिन यह मैं तभी से समझने लगी हूँ जब से मैंने कुमार अजीतसिंह के हाथों में रेशम की रस्सी···

**सफ़ीयत :** तू चुप न रहेगी, आयशा ! यदि यह बात तूने ज़बान से बाहर निकाली तो तुझे इसी लूनी नदी में डुबा दूँगी···चाचा दुर्गादास से कहकर।

**आयशा :** सेनापतिजी को तकलीफ़ देने की ज़रूरत ही क्या है ? अगर आप कहें तो मैं अभी जाकर डूब जाऊँ ।

**सफ़ीयत :** अच्छा जा, डूब जा । तुझसे पीछा छूटे।

**आयशा :** बड़ी ख़ुशी से जाऊँगी···डूब जाऊँगी। किसी तरह आपको ख़ुश तो कर सकूँगी। अच्छा, मैं जाती हूँ । जितने भी क़ुसूर मुझसे हुए हों, उन्हें माफ़ कीजिएगा । जाती हूँ, प्रणाम । **(जाने को उद्यत होती है ।)**

**सफ़ीयत :** अच्छा, सुन। **(खिड़की के पास जाते हुए)** यह लूनी नदी कितनी गहरी होगी।

**आयशा :** (**लौटते हुए**) चाहे जितनी गहरी हो, मेरे डूबने के लिए काफ़ी है।

**सफ़ीयत :** और अगर तू नहीं डूबी तो? चाचा दुर्गादास कल पूछ सकते हैं कि यह आधी रात को लूनी नदी के किनारे क्यों गई थी।

**आयशा :** कह दूँगी कि बानू ने ही मुझे भेजा था।

**सफ़ीयत :** क्यों भेजा था?

**आयशा :** ऐसे ही···मैं क्या कहूँगी? कुछ नहीं कहूँगी।···कह दूँगी कि बानू का हार किनारे पर छूट गया था, उसी को खोजने के लिए···

**सफ़ीयत :** आधी रात को? तेरी आँखें क्या अँधेरे में ख़ूब देख सकती हैं?

**आयशा :** (**हँसकर**) तो आप ही बतला दीजिए, क्या कहूँगी?

**सफ़ीयत :** कुछ न कहेगी। मैं तुझे डूबने के लिए भेजूँगी ही क्यों? अपनी प्यारी सखी आयशा को! तू हँसी भी नहीं समझती?

**आयशा :** मैं आपके हुक्म के सिवाय कुछ नहीं समझती।

**सफ़ीयत :** तो मैं हुक्म देती हूँ कि तू नहीं डूबेगी।

**आयशा :** बहुत अच्छा, नहीं डूबूँगी।

**सफ़ीयत :** आयशा! मैं तुझसे बहुत प्रसन्न हूँ। एक तू ही तो है जिससे मैं अपने मन की बातें कह-सुन सकती हूँ। अपनी प्यारी आयशा को मैं सचमुच डूबने को कहूँगी? मैं ख़ुद डूब जाऊँगी।

**आयशा :** तब आपके पीछे और लोगों को भी डूबना पड़ेगा।

**सफ़ीयत :** अच्छा, तब कोई भी न डूबे। आयशा, बात यह है कि मुझे नींद नहीं आ रही है। बतला, क्या करूँ? कैसे समय काटूँ? तुझे कोई कहानी आती है?

**आयशा :** आती है।

**सफ़ीयत :** कह सकती है?

**आयशा :** आपकी आज्ञा भी टाल सकती हूँ?

**सफ़ीयत :** अच्छा, तो सिर्फ़ घड़ी-भर की कहानी हो।

**आयशा :** अच्छा तो सुनिए··· (**कहानी कहने के ढंग से**) बात पुरानी नहीं है, एक बहुत बड़ा राज्य था। उसके राजा एक बहुत बड़े महापुरुष थे। उन्होंने अपनी वीरता से सारे राजपूताने में उत्साह की लहर दौड़ा दी थी। उन्होंने बहुत-सी लड़ाइयाँ लड़ीं। वे काबुल गए और एक लड़ाई में विजय प्राप्त करने के बाद एक बुरे समाचार से उनका हृदय टूट गया। जिस समय वे मरे उस समय उनकी रानी माँ होने जा रही थीं। कुछ दिनों के बाद एक सुन्दर पुत्र उत्पन्न हुआ। उसका नाम रखा गया, कुमार अजीतसिंह।

**सफ़ीयत :** फिर वही बात? तुझे इसके सिवाय कोई दूसरी कहानी नहीं आती? रहने दे अपनी···कुछ नहीं आता-जाता तुझे। अगर कभी मन ऊबने लगे तो

तू बहला भी नहीं सकती। (**कमरे में इधर-उधर घूमने लगती है**) अच्छा, तू कोई गीत सुना सकती है ?

**आयशा :** जो आज्ञा। कौन-सी रागिनी सुनाऊँ ? विहाग ?

**सफ़ीयत :** अच्छा···विहाग ही सही···नहीं रहने दे। कुछ मत गा। सुनने की तबीयत नहीं हो रही है। (**टहलती है**) (**दीवार पर टँगे हुए चित्र को देखकर**) इस चित्र का चित्रकार कौन है ?

**आयशा :** चित्रकार ? दिलीपराय।

**सफ़ीयत :** उससे कह दो कि मेरा चित्र उसने अच्छा नहीं बनाया।

**आयशा :** बनाया तो बहुत सुन्दर है, बानू ! आँखें तो ऐसी हैं कि उनसे सुन्दरता और प्रेम की रागिनी निकल रही है। हाँ, एक बात की कमी है। इस समय आपके केशों में सोलह वर्षों के सोलह फूल सज रहे हैं जो इस चित्र में नहीं हैं।

**सफ़ीयत :** बस, रहने दे। यह चित्र कल मेरे कमरे से हट जाए। समझी ?

**आयशा :** जो आज्ञा।

**सफ़ीयत :** तू किसी तरह मेरा मन स्थिर नहीं कर सकती। तू संस्कृत जानती है ? नहीं जानती। तू कुछ नहीं जानती। अच्छा जा, मेरी वीणा ले आ। वीणा बजाऊँगी। यहीं पास के कमरे में रखी है।

**आयशा :** जो आज्ञा। (**जाती है।**)

[खिड़की के समीप जाकर लूनी नदी की ओर देखती है।]

**सफ़ीयत :** यह नदी इसी तरह बह रही है···और वे अभी तक नहीं आए···अभी तक नहीं आए···

[आयशा का वीणा लेकर प्रवेश]

**आयशा :** यह वीणा उपस्थित है।

**सफ़ीयत :** ला। (**लापरवाही से**) क्या बजाऊँ ? (**तारों पर उँगलियाँ फेरती है। इतने में ही दूर से घोड़े की टापों की आवाज आती है। सफ़ीयत प्रसन्नता मिली चंचलता से खिड़की के पास जाती है और ध्यान से देखती है। उसके मुख से अनायास निकल पड़ता है—**)···ओह ! आ गए···आ गए···

[वीणा को शीघ्रता से कोने में रख देती है।]

**आयशा :** बानू ! कौन आ गए ?

**सफ़ीयत :** क्या तूने सुन लिया ? तू क्या समझे, कौन आ गए !

**आयशा :** मैं बाहर जाकर देखूँ ?

**सफ़ीयत :** तू क्या करेगी बाहर देखकर ? अच्छा जा, आरती सजा ला।
**आयशा :** अभी तो आप तुलसी की आरती कर चुकी हैं।
**सफ़ीयत :** तू मुझसे प्रश्न क्यों पूछती है ? जा, आरती सजा ला।
**आयशा :** जो आज्ञा। (**शीघ्रता से प्रस्थान**)
**सफ़ीयत :** (**आनन्द से विह्वल होकर**) आज रात-भर आरती उतारूँगी।

[प्रसन्नता में वीणा के तार झनझना देती है। फिर नाचने लगती है। आरती का थाल लिए आयशा का प्रवेश]

**आयशा :** यह आरती का थाल।
**सफ़ीयत :** (**आयशा से लिपटकर**) आयशा ! तू बहुत अच्छी है। ओह ! तू बहुत अच्छी है। तू इतनी अच्छी है कि मैं तुझे इस दुर्ग की दीवार से गिरा दूँगी।
**आयशा :** मैं आपकी बात समझी नहीं, बानू !
**सफ़ीयत :** तूने कभी कोई बात समझी भी है ? तू कुछ मत समझ, सिर्फ़ मुझे ही समझने दे। मैं समझूँ और कोई न समझे।
**आयशा :** यह आरती कहाँ रख दूँ ?
**सफ़ीयत :** यहाँ, वहाँ, प्राणों में···हृदय में···सब जगह। कहीं भी रख दे।
**आयशा :** कहाँ आपका मन नहीं लग रहा था, और अब आप इतनी ख़ुश हैं !
**सफ़ीयत :** तू पूछेगी, कौन आ गया ? बड़ी शैतान है न ? फिर पूजा वाली बात कहेगी ? अब कहेगी तो सचमुच ही···
**आयशा :** (**गहरी साँस लेकर**) ओह ! बानू, तो यह बात है ! इसीलिए आप इतनी खुश हैं। तो यह रही आरती। अब मुझे नींद आ रही है। मैं अब जाने की आज्ञा चाहती हूँ। (**आरती रखकर जाना चाहती है।**)
**सफ़ीयत :** सुन, सुन, आयशा !
**आयशा :** (**जाती हुई**) बानू ! मुझे नींद आ रही है। जाने की आज्ञा दे दीजिए। (**जाना चाहती है।**)
**सफ़ीयत :** सुन, सुन, आयशा !
**आयशा :** (**जाती हुई**) बानू ! मुझे नींद आ रही है। जाने की आज्ञा दे दीजिए।
**सफ़ीयत :** अच्छा तो जा···इसी समय चली जा !···चली गई ! मैं भी स्वागत के लिए प्रस्तुत होती हूँ। (**प्रस्थान**)

[यवनिका]

# पंचम अंक

**स्थान :** सफ़ीयत का वही कक्ष

[सफ़ीयत उत्सुकता से प्रतीक्षा कर रही है। दूसरे दरवाज़े से अजीतसिंह का प्रवेश।

अजीतसिंह लगभग अठारह वर्ष का नवयुवक है। केश घुँघराले और आँखें बड़ी; प्रशस्त वक्षस्थल, जिस पर मोतियों की एक बड़ी माला झूल रही है। वह हलके पीले रंग का एक अंगरखा और हलके गुलाबी रंग का चूड़ीदार पाजामा पहने हुए है। कमर के वस्त्र में तलवार बँधी है जिसे वह एक हाथ से सँभाले हुए है। पैर में जयपुरी जूते।

राजस्थान का ऐश्वर्य उसके विस्तीर्ण ललाट पर अंकित है। अपने पिता महाराणा जसवन्तसिंह की वीरता उसके भुजदण्डों में सीमित है। सफ़ीयत को देखते ही वह हाथ उठा देता है।]

**अजीत :** जय राजस्थान ! तुम अब तक जाग रही हो, सफ़ीयत ?

**सफ़ीयत :** (**लज्जित स्वर में**) आपके स्वागत में जीवन-भर जागूँगी।

**अजीत :** और अगर मैं तुम्हारी आँखों में नींद बनकर समा गया तो ? (**हँसी**) नहीं, राजपूत की गति नींद में नहीं समा सकती। उसे भी ज़िन्दगी-भर जागना पड़ता है।...ओह ! थक गया। कुछ शीतल जल मिलेगा ?

**सफ़ीयत :** क्या प्रे...म के सरोवर का ?

**अजीत :** उससे तो कभी प्यास न बुझेगी। (**हँसी**) लाओ, अपने हाथों से जल को अमृत बनाकर पिला दो।

[सफ़ीयत पात्र में शीतल जल भरकर देती है।]

**अजीत :** ओह ! शरीर ही नहीं, मन, चेतना, प्राण सब शीतल हुए। यह क्या करती हो ? आरती ? इन हाथों को विश्राम दो, सफ़ीयत ! इन हाथों से तुम्हें मारवाड़ की राजनीति सँभालनी है। और जिसे तुम्हारे नेत्रों की आरती मिल चुकी है, उसे इस आरती की आवश्यकता नहीं। लाओ, इसे अलग रख दूँ। हमारे और तुम्हारे बीच में यह जलने वाली चीज़ क्यों रहे ?

**सफ़ीयत :** जलने में ही प्रकाश होता है, राजकुमार !

**अजीत :** प्रकाश नहीं, आलोक। (**आरती-पात्र अलग रखता है**) मेरे चारों ओर तो तुम्हारी स्मृतियाँ ही आरती बनकर घूमा करती हैं। मैं उन्हीं आरतियों के आलोक में तुम्हारा रूप देखता हूँ। जानती हो, वह रूप कैसा है !

**सफ़ीयत :** मैं कैसे जानूँ ?

**अजीत :** मेवाड़ की लक्ष्मी, जिसके मस्तक पर जौहर का पुनीत व्रत मंगल तारे की ज्योति लेकर चमक रहा है, जिसके नेत्रों में गंगा की पवित्रता है, जिसकी वाणी में सरस्वती की कल्याणकारिणी वीणा है, जिसकी मुस्कान युद्ध में विजय प्राप्त करने की प्रेरणा है, ऐसा तुम्हारा रूप है, सफ़ीयत ! और उस रूप की मैं पूजा करता हूँ ।

**सफ़ीयत :** मैं इस योग्य नहीं हूँ, राजकुमार !

**अजीत :** क्या इसलिए कि तुम मुसलमान वंश में उत्पन्न हुई हो? लेकिन सफ़ीयत ! सत्य और सौन्दर्य की कोई जाति नहीं होती । प्रेम और अनुराग किसी के वंश की सम्पत्ति नहीं हैं । मैं तुम्हें कैसे विश्वास दिलाऊँ कि तुम्हारे प्रति मेरा प्रेम छोटे-बड़े उन नक्षत्रों की भाँति है जो एक-दूसरे के स्वाभाविक आकर्षण में घूमते रहते हैं और कभी थकते नहीं हैं। राजकुमारी ! हम और तुम उस अमर ग्रन्थि में बँधेंगे जो क्षितिज-रेखा की भाँति चारों ओर घूमकर सदैव के लिए आकाश और पृथ्वी को जोड़ देती है ।

**सफ़ीयत :** मैं कृतार्थ हुई। आप विश्राम कीजिए, थक गए होंगे।

**अजीत :** राजकुमारी ! कल ही अजमेर का युद्ध समाप्त हुआ है । शफ़ीखां ने सन्धि कर ली। युद्ध का अवसर रहते हुए भी युद्ध नहीं हुआ । इस समय मारवाड़ के लोगों से शीघ्र मिलना है। मैंने सोचा, तुमसे भी मिलता चलूँ । मैंने चाचा दुर्गादास से प्रार्थना की थी, हम लोग मार्ग में ध्रुवनगर होते हुए चलें। चाचा ने यह बात मान ली। और राजकुमारी ! मैंने तुम्हें चुपके से पत्र भेज दिया । मेरा पत्र तो तुम्हें मिल गया होगा ?

**सफ़ीयत :** हाँ, मिल गया था, राजकुमार ! तभी तो आज इतनी रात तक प्रतीक्षा करती रही। किन्तु आपका इतने शीघ्र चले जाना मुझे बहुत कष्ट पहुँचाता है।

**अजीत :** परिस्थितियों को देखते हुए कष्ट सहन कर लो राजकुमारी ! फिर तो तुम मारवाड की सम्राज्ञी बनोगी। जब तुम और हम मारवाड़ के सिंहासन पर बैठेंगे तो जैसे वसन्त में भ्रमरों के गुंजार से कलियाँ फूल बन जाएँगी, मलयाचल से समीर अपना रास्ता भूलकर मारवाड़ तक चला आएगा।

**सफ़ीयत :** (**गद्गद होकर**) तब तो भाग्य की लक्ष्मी बन जाऊँगी।

**अजीत :** लक्ष्मी ही नहीं, सरस्वती भी । तुम्हारे प्रेम-संगीत से मेवाड़ की दिशाएँ गूँजकर कहेंगी कि हम भी सम्राज्ञी सफ़ीयत के कण्ठ से कण्ठ मिलाकर प्रेम-संगीत का स्वर भरेंगे । मेवाड़ की सरस्वती ! कहाँ है तुम्हारी वीणा ? अभी से मंगलाचरण का प्रारम्भ हो !

**सफ़ीयत :** वीणा सुनेंगे आप ? इस समय ?

**अजीत :** अवश्य। तुम्हारी वीणा सुनने का सौभाग्य जीवन की स्मरणीय घटना है। फिर इस मिलन के मंगलमय अवसर पर ! मैं अवश्य सुनना चाहूँगा। दूँ तुम्हारे हाथों में वीणा ? वह तो यहीं है। (**संकेत करता है।**)

**सफ़ीयत :** नहीं, मैं उठा लूँगी। आपके स्वागत में अभी से संगीत का वन्दनवार चारों ओर से लग जाए !

[वीणा हाथ में लेती है।]

**अजीत :** तुम कवि भी हो गई ज्ञात होती हो। संस्कृत पढ़ने का प्रभाव तुम्हारी वाणी में कविता लाए तो कोई आश्चर्य की बात नहीं। मुझ पर कविता लिख सकती हो ?

**सफ़ीयत :** जीवन-भर प्रयत्न करूँ तब भी न लिख सकूँ।

**अजीत :** क्यों ?

**सफ़ीयत :** (**मुस्कराकर**) क्योंकि जीवन छोटा है और आप बहुत बड़े हैं।

**अजीत :** (**हँसकर**) एक क्षण में मुझ पर कविता कह भी दी। मेवाड़ की सम्राज्ञी की यह प्रथम कविता है ! अच्छा, कविता के बाद संगीत हो।

**सफ़ीयत :** वीणा में किस राग के स्वरों का संघटन हो ?

**अजीत :** मेरे लिए तो तुम्हारे स्वर जीवन-संगीत के अमर माधुर्य से परिपूर्ण हैं। फिर भी आज प्रेम की जय में 'जयजयवन्ती' का संधान हो।

**सफ़ीयत :** (**उसी के स्वर सजाती हुई तारों को कसती हुई**) ये तार जब ढीले पड़े रहते हैं तो एक-दूसरे के समीप रहकर भी बेसुरे रहते हैं। किन्तु जब कस जाते हैं तो एक ही स्वर से गूँजते हैं, जैसे वे एक-दूसरे के कण्ठ से कण्ठ मिलाकर गाते हैं।

**अजीत :** जब उनमें एक-सा आकर्षण रहता है तभी तो उनके कंपन से संगीत का संचार होता है।

**सफ़ीयत :** या यह कहिए कि इन तारों के परस्पर आत्म-समर्पण में ही संगीत है।

**अजीत :** और राजकुमारी ! इन्हीं तारों में से कोई तार अजीत के हृदय का कंपन लेकर गूँजेगा, और कोई तार सफ़ीयत के हृदय का कंपन लेकर नृत्य करेगा।

**सफ़ीयत :** आपके चरणों में समर्पित होने वाली यह रागिनी सुनिए।

[सफ़ीयत थोड़ी देर तक जयजयवन्ती रागिनी बजाती है। सहसा एक तार टूट जाता है। सफ़ीयत हलकी-सी चीख उठती है।]

**अजीत :** (**चौंककर**) क्यों, क्या हुआ ?

**सफ़ीयत :** (**हताश स्वर में**) यह तार टूट गया। मैंने तो उसे अधिक कसा नहीं

था, न जाने कैसे टूट गया !

**अजीत :** टूट भी जाने दो। इस तरह तो तार टूटा ही करते हैं।

**सफ़ीयत :** नहीं, मेरे हृदय में आशंका हो उठी है। कौन जाने यह तार किसके हृदय का कंपन लेकर टूटा है, मेरे हृदय का या आपके हृदय का।

**अजीत :** (**हँसकर**) अरे, यह तो एक कल्पना थी। कल्पना के पंखों से जीवन उड़ नहीं सकता।

**सफ़ीयत :** नहीं राजकुमार ! मेरे हृदय में अमंगल की भावना उठ गई। जय-जयवन्ती रागिनी पूरी नहीं बज सकी।

**अजीत :** (**उमंग से**) वाह राजकुमारी ! वीणा के तार के टूटने में कौन-सी अमंगल की बात है ? युद्ध में तलवार टूट जाती है, आकाश का कोई तारा टूट जाता है, इस लूनी नदी की कोई लहर टूट जाती है। इन बातों में अगर अमंगल हो तो संसार में अमंगल के सिवाय कुछ रह ही न जाए। रख दो वीणा को इस ओर। इतनी सुन्दर चाँदनी में अमंगल हो ही नहीं सकता, विशेषकर जब तुम मेरे सामने हो।

[सफ़ीयत अन्यमनस्कता से वीणा कोने में रख देती है। अजीत उसका हाथ पकड़कर वातायन की ओर ले जाता है।]

**अजीत :** चिन्ता की बात नहीं है। इधर आओ। देखो राजकुमारी ! कितनी सुन्दर चाँदनी है ! लूनी नदी की धारा पर यह चाँदनी ऐसी बिखर रही है जैसे हमारे-तुम्हारे जीवन पर प्रेम की ज्योति बरस रही है। और यह नदी संसार की उपेक्षा करती हुई अपने ही रास्ते चली जा रही है।

**सफ़ीयत :** (**सिर हिलाकर**) हूँ···

**अजीत :** और इन लहरों को देखो ! ये लहरें, जैसे हमारे और तुम्हारे मिलन की स्मृतियाँ हैं जो एक-दूसरे में अपना आत्मसमर्पण किए हुए हैं और भावावेश में टेढ़ी-तिरछी होकर अनन्त मिलन की पृष्ठभूमि पर बहती चली जा रही हैं।

**सफ़ीयत :** (**सोचती हुई**) हूँ···

**अजीत :** और तुम्हें याद है, राजकुमारी ! उस रात जब हम लोग इस नदी के किनारे ठण्डी हवा में झूमते हुए उस पेड़ की छाया के बीच कसमसाती हुई चाँदनी की चित्रशाला में बैठे हुए थे तो तुमने कहा था कि जब छाया और प्रकाश तक मिल सकते हैं तो क्या हम और तुम नहीं मिल सकते ?

**सफ़ीयत :** याद है, राजकुमार ! किन्तु आज वीणा का तार जो टूट गया !

**अजीत :** फिर वही वीणा का तार ? उसके टूटने का भला हमारे मिलन से क्या सम्बन्ध ? यह तो वैसी ही बात है कि किसी फूल के टूटकर गिर जाने से

वसन्त ऋतु ही न आए या किसी तारे के टूटने से पूर्णिमा की रात ही न हो। तुम अपने भाग्य में इतना सन्देह करती हो राजकुमारी ?

**सफ़ीयत :** जब आप मेरे पास हैं तो फिर कोई सन्देह नहीं है।

**अजीत :** मैं सुखी हुआ यह बात सुनकर। अच्छा, एक बात बतलाओ, इस ध्रुव-नगर में तुम्हें कोई कष्ट तो नहीं है ?

**सफ़ीयत :** कष्ट ? चाचा दुर्गादासजी ने ऐसी व्यवस्था कर रखी है कि इस किले की दीवारों तक को कोई कष्ट नहीं।

**अजीत :** ठीक, उन पर कोई भी आक्रमण नहीं कर सकता। अच्छा, राजकुमारी, अब मुझे विदा दो। चाचा दुर्गादास के जागने का समय हो गया। मैं चुपचाप अपने कक्ष से ही चला आया था।

**सफ़ीयत :** किस वाणी से कहूँ यह ? वर्ष में मेरे भाग्य की केवल एक ही पूर्णिमा होती है, वह भी इतने थोड़े समय के लिए ! ऐसा भाग्य अपनी स्मिति में दुर्भाग्य से भी अधिक कष्टकर है।

**अजीत :** ऐसा न कहो, राजकुमारी ! आगे चलकर तो हमारी रात्रि पूर्णिमा की रात्रि होगी।

**सफ़ीयत :** फिर आपके दर्शन कब होंगे ?

**अजीत :** कल तो मुझे चले ही जाना है। फिर कभी मिलेंगे।

**सफ़ीयत :** फिर कब ?

**अजीत :** इसे भाग्य-लक्ष्मी पर छोड़ो। आज तो तुमसे मिलने का कोई अवसर नहीं था, किन्तु भाग्य ने साथ दिया और आज मैं तुम्हारे साथ हूँ। राज-कुमारी, भाग्य छिपकर आता है और चुपके से कान में कह जाता है कि फूल की तरह खिलो और समुद्र की तरह आकाश तक चले जाओ।

**सफ़ीयत :** (**विचारमग्न**) हूँ...

**अजीत :** मैं तुमसे मिला और तुम मुझसे मिलीं, जैसे भाग्य ही दो लहरों की तरह उठा और फिर मिलकर एक हो गया। अजीत और सफ़ीयत, और सफ़ीयत और अजीत। बोलो, ठीक है न ?

**सफ़ीयत :** ठीक है राजकुमार !

**अजीत :** इस तरह नहीं, आँखें मिलाकर कहो सफ़ीयत कि ठीक है।

**सफ़ीयत :** (**आँखें नीचे कर इठलाते स्वर में**) मुझसे यह कुछ नहीं होता। यों तो कहे देती हूँ कि ठीक है।

**अजीत :** आँखें नीची करके कहने में इस बात की सचाई और भी अधिक स्पष्ट होती है। राजकुमारी ! कितना अच्छा होता कि कल दिन ही न होता। यह चन्द्रमा कल सूर्य से कह देता कि तुम्हारे चमकने की आवश्यकता नहीं है। कल दिन-भर मैं ध्रुवनगर में चमकूँगा, तो यह हमारी प्रेम की रात

दुगुनी हो जाती। हो जाती न ?

**सफ़ीयत :** लेकिन समय जितनी जल्दी बीतता है उसे देखते हुए तो वह रात आधी ही मालूम होती है।

**अजीत :** (**हँसकर**) तुम भी सच कहती हो, राजकुमारी ! तब तो विधाता को हमारे प्रेम-मिलन के लिए नई रात की सृष्टि करनी पड़ती। (**खिड़की की ओर देखकर**) प्रकृति कितनी शान्त है ! वृक्ष चुपचाप खड़े हैं, चाँदनी भी जैसे उनमें बसकर चुपचाप हम लोगों के प्रेम-मिलन को सन्तोष की आँखों से देख रही है। चारों ओर सुनसान और यहाँ प्रेम के भावों का कितना आन्दोलन ! यह विषमता देखती हो, राजकुमारी ? (**इसी समय बाहर क़िले के घण्टे पर चार चोटें पड़ती हैं, साथ ही गजर सुनाई देता है। अजीत और सफ़ीयत चौंककर एक-दूसरे को देखते हैं।**)

ओह ! चार बज गए ! समय इतनी जल्दी बीत गया।

**सफ़ीयत : दीवार पर टँगे हुए गजरे पर दृष्टि डालकर**) समय प्रेम नहीं करता, इसीलिए उसे ठहरने का अवकाश नहीं है। वह भागता चला जाता है !

**अजीत :** हम लोगों का प्रेम देखकर शायद वह भी प्रेम करना सीख जाए।

**सफ़ीयत :** (**गजरे की ओर देखकर**) फूल सबसे अधिक प्रेम करना जानते हैं। वे अधिकतर रात ही में खिलना सीखते हैं।

**अजीत :** (**सफ़ीयत के दृष्टि-पथ पर देखकर**) ओह ! यह फूलों का गजरा ! अभी तक इसका उपयोग नहीं हुआ ? (**शीघ्रता से फूल का गजरा उतारता है। हाथ से फूल छूकर**) कितने कोमल फूल हैं ये ! (**सूँघकर**) कितनी मनोहर सुगन्धि है इनमें ! मालूम होता है कि राजकुमारी सफ़ीयत-उन्-निसा के कमरे में पहुँचकर ये भी राजकुमारी के गुण सीख गए।

**सफ़ीयत :** यह मेरी प्रेम की माला है। इसे मैंने ही न जाने कितनी बातों के साथ ···न जाने कितने आँसुओं के साथ गूँथा है। लाइए, इसे मैं आपके गले में पहना दूँ।

[फूलों का गजरा अजीत के हाथ से ले लेती है।]

**अजीत :** ईश्वर करे, तुम्हारी माला ही क्षितिज-रेखा बनकर मेरे समस्त भाव-संसार को अपने में समेट ले। राजकुमारी ! तुम इस समय माला लिए हुए ऐसी ज्ञात होती हो जैसे स्वयंवरा हो। ठीक है, आज की रात ही हम लोगों के गन्धर्व-विवाह से धन्य बने। मेरे पास तो फूलों की माला नहीं है। (**गले से मोतियों की माला उतारकर**) यह मोतियों की माला है जो मेरे स्वर्गीय पिता महाराज जसवन्तसिंह के कण्ठ को सुशोभित कर चुकी है। उनका भी आशीर्वाद इस माला के साथ है। मेरी मोतियों की माला ही तुम्हारी फूलों

की माला का प्रतिदान बने ।

[बाहर फिर गजर बजता है।]

**अजीत :** हम लोगों के गन्धर्व-विवाह के इस पवित्र संस्कार में यह मंगल-वाद्य भी बज रहा है। ब्राह्म मुहूर्त में यह मंगल कार्य सम्पन्न हो। किन्तु शीघ्रता करो राजकुमारी ! चाचा दुर्गादास जाग उठे होंगे। उनके कक्ष के बाहर निकलने से पहले ही मैं लौट जाना चाहता हूँ। बढ़ो राजकुमारी ! तुम्हारी फूलों की माला मेरे हृदय में हो और मेरी मोतियों की माला तुम्हारे हृदय में भाग्य-शालिनी बने, साथ-ही-साथ। शीघ्रता करो राजकुमारी ! **(सफ़ीयत एक कदम आगे बढ़कर रुक जाती है)** यह रहस्य अभी किसी पर प्रकट नहीं है। चाचा दुर्गादास भी इसे अभी नहीं जानते। हमारे-तुम्हारे प्रेम को एक-मात्र जानने वाली ये दो मालाएँ ही हों जैसे दो आत्माएँ। आओ, ये मालाएँ साथ-साथ ही हमारे गलों में पड़ें ।

[दोनों ही एक साथ मालाएँ उठाते हैं और एक-दूसरे के गले में डालना ही चाहते हैं कि नेपथ्य से एक तलवार उठकर दोनों मालाओं के बीच से होकर उन्हें ऊपर ही सँभाल लेती है।

सफ़ीयत और अजीतसिंह चौंककर ऊपर देखते हैं। राठौर दुर्गादासजी का प्रवेश।

दुर्गादास गम्भीर व्यक्तित्व के सेनापति हैं—तेजस्वी नेत्र और निश्चयात्मक मुख-मुद्रा। 'पुरुष-सिंह' शब्द से ही उनके व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति हो सकती है। उभरा हुआ वक्षस्थल और सशक्त भुजदण्ड। इस समय वे केवल एक ढीला कुरता और चुस्त पाजामा पहने हुए हैं। पैरों में जयपुरी जूते हैं। कुंचित केशराशि उनके कंधों पर फैल रही है। माथे पर त्रिपुण्ड है जिसकी रेखाएँ कुछ हलकी पड़ गई हैं। उनकी कमर में छुरी कसी हुई है और हाथ में तलवार है।]

**दुर्गादास : (तीक्ष्ण दृष्टि से देखते हुए गम्भीर स्वर में)** मेवाड़ के उत्तराधिकारी राजकुमार अजीतसिंह··· **(एक क्षण बाद सफ़ीयत को देखकर)** अकबर की शाहज़ादी सफ़ीयत-उन्-निसा !

[दोनों ही सिर झुकाए अपराधी की भाँति दुर्गादास के सामने खड़े हैं। दुर्गादास रोषपूर्ण नेत्रों से अजीत को देखते हैं।]

**दुर्गादास :** मेवाड़ के उत्तराधिकारी राजकुमार अजीतसिंह ! देश की परतन्त्रता में तुम्हें प्रेम करने का अधिकार नहीं है और **(सफ़ीयत से)** सफ़ीयत ! युद्ध के दिनों में वीरों की पूजा होती है, प्रेमियों की नहीं।

**अजीत :** (**नीचा सिर किए हुए**) चाचा दुर्गादास ! आपको इस स्थान पर नहीं आना चाहिए था ।

**दुर्गादास :** राजकुमार ! सैनिक दुर्गादास की गति सर्वत्र है। मैं यहाँ क्यों न आता ? अपने मित्र अकबर के परिवार की रक्षा का मुझे वैसा ही ध्यान है जैसा तुम्हारी रक्षा का, और तुम उस विश्वास में··· यशस्वी राजपूती रक्त में···अपनी वासना का विष घोल दो, फिर भी मुझे यहाँ नहीं आना चाहिए था ?

**अजीत :** चाचा दुर्गादास ! आप मेरा अपमान कर रहे हैं।

**दुर्गादास :** अपमान नहीं, राजकुमार ! राजपूती परम्परा का स्मरण दिला रहा हूँ। बेटी सफ़ीयत ! तुम दूसरे कक्ष में जाओ। राजकुमार अपने अपमान का अनुभव कर रहे हैं। जब बुलाऊँ, तब आना ।

[सफ़ीयत चुपचाप चली जाती है।]

**दुर्गादास :** मैंने तुम्हारा अपमान नहीं किया, राजकुमार ! तुमने मेरा अपमान किया है और इस पवित्र मोती की माला का भी। यह माला, महाराणा जसवन्तसिंह की स्वतन्त्र साँसों से आन्दोलित होने वाली यह माला, आज प्रेम का उपहार बन रही है ! मेवाड़ की स्वच्छन्द विजय-लक्ष्मी अप्सरा की भाँति वासना के कुंजों में···

**अजीत :** (**तड़पकर**) सेनापति ! अपने अधिकार की सीमा का ज्ञान हो ।

**दुर्गादास :** अच्छा ! चाचा दुर्गादास से अब मैं केवल सेनापति ही रह गया ? ठीक है राजकुमार ! इस सेनापति को अपने अधिकारों की सीमा का ज्ञान है। जिस समय तुम्हारा जन्म भी नहीं हुआ था, तब से दुर्गादास के अधिकारों को रक्त का अभिषेक मिला है। घटनाओं ने भैरवी नृत्य करके मेरे अधिकारों की सीमाएँ निर्धारित की हैं। राजकुमार ! स्वर्गीय महाराणा जसवन्त सिंह की मृत्यु-शैया के समीप मैंने तलवार लेकर उनके सामने प्रतिज्ञा की थी कि मारवाड़ को मर्यादा और स्वतन्त्रता मेरे जीवन की प्रथम आकांक्षाएँ होंगी और तब से हज़ारों वीरों की बलि देकर युद्ध में मृत्यु को पराजित कर, जौहर व्रतों में अपनी माताओं, बहनों और पुत्रियों को चिताओं पर चढ़ाकर इस मारवाड़ के सेवक ने मारवाड़ की रक्षा की है। यही मेरा अधिकार है, यही मेरे अधिकार की सीमा है। मैंने आज तक अपने अधिकार माँगे नहीं हैं, बलपूर्वक लिए हैं। अधिकार भिक्षा-पात्रों में नहीं लिए जाते ।

**अजीत :** किन्तु सेनापति दुर्गादास ! मारवाड़ की स्वतन्त्रता की रक्षा करनेवाला मारवाड़ के राजकुमार की स्वतन्त्रता का अपहरण नहीं कर सकता, यह तुम जानते हो ?

**दुर्गादास :** जानता हूँ, और यह भी जानता हूँ कि तुम्हारे बड़े भाई कुमार पृथ्वी सिंह को अजमेर का विद्रोह शान्त करने पर औरंगज़ेब से विष-भरी शाही खिलअत के रूप में मृत्यु का पुरस्कार मिला था। यह भी जानता हूँ कि उस मृत्यु से तुम्हारे पिता महाराणा जसवन्तसिंह अधिक दिनों जीवित नहीं रहे। यह भी जानता हूँ कि उनकी मृत्यु-शैया आँसुओं से भीग उठी थी यह सोच-कर कि मारवाड़ का क्या भविष्य होगा। तुम उस समय महारानी के गर्भ में थे। तब मैंने तुम्हारे संरक्षण की प्रतिज्ञा कर मारवाड़ की रक्षा में रक्त-स्नान का व्रत लिया था। इसके अतिरिक्त और मुझे क्या जानना है, मैं जानना चाहता हूँ।

**अजीत :** यही कि राजनीति को जानने वाला चतुर सेनापति अपने प्राणों पर खेलकर युद्ध कर सकता है, नीति और कूटनीति की क्रियाएँ और प्रतिक्रियाएँ पहचान सकता है, किन्तु प्रेम और वासना में अन्तर नहीं पहचान सकता। महाराणा जसवन्तसिंह का पुत्र वासना का कीड़ा नहीं हो सकता। वह पवित्र प्रेम का समर्थक है, जिसमें जाति और वर्ग का भेद नहीं है। मानवता में ईर्ष्या-द्वेष की जो अग्नि लगी हुई है, वह इस भुवन-व्यापिनी प्रेम की मन्दा-किनी से शीतल हो जाएगी।

**दुर्गादास :** राजकुमार ! अभी थोड़ा और ज्ञानार्जन करो। जाति और वर्ग के भेद को मिटाने वाली प्रेम की यह मन्दाकिनी क्या गन्धर्व विवाह की लहरों में ही बह सकती है ? प्रेम के क्या अन्य रूप नहीं हो सकते ? और फिर यह मन्दाकिनी केवल रात में ही छिपकर क्यों बहा करती है, वह भी ध्रुव-नगर के दुर्ग के चरणों पर ? मेवाड़ के राजकुमार ! यह विश्वव्यापी प्रेम सूर्य बनकर दिन में समस्त वासनाओं को जला देता है और चन्द्र बनकर समस्त प्राणियों पर समान रूप से स्नेह, शीतलता और अमृत की वर्षा करता है और समस्त विश्व इस पर्व की पवित्रता में धन्य होता है। इस सूर्य के प्रकाश में और चन्द्र की ज्योत्स्ना में सभी को जाने का अधिकार है। वहाँ चाहे सेनापति हो या चाचा दुर्गादास हो, स्वतन्त्रता से जा सकता है। उसके जाने पर प्रश्न-चिह्न नहीं लगाया जा सकता।

**अजीत :** किन्तु राजपूती सिंह के पुत्र को आप उसकी क्रीड़ा से नहीं रोक सकते। यह मेरा जन्म-सिद्ध अधिकार है, यह मेरा स्वभाव-सिद्ध अधिकार है, और वह अक्षुण्ण है। क्रीड़ा अक्षुण्ण है, उसे आप नहीं रोक सकेंगे, कोई नहीं रोक सकेगा।

**दुर्गादास :** राजकुमार ! नहीं रोकूँगा। किन्तु राजपूती सिंह के पुत्र की यह क्रीड़ा युद्ध-भूमि में हो, लूनी नदी के किनारे न हो। वह राज-सिंहासन पर बैठे, ध्रुवनगर के दुर्ग में प्रेम के सोपान पर नहीं। वह अपने गले पर तलवार को

चक्राकार घूमने दे, फूलों की मालाओं को अपने गले में न पड़ने दे।

**अजीत :** किन्तु सेनापति ! सफ़ीयत-उन्-निसा से मेरा सम्बन्ध एक राजकुमार की व्यक्तिगत रुचि का प्रश्न है। यह प्राकृतिक है, नैसर्गिक है। संसार में कोई शक्ति नहीं है जो मेरी व्यक्तिगत रुचि में बाधा ला सके।

**दुर्गादास :** किन्तु अजीतसिंह का, तुम्हारी व्यक्तिगत रुचि का सम्बन्ध समस्त राजस्थान से है, राजस्थान के राजवंशों से है। तुम्हें ज्ञात है अजीतसिंह, राजपूतों ने अपने रक्त की पवित्रता के लिए कितने भयानक युद्ध किए हैं ? कितनी बार जौहर की ज्वालाएँ जली हैं ? आज तुम कहते हो कि तुम्हारी व्यक्तिगत रुचि का प्रश्न केवल तुम्हारे अधिकार की बात है। मारवाड़ के रक्त को तुम कलुषित नहीं कर सकते, राजकुमार !

**अजीत :** तब सुनो सेनापति ! आज से मैं समस्त राजस्थान को चुनौती देता हूँ कि वह मेरे अधिकार की ओर देखे और उस पर प्रश्न-चिह्न लगाने की धृष्टता करे। जो धृष्टता करेगा उसे मेरी तलवार की पैनी धार पर चलना होगा। तुम भी तैयारी करो सेनापति दुर्गादास ! देखूँगा, मारवाड़ किसका साथ देता है, मेरा या तुम्हारा।

**दुर्गादास :** तैयार हूँ, राजकुमार ! दुर्गादास ने युद्धों को सदैव महाशक्ति का वरदान माना है। अभी तक मैंने तुम्हारी रक्षा में युद्ध किए थे। अब महाराणा जसवन्तसिंह के तथा राजवंशों के आदर्शों के लिए युद्ध करूँगा। राजपूतों को निमन्त्रण दो राजकुमार, कि वे अपने आदर्श की विजय में आदर्श राजपूत वंश का विनाश देखें। राजस्थान-भर में प्रचार करो कि तुम्हारे गन्धर्व-विवाह की संध्या में मारवाड़ की परतन्त्रता की काली रात घिर आए और मारवाड़ के मर्यादा-रक्षण की जो प्रतिज्ञा मैंने स्वर्गीय महाराणा जसवन्तसिंह के सामने की है वह अब अपने ही रक्त से पूरी हो।

**अजीत :** (**क्रोध से**) मैं सबसे प्रथम तुम्हें द्वन्द्व-युद्ध का निमन्त्रण देता हूँ, सेनापति !

**दुर्गादास :** मैं राजपूतों के आदर्श से गिरे हुए व्यक्ति का निमन्त्रण अस्वीकार करता हूँ। मारवाड़ के सैनिक तुमसे युद्ध करेंगे।

**अजीत :** सेनापति ! तुम मारवाड़ से निर्वासित हुए।

**दुर्गादास :** मैं नहीं, राज्य-परिषद् तुम्हें निर्वासित करेगी राजकुमार ! मारवाड़ भूमि के रजकणों से निर्मित राज्यवंश के खिलौने ! तुम्हें इस राज्यवंश की मर्यादा का इतना भी ध्यान नहीं आया कि तुम इस प्रसंग पर मौन रह जाते ? क्या तुम्हारे लिए वीर राजपूतों का जो रक्त बहा है वह केवल बालकों की क्रीड़ा थी ? विदेशियों द्वारों मारमाड़ के विनाश का जो ताण्डव हुआ है क्या वह केवल अभिनय-मात्र था ? आज फिर राजस्थान में पारस्परिक विद्रोह

की ज्वाला धधके जिसमें सारी मर्यादा और समस्त गौरव फिर भस्म हो जाए !

**सफ़ीयत :** (**नेपथ्य से**) यह नहीं होगा, यह नहीं होगा, यह नहीं होगा। चाचा दुर्गादास ! तुम्हारे रहते भारतीय गौरव कभी नष्ट न होगा। (**प्रवेश कर**) यदि ऐसा होगा तो मैं संसार में नहीं रहूँगी। (**अश्रुपूर्ण नेत्र**)

**दुर्गादास :** सुखी रहो बेटी ! मुझे तुमसे ऐसी ही आशा थी। किन्तु राजकुमार यही देखना चाहते हैं। उठो राजकुमार ! तलवार लो और मुझ पर वार करो !

**सफ़ीयत :** नहीं चाचा ! यह वार पहले मुझ पर होगा। उठो राजकुमार ! मैंने समस्त बातें दूसरे कक्ष से सुनी हैं। मैं राजस्थान की रक्षा में अपना रक्त बहाऊँगी। तुम्हारी तलवार से मरने में मेरा सौभाग्य है। मेरे पिताजी ने चाचा दुर्गादास पर जो विश्वास किया था वह विश्वास संसार में अटल अटल रहेगा।

**दुर्गादास :** बेटी ! मैं सुखी हुआ। आज तुम्हारा चाचा बनने में मैं अपने गौरव का अनुभव कर रहा हूँ। तो तुम मेरा साथ देने के लिए तैयार हो ?

**सफ़ीयत :** आप जो कहेंगे वही करूँगी। आप आज्ञा दीजिए।

**दुर्गादास :** राजपूती वंश के गौरव के लिए, देश के गौरव के लिए, मानवता के गौरव के लिए मैं चाहता हूँ कि तुम मेरा साथ दो।

**सफ़ीयत :** दूँगी। स्वतन्त्रता-प्रिय अकबर की पुत्री, मैं वचन देती हूँ।

**दुर्गादास :** खूब सोच-समझकर वचन दो, बेटी !

**सफ़ीयत :** आपको क्या मेरे वचन में विश्वास नहीं है ?

**दुर्गादास :** हृदय में आग लगानी पड़ेगी, बेटी ! राजस्थान में शरीर के जौहर अनेक बार हुए हैं, यह मन का जौहर होगा, प्राणों का जौहर होगा।

**सफ़ीयत :** आप मुझे आतंकित न कीजिए, चाचा दुर्गादास ! अपने प्राण भी दे सकती हूँ।

**दुर्गादास :** मुझे तुम्हारे प्राण नहीं चाहिए। मैं चाहता हूँ कि आज से तुम्हारा और राजकुमार अजीतसिंह का सम्बन्ध भाई-बहन का हो।

[तीव्र वाद्य का स्वर]

**सफ़ीयत :** (**स्तब्ध रहकर**) भाई-बहन···भाई-बहन···ओह ! (**चीखकर**) सफ़ीयत ! तू कहाँ है ?

(**क्षण-भर सिसकती है, फिर सँभलकर**) राजस्थान की मर्यादा के लिए, राजवंश की पवित्रता के लिए, आपकी आज्ञा के लिए, (**अटकते हुए**

**शब्दों में**) मैं इन्हें भाई तो नहीं मान सकूँगी, किन्तु कुमार के मार्ग से हट जाऊँगी, चाचा !

**दुर्गादास : (आनन्द-विह्वल होकर**) सफ़ीयत की जय ! जय ! जय ! अनेक वर्षों तक तुम राजस्थान ही नहीं, देश के गौरव के लिए जीवित रहो। सफ़ीयत, तुम···तुम पर राजस्थान को गर्व होगा। तुम सदैव राजस्थान के क्षितिज पर ध्रुव-तारिका बनकर अटल रहो। राजकुमार ! तुम स्तब्ध होकर देख रहे हो ? नारी के जौहर की ज्योति देखो। राजपुत्र ! इस पूजा की शोभा देखो और इस शोभा की पूजा करो। वीर राजपूत ! महाराज जसवन्तसिंह के फ़ौलादी रक्त! इस पवित्रता के पुण्य पर्व में अपने मन से लड़ो और विजय प्राप्त करो। यह जौहर देखो ! ऐसा जौहर अभी तक राजस्थान में नहीं हुआ। मानवता में यह स्वर्गीय ज्योति देखो ! बोलो, सफ़ीयत की जय !

**सफ़ीयत :** नहीं, आप बोलिए, मेरे अजीतसिंह की जय !

**अजीत : (सँभलते हुए शब्दों में**) मेरी नहीं, (**ज़ोर से**) सफ़ीयत की जय !

**दुर्गादास : (प्रचंड ध्वनि से**) राजस्थान के जौहर की जय !

[वाद्य संगीत]

[यवनिका]

# इस चित्र-रूपक के सम्बन्ध में

ललित कलाओं के क्षेत्र में जितनी हानि रंगमंच को सहनी पड़ी है, उतनी कला के अभिव्यंजन के किसी साधन को नहीं। अन्य साधनों की हानि तत्सम्बन्धी कला को ही नष्ट करती है किन्तु रंगमंच की हानि केवल उसी तक सीमित नहीं रहती, उससे अभिन्न नाट्य-साहित्य को भी आघात पहुँचाती है। इसलिए शासक की प्रवृत्ति यदि रंगमंच को नष्ट करती है तो वह अभिनेय नाटकों की परम्परा भी समाप्त कर देती है। हिन्दी साहित्य का आदि काल उस समय चल रहा था जब विदेशियों का आगमन इस देश में हुआ। विदेशियों को रंगमंच सह्य नहीं था, इसलिए हिन्दी साहित्य के आदि काल से लेकर उन्नीसवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध तक हमें ऐसा एक भी उल्लेखनीय नाटक नहीं मिलता जिसका अभिनय किया जा सके। काव्य के क्षेत्र में हिन्दी भले ही गर्व करे किन्तु अभिनेय नाटकों के सम्बन्ध में वह रंक ही है। अन्य भाषाओं में नाट्य-रचना सम्भव हो सकी क्योंकि वे भाषाएँ केन्द्रवर्त्ती नहीं थीं और उन्हें विदेशियों की रुचि और प्रवृत्ति ने सीधे प्रभावित नहीं किया किन्तु हिन्दी केन्द्रवर्त्ती भाषा थी। शासकों की प्रगतिशील दृष्टि के कारण उसकी रंगमंच-सम्बन्धी परम्परा सुरक्षित नहीं रह सकी और इस कारण उसका नाट्य-साहित्य भी नहीं पनप सका।

भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र ने बंगला रंगमंच से प्रभावित होकर हिन्दी रंगमंच के विकास के लिए पूर्ण प्रयत्न किया। उन्होंने अपने नाटकों की रचना में रंगमंच का पूरा ध्यान रक्खा। किन्तु यह रंगमंच केवल स्थानीय था। आगे चलकर रंगमंच व्यावसायिक दृष्टि से स्थान-स्थान पर घूमा पर साहित्य या राष्ट्र की सम्पत्ति के रूप में वह विकसित नहीं हुआ। अंग्रेजी राज्य से भी रंगमंच के निर्माण में देश को सुविधा नहीं मिली। सभ्यता और साहित्य-वितरण करने की घोषणा सुनाने वाले इस विदेशी राष्ट्र ने अपने अभिनय के लिए हृदयों को तो रंगमंच बनाया किन्तु नाटकों का रंगमंच पनपने भी दिया। इस भाँति रंगमंच के अभाव ने अच्छे नाटकों को भी जन्म नहीं दिया।

बीसवीं शताब्दी के क्रमशः सर्वश्री माधव शुक्ल, बदरीनाथ भट्ट, माखन लाल

चतुर्वेदी और जयशंकर प्रसाद ने साहित्य-शिल्प के साथ नाट्य-शिल्प के भी प्रयोग किए। आगे चलकर एकांकी नाटकों का सूत्रपात हुआ। रंगमंच के इन प्रयोगों के परिपक्व होने के पूर्व ही चित्रपट ने लोकप्रियता प्राप्त की और अपने कैमरे के कुटिल कटाक्षों के कारण कुतूहलमयी ललित कल्पनाओं की कमनीयता प्रदर्शित की। एक ही प्रसंग में कैमरे की अनेकानेक 'उलटवाँसियाँ' तथा क्षण में पृथ्वी से आकाश और नभ से भीषण वन के अन्तराल में पहुँच कर सिंह और हाथियों के आक्रमण से प्राण बचा लेने की साहसपूर्ण घटनावली दर्शकों के प्राणों में समा गई। किसे रंगमंच के स्थिर दृश्य में जीवन की विवेचना सुनने का अवकाश है जब दूसरी ओर चित्रपट अपने रसीले गानों और विचित्र कौतुकों के साथ सामान्य जन को अपनी ओर खींच रहा है? इस स्थिति में नाट्य-साहित्य की रक्षा के दो ही उपाय हो सकते हैं—

1. रंगमंच अत्यन्त सरल होकर जीवन में विप्लव मचाने वाले आकर्षक कथा-भाग से सम्पन्न हो।
2. साहित्य नाटकों और चित्रपटों में संधि हो।

पहला उपाय तो आधुनिक नाटक-लेखकों के हाथ में है। वे जीवन के गहन अध्ययन से रंगमंच के उपयुक्त सामग्री का संकलन कर नाटकीय कौशल से निर्मित कथा का निर्माण कर सकते हैं। अपने नाटकों का आरम्भ वे सरल रंगमंच से करें। धीरे-धीरे उनका नाट्य-कौशल रंगमंच को स्वयं समृद्ध कर देगा और तब उस पर अनेकानेक प्रयोग सम्भव हो सकेंगे।

दूसरा उपाय साहित्यकार और चित्रपट-निर्माता के परस्पर समझौते का है। यह समझौता कैसे होगा, यह समय और परिस्थिति का प्रश्न होगा। इसके लिए या तो राज्य-विधान साहित्य और चित्रपट के परस्पर सहयोग की प्रतियोगिताएँ रक्खें या साहित्यकार स्वयं ऐसा साहित्य दे कि चित्रपट-निर्माता उसके समक्ष मस्तक झुका दें। बंगला साहित्य के कथा-लेखक स्वर्गीय श्री शरत्चन्द्र ने ऐसा साहित्य दिया है जिसे बंगला के चित्रपट-निर्माताओं ने चित्रपट पर प्रस्तुत किया है। बंगाली निर्माता अपने साहित्यकार का सम्मान करना जानते हैं। हिन्दी के कथा-लेखक श्री प्रेमचन्द ने भी अमर साहित्य लिखा किन्तु चित्रपट-निर्माताओं ने प्रेमचन्द का मूल्य नहीं परखा और उनकी कृति या तो 'बाज़ारे-हुस्न' बनकर रह गई या तपस्विनी की भाँति साधना के तपोवन में ही बैठी रही।

हिन्दी राष्ट्रभाषा घोषित हुई और अहिन्दी प्रान्तों से भी हिन्दी के चित्रपटों के निर्माण में राष्ट्रीय धन का व्यय हुआ। पहले भी होता था अब और अधिक हुआ। किन्तु इन चित्रपटों की कथा का निर्माण करने वाले अधिकांश में साहित्यकार नहीं, वे या तो 'मुन्शी जी' हैं या 'पंडित जी'। चित्रपट-निर्माताओं के लिए साहित्यकार 'फिजूल की चीज' है। बेचारा साहित्यकार अपनी प्रतिभा की श्री

प्राणों की वाणी में सजाकर यदि किसी चित्रपट-निर्माता के सामने पहुँच जाए तो निर्माता महोदय उससे यही प्रश्न करेंगे ।

1. आपकी कहानी 'हंटरवाली' टाइप की है या नहीं ?
2. आपकी कहानी में 'परेम' की 'उथल-पुथल' के गाने दस से पन्द्रह तक रखे जा सकते हैं या नहीं ?
3. कहानी में 'मजा' पैदा करने वाली 'चुलबुलाहट' है या नहीं ?
4. इस कहानी में हमारा पैसा तो न फँसेगा ?
5. सस्ते से सस्ते कितने दामों में कहानी बिक सकेगी ?
6. कहानी को अपनी मर्जी के माफिक हम बदलेंगे। यह शर्त मंजूर है ?
7. इस कहानी की हीरोइन क्या ऐसी है जो हमारे स्टूडियो की 'स्टार' से 'फिट' हो जाए ?

साहित्यकार यदि वास्तव में साहित्यकार है तो उसे एक से अधिक शर्तें नामंजूर होंगी । उसे वापस जाना होगा। चित्रपट-निर्माता सोचेगा 'कहाँ, की हत्या गले पड़ रही थी। अरे, अपने 'मुंशी जी' से जैसा चाहेंगे, वैसा लिखाएँगे। कहानी के लिए अलग से देना भी न पड़ेगा । महीने की तनख्वाह जो दी जाती है।"

यदि किसी साहित्यकार ने अपनी मर्यादा छोड़ कर कोई कहानी भेजी भी तो उत्तर मिलेगा कि 'अभी पहले की ली हुई दो कहानियों पर काम चल रहा है। इसलिए हमें हार्दिक दुःख है कि हम आपकी कहानी स्वीकार करने का यश प्राप्त न कर सकेंगे।'

चित्र-निर्माता यह प्रयोग कभी नहीं करेगा कि वह ऐसा चित्र बनाए जिससे भारतीय कथा-साहित्य द्वारा हमारी संस्कृति का प्रभाव सारे संसार में फैल जाए। साधारणत: दिलचस्प चित्रपटों में क्या होगा ?

1. दृष्टि पड़ते ही प्रेम हो जाना।
2. विरह में एक ही गीत गाना। नायक यदि गाने की एक कड़ी रेल के कम्पार्टमेंट में सिर निकाल कर गा रहा है तो नायिका उसी गाने की दूसरी कड़ी बैलों को भूसा डालते हुए गा रही है।
3. नाचनेवालियों से प्रेम ।
4. पाकेट काटना या चोरी करना।
5. जालसाजी करना।
6. पिस्तौल या बन्दूक से खून करना।
7. मोटर से कुचल जाना ।
8. अर्धनग्न नायिका का तालाब में स्नान करना।
9. अस्पताल और आपरेशन-टेबुल ।

# ऐतिहासिक परिचय

इस देश को अभिमान है कि उसके अन्तर्गत राजस्थान जैसा एक भू-भाग है जिसने इतिहास के आदि काल से राष्ट्रीयता, आत्माभिमान, निर्भीकता और साहस के अद्वितीय उदाहरण उपस्थित किए हैं। स्वतंत्रता की रक्षा के लिए अनुपम आत्म-विश्वास और अमिट आत्म-बलिदान समस्त मानवता के लिए अनुकरणीय है। राजस्थान की गौरव गाथा हमारे इतिहास की विभूति है जो शताब्दियों तक जन-जन में प्रेरणा भरने की शक्ति रखती है। राजस्थान का प्रत्येक राज्य अभिमान कर सकता है कि इतिहास के किसी न किसी काल में उसने ऐसे पुरुष उत्पन्न किए हैं जिन्होंने अपने पौरुष से युगान्तर उपस्थित कर दिया है और ऐसी नारियों को जन्म दिया है जिन्होंने अपने साहस और आत्म-बलिदान से देश को गौरवान्वित किया है। कर्नल टाड ने राजस्थान के इतिहास के सम्बन्ध में लिखा था—

"राजस्थान में कोई ऐसा छोटा राज्य नहीं है जिसमें अपनी 'थर्मापोली' (रणक्षेत्र) न हो और कठिनाई से कोई नगर हो जिसने अपना 'लियोनिडस' (आत्म-बलिदानी वीर) उत्पन्न न किया हो।[1]

जहाँ स्थान-स्थान पर रणक्षेत्र की रक्त-रंजित भूमि हो और वंश-वंश में साहसी वीर पुत्र हों, उसकी गौरव गाथा तो स्वर्णाक्षरों में लिखनी चाहिए। किन्तु राजस्थान के इतिहास को सुरक्षित रखने का प्रयत्न जिस रूप में होना चाहिए, उस रूप में नहीं हुआ। कवियों और चारणों द्वारा विविध नरेशों की वंशावलियाँ और उनके जीवन-वृत्त अवश्य प्रस्तुत किए गए किन्तु वीर-पूजा की भावना ने उन कृतियों को अतिरंजित कर दिया है। प्रशंसापूर्ण अतिशयोक्तियों ने सत्य का बहुत थोड़ा अंश संचित किया है और काव्य के अनेक वंदनवार नरेशों और सामन्तों के राजदरबारों को सुशोभित करते रहे हैं। आश्रय की आशा में चारणों ने नरेशों को इन्द्र और विष्णु की अनेक उपाधियों से अलंकृत किया है और कल्पना ने उन्हें अतिमानव रूप में कल्पित कर लिया है। इसी प्रकार

---

1. "There is not a petty state in Rajasthan that has not had its Thermopolae and scarcely a city that has not produced its Leonides." (Tod's Rajasthan, Volume I, Introduction.)

से सामान्य से सामान्य युद्ध महाभारत की भीषण अतिरंजना लिए हुए है और सामान्य से आखेट में ऐसे भयानक वन्य पशु इकट्ठे हो गए हैं जिनकी स्थिति महा निर्जन कान्तार में भी नहीं हो सकती। इस भाँति चारणों के विरुद गायकों ने सत्य में कल्पना का अंश इतना अधिक जोड़ दिया है कि उसकी ऐतिहासिकता समाप्त-सी हो गई है।

## इतिहास की संरक्षा

यदि कुछ चारणों ने अपने ग्रंथों में वंशवृत्त और ऐतिहासिक घटनाओं का उल्लेख भी किया है तो उनकी यथावत् संरक्षा नहीं हो सकी है। कुछ तो आक्रमणकारियों की विध्वंसकारिणी नीति में भस्म हो गए और कुछ जीवन की रक्षा के लिए भागने और घर छोड़ने की शीघ्रता में अरक्षित पड़े रह गये। वंश-धन के रूप में अंध कोठरियों में पड़े रहने के कारण भी अनेक ग्रंथ चूहों और दीमकों की उदर-पूर्ति में समाप्त हो गए। इस प्रकार आज जो हमारे समक्ष प्राचीन इतिहास के ग्रंथ उपलब्ध होते हैं वे इतिहास और साहित्य की विराट् निधि के अवशिष्ट रूप ही हैं जिनसे हम अतीत के सम्बन्ध में थोड़ी-बहुत सामग्री प्राप्त कर सकते हैं। इस सामग्री में शिलालेख, ताम्रपत्र तथा सिक्कों के संकेतों से हम इतिहास को पुनर्निर्मित करते हैं और यथासंभव सत्य तक पहुँचने का प्रयत्न करते हैं।

## अन्वेषण

राजस्थान के इतिहास की खोज करने में विदेशी विद्वानों का प्रयत्न सराहनीय है जिन्होंने अनेक चारण-ग्रंथों तथा साहित्यक कृतियों के आधार पर राजस्थान के इतिहास की रूपरेखा निर्मित की है। इन दो विद्वानों के नाम हैं, कर्नल टाड और डाक्टर टैसी टोरी। कर्नल टाड ने चारणों के ग्रन्थों तथा जनश्रुतियों का अधिक आश्रम लिया है और डाक्टर टैसी टोरी ने प्राचीन ख्यातों और साहित्यिक ग्रंथों को अपनी खोज का आधार बनाया है। दोनों विद्वानों ने राजस्थान के इतिहास और साहित्यिक कृतित्व पर जो कुछ भी कार्य किया है, वह ऐतिहासिक दृष्टि से भले ही पूर्ण प्रामाणिक न समझा जावे किन्तु इस दिशा में एक अद्वितीय साहसिक कार्य अवश्य कहा जा सकता है।

भारतीय विद्वानों में कविराज श्यामल दास, श्री रामनारायण दूगड़, डा० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा, डा० जगदीश सिंह गहलौत और डा० रघुवीर सिंह का नाम उल्लेखनीय है। उन्होंने राजस्थान के इतिहास को अनेक भ्रान्तियों से मुक्त कर सच्चे अर्थों में अनुसन्धान का कार्य किया है और सत्य का निर्धारण किया है।

## मेवाड़ का राजवंश

मेवाड़ का राजवंश सूर्यवंशी है। महाराज राम की परंपरा में जो वंश-सूत्र आगे चला उसमें लगभग छठी शताब्दी में गुहिल अथवा गुहदत्त नरेश हुआ जिसके नाम

'श्री गुहिल' का उल्लेख सन् 1869 में प्राप्त चाँदी के सिक्कों पर मिलता है। राजा गुहिल के उपरांत इस वंश में दूसरा महत्त्वपूर्ण नाम राजा कालभोज (बापा रावल) का मिलता है जो आठवीं शताब्दी के मध्य में हुआ जिसका उल्लेख उसकी एक स्वर्ण मुद्रा में मिलता है। इसमें इनके सूर्यवंशी होने का भी उल्लेख है। आठवीं शताब्दी में ही वीरों का पवित्र तीर्थ चित्तौड़ इसके अधिकार में आया। इस वंश-परंपरा में अनेक वीर राजाओं का नाम आता है जिनमें रावल समरसिंह, रावल रतनसिंह, महाराणा हम्मीर, महाराणा लक्षसिंह (लाखाजी), महाराणा कुम्भकर्ण (कुम्भाजी), महाराणा संग्रामसिंह (राना साँगा) आदि प्रमुख हैं। इन महाराणाओं ने बड़ी से बड़ी आपत्ति आने पर भी अपने धर्म की तथा आत्म-सम्मान की रक्षा की है जिससे राजस्थान का नाम इस देश में ही नहीं, समस्त संसार में विख्यात हो गया। इसी वंश में सन् 1521 में महाराणा संग्रामसिंह के पुत्र महाराणा उदयसिंह का जन्म हुआ। महाराणा संग्रामसिंह के भाई पृथ्वीराज के दासी-पुत्र बनवीर ने राज्याधिकार प्राप्त करने के लिए कुमार उदयसिंह का वध करना चाहा किन्तु खीची जाति की राजपूतनी पन्ना धाय ने अपने पुत्र की हत्या कराकर कुमार उदयसिंह की रक्षा कर ली। स्वामिभक्ति और राजभक्ति की यह गौरव गाथा इतिहास में स्मरणीय है।

## महाराणा उदयसिंह

महाराणा उदयसिंह अत्यन्त सामान्य नरेश हुए। अपने वंश की विख्यात परम्परा तथा पिता राना साँगा जैसी वीरता उनमें नहीं थी। वे बहुत विलासी थे। उन्होंने बीस राजकुमारियों का वरण किया और उनसे उनके पच्चीस पुत्र तथा बीस पुत्रियाँ उत्पन्न हुईं। उनके पच्चीस पुत्रों में महाराणा प्रताप सबसे ज्येष्ठ थे। इन्हीं महाराणा प्रताप ने जीवन भर स्वतंत्रता के लिए युद्ध किया और बादशाह अकबर की कूटनीति के अनेक चक्रव्यूहों से अपनी मर्यादा सुरक्षित की। राजस्थान के राजवंशों में इतना प्रतापी महाराणा, जिसने विषम परिस्थितियों में अपना मस्तक ऊँचा रक्खा, दुर्लभ है। यह प्रकृति का कौतुक ही है कि अत्यन्त विलासी पिता से ऐसा पुत्र उत्पन्न हुआ जिसने जीवन भर स्वतंत्रता की साधना की और जिसने अपनी मातृभूमि की गौरव-गरिमा के लिए अपने समस्त सुखों का उत्सर्ग कर दिया।

## महाराणा प्रताप

महाराणा प्रतापसिंह का जन्म 9 मई, सन् 1540 में हुआ। जिस बादशाह अकबर से इनका जीवन-भर संघर्ष चलता रहा, वह 14 अक्टूबर सन् 1542 में हुआ और इनसे लगभग दो वर्ष छोटा था। प्रारंभ से ही महाराणा प्रताप को संघर्ष और अशान्ति से लोहा लेना पड़ा। इनके पिता महाराणा उदयसिंह अपनी बीस रानियों में अपनी छोटी रानी भाटी से अधिक प्रेम रखते थे, इसलिए उन्होंने उस भाटी रानी के

पुत्र जगमल को राज्य का उत्तराधिकारी घोषित किया। उत्तराधिकार तो ज्येष्ठ पुत्र प्रतापसिंह को ही मिलना चाहिए था किन्तु भाटी रानी के प्रभाव के कारण महाराणा उदयसिंह के नवें पुत्र कुमार जगमल को ही प्राप्त हुआ। यहीं से महाराणा प्रताप के जीवन में गृह-विग्रह से संघ र्ग का आरम्भ हुआ। कुमार जगमल उद्दण्ड और कायर था इसलिए मेवाड़ के सामन्तों ने महाराणा उदयसिंह की घोषणा का तिरस्कार कर कुमार प्रतापसिंह को ही मेवाड़ का महाराणा बनाया। परिणामस्वरूप कुमार जगमल अपने कुछ अन्य भाइयों सहित बादशाह अकबर की शरण में चला गया और मेवाड़ पर अपने ही सम्बन्धियों की सहायता से विदेशी आक्रमण का सूत्रपात हुआ।

## सम्राट् अकबर

अकबर बड़ा ही नीतिज्ञ था। उसने राजपूत जैसी तेजस्वी जाति को निर्बल करने के लिए अनेक प्रलोभनों के जाल फैलाये। अनेक राजपूत राजाओं को उच्च पद प्रदान कर उसने अपने राज्य की शक्ति संगठित की। इतना ही नहीं, उसने राजपूत कुमारियों का वरण करने की नीति अपनाई। जो राजपूत नरेश निर्बल अथवा लोभी थे उन्होंने गौरव के साथ बादशाह अकबर की नीति में भाग लिया और मुगल साम्राज्य के अधीन होकर अपने को धन्य समझा। ऐसी परिस्थिति थी कि राजपूत परस्पर संगठित नहीं हो सके और एकाकी नरेश बादशाह अकबर की शाही सेना का सामना करने में असमर्थ थे, अतः उन्होंने बादशाह के समक्ष आत्म-समर्पण करने में भी अपना हित समझा। आमेर (जयपुर) के राजा भगवानदास ने अपनी बहन जोधाबाई का विवाह बादशाह अकबर के साथ कर दिया था। अपने भतीजे मानसिंह के लिए उसने बादशाह अकबर से सात हज़ारी मनसब भी प्राप्त किया था।

महाराणा प्रताप को यह सब सह्य नहीं था। उन्हें अपने पूर्वजों की मर्यादा सुरक्षित रखनी थी और बादशाह अकबर के नृशंस हाथों से मेवाड़ की रक्षा करनी थी। बादशाह अकबर महाराणा प्रताप के आत्म-सम्मान और जाति-गौरव की मान्यता से परिचित था। उसने महाराणा प्रताप को वश में रखने के लिए मानसिंह को भेजा। डूँगरपुर और उदयपुर को अधिकार में करने के उपरान्त मानसिंह अपनी शक्ति और प्रभुता के गर्व में राणा प्रतापसिंह से भेंट करने के लिए कमलमीर नामक स्थान पर आया किन्तु महाराणा प्रताप ने ऐसे आत्म-सम्मान-हीन व्यक्ति को अतिथि-सत्कार में भोजन पर आमंत्रित करके भी उसका मुख देखना उचित नहीं समझा। मानसिंह अपमानित होकर अकबर के पास आया और उसने महाराणा प्रताप पर आक्रमण करने के लिए आग्रह किया।

## संघर्ष

यहीं से महाराणा प्रताप और अकबर के संघर्ष का आरंभ हुआ जिसका पर्यवसान हल्दीघाटी के युद्ध में हुआ। हल्दीघाटी के युद्ध में महाराणा प्रताप ने अपने घोड़े

चेतक पर सवार होकर ऐसा युद्ध किया जिसका उदाहरण अन्यत्र नहीं मिल सकता। दोनों सेनाओं के अनेक वीर सैनिक मारे गए, किन्तु महाराणा प्रताप पराजित नहीं हुए। अकबर ने महाराणा प्रताप को अधिकार में लाने के लिए न जाने कितने यत्न किए। महाराणा प्रताप अरावली पर्वत के विविध दुर्गम प्रान्तों में कष्टपूर्वक निवास करते रहे, किन्तु बादशाह अकबर की शरण में नहीं आए। प्रताप द्वारा संधि-पत्र लिखने की कथा सर्वथा मिथ्या है।

अभी आशा की किरण विलीन नहीं हुई थी। महाराणा के प्रधानमन्त्री भामाशाह ने मेवाड़ की छिपी हुई सम्पत्ति महाराणा को समर्पित की जिससे महाराणा प्रताप ने पुनः सेना का संगठन कर मेवाड़ के अधिकांश भाग बादशाह अकबर से छीन लिये। वे चित्तौड़ वापस नहीं ले सके, इसी कष्ट में 57 वर्ष की अवस्था में, 19 जनवरी सन् 1597 को उन्होंने परलोक की यात्रा की। महाराणा प्रताप का व्यक्तित्व बड़ा तेजस्वी था। बलिष्ठ और ऊँचा कद, विशाल नेत्र, तनी हुई मूँछें, पुष्ट और सुदृढ़ वक्ष-स्थल ! लम्बी भुजाएँ जितनी आकर्षक थीं उतनी ही युद्ध में क्रियाशील भी थीं। उनका साहस अग्नि का ऐसा प्रदीप्त कुण्ड था जिसे विपत्तियों की वर्षा भी नहीं बुझा सकती थी। कर्नल टाड ने महाराणा प्रताप के सम्बन्ध में लिखा है कि अकबर की महान् आकांक्षा, शासन-कौशल और विपुल साधन मनस्वी महाराणा प्रताप के अदम्य शौर्य, यशस्वी साहस और निश्छल अध्यवसाय को शमित करने में नितांत असमर्थ थे। अरावली पर्वत की शायद ही कोई घाटी हो जो महाराणा प्रताप की वीरता, विजय आदि से पवित्र न हुई हो। वास्तव में महाराणा प्रताप समस्त देश के गौरव के ऐसे उज्ज्वल प्रतीक हैं कि शताब्दियों तक उनकी कीर्ति-किरण धूमिल नहीं होगी।

## यह नाटक

महाराणा प्रताप पर प्रचुर साहित्य की रचना हुई है। काव्य, उपन्यास और नाटक की शैली में उनके उज्ज्वल चरित्र को अनेक रूपों में उपस्थित किया गया है। प्रस्तुत नाटक का उद्देश्य यही है कि अपने देश के इस वीर शिरोमणि के उज्ज्वल चरित्र को अधिक से अधिक प्रभावशाली रूप में उपस्थित किया जाए। काव्य और उपन्यास वर्णनात्मक और विश्लेषणात्मक शैलियाँ हैं किंतु नाटक अभिनयात्मक शैली है। नाटक में मंच का संयोजन होने के कारण यह दृश्य-कला है जिसका प्रभाव अधिक प्रत्यक्ष और स्थायी होता है।

प्रस्तुत नाटक तीन अंकों में लिखा गया है। प्रथम अंक अभिषेक-पर्व है। इसमें उन सभी परिस्थितियों का आकलन किया गया है जो राजस्थान में गृह-विद्रोह के समय उपस्थित हुआ करती थीं। उन विषम परिस्थितियों में जो महान् चरित्र हैं वे उसी प्रकार उभरकर सामने आ जाते हैं जिस प्रकार काले बादलों के क्रोड़ से चन्द्रमा का उदय होता है।

महाराणा उदयसिंह ने जो जगमल के उत्तराधिकार की घोषणा की थी उसकी प्रतिक्रिया भिन्न-भिन्न पात्रों पर भिन्न-भिन्न प्रकार से हुई है। उस प्रतिक्रिया में महाराणा प्रताप का उद्योग किस प्रकार परिस्थितियों को सन्तुलित करने में लगा है, यही उनके व्यक्तित्व के विकास की दिशा है। उसी में उनके महापुरुषत्व के बीज निहित हैं।

दूसरे अंक में मेवाड़ को व्यवस्थित करने में उनकी जो प्रेरणा और निष्ठा है, उसकी रूपरेखा विविध प्रसंगों में उपस्थित की गई है। राजा मानसिंह की नीति राजस्थान के लिए कितनी भयावह हो सकती है, इसका अनुमान महाराणा प्रताप के आक्रोश से स्पष्ट हो जाता है। वस्तुतः यही वह प्रसंग है जिसमें भविष्य के युद्ध की भूमिका स्पष्ट होती है। वह युद्ध कितना भयानक हुआ इसका प्रमाण हल्दीघाटी का इतिहास है। रंगमंच पर युद्ध की विभीषिका और सैनिकों की मार-काट स्पष्ट नहीं की जा सकती अतः उसका संकेत भर कर दिया गया है, किंतु यह संकेत इतना सशक्त है कि उससे एक ओर जहाँ महाराणा प्रताप की संगठनशीलता का परिचय मिलता है, दूसरी ओर उनकी युद्ध-नीति का कौशल भी स्पष्ट होता है। उनकी वीरता तो उनके प्रत्येक वाक्य से ही स्पष्ट हो जाती है।

तीसरे अंक में दो भावनाओं का मिश्रण है। पूर्वार्द्ध में हल्दीघाटी के युद्ध का परिणाम अवसाद लिए स्पष्ट होता है और उत्तरार्द्ध में मेवाड़ की मुक्ति के लिए पुनः अभियान प्रारम्भ होता है, जब भामाशाह द्वारा चित्तौड़ की सम्पत्ति महाराणा प्रताप को समर्पित की जाती है। महाराणा प्रताप का व्यक्तित्व कभी झुका नहीं किंतु मानव होने के नाते उनकी संवेदनशीलता प्रत्येक स्थल पर प्रकट होती है।

तीनों अंकों में कथावस्तु के अन्तर्गत ऐसे प्रसंग चुने गए हैं जो महाराणा प्रताप के समस्त जीवन को एक वीर पुरुष की परिभाषा में बाँध सकें। मंच से संबंधित होने के कारण नाटक की कथावस्तु को संक्षिप्त करने की आवश्यकता होती है किंतु इस संक्षिप्त रूप में नाटकीय व्यंजना का स्थान अनिवार्य होता है। यदि नाटक में व्यंजना न हो तो घटनाएँ नीरस बादलों की भाँति शून्य में बिखर जाती हैं।

इस भाँति प्रमुख घटनाओं द्वारा महाराणा प्रताप के जीवन की समस्त संवेदनाओं को उभारने की चेष्टा की गई है।

## चरित्र-चित्रण

इस नाटक में चरिण-चित्रण मनोवैज्ञानिक सत्य को लेकर चला है। मेवाड़ की प्रशस्त परम्परा को हृदयंगम करने का एक मनोविज्ञान है तथा तत्कालीन राजनीति के आकर्षक प्रयोगों का दूसरा मनोविज्ञान है। इस प्रकार नाटक के पात्र सहज ही दो वर्गों में विभाजित हो जाते हैं जो इन दो विशिष्ट प्रकार के मनोविज्ञान से परिचालित होते हैं। यह स्पष्ट है कि महाराणा प्रताप की आत्मनिष्ठा और परम्परागत गौरव के समर्थन

के लिए जो पात्र आते हैं उनमें सबसे अधिक योग रानी वीरम का है। ऐसा ज्ञात होता है कि जो वृत्तियाँ अन्तराल से उभरकर धरातल पर आ जाती हैं, वे ही जीवन की परिस्थितियों के समानान्तर होकर चलने लगती हैं। विरोधी पात्रों का मनोविज्ञान किसी स्थायी आदर्श पर आधारित न होने के कारण स्थिर नहीं रहता। परिणाम यह होता है कि दोनों प्रकार के मनोभावों के प्रत्यक्ष संघर्ष से उदात्त पात्र और भी ऊपर उठ जाते हैं और स्वार्थ से पोषित पात्र अधिक नीचे गिर जाते हैं। इस भाँति चरित्रों के सौन्दर्य का एक तुलनात्मक दृष्टिकोण भी उपस्थित हो जाता है। चरित्र-चित्रण का कौशल तभी स्पष्ट होता है जब पात्रों के समस्त गुणों का अभिव्यंजन उनके संस्कार और प्रभाव की सन्धि में हो सके। प्रत्येक पात्र अपने संस्कारों को मन में लिए रहता है। परिस्थितियाँ जब उसके सम्पर्क अथवा संघर्ष में आती हैं तब उनके प्रभाव से संस्कार स्थिर रहते हैं या बदल जाते हैं। यही पात्र के स्वभाव के निर्धारण में सहायक तत्त्व है और इसी तत्त्व के आधार पर चरित्र-चित्रण का सौन्दर्य है। यदि इस कसौटी पर जगमल और मानसिंह तथा राणा प्रताप और रानी वीरम का चरित्र परखा जाए तो उनके वास्तविक स्वभाव के सम्बन्ध में यथार्थ जानकारी हो सकती है।

## संवाद

इस नाटक के सभी पात्र अपने स्वभाव के अनुसार भाषा का प्रयोग करते हैं। इस नाटक में जहाँ एक ओर शुद्ध हिन्दी के संवाद हैं, वहाँ दूसरी ओर उर्दू में लिखे गए संवाद भी हैं। भाषा पात्रों को लेकर चलती है। मैं तो समझता हूँ कि भाषा के प्रयोग से ही पात्रों के व्यक्तित्व का परिचय मिलता है। जो भारतीय आदर्शों में विश्वास रखते हैं वे शुद्ध भाषा का प्रयोग स्वभावत: करेंगे, जो मुसलमानी संस्कारों में पोषित हैं वे उर्दू का प्रयोग करेंगे, इसलिए पात्रों के व्यक्तित्व के निर्धारण में संवादों की भाषा में परिवर्तन हुआ है! इससे जहाँ मनोभावों की स्पष्ट अभिव्यक्ति हुई है वहाँ पात्रों के व्यक्तित्व की सुरक्षा भी हुई है।

संवाद नाटक के मनोभावों की अभिव्यक्ति का एकमात्र माध्यम है। कथानक और चरित्र दोनों के समीकरण में संवाद की व्यवस्था है। यह जितना मनोरंजक होगा, उतना ही नाटक का अनुरंजनकारी रूप सशक्त होगा, इसीलिए संवाद में हास्य और व्यंग्य का प्रमुख स्थान है।

## उद्देश्य

इस नाटक का उद्देश्य प्रात:स्मरणीय महाराणा प्रताप के उज्ज्वल और पराक्रमी व्यक्तित्व का उद्घाटन करना तो है ही, साथ ही भारत के नैतिक आदर्शों की रक्षा तथा मातृभूमि के लिए सर्वस्व उत्सर्ग करने की प्रेरणा भी है। आज के युग में समाज और व्यक्ति में अनेक कुण्ठाएँ उत्पन्न हो गई हैं। स्वार्थ और लिप्सा ने मानव-चरित्र

में अनेक हीन ग्रन्थियाँ उत्पन्न कर दी हैं। राष्ट्रीयता की दृष्टि धुँधली हो गई है। आत्म-सम्मान सामान्य लाभ के हाथों बिक गया है और मर्यादा एवं अनुशासन परिहास के पर्याय बन गए हैं। इन समस्त विषमताओं में महाराणा प्रताप का चरित्र स्फूर्ति और प्रेरणा प्रदान करेगा, इसमें कोई सन्देह नहीं। आज के समाज में जीवनी साहित्य के प्रति किसी के मन में आस्था नहीं रह गई है, क्योंकि अहं की वृद्धि प्रतिदिन मानव-चरित्र को दूषित करती जा रही है। आवश्यकता इस बात की है कि इतिहास के परिप्रेक्ष्य में जीवन की आकांक्षाओं का मूल्य आँका जाए और उसे अपने कर्त्तव्यों में उतारने की चेष्टा की जाए। मुझे विश्वास है कि महाराणा प्रताप का चरित्र इस दृष्टि से अत्यन्त प्रभावशाली और महान् है।

पूर्ण आत्म-विश्वास और श्रद्धा से मैं यह नाटक देश की सेवा में समर्पित करता हूँ।

—लेखक

## पात्र-सूची

पुरुष

| | | |
|---|---|---|
| महाराणा प्रताप | : | मेवाड़ के महाराणा |
| शक्तिसिह<br>जगमल<br>सगर<br>रायसिंह | : | महाराणा प्रताप के भाई |
| अमरसिंह<br>चन्द्रसिंह | : | महाराणा प्रताप के पुत्र |
| सामन्त राव झालौर<br>सामन्त चन्दावत<br>सामन्त रामसिह | : | महाराणा प्रताप के सामन्त |
| सालुम्बरा नरेश<br>रामसिह तंबर<br>(ग्वालियर नरेश) | : | महाराणा प्रताप के सहायक |
| भील सरदार | : | महाराणा प्रताप का मित्र |
| जैतसिंह | : | बिदनौर का राठौर |
| सुलेमान नक्की | : | सूरत का सौदागर |
| जुलफ़िक़ार अली खाँ | : | राजा मानसिंह का मुसाहिब |
| राजा मानसिह | : | सम्राट् अकबर के सप्त-हजारी मनसबदार |
| भामाशाह | : | मेवाड़ का कोषाध्यक्ष |
| सुरजनसिंह | : | कुंभलगढ़ का दुर्ग-रक्षक |
| दूत | : | दो सरदार |

स्त्री

| | | |
|---|---|---|
| वीरमदे | : | महाराणा प्रताप की महारानी |
| कानन | : | भील-कन्या |

# प्रथम अंक

## अभिषेक-पर्व

**समय** : सूर्योदय के पूर्व  **स्थान** : कुंभलगढ़  **काल** : 1572 ई०

[**स्थिति** : कुंभलगढ़ का दुर्ग सुनसान वनभूमि में किसी उन्मत्त सिंह की भाँति तनकर अपनी शक्ति तोल रहा है। वह उषाकाल की वेला में अलसाया हुआ-सा सुनसान वन-प्रांत को बोझिल बना रहा है। दुर्ग के टिमटिमाते हुए दीपक उसकी आँखों की भाँति झपकते हुए दृष्टिगत हो रहे हैं।

दूर पर घंटे और घड़ियाल की ध्वनि सुनाई पड़ रही है। कुछ ही क्षण बाद शंखनाद होता है जो निस्तब्ध नीरवता में एक लकीर-सा खींचता हुआ शून्य में विलीन हो जाता है। बीच-बीच में कोई पक्षी चीख उठता है।

एक ओर से गम्भीरता की चाल से एक सामन्त का प्रवेश। प्रातःकाल के धुँधलेपन में उसकी वेश-भूषा अस्पष्ट-सी दीख पड़ती है। फिर भी सिर पर उठी हुई पगड़ी, शरीर पर अँगरखा और पैजामे की रूप-रेखा लक्षित होती है। कमर में तलवार। वह गहराई से दाएँ-बाएँ देखता है। फिर सामने दृढ़तापूर्वक खड़े होकर अधिकारपूर्ण सधे स्वर में पुकारता है—]

**सामन्त** : दुर्ग पर कौन है ?

[नीरवता में स्वर गूँज उठता है। कुछ क्षणों बाद वह फिर पुकारता है—]

दुर्ग पर कौन है ? (**भीतर से कड़ा स्वर**) सावधान !

**सामन्त** : मैं सामन्त राव झालौर हूँ। दुर्गरक्षक !

**दुर्गरक्षक** : (**प्रवेश कर**) घणी खमा, अन्नदाता !

**सामन्त** : सिंह-द्वार पर कोई नहीं है ?

**दुर्गरक्षक** : दस सामन्त और एक हजार सैनिक हैं। मैं सुरजनसिंह हूँ। भगवान् एकलिंग की आरती हो रही थी। सब प्रणाम करने गए हैं। मैं सिंह-द्वार से ही प्रणाम कर रहा था। कुछ देर हुई। पधारिए।

**सामन्त** : सालुम्बरा-नरेश और सामन्त चन्दावत कृष्ण पधारे ?

**दुर्गरक्षक** : दूत ने सूचना दी थी कि सूर्योदय होने पर महाराज और सामन्त पधारेंगे।

अभी तो सूर्योदय नहीं हुआ, आते ही होंगे ।

**सामन्त :** बहुत आवश्यक कार्य है। ग्वालियर-नरेश महाराज रामचन्द्र तंवर की ओर से कुछ सूचना मिली ?

**दुर्गरक्षक :** वे भी आ रहे हैं, राव राजा !

**सामन्त :** वे अनेक सामन्तों से मिल रहे हैं। उन्हें आने में शायद कुछ विलम्ब हो।

**दुर्गरक्षक :** तो आप भीतर पधारिए, राव राजा !

**सामन्त :** नहीं, मैं बाहर ही सालुम्बरा-नरेश और सामन्त चन्दावत कृष्ण की प्रतीक्षा करूँगा। तुम भीतर के गुप्त मार्ग से भील सरदार को सूचना दो कि वे भी आकर हम लोगों से मिलें ।

**दुर्गरक्षक :** जैसी आज्ञा, अन्नदाता ! (**प्रस्थान**)

**सामन्त :** (**टहलते हुए**) परिस्थिति···बड़ी ही···भयानक है। भगवान् एकलिंग ही रक्षा करें !···एकलिंग ! तुम्हीं मेवाड़ के रक्षक हो !···तुम्हारी जय हो ?

[बाहर से एक भारी शिला के लुढ़कने का शब्द तलवार लिए हुए जगमल का प्रवेश]

**जगमल :** (**आते ही**) भगवान् एकलिंग की नहीं, मेरी जय बोलो।

**सामन्त :** (**शीघ्रता से मुड़ कर**) कौन ? (**घूरकर देखता हुआ**) कुमार जगमल···

**जगमल :** कुमार जगमल नहीं, महाराणा जगमल···

(**अट्टहास करता है। एक-एक शब्द पर जोर देकर बोलता है**) म···हा···रा···णा ज···ग···म···ल।

**सामन्त :** महाराणा उदयसिंह के रहते तुम कैसे महाराणा बन सकते हो ?

**जगमल :** क्यों ? क्यों नहीं बन सकता ? मैं महाराणा का पुत्र हूँ। उनका उत्तराधिकारी हूँ ।

**सामन्त :** उत्तराधिकारी तो प्रताप को होना चाहिए।

**जगमल :** प्रतापसिंह को ? (**हँसकर**) ओ···तुम प्रतापसिंह के मामा हो। इसलिए प्रतापसिंह को होना चाहिए ।

**सामन्त :** नहीं । इसलिए कि प्रतापसिंह महाराणा उदयसिंह के सबसे ज्येष्ठ पुत्र हैं। और मेवाड़ राज्य में उत्तराधिकार ज्येष्ठ पुत्र को ही मिलता है। तुम तो महाराणा के छोटे पुत्र हो ।

**जगमल :** बड़े-छोटे का प्रश्न नहीं है, सामन्त ! यह महाराणा की इच्छा का प्रश्न है। महाराणा की इच्छा है कि मैं उनका उत्तराधिकारी बनूँ, मैं मेवाड़ का महाराणा भी बनूँ। तो मैं समस्त मेवाड़ का महाराणा हूँ। (**तनकर खड़े होते हुए**) 'मेवाड़ के महाराणा श्री जगमल सिंह !' यही बात सुनाने के लिए तुम्हें खोजता हुआ आया हूँ।

**सामन्त :** कुमार जगमल ! तुम महाराणा प्रताप की इच्छा से भले ही आत्म-प्रशंसा करो किन्तु महाराणा की इच्छा मेवाड़ को मान्य नहीं होगी। कुमार जगमल ! मेवाड़ महाराणा के ज्येष्ठ पुत्र को ही उत्तराधिकारी मानता आया है, और इस दृष्टि से मेवाड़ के उत्तराधिकारी होंगे कुमार प्रतापसिंह !

**जगमल :** तुम विद्रोही हो, सामन्त ! तुम महाराणा की इच्छा के विरुद्ध बोल रहे हो।

**सामन्त :** मैं मेवाड़ की परम्परा की बात कर रहा हूँ।

**जगमल :** परम्परा से महाराणा महान् है।

**सामन्त :** नहीं परम्परा से ही महाराणा को पद प्राप्त होता है।

**जगमल :** नहीं, सामन्त ! परम्परा का मोह बदला जा सकता है, महाराणा नहीं बदला जा सकता। और तुम्हारा यह व्यवहार महाराणा के प्रति विद्रोह है। तुम्हें इसका दण्ड दिया जायेगा। तुम्हारी जीभ काट दी जाएगी।

**सामन्त :** कुमार जगमल ! जीभ काटने वाले के हाथ पहले काट दिए जाएँगे। विद्रोह के क्षणों में जीभें भी तलवारें बन जाती हैं और उनके सामने फ़ौलाद की तलवार भी कुंठित हो जाती है।

**जगमल :** तो तुम्हारी जीभ विद्रोही की तलवार है ?

**सामन्त :** विद्रोह की तलवार तो तुम लिए हो, जगमल ! महाराणा उदयसिंह के जीवित रहते तुम अपने को महाराणा कहते फिरते हो ?

**जगमल :** महाराणा का जीवन तो समाप्तप्राय है। वे अपनी मृत्यु की अन्तिम घड़ियाँ गिन रहे हैं।

**सामन्त :** अन्तिम घड़ियाँ गिन रहे हैं ? ऐसे समय तो तुम्हें उनकी शैया के समीप रहना चाहिए, कुमार जगमल !

**जगमल :** उसके लिए मेरी माँ पर्याप्त हैं। उसकी आँखों में यथेष्ट आँसुओं के सागर हैं। पिता को मेरे आँसुओं की आवश्यकता नहीं है। फिर मुझे साहस का संचय भी करना है।

**सामन्त :** साहस का संचय ?

**जगमल :** हाँ, साहस का संचय। राज्याधिकार करुणा के आँसुओं से नहीं लिखे जाते। वे लिखे जाते हैं—आग की चिनगारियों से ! पिता की मृत्यु तो राज्याधिकार का स्वर्ण-सोपान है जिसका निर्माण कुछ ही क्षणों में हो जाएगा।

**सामन्त :** तुम्हें लज्जा आनी चाहिए, कुमार जगमल ! कि तुम अपने पिता की मृत्यु में राज्याधिकार का सुख देखते हो !

**जगमल :** प्रत्येक उत्तराधिकारी को देखना चाहिए। राज्याधिकार गर्व और गौरव की वस्तु है, विशेषकर जब मेरे पिता ने इस बात की घोषणा कर दी है। तुमने वह घोषणा नहीं सुनी ?

**सामन्त :** उस घोषणा में केवल कंठ है, वह भी किसी दूसरे का कंठ है। हृदय नहीं है।

**जगमल :** तात्पर्य ? (**कठोर दृष्टि**)

**सामन्त :** तात्पर्य यह कि वह घोषणा महाराणा ने नहीं की, उनसे कराई गई है।

**जगमल :** किसने कराई है ?

**सामन्त :** तुम्हारी माँ ने जिन्होंने महाराणा पर अधिकार कर रखा है।

**जगमल :** (**चीख कर**) सामन्त ! तुम अपनी सीमा से बाहर जा रहे हो।

**सामन्त :** कठोर सत्य को क्रोध से नहीं छिपाया जा सकता। फिर से सुन लो, कुमार जगमल ! महाराणा की घोषणा में तुम्हारी माँ का कंठ-स्वर है।

**जगमल :** (**तलवार निकाल कर**) सावधान !

**सामन्त :** तलवार तौलने की शक्ति है तुममें ?

[तलवार निकाल लेता है]

**जगमल :** विद्रोही ! दुस्साहसी ! सम्हल···

[जगमल तलवार से प्रहार करता है। सामन्त झालौर उसे तलवार पर झेल कर भरपूर हाथ से वार करता है। दो क्षण द्वन्द्व होता है। सामन्त के कठोर प्रहार से कुमार जगमल के हाथ की तलवार छूटकर दूर जा गिरती है।]

**जगमल :** (**भय से चीखकर**) रुको, सामन्त !

**सामन्त :** (**रुककर**) मैं स्वयं शस्त्र-हीन पर प्रहार नहीं करूँगा। तलवार उठाओ, कुमार जगमल !

[कुमार जगमल नीचा सिर किए हुए तलवार उठाता है।]

**सामन्त :** प्रहार करो !

**जगमल :** नहीं। युद्ध करने की आवश्यकता नहीं है। मैं तुम्हें क्षमा करता हूँ। (**तलवार म्यान में रखते हुए**) प्रहार कर मैं तुम्हें मारना नहीं चाहता था। मैं तो तुम्हारी शक्ति की परीक्षा लेना चाहता था।

**सामन्त :** (**मुस्कुरा कर**) परीक्षा ? ले ली परीक्षा ?

**जगमल :** हाँ, अच्छी तलवार चलाते हो। तलवार चलाने की ऐसी कला, कम वीरों में पाई जाती है। यह कला तो बड़े भाग्य से आती है। तुम्हें मेरा अंग-रक्षक होना चाहिए। इसलिए एक बात कहना चाहता हूँ। समझ लो कि तुम पर प्रसन्न होकर एक उपहार देना चाहता हूँ, और···और वह उपहार यह है कि···तुम नये महाराणा (**अपनी ओर संकेत करते हुए**) जगमलसिंह के···प्रमुख हाँ, प्रमुख···प्रमुख नहीं, सर्वप्रमुख सामन्त बनोगे ? मैं तुम्हें अभी से प्रमुख सामन्त घोषित करता हूँ। तुम देवगढ़ जागीर के अधिकारी होगे। उसमें 125 ग्राम हैं और उसकी वार्षिक आय है अस्सी हजार !

**सामन्त : कुमार जगमल ! उपहार देने के व्यर्थ अभिमान में मत भूलो ! जाकर अपने**

पिता के अन्तिम समय में उन्हें शान्ति दो और उनकी सेवा करो।

**जगमल** : मैं तुम्हारा उपदेश सुनने नहीं आया, झालौर ! अपने अभिमान में तुम इतने बड़े उपहार का मूल्य नहीं समझे। तुम्हारे इस अभिमान का उत्तर संग्राम-भूमि में ही दूँगा। यहाँ एकांत में तुमसे युद्ध कर अपनी शक्ति का अनुचित प्रयोग करूँ ! अभी तुम्हें छोड़ता हूँ। अपने साथी सामन्तों को एकत्र कर संग्राम-भूमि में मिलना, इस समय जाता हूँ।

[वेग से प्रस्थान]

**सामन्त** : (**कुछ देर तक कुमार जगमल के जाने की दिशा देखता है**) कायर कुमार ! अपने···झूठे अभिमान में अपने को महाराणा घोषित करते फिरते हैं···उधर महाराणा उदयसिंह अपने जीवन की अन्तिम घड़ियाँ गिन रहे हैं···कुमार प्रतापसिंह तुम्हारा भाग्य···तुम्हारा भाग्य अहंकारियों का क्रीड़ा-कंदुक बना है ! प्रताप··· कुमार प्रतापसिंह···

[बाहर दौड़ते हुए घोड़े के टापों की ध्वनि आती है। शीघ्रता से सामन्त चन्दावत का प्रवेश]

**चन्दावत** : सामन्त झालौर ! तुम यहाँ आ गये ?

**झालौर** : सूर्योदय के पहले से मैं तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहा हूँ। सालुम्बरा-नरेश नहीं पधारे ?

**चन्दावत** : वे सामन्तों से बातें करते हैं। वे यहाँ कुछ विलम्ब से पहुँचेंगे; तुम्हें सूचना देने के लिए उन्होंने मुझे पहले भेज दिया। कुमार जगमल यहाँ आए थे ?

**झालौर** : महाराणा बनकर आये थे। सामन्त चन्दावत !

**चन्दावत** : महाराणा बनकर ?

**झालौर** : मेवाड़ के महान महाराणा।

**चन्दावत** : जब मैं इस ओर आ रहा था तब वे अपने घोड़े को तेज़ दौड़ाते हुए भागे जा रहे थे। मुझे देखकर उन्होंने अपने घोड़े को और तेज़ दौड़ा दिया।

**झालौर** : आपके सामने अपने को महाराणा घोषित नहीं किया ?

**चन्दावत** : देखने से बहुत भयभीत मालूम देते थे।

**झालौर** : यहाँ उन्होंने साहसी बनने का प्रयत्न किया था।

**चन्दावत** : नहीं बन सके ?

**झालौर** : मैंने जब उन्हें 'कुमार जगमल' नाम से पुकारा तो तनकर खड़े हो गए और बोले—'कुमार जगमल' नहीं, 'महाराणा जगमल' कहो (**एक-एक शब्द पर जोर देते हुए**) 'म···हा···रा···णा···ज···ग···म··ल !' महाराणा उदय के पुत्र···उनके उत्तराधिकारी···

**चन्दावत** : मैं यह जानता हूँ कि महाराणा ने कुमार जगमल को उत्तराधिकारी घोषित

किया, कुमार प्रताप को नहीं। किन्तु महाराणा उदयसिंह तो अभी जीवित हैं।

**सामन्त** : वे भयानक रूप से अस्वस्थ हैं। सामन्त चन्दावत !

**चन्दावत** : भयानक रूप से ?

**सामन्त** : हाँ, यह बात राजमहल से छिपाई जा रही है, किन्तु कुमार जगमल अपने उत्तराधिकार के अभिमान में सब लोगों से उनकी भयानक अस्वस्थता की बात करते फिरते हैं। और सामन्त चन्दावत ! महाराणा स्वस्थ ही कब रहे ? बयालीस वर्ष की अवस्था तक बीस विवाह, पच्चीस पुत्र और बीस पुत्रियाँ !

**चन्दावत** : कितना अच्छा होता कि बयालीस वर्ष की अवस्था तक वे बीस युद्ध करते, पच्चीस दुर्ग जीतते और बीस राज्यों से मेवाड़ की सीमा बढ़ाते !

**झालौर** : आज तक इतने विलासी महाराणा मेवाड़ के सिंहासन पर नहीं बैठे। बेचारी पन्ना धाय क्या जानती थी कि अपने पुत्र को बनवीर की तलवार से कटवा कर वह जिस मेवाड़ के उत्तराधिकारी की रक्षा कर रही है, वह मेवाड़ की स्वतंत्रता के लिए युद्ध नहीं करेगा, बीस रानियों को लेकर रंगमहल में हास-परिहास करेगा।

**चन्दावत** : और सामन्त झालौर ! उसके पास इतना विवेक भी नहीं रहेगा कि वह अपने ज्येष्ठ पुत्र कुमार प्रतापसिंह का उत्तराधिकार छीनकर अपने छोटे निर्बल पुत्र कुमार जगमल को सौंप देगा।

**झालौर** : और वह जगमल, जो अपने पिता की अस्वस्थता में उनकी सेवा न कर अपने को महाराणा घोषित करता फिरेगा और अट्टहास करते हुए अपने पिता के अन्तिम क्षणों की बात कहेगा।

**चन्दावत** : अन्तिम क्षणों की ?

**झालौर** : हाँ-हाँ, अन्तिम क्षणों की। अभी कुमार जगमल कह रहे थे कि महाराणा अपने जीवन की अन्तिम घड़ियाँ गिन रहे हैं। कुमार जगमल तो चाहते हैं कि महाराणा का देहान्त शीघ्र ही हो जाए जिससे वे मेवाड़ के महाराणा बन सकें।

**चन्दावत** : मेवाड़ का महाराणा-पद प्राप्त करना उनके लिए ऐसा सरल नहीं है।

**झालौर** : किन्तु वे तो अपने अभिमान में इसे सरल समझते हैं। कहते थे कि यही सुनाने के लिए तुम्हें खोजता हुआ आया हूँ क्योंकि तुम कुमार प्रतापसिंह के मामा हो ! प्रतापसिंह नहीं···मैं मेवाड़ का महाराणा हूँ। मैंने उनकी बात का विरोध किया तो उन्होंने मुझ पर तलवार चलाई।

**चन्दावत** : अच्छा, बात यहाँ तक बढ़ी ?

**झालौर** : हाँ, और जब द्वन्द्व-युद्ध में उनकी तलवार हाथ से छूट गई तो मुझे अपने पक्ष में करने के लिए उन्होंने मुझे देवगढ़ की जागीर देने का प्रलोभन दिया। जब इसमें भी उन्हें सफलता नहीं मिली तो वे मुझे रण-क्षेत्र का निमन्त्रण देकर चले गए।

**चन्दावत** : यह मेवाड़ का दुर्भाग्य है, सामन्त ! मैं नहीं जानता था कि वह उच्छृखल

कुमार अपने अभियान का डंका अपने पिता की मृत्यु के पूर्व ही पीटना आरम्भ कर देगा ! महाराणा के उत्तराधिकार की घोषणा ने जैसे उसके अभिमान के पंख लगा दिये हैं। वह सब दिशाओं में उड़ रहा है और अपने पंखों की दूषित वायु से सारे मेवाड़ को अपमानित कर रहा है ! तुम उसके पंख नहीं काट सकते ?

**झालौर :** अभी ही काट देता, सामन्त चन्दावत ! किन्तु वे अपनी तलवार उठा कर भाग गए !

**चन्दावत :** **(सोचते हुए)** महाराणा की घोषणा में परिवर्तन नहीं हो सकता ?

**झालौर :** संभव नहीं है, सामन्त ! महाराणा उदयसिंह अपनी भाटी रानी से बड़ा प्रेम रखते हैं। यह भाटी रानी कुमार जगमल की माँ हैं, उन्होंने महाराणा को विवश कर दिया है, वे राज्य का उत्तराधिकार ज्येष्ठ पुत्र कुमार प्रतापसिंह को न देकर कुमार जगमल को दें। महाराणा की घोषणा में पुरुष-कंठ नहीं है, नारी-कंठ है।

**चन्दावत :** भाटी रानी ने कैकेयी का आदर्श अपने सामने रखा है कि ज्येष्ठ पुत्र राम को उत्तराधिकार न देकर भरत को दिया जाए !

**झालौर :** सत्य है, सामन्त ! किन्तु अन्तर यह है कि भरत भ्रातृ-भक्त थे, कुमार जगमल भ्रातृ-दोही हैं। अपने बड़े भाई कुमार प्रतापसिंह से वे घृणा करते हैं।

**चन्दावत :** घृणा करते हैं, यह तो मैं जानता हूँ, किन्तु मेरा विश्वास है कि मेवाड़ का गौरव कुमार प्रतापसिंह के हाथों ही रक्षित रहेगा, कुमार जगमल के हाथों नहीं।

**झालौर :** इसके लिए हमें प्रयत्न करना होगा।

**चन्दावत :** हम सब इसके लिए प्रयत्न करेंगे। महाराज सालुम्बरा तो पिछली रात भर सामन्तों से मिलते रहे। सभी सामन्त महाराणा उदयसिंह की घोषणा से अप्रसन्न हैं। वे कुमार प्रतापसिंह का पक्ष लेकर विद्रोह करने के लिए तैयार हैं।

**झालौर :** यह समय विद्रोह का नहीं है, सामन्त चन्दावत ! दिल्ली का बादशाह अकबर यही तो चाहता है कि मेवाड़ में विद्रोह हो और वह शाही फौज भेज कर मेवाड़ पर शाही झंडा फहरा दे। वह समझता है कि मेवाड़ की स्वतन्त्रता भी राजा भगवान-दास की बहिन है जिसके साथ वह विवाह कर सकता है। वह यह नहीं समझ सकता कि मेवाड़ की राज्य-लक्ष्मी बिजली की भयानक अग्नि-रेखा है जो तड़पेगी तो बादशाह के साथ दिल्ली का सिंहासन भी ध्वस्त कर देगी···सम्पूर्ण रूप से ध्वस्त कर देगी।

[दूत का प्रवेश]

**दूत :** **(हाथ जोड़ कर)** घणी खमा, अन्नदाता ! एक घुड़सवार यह सूचना दे गया कि महाराणा उदयसिंह जी इस संसार में नहीं रहे।

**झालौर, चन्दावत :** **(एकसाथ चौंककर)** नहीं रहे ?

**दूत :** यह भी कहा है, अन्नदाता ! कि कुछ सरदारों ने महाराणा जी की मृत्यु-शैया पर ही कुमार जगमल को महाराणा बना दिया है !

**चन्दावत :** भयानक दुर्घटना ! अच्छा··· **(सोचते हुए)** तुम जाओ।

**दूत :** जो आज्ञा ! **(प्रस्थान)**

**चन्दावत : (गहरी साँस लेकर)** तो महाराणा उदयसिंह की मृत्यु और कुमार जगमल का राज्याभिषेक—दोनों ही कार्य एकसाथ हो गए !

**झालौर :** मेवाड़ के इतिहास में ये दोनों ही पृष्ठ कलंकित रहेंगे।

**चन्दावत :** बप्पा रावल, महाराणा साँगा और महाराणा कुंभा ने जिस मेवाड़ के मस्तक पर मुकुट रक्खा, उसी पर कलंक का टीका लगाने का कार्य महाराणा उदयसिंह ने किया। अब महाराणा जगमल उस कलंक के टीके को कलंक-रेखा बनाने का कार्य करेंगे।

**झालौर :** इस कलंक-रेखा को केवल महाराणा प्रतापसिंह ही मिटा सकते हैं।

**चन्दावत :** ठीक कहते हो। चलो भीतर चलकर अन्य सामन्तों के साथ मिलकर भविष्य के कार्यक्रम पर गंभीरता से विचार किया जाए।

**झालौर :** चलो। मैं गुप्त मार्ग से अन्य सामन्तों को भी बुला लूँगा।

[दोनों भीतर चले जाते हैं। कुछ क्षणों तक शान्ति रहती है। फिर शान के साथ महाराणा जगमल और उनके छोटे भाई कुमार सगरसिंह आते हैं। कुमार सगरसिंह चारों ओर सावधानी से देखकर आगे बढ़ते हैं।]

**जगमल :** दोनों सामन्त भाग गए, कुमार सगरसिंह ! मैं जानता हूँ कि दोनों कितने कायर हैं। हम लोगों को तो पिता की मृत्यु होने भर की प्रतीक्षा थी। अब पिता की घोषणा के अनुसार मैं महाराणा हूँ। **(गर्व से चारों ओर देखते हैं)** एँ··· और जब मैं महाराणा हूँ तो अब ये साधारण सामन्त **(दुर्ग के भीतर संकेत करते हुए)** किस बल पर मेरा सामना कर सकते हैं ? तलवार बाँधते हैं, किन्तु धार तलवार पर नहीं है, उनकी जीभ पर ही है ! कायर ! कलंकी ! ! अब तो मैं हूँ और मेरा आतंक है जो मेवाड़ के कण-कण पर छाया हुआ है···महाराणा का आतंक !

**सगर :** यह तो होगा ही, महाराणा जगमल ! यह तो होगा ही, जब मैं तुम्हारे साथ हूँ। अब कौन सामन्त हमारे और तुम्हारे सामने खड़ा हो सकता है ?

**जगमल :** हमारे पिताजी थे। वे सामन्तों पर शासन करना नहीं जानते थे। बात करते थे और हँस देते थे। कहीं हँस देने से शासन चलता है ? देखो, इस तरह चलना चाहिए। **(शान से चलते हैं)** इस तरह भौंहों पर बल आना चाहिए। **(भौंहें सिकोड़ते हैं)** इस तरह मुख कुछ तिरछा रखना चाहिए। **(मुख टेढ़ा करते हैं)** इस तरह बोलना चाहिए—**(शान से बोलते हैं)** सामन्त ! आज मेरी महारानी की दाहिनी आँख क्यों फड़क···क्यों फड़क रही है ?

**सगर :** धन्य हो, महाराणा ! आपकी प्रत्येक बात में महाराणापन टपक रहा है। मैंने

अपनी पत्नी से पूछा था कि कुमार जगमल के महाराणा होने पर उनकी क्या सम्मति है। उन्होंने कहा···उन्होंने कहा··· (**सोचते हुए**) क्या कहा था ? ···कहा था कि···कुछ स्मरण नहीं आता।

**जगमल** : कोई बात नहीं। कही हुई बात तो बीत जाती है। जैसे···जैसे···लड़ा हुआ युद्ध भी समाप्त हो जाता है। आगे सन्धि की बात चलती है। शक्ति को संगठित करने के लिए महाराणा को सन्धि की बात चलानी पड़ती है।

**सगर** : क्यों नहीं, सन्धि की बात चलानी पड़ेगी। अगर युद्ध न हो तो सन्धि कैसी ? और अगर सन्धि न हो तो···तो युद्ध कैसा ? दोनों साथ चलते हैं जैसे···जैसे···पुरुष और स्त्री···पुरुष युद्ध और स्त्री संधि ! ठीक है न ?

**जगमल** : बिलकुल ठीक ! लेकिन कभी उलटा भी हो जाता है, स्त्री युद्ध बन जाती है और पुरुष सन्धि। हमारे पिताजी ने सन्धि का अच्छा उदाहरण रक्खा है।

**सगर** : इस सम्बन्ध में भी मैंने अपनी स्त्री से पूछा था, उसने कहा था कि पुरुष को सदैव ही सन्धि करनी चाहिए।

**जगमल** : तुम्हारी पत्नी बहुत समझदार है। मैं भी सन्धि को उतना ही महत्त्व देता हूँ जितना सन्धि को ! ···नहीं, नहीं···जितना युद्ध को और युद्ध में भी मैं आगे बढ़ने का साहस रखता हूँ।

**सगर** : अवश्य रखना चाहिए। देखिए, मैं भी साहस के साथ आगे बढ़ता हूँ। (**गर्व से चलता है**) पूछिए क्यों ? तो मैंने अपनी पत्नी से पूछा। उसने कहा—साहस के साथ आगे बढ़ना चाहिए। उसने मुझे अपनी कटार भी दी थी। देखो, यह कटार! (**कमर से कटार निकाल कर दिखलाता है।**)

**जगमल** : अरे, कटार निकालने की आवश्यकता भी नहीं पड़ेगी। मेरी यह तलवार ही काफ़ी है। अभी कुछ देर पहले मैंने इसी तलवार से सामन्त झालौर से द्वन्द्व-युद्ध किया था। ऐसे-ऐसे वार किए कि सामन्त झालौर की तलवार उसके हाथ से छूटकर दूर जा गिरी और उसने भूमि पर गिरकर अपना मुँह फाड़ दिया। मैंने कहा—डर मत। मैं शस्त्र-हीन पर प्रहार नहीं करता। तलवार उठा और मुझ पर प्रहार कर। उसमें इतना साहस कहाँ ! ···एँ···साहस कहाँ ! (**अट्टहास करता है**) वह अपनी तलवार उठा कर भाग गया !

**सगर** : मेवाड़ के महाराणा की तलवार में ऐसी ही शक्ति होनी चाहिए कि उसके सामने तलवार क्या, ढाल भी झुक जाए, धनुष तो झुका ही रहता है। मैं भी तो तुम जैसे महाराणा का भाई हूँ, प्रमुख सामन्त सगरसिंह। एक बार एक विद्रोही से मेरा भी द्वन्द्व-युद्ध हुआ था। मैंने अपनी पत्नी से पूछा। उसने स्वीकृति देकर कहा—हाँ, द्वन्द्व करो। उसमें मैंने ऐसे-ऐसे हाथ दिखलाए कि अगर मेरी तलवार न टूट जाती तो मैं उसकी हड्डी-हड्डी तोड़ देता। किन्तु कोई बात नहीं, बाद में मैंने अपनी पत्नी से पूछ कर उसे क्षमा कर दिया।

**जगमल** : हाँ, क्षमा कर देना हम लोगों का भूषण है। महाराणा होने पर चाहता था कि इस गढ़ के भीतर जो एकलिंग का मन्दिर है, वहाँ जाकर प्रणाम कर लेता, किन्तु यहाँ कोई भी नहीं है।

**सगर** : तो क्या हानि है ! चलो, हम लोग भीतर चलें।

**जगमल** : नहीं, महाराणा का स्वागत करने के लिए यहाँ गढ़ के सामन्तों को रहना चाहिए। महाराणा की मर्यादा के साथ हमें भगवान् एकलिंग के मन्दिर में प्रवेश करना चाहिए।

**सगर** : कोई बात नहीं। सामन्त नहीं हैं तो भीतर होंगे। वहाँ वे आपका स्वागत कर लेंगे। फूलों की माला तो मैं अपने साथ ही लाया हूँ। यह मत समझना कि ये फूलों की मालाएँ साधारण हैं। ये मालाएँ मेरी पत्नी ने अपने हाथों से गूँथी हैं। ये मालाएँ छिपाकर मैंने अपने गले में पहन रक्खी हैं। अवसर आते ही तुम्हें पहना दूँगा ? देखोगे ? (**अपने अँगरखे की तनी खोलता है।**)

**जगमल** : नहीं, नहीं, रहने दो। मालाएँ तो मैं भगवान् एकलिंग को चढ़ाना चाहता था।

**सगर** : तो ये मालाएँ भगवान् एकलिंग को चढ़ा देना, लेकिन···लेकिन···

**जगमल** : लेकिन क्या ?

**सगर** : भगवान् एकलिंग तो सर्पों की माला पहनते हैं। सचमुच इन फूलों की मालाओं का क्या होगा, महाराणा ? (**सोचता है**) अच्छा···यदि कुछ देर तुम यहीं ठहरो तो मैं किसी सँपेरे···हाँ, सँपेरे को खोज कर ले आऊँ। उससे साँप लेकर···लेकिन इस सम्बन्ध में मैंने अपनी पत्नी से कुछ नहीं पूछा।

**जगमल** : प्रत्येक कार्य में तुम्हारी पत्नी का स्थान है, तो जाओ, पूछकर आओ।

**सगर** : अब पिताजी···महाराणा भी तो पत्नी से ही पूछकर सब कार्य करते थे, तो मैं भी करता हूँ। लेकिन पहले उसकी कही हुई बात को मानना है। उसने कहा था कि महाराणा जगमल का साथ कभी मत छोड़ना। लेकिन अगर तुम कहते हो, क्योंकि तुम नये महाराणा हो,···तो···तो जाता हूँ।···जाऊँ ?

[नेपथ्य में सहसा देखने लगता है।]

ओः महाराणा···महाराणाजी, सावधान हो···जाओ···सावधान हो जाओ··· तलवार लेकर···प्रताप आ रहा है। प्रताप आ रहा है। कहीं हमसे युद्ध न करे ! मेरी पत्नी की कटार···यह···यह भी तुम ले लो। मैं···तो···पिता की मृत्यु से इतना दुखी हूँ कि बार-बार मेरी आँखों में आँसू आ रहे हैं···(**आँख में उँगली लगाकर**) देखो, ये आँसू !

**जगमल** : सगरसिंह ! मेरी इच्छा है कि प्रतापसिंह के आने पर तुम मेरे साथ रहोगे।

**सगर** : मैं रहता तो अवश्य, महाराणा जी ! किन्तु मुझे पिता की याद आ रही है।

**जगमल** : पिता की याद तो मुझे भी आ सकती है।

**सगर** : किन्तु तुम अपने को सम्हाल सकते हो, क्योंकि तुम महाराणा हो ! प्रतापसिंह

बहिनों में से किन-किन को तुम शाही हरम की बेगमें बनाना चाहते हो ?

**जगमल :** कुमार प्रतापसिंह ! चुप रहो। मेरी नीति की आलोचना करने का अधिकार किसी को नहीं है। महाराणा महाराणा ही है !

**प्रताप :** (**दाँत पीसकर**) बार-बार महाराणा ! महाराणा बनने का अभिमान करने वाले जगमल ! मेवाड़ के सिंहासन पर बैठने वाले तुम्हीं एक महाराणा नहीं हो। बप्पा रावल की कीर्ति सुनी है, जिन्होंने ग़ज़नी के बादशाह सलीम को युद्ध-क्षेत्र में हराकर उसका राज्य मेवाड़ में मिला लिया था ? तुमने रावल जैतसिंह का नाम सुना है जिन्होंने दिल्ली के सुलतान इल्तुतमश से युद्ध कर उन्हें रणभूमि से पीछे हटा दिया था ? तुम रावल रतनसिंह का नाम भी जानते होगे जिन्होंने चित्तौड़ की रक्षा करते हुए वीर-गति प्राप्त की। तुमने महाराणा हमीर का नाम भी सुना होगा जिन्होंने मुहम्मद तुग़लक की शाही सेना को पराजित किया था। इतिहास में 'हमीर-हठ' अमर है, महाराणा !

**जगमल :** मैं अधिक कुछ नहीं सुनना चाहता।

**प्रताप :** तुम कुल-कलंक हो, जगमल ! जिसे अपने पूर्वजों की कीर्तिगाथा अच्छी नहीं लगती। जिस दुर्ग के नीचे तुम खड़े हो, जगमल ! वह हमारे पूर्वज महाराणा कुंभा का बनवाया हुआ है। मांडू के महमूद खिलजी को युद्ध में हरा कर महाराणा कुंभा ने छः महीने तक उसे चित्तौड़ में बन्दी बनाकर रखा, बाद में बिना शर्त के छोड़ दिया। इस विजय की स्मृति में महाराणा कुंभा ने चित्तौड़ में एक विशाल कीर्ति-स्तम्भ का निर्माण किया, वह तुमने देखा ?

**जैतसिंह :** अनेक वर्षों तक उस कीर्ति-स्तम्भ की रक्षा का भार मुझ पर था।

**रायसिंह :** और मैंने भी अनेक बार कीर्ति-स्तम्भ के शिखर पर बैठ कर सूर्योदय का दृश्य देखा है।

**प्रताप :** अब महाराणा जगमल कुंभलगढ़ के शिखर पर बैठकर मेवाड़ के सूर्यास्त का दृश्य देखना चाहते हैं। महाराणा जगमल ! हम लोग सूर्यवंशी हैं। इस सूर्यास्त के दृश्य में कहीं हमारे वंश का सूर्य ही न डूब जाए !

**जगमल :** इस सूर्यास्त के बाद चन्द्रमा की शीतल चाँदनी आएगी।

**प्रताप :** चन्द्रमा की शीतल चाँदनी नहीं, मूर्ख महाराणा ! इस सूर्यास्त के बाद घोर अमावस्या का अंधकार है। बादशाह अकबर की कूटनीति समस्त राजपूताने के लिए कितनी भयानक है, यह तुम नहीं जानते। राजपूतों की बहादुरी को वह अच्छी तरह जानता है। उसे मालूम है कि लड़ाई में जीत कर राजपूताने को अधिकार में लाना कठिन है। इसलिए उसने राजपूतों को प्रलोभन देकर अपना सेवक बना लिया है। अम्बर के राजा मानसिंह को उसने सातहज़ारी मनसब दिया है। बूंदी के राव रतन हाड़ा और बीकानेर के राव रामसिंह पंचहज़ारी मनसबदार बनकर उसके ग़ुलाम बन गए हैं। अब शायद मेवाड़ का राणा जगमल भी अकबर का पंचहज़ारी मनसब--

दार बनकर उसके दरबार में हाथ बाँधकर खड़ा होगा।

**जैतसिंह :** ऐसा नहीं होगा, राणा प्रताप ! हम सब मेवाड़ के सेवक रहेंगे।

**रायसिंह :** राणा प्रताप ! मैं भी कुमार जगमल की बात न मानकर तुम्हारी आज्ञानुसार चलूँगा।

**प्रताप :** तब मैं तुम दोनों को मुक्त कर दूँगा। एकमात्र महाराणा जगमल ही अकबर की सेवा में पहुँचेंगे।

**जगमल :** जैतसिंह और रायसिंह भले ही तुम्हारे प्रभाव में आ जावें, प्रताप ! मुझ पर तुम्हारी बातों का कोई भी प्रभाव नहीं पड़ सकता।

**प्रताप :** जो अपने स्वार्थ में अन्धा हो चुका है, उस पर क्या प्रभाव पड़ सकता है ? किन्तु महाराणा जगमल ! यह सोचो कि मेवाड़ की स्वतंत्रता विदेशियों द्वारा आज तक कलंकित नहीं हुई। चित्तौड़गढ़ को अनेक बार विध्वंस किया गया, किन्तु वीरों ने संख्या कम होने पर भी युद्ध किया और वीर-गति प्राप्त की। नारियों ने जौहर व्रत में अपने शरीर को अग्नि-कुंड में होम कर दिया और अपने सम्मान को सुरक्षित रखा। जयमल और फत्ता की कीर्ति क्या युद्धभैरवी बनकर तुम्हें युद्ध का निमंत्रण नहीं देती ? जयमल लँगड़े हो गए थे किन्तु कल्ला राठौर के कंधे पर चढ़कर उन्होंने दोनों हाथों में तलवारें लेकर हज़ारों शत्रुओं को मृत्यु के घाट उतार दिया और स्वयं मेवाड़ की स्वतंत्रता के लिए धराशायी हो गए। सोलह वर्षीय फत्ता चूड़ावत ने जैसी वीरता दिखलाई वैसी वीरता शताब्दियों तक मेवाड़ को अमर कर सकती है। बादशाह अकबर उनकी वीरता पर मुग्ध हो गया था। क्या तुम भी वीर जगमल और वीर फत्ता की भाँति बादशाह अकबर को अपनी वीरता से मुग्ध नहीं कर सकते ?

**जगमल :** समय पर वैसी वीरता दिखलाई जा सकती है।

**प्रताप :** तो इसी समय वैसी वीरता क्यों नहीं दिखलाते ? तुम महाराणा बनो, मैं तुम्हारा सामन्त बनकर तुम्हारी सहायता करूँगा। यद्यपि मैं तुम्हारा ज्येष्ठ भ्राता हूँ, किन्तु मैं महाराणा नहीं बनूँगा। तुम्हारा सहायक बनूँगा। लो, यह संधि-पत्र इसे फाड़ दो। **(संधि-पत्र आगे बढ़ाते हैं।)**

**जगमल :** संधि-पत्र तो मैं नहीं फाड़ सकता। तुम किसी भी समय मुझे पराजित कर राणा बन सकते हो। मेवाड़ के सामन्त तुम्हारा ही साथ देंगे। मुझे भी तो सहायता के लिए कोई शक्ति चाहिए।

**प्रताप :** और यह शक्ति अकबर की ही होगी ? मेवाड़ के पड़ौसी राज्यों की नहीं हो सकती ?

**जगमल :** पड़ौसी राज्य सब अकबर के मित्र हैं।

**प्रताप :** मित्र हैं या दास ? वह उन्हें कठपुतलियों की तरह नचाता है। क्या मेवाड़ का महाराणा भी नाचना चाहता है ?

# द्वितीय अंक

## युद्ध-पर्व

**समय :** प्रात:काल **स्थान :** कमलमीर के समीप उदय सागर
**काल :** 1573 ई०

[**स्थिति** : लता-वृक्षों से आवेष्टित एक मण्डप। मण्डप में तख्त की भाँति ऊँचा बैठने का स्थान, उसके दोनों ओर बाँस के बने हुए आसन हैं। एक कोने में दूर भगवान् एकलिंग की सुन्दर मूर्ति है। स्थान-स्थान पर ढाल-तलवार के समुच्चय टँगे हुए हैं।

परदा उठने पर दीख पड़ता है कि महाराणा प्रताप भगवान् एकलिंग की पूजा कर रहे हैं। आरती कर घंटी बजाने के उपरान्त वे प्रणाम करते हैं। फिर खड़े हो हाथ जोड़ कर भगवान् एकलिंग से कहते हैं।]

**प्रताप :** भगवान् एकलिंग ! क्षमा करना। मैं तुम्हें किसी राजमन्दिर में प्रतिष्ठित न कर अरावली के जंगलों-जंगलों में भटकाता फिर रहा हूँ।···अरावली के पर्वत तो तुम्हें अच्छे लगते होंगे ? हिम-मण्डित कैलास पर निवास करने के कारण वन-प्रान्त तुम्हें प्रिय होंगे। भक्त भी भगवान् के साथ है। यदि वन-प्रान्त में रहते हुए मैं मेवाड़ का मस्तक न झुकने दूँ तो जीवन-भर मैं पर्वतों के बीच रह सकता हूँ। प्रभु ! आशीर्वाद दो, बल दो कि तुम्हारी भक्ति का प्रताप ही इस भक्त प्रताप के रोम-रोम में जाग्रत रहे और मेवाड़ भूमि पहाड़ की कन्दराओं में भी स्वतंत्र रहे। तुम्हारी जय हो !

[नेपथ्य की ओर देखते हैं।]

**प्रताप :** (**पुकार कर**) कुमार चन्द्रसिंह !

[कुमार चन्द्रसिंह का प्रवेश]

**चन्द्र :** (**सिर झुका कर**) आज्ञा, पिताजी।

**प्रताप :** भगवान् एकलिंग को प्रणाम करो।

[कुमार चन्द्रसिंह प्रणाम करता है।]

**प्रताप :** भगवान् एकलिंग की प्रेरणा है कि मातृभूमि चित्तौड़ का उद्धार करने के लिए हमें अपने सम्पूर्ण जीवन को बदलना है।

**चन्द्र :** आपकी जैसी आज्ञा होगी, पिताजी ! वैसा ही होगा।

**प्रताप :** जीवन की समस्त विलासिता का अन्त करना होगा।

**चन्द्र :** जो आज्ञा।

**प्रताप :** सोने-चाँदी के पात्रों में भोजन करने का जो तुम्हारा अभ्यास हो गया है, उसका परित्याग करना होगा। उन पात्रों के स्थान पर वृक्षों के पत्तों का उपयोग होगा। मिष्टान्न के स्थान पर कन्द-मूल भी हो सकते हैं।

**चन्द्र :** जैसी आज्ञा।

**प्रताप :** सोने के लिए रेशम और मखमल की शैया नहीं होगी। कठोर भूमि पर सामान्य वस्त्र बिछाकर ही शयन करना होगा।

**चन्द्र :** ऐसा ही होगा।

**प्रताप :** परिवार और वंशवालों से कह दो कि इन नियमों का कठोरता से पालन किया जाएगा। भगवान् एकलिंग की आज्ञा है कि जब तक चित्तौड़ भूमि स्वाधीन नहीं होगी तब तक सीसोदिया वंश का कोई भी व्यक्ति—स्त्री अथवा पुरुष—सुख और विलासिता के जीवन से किसी प्रकार का सम्बन्ध नहीं रक्खेगा।

**चन्द्र :** जैसी आज्ञा पिताजी! भगवान् एकलिंग के आदेश में और आपके आदेश में किसी प्रकार का अन्तर नहीं है। इन आदेशों का अक्षरशः पालन किया जाएगा। परिवार के सभी सदस्यों को आपकी आज्ञा मान्य होगी।

**प्रताप :** ठीक है। मैं भील सरदार से मिलना चाहता हूँ।

**चन्द्र :** वे सूर्योदय के पूर्व से ही आपकी सेवा में उपस्थित हैं।

**प्रताप :** उन्हें भेजो।

**चन्द्र :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**प्रताप :** (**टहलते हुए सोचते हैं**) विलासिता का अन्त! साधना···तपस्या···

(भील सरदार का प्रवेश)

**प्रताप :** आओ, भील सरदार!

**भील सरदार :** महाराणा की जय!

**प्रताप :** हमने भी तुम्हारे साथ तपस्या का व्रत स्वीकार किया है। इस अरावली पर्वत की कन्दराओं में रह कर शत्रुओं से युद्ध करना और मातृभूमि की स्वतंत्रता के लिए सुख के दिनों को फूलों की भाँति बलि-वेदी पर समर्पित करना। और राजसी जीवन इतना सुखकर नहीं है, भील सरदार! जितना सुखकर तुम्हारे वनवासियों के साथ रह कर कन्दमूल खाना है। स्वतन्त्रता का एक क्षण परतंत्रता की शताब्दियों से भी महान् है।

**भील सरदार :** आप मेवाड़ के गौरव हैं, महाराणा!

**प्रताप :** हमारे ही भाई जगमल, शक्तिसिंह और सगर बादशाह अकबर की शरण में चले गए हैं। हमारे अनेक सामन्त और सरदार शाही सेना से युद्ध करने में मारे जा चुके हैं। किन्तु हमें इसकी चिन्ता नहीं है। हम अपनी बिखरी हुई शक्तियों की एक बार फिर संगठन करेंगे। और बादशाह अकबर की सेना से युद्ध करेंगे। तुम्हारी स्वामिभक्ति हमारा साहस बढ़ाती है।

**भील सरदार :** महाराणा ! आप चिन्ता न करें। हमारे दस हज़ार भील सैनिक धनुष-बाण लेकर आपके साथ हैं। तुरहियों और सिंगों के बजते ही पल भर में एक जगह इकट्ठे हो सकते हैं।

**प्रताप :** मुझे तुम सब पर पूरा विश्वास है, साथ ही अपनी प्रजा पर भी। अपने सामन्तों के साथ विचार कर मैंने मेवाड़ के राज्य में घोषणा की कि जिन्हें हमारा साथ देना स्वीकार है, वे सभी अपने परिवारों के साथ अपने घर-द्वार छोड़ कर इस पर्वत पर आ जाएँ, तो समस्त मेवाड़ की प्रजा इस अरावली पर्वत पर सिमिट आई है।

**भील सरदार :** महाराणा ! आपके प्रति प्रजा की इतनी भक्ति है कि आपकी घोषणा होते ही दूसरे क्षण उसकी पूर्ति हो जाती है। आपकी घोषणा के अनुसार मेवाड़ के सभी नगर सूने हो गए हैं। बूनस और बेरिस नदियों द्वारा सींची जाने वाली उपजाऊ भूमि बिलकुल सूनी पड़ी हुई है। जो खेत सदा हरे-भरे रहते थे, वे अब सूखे पड़े हुए हैं। उनमें जंगली घास ही उग रही है। जो नगर प्रजा के कोलाहल से भरे रहते थे, वे अब सुनसान पड़े हुए हैं। बड़े-बड़े बाजारों में एक भी व्यापारी नहीं है।

**प्रताप :** भील सरदार ! मेवाड़ राज्य के जीवन में इतना बड़ा परिवर्तन लाने से मुझे कष्ट तो हुआ किन्तु हमारी नीति की बहुत बड़ी विजय हुई। मेवाड़ राज्य के उजड़ जाने से एक तो आक्रमण करने वाली शाही फ़ौज भूख से मरेगी और दूसरे यह कि इस राज्य से होने वाली मुग़ल साम्राज्य की सारी आमदनी मारी जाएगी। मुग़ल बादशाह का सुनहला स्वप्न अधूरा रह गया !

**भील सरदार :** सचमुच, महाराणा ! इस बात की खबर आ चुकी है कि आपकी नीति से शाही खज़ाने का बहुत बड़ा नुकसान हुआ है। आगे चल कर···

[नेपथ्य में भारी हलचल होती है। 'मुझे छोड़ दो', 'मुझे रिहा कर दो' की आवाज़ होती है। दूसरा स्वर डाँटते हुए कहता है—'चुप रहो, चुप रहो, महाराणा जी के सामने चलो !']

**प्रताप :** यह कैसी गड़बड़ है ?

**भील सरदार :** मैं अभी देखता हूँ।

[भील सरदार के जाने के पूर्व ही दो सरदार एक मुसलमान सौदागर को पकड़ कर लाते हैं।]

**सरदार :** महाराणा जी ! आपकी घोषणा न मान कर यह मुसलमान सौदागर मेवाड़ राज्य के मार्ग से जा रहा था। इसने प्राण-दण्ड पाने का कार्य किया है।

**प्रताप :** तुम मुसलमान सौदागर हो ?

**सौदागर :** हुज़ूर का इक़बाल बुलन्द रहे। ग़ुलाम ज़रूर सौदागर है लेकिन हुज़ूर यहाँ

का नहीं, सूरत शहर का सौदागर है। हुजूर की सल्तनत से मेरा कोई वास्ता नहीं है। ग़ुलाम एक महज़ मामूली सौदागर है जो 'इस हाथ दे-उस हाथ से ले, को मामूली तरतीब देता है। हुजूर के साये को नहीं छू सकता तो हुजूर की सल्तनत का साया छू कर निकल जाता हूँ। और तिजारत के सिवाय हुजूर! किसी दूसरे हुनर में न दखल है, न खलल! हुजूर इंसाफ़ के हारूँ-उल-रशीद हैं। आपके रूबरू क्या गुज़ारिश करूँ!

**प्रताप :** तुम्हारा नाम क्या है?

**सौदागर :** ग़ुलाम को सुलेमान नक़्वी कहते हैं।

**प्रताप :** तो तुम तिजारत किसके साथ करते हो?

**सौदागर :** हुज़ूर! बादशाह सलामत फ़तह बहादुर जलालुद्दीन अकबर ग़ाज़ी के हुक्म से हिन्दुस्तान का माल लेकर फ़िरंगियों के साथ तिजारत करता हूँ।

**प्रताप :** बादशाह अकबर के हुक्म से?

**सौदागर :** हुज़ूर! बादशाह सलामत फ़तह बहादुर जलालुद्दीन अकबर ग़ाज़ी और सल्तनते मेवाड़ के आला हज़रत आफ़ताबे मरातिब के रौनक़बख्श महाराना परताप के जल्लो जलाल में मैं कोई फ़र्क़ मान सकता हूँ? दोनों ही परवरदिगार के दो हसीन पैग़म्बर हैं। बन्दा तो दोनों ही जल्वागरों के रहमो-करम का मोहताज है। महज़ छोटी-सी तिजारत करता हूँ। आपके ये सरदार साहबान (**सरदारों की ओर संकेत करते हुए**) खामखाँ मेरी जान को ही तिजारत का माल समझ कर ज़ब्त करना चाहते हैं। हुज़ूर! इन्हें हुक्म दे दीजिए कि ये अपने भाले शरीफ़ को इस नाचीज़ के जिस्म से ज़रा हटाकर रक्खें। ज़रा हटाकर! (**सरदारों से**) ए··· ज़रा हटा कर। हुज़ूर की दुहाई है!

**पहला सरदार :** महाराणा जी! आपकी आज्ञा है कि मेवाड़ राज्य के भीतर से किसी विदेशी व्यापारी···

**सौदागर :** तो हुज़ूर! मैं कोई बदेसी ब्यौपारी···

**दूसरा सरदार :** ज़रा चुप रहिए।

**पहला सरदार :** आपकी आज्ञा है कि मेवाड़ राज्य के भीतर से किसी विदेशी व्यापारी को आने-जाने से रोक दिया जाए। यह व्यापारी मुग़ल बादशाहत की तरफ से फ़िरंगियों के साथ व्यापार करता और बादशाह की आज्ञा के अनुसार सारा रुपया बादशाही खज़ाने में जमा करता है।

**प्रताप :** तो तुम मुग़ल बादशाहत की तरफ से व्यापार करते हो, सुलेमान नक्वी?

**सौदागर :** हुज़ूर! बादशाह सलामत ने मेरी इज़्ज़त अफ़ज़ाई की है। किस तरह हुज़ूर!, आप भी ज़र्रे को आफ़ताब बना देते हैं। बड़ों की बात तो हुज़ूर, बड़े ही जान सकते हैं, ग़ुलाम तो टके भर का आदमी है।

**प्रताप :** तो सूरत शहर से कितने रुपयों की तिजारत करके लौट रहे हो?

**सौदागर :** हुज़ूर ! तिजारत ही क्या ! हुज़ूर के साये में दिल्ली से सूरत और सूरत से दिल्ली तक दस-पाँच आदमियों के साथ चहलक़दमी कर लेता हूँ।

**दूसरा सौदागर :** महाराणा जी ! इसके साथ चार सौ बीस आदमी हैं।

**सौदागर :** अब हुज़ूर की वसीअ नज़र में क्या दस-पाँच और क्या चार सौ बीस। इन सब आदमियों के साथ बन्दा हुज़ूर की ख़िदमत में ख़िराजे अदब पेश करता लेकिन हम सबके मनहूस साये से कहीं हुज़ूर की नज़र न मैली हो, इस वजह से ख़िदमत में आने की जुरअत नहीं करता।

**प्रताप :** ठीक है, लेकिन मैं जानना चाहता हूँ कि तुम कितना रुपया दिल्ली ले जा रहे हो ?

**सौदागर :** अब हुज़ूर ! रुपया क्या है ! कहने भर का रुपया है। उतना तो हुज़ूर, आप रोज़ ख़ैरातो-ज़कात में हम जैसे मोहताजों को तक़सीम कर दिया करते हैं।

**पहला सरदार :** महाराणा जी ! यह सूरत से दस लाख रुपया शाही खज़ाने में ले जा रहा है।

**सौदागर :** सरदार जी ! क्या दस लाख रुपया हुज़ूर की नज़र में कोई दौलत है ! वल्लाह ! आप भी क्या बात करते हैं। दस लाख तो हुज़ूर के क़दमों की खाक के बराबर भी नहीं है।

**प्रताप :** सरदार ! इस सौदागर को प्राण-दण्ड न दिया जाए किन्तु बिना आज्ञा मेवाड़ से होकर जाने के अपराध में इसका रुपया मेवाड़ के कोष में जमा कर दिया जाए। इसे ले जाओ।

**सरदार :** जैसी आज्ञा !

**सौदागर :** हुज़ूर दरियादिल हैं। जाँ बख़्शी के लिए हुज़ूर ! हज़ार जान से शुक्रिया··· लेकिन रुपया···रुपया···हुज़ूर के ज़हूर में रुपया क्या चीज़ है ?

**सरदार :** महाराणा का निर्णय हो गया। तुम्हारी जान बच गई, ख़ैर समझो ! अब यहाँ से बाहर चलो।

[दोनों सरदार **सौदागर** को बाहर ले जाते हैं। सौदागर 'हुज़ूर, ग़रीब परवर··· हुज़ूर ग़रीब परवर···रहम···' कहता जाता है।]

**प्रताप : (भील सरदार से)** भील सरदार ! ऐसे ही व्यापार के रुपयों से अकबर बादशाह का खज़ाना भरता है और उसी खज़ाने के रुपयों से वे राजपूताने में बड़ी सेना भेजते हैं। यह व्यापार बन्द करना होगा। मेवाड़ के सभी रास्तों पर भीलों का कड़ा पहरा डाल दो। जितने भी व्यापारी मेवाड़ के रास्ते से होकर जावें, उनका रुपया छीन लिया जाए और उस रुपये से राजपूतों की बड़ी से बड़ी सेना का संगठन किया जाए।

**भील सरदार :** जैसी आज्ञा, महाराणा !

**प्रताप :** तुम राजपूत सरदारों को शीघ्र ही यह आज्ञा सुनाओ .

**भील सरदार :** जैसी आज्ञा, महाराणा ! (**जाता है।**)

**प्रताप :** (**पुकार कर**) और सुनो ! सामन्त झालौर को मेरे पास भेज दो।

**भील सरदार :** जो आज्ञा । (**प्रस्थान**)

**प्रताप :** (**टहलते हुए**) व्यापार ! अकबर बादशाह का व्यापार ! मारवाड़, आमेर, बीकानेर और बूँदी—ये सब भी व्यापारी बन गए हैं। बादशाह अकबर के साथ तिजारत करने में इन्होंने अपनी बहिन और बेटियों का भी सौदा किया है···और अब ये बादशाह अकबर के साथ एकमात्र मेवाड़ के साथ युद्ध करने में सहायक होंगे।

**झालौर :** महाराणा की जय !

**प्रताप :** सामन्त झालौर ! बादशाह अकबर का खज़ाना फिरंगियों के साथ तिजारत करने से भर रहा है और युद्ध की संभावना निकट भविष्य में ही दीख रही है। हमारे दुर्गों की क्या व्यवस्था है ? कमलमीर, गोगुण्डा और दूसरे पहाड़ी दुर्गों की मरम्मत हो गई ?

**झालौर :** हाँ, महाराण, प्रत्येक दुर्ग अब इतना सुदृढ़ हो गया है कि हम किसी भी दुर्ग को केन्द्र बनाकर शाही फ़ौज से युद्ध कर सकते हैं।

**प्रताप :** अकबर बादशाह द्वारा अजमेर पर आक्रमण होने से मारवाड़ के राजा मालदेव और आमेर के राजा भगवानदास ने जो आत्म-समर्पण किया और राजा भगवान-दास ने अपनी बहिन जोधाबाई का जो विवाह बादशाह अकबर के साथ किया, उसका अन्य राजपूत राजाओं ने विरोध नहीं किया ?

**झालौर :** मन ही मन में विरोध तो किया, महाराणा ! किन्तु बादशाह अकबर की प्रचण्ड शक्ति को देखकर किसी राजपूत नरेश का साहस नहीं होता कि वह सिंह के मुख में हाथ डाल सके। यह बल और साहस एकमात्र आप में ही है। इसी साहस को देखकर कूटनीतिज्ञ अकबर ने एक चाल और चली है।

**प्रताप :** मैं सुनना चाहता हूँ।

**झालौर :** अकबर बादशाह अपनी शक्ति के सामने आपको भी झुकाना चाहता है। आपके अधिकांश भाइयों को प्रलोभन देकर उसने अपनी ओर मिला लिया है। आमेर के कछवाह राजा मानसिंह को उसने अपना प्रधान सेनापति बनाया है क्योंकि राजा मानसिंह जोधाबाई का भतीजा है । अकबर बादशाह ने राजा मान-सिंह के द्वारा ही अनेक राजपूत नरेशों को अपने सामने नत-मस्तक कराया है। अब उसी राजा मानसिंह का प्रयोग वह आपके ऊपर करना चाहता है।

**प्रताप :** राजा मानसिंह का प्रयोग वह मुझ पर करना चाहता है ?

**झालौर :** हाँ, महाराणा ! शोलापुर के युद्ध में विजयी होकर राजा मानसिंह लौट रहे हैं। वे वहाँ की अपार सम्पत्ति अपने साथ लाए हैं। दिल्ली लौटते समय वे आपके

अतिथि होना चाहते हैं। वे आपको शोलापुर का राज्य या वहाँ की अपार सम्पत्ति देंगे और आपके साथ बादशाह अकबर की सेवा में आपको ले जाना चाहेंगे। भील गुप्तचरों से यह सूचना मुझे कुछ देर पहले ही मिली है।

**प्रताप :** तो राजा मानसिंह इस समय कहाँ हैं ?

**झालौर :** वे उदयसागर की सीमा पर पहुँच गये हैं। सेना तो उन्होंने पीछे छोड़ दी है। कुछ सेनपतियों के साथ वे यहाँ पहुँच रहे हैं। एक दूत यह संदेश लेकर भी आया है।

**प्रताप :** किन्तु राजा मानसिंह को इस बात की आशा है कि वे मुझे अपने साथ बादशाह अकबर के पास ले जा सकेंगे ?

**झालौर :** राजा मानसिंह सभी तरह की राजनीति में चतुर हैं। साम, दाम, दण्ड, भद— जहाँ जैसी नीति की आवश्यकता होती है, वे वहाँ उसका प्रयोग करते हैं।

**प्रताप :** तो हमें भी देखना है कि वे हम पर किस राजनीति का प्रयोग करते हैं। संसार भी देख ले कि सत्य और असत्य, न्याय और अन्याय, धर्म और अधर्म के संघर्ष में किसकी जय होती है।

**झालौर :** यह इतिहास का बड़ा मनोरंजक अध्याय होगा, महाराणा !

**प्रताप :** ठीक है, यदि राजा मानसिंह हमारे अतिथि होना चाहते हैं, तो अतिथि-सत्कार की मर्यादा के अनुसार उन्हें भोजन का निमंत्रण दे दो। वे हमारी निर्भीकता का स्वर सुनें और हम उनकी नीति के व्यंजनों को परखें। जाओ, उनके भोजन की व्यवस्था करो और कुमार अमरसिंह को मेरे पास भेज दो।

**झालौर :** जैसी आज्ञा, महाराणा ! (**प्रस्थान**)

**प्रताह :** और सुनो ! (**सामन्त झौलोर लौटते हैं**) महारानी देवला से भी कह देना कि आज भोजन के लिए एक नये मेहमान राजा मानसिंह आ रहे हैं। उनके हाथ यदि कोई भेंट बेगम जोधाबाई को भेजना चाहें तो भेज दें।

**झालौर :** जो आज्ञा ! (**प्रस्थान**)

**प्रताप :** (**टहलते हुए सोचते हैं**) साम, दाम, दण्ड, भेद···राजा मानसिंह यह नीति बादशाह अकबर के साथ बरत सकते थे ? ···किन्तु नीति के ये भेद वे अपने ही राजपूत भाइयों के साथ अकबर बादशाह के हित में बरत रहे हैं ? मानसिंह··· मानसिंह···तेरा नाम अपमान सिंह क्यों नहीं रखा गया !

[कुमार अमरसिंह का प्रवेश]

**अमरसिंह :** पिता जी ! क्या आज्ञा है ?

**प्रताप :** राजा मानसिंह उदयसागर की सीमा पर पहुँच गए हैं।

**अमरसिंह :** इसकी सूचना है, पिता जी !

**प्रताप :** वे भोजन पर हमारे मेहमान होंगे।

**अमरसिंह :** सामन्त झालौर ने इसकी सूचना दी है। उन्होंने शीघ्र ही भोजन तैयार

करने की आज्ञा दी है।

**प्रताप :** राजा मानसिंह राजपूताने के अन्य राज्यों को समझते हैं, उसी भाँति मेवाड़ को भी समझते हैं। वे अन्य राज्यों की तरह मेवाड़ का मस्तक भी बादशाह अकबर के चरणों में झुकाना चाहते हैं।

**अमरसिंह :** यह तो कठिन है, पिता जी !

**प्रताप :** कठिन ही नहीं, अमर ! प्रताप के रहते हुए यह असंभव है।

**अमरसिंह :** सत्य है, पिता जी !

**प्रताप :** अतिथि-सत्कार हमारा धर्म है। राजा मानसिंह को भोजन पर आमंत्रित अवश्य किया जाए, किन्तु मैं उस भोज में सम्मिलित नहीं हो सकूँगा। मेरी ओर से तुम उनका आतिथ्य करोगे।

**अमर :** जैसी आज्ञा। यदि उन्होंने भोज में आपके न आने का कारण पूछा तो···।

**प्रताप :** कोई भी कारण दे सकते हो।

**अमर :** जैसी आज्ञा।

**प्रताप :** मैं सारी परिस्थिति देखने के लिए समीप ही रहूँगा, अवसर आने पर उत्तर दे सकता हूँ। तब तुम्हारी आवश्यकता न होगी।

**अमर :** जैसा आपका आदेश हो।

**प्रताप :** मैं कुछ विश्राम करूँगा। तुम इस बाहरी कक्ष में रहोगे। यदि कोई विशेष परिस्थिति उत्पन्न हो तो मुझे सूचित करोगे। इसी स्थान पर राजा मानसिंह का स्वागत हो।

**अमर :** जैसी आज्ञा।

**प्रताप :** मैं अब चलूँगा। जय एकलिंग ! (**प्रस्थान**)

[कुछ देर तक अमरसिंह सोचते हैं, फिर कक्ष को एक बार परीक्षण की दृष्टि से देखते हैं। कुछ आसनों का स्थान-परिवर्तन करते हैं। इधर-उधर झूमने वाली लता-बेलियों को ठीक करते हैं। ढाल-तलवार की आकृतियों को सीधा करते हैं। एक दूत का प्रवेश]

**दूत :** कुमार की जय ! राजा मानसिंह के पास से एक सामन्त आए हैं।

**अमर :** (**लताओं को ठीक करते हुए**) उन्हें भेज दो।

[दूत प्रणाम कर चला जाता है और कुमार लताओं को ठीक करने में लग जाते हैं।]

**अमर :** (**सोचते हुए**) राजा मानसिंह के पास से एक सामन्त ! तब···राजा मानसिंह कब आवेंगे ?···मानसिंह के···सामन्त।

[एक सामन्त मुस्लिम वेश-भूषा में प्रवेश करता है। सिर पर पगड़ी, आँखों में

सुरमा, बढ़ी हुई दाढ़ी, कमर में तलवार। आते ही तीन बार लम्बा सलाम करता है।]

**मु० सामन्त :** हुज़ूर आला की ख़िदमत में आदाब पेश करता हूँ। बन्दे का नाम सैयद ज़ुलफ़िक़ार अली ख़ाँ है। बुलन्द इक़बाल राजा मानसिंह हफ़्तहज़ारी का एक अदना-सा सिपहसालार हूँ।

**अमर :** जय एकलिंग ! आपका स्वागत है। आइए, आपकी क्या सेवा करूँ !

**ज़ुलफ़िक़ार :** ख़िदमत का हक़ तो इस बन्दे को है, आलीजाह ! हुज़ूर तो आफ़ताबे-हक़ीक़त राना परताप के शहज़ादे ज़हूरे इक़बाल कँवर अमरसिंह साहब हैं।

**अमर :** आप ठीक कहते हैं।

**ज़ुलफ़िक़ार :** तो हुज़ूर ! बुलन्द इक़बाल राजा मानसिंह हफ़्तहज़ारी ने मुझे आपके रूबरू हाज़िर होने का फ़ख्र अता फ़रमाया है। आफ़ताबे मेवाड़ बुलन्द इक़बाल राना परताप तो यहीं रौनक़ अफ़रोज़ हैं ?

**अमर :** जी हाँ, यहीं हैं। विश्राम कर रहे हैं।

**ज़ुलफ़िक़ार :** क्यों नहीं, क्यों नहीं, हुज़ूर ! सल्तनते मेवाड़ का मुस्तक़बिल उन्हीं की आला तबीयत पर मुनहसिर है। आख़िर उन्होंने सल्तनते मेवाड़ का जो इख़्तियार सम्हाला है, क़सम क़ुराने पाक की, ऐसा इख़्तियार फ़रिश्ते भी नहीं सम्हाल सकते। क्या शान है ! क्या बाँकी अदा है ! वाह ! बादशाह सलामत तक उनकी हक़ीक़त पसन्दी की दाद देते हैं। ख़ुदा उन्हें आबाद रक्खे।

**अमर :** धन्यवाद ! लेकिन सुना है कि बादशाह सलामत उनसे नाख़ुश हैं।

**ज़ुलफ़िक़ार :** हरगिज़ नहीं, हरगिज़ नहीं, हुज़ूर ! सूरज की किरन हमेशा एक-सी तो रहती नहीं है ! दोपहर की फ़िज़ा और शाम की फ़िज़ा में कितना फ़र्क़ हो जाता है। दोपहर में जो आफ़ताब आसमान में आग बरसाता है, शाम के वक़्त वही आफ़ताब बादलों में ऐसा रंग भरता है, हुज़ूर ! जैसे बहिश्त की हूरें हज़ारों रंगीन लिबास में फ़लक के फ़र्श पर रक़्स कर रही हैं। बादशाह सलामत की नज़रे-मेहर कुछ इसी तरह की है हुज़ूर ! और जब बुलन्द इक़बाल राना परताप की तारीफ़ बादशाह सलामत अपने नौ रतनों में करते हैं तो हुज़ूर ! ऐसा मालूम होता है कि बादशाह सलामत की शीरीं ज़बान से दसवें रतन की किरन झाँक रही है ! ये जलाल है राना परताप के चरचे का ! **(आदाब करता है।)**

**अमर :** यह बादशाह अकबर की क़द्रदानी है। राजा मानसिंह शायद यही कहने को आ रहे होंगे।

**ज़ुलफ़िक़ार :** अब, हुज़ूर ! हफ़्तहज़ारी अमीरों और मनसबदारों का अन्दाज़े गुफ़्तगू क्या और कैसा होगा, यह नाचीज़ क्या बयान कर सकता है ! बुलन्द इक़बाल राजा मानसिंह का तर्ज़े-कलाम तो आफ़ताबे मेवाड़ राना परताप ही समझ सकते हैं।

**अमर :** राजा मानसिंह तो यहाँ आने वाले थे। इस समय कहाँ हैं ?

**जुलफ़िक़ार :** बस, हुज़ूर! इक़बाल बुलन्द राना परताप से मुलाक़ात करने के लिए तैयार हैं। सूरज की किरन के साथ उट्ठे, ऊदे सागर में अशनान किए···हाँ, ऊदे सागर में···वाह हुज़ूर! क्या कहने हैं ऊदे सागर के···इसके तामीर कराने वाले महाराना ऊदे सिंघ की रूह को ख़ुदा जन्नत बख़्शे। वो सागर बनवाया है कि उसमें अशनान करने से हुज़ूर! जिस्म की रौनक़ दोबाला हो जाती हैं। सारा जिस्म ख़ुशबू से भर जाता है गोया जिस्म जिस्म नहीं, जिबरील के बाग़ का ग़ुंचा है। तमाम सागर में कँवल के फूल इस अदा से खिले हुए हैं कि हुज़ूर का इशारा मिल जाए तो पानी की सतह पर नाचने लगें। हुज़ूर तो हमेशा उसी में अशनान करते होंगे। तभी तो हुज़ूर के जिस्म से जन्नत की ख़ुशबू निकलती रहती है। (**गहरी साँस लेकर**) वल्लाह! क्या ख़ुशबू है! दिल और दिमाग़ दोनों ही फूल के मानिन्द खिल उठते हैं।

**अमर :** आप बहुत अच्छी बातें करते हैं।

**जुलफ़िक़ार :** हुज़ूर! जिस तरह शीर में शकर मिल जाने से शकर भी शीर की शकल अख़्तियार कर लेती है उसी क़दर हुज़ूर की इक़बाल-बयानी में मेरी बात भी अच्छी लगती होगी। अच्छा, हुज़ूर! इजाज़त बख़्शें। आला हज़रत हफ़्तहज़ारी राजा साहब का इस्तक़बाल करने के लिए मैं बाहर जाऊँ।

[जुलफ़िक़ार अली बाहर बड़े सधे हुए क़दमों से जाते हैं। अमरसिंह उस दिशा में देखते हैं।]

**अमर :** बातें करने में ये लोग कंठ में मिसरी घोल लेते हैं। कितने काँटे इस मखमली कंचुक में छिपे होंगे!

[नेपथ्य में महाराजा मानसिंह की जय···जय···जय! कुमार अमरसिंह कुछ आगे बढ़ जाते हैं। राजा मानसिंह, दो सामन्त, जुलफ़िक़ार अली और दो चोबदारों का प्रवेश। पीछे राणा प्रताप के दो सामन्त और भील सरदार भी हैं। राजा मानसिंह आसन पर बैठते हैं। चोबदार दरवाज़े पर अपनी जगह पर खड़े हो जाते हैं।]

**अमर :** आपका स्वागत है, राजा साहब! आप क्षमा करें। आपको हम बैठने के लिए सिंहासन नहीं दे सके। अकबर बादशाह ने जैसा सम्मान आपको दिया है, वैसा तो संसार में आपको कोई नहीं दे सकता। आप हमारे आदर को ही सिंहासन समझ कर उस पर आसीन हों।

**मान :** कुमार अमरसिंह! जिस आसन पर बैठने में सुख और सन्तोष हो, वही आसन सिंहासन है। सुख की सीमा बढ़ सकती है, इसलिए आसन किसी भी क्षण सिंहासन में बदला जा सकता है। हाँ, महाराणा प्रताप को हमारे आने की सूचना है?

**अमर :** है, राजा साहब!

**मान :** फिर भी वे यहाँ नहीं हैं। (**उठ खड़े होते हैं।**)

**अमर :** आवश्यकता पड़ने पर वे किसी समय भी आ सकते हैं।

**मान :** आवश्यकता ? कैसी आवश्यकता ? (**उपस्थित व्यक्तियों को संबोधित करते हुए**) आप लोग बाहर जाने का कष्ट करें। कुछ विशेष बातें करूँगा।

[कुमार अमरसिंह को छोड़ कर सभी का प्रस्थान]

**मान :** ठीक है। मैं जानना चाहता था कि आवश्यकता का क्या अर्थ है।

**अमर :** कोई विशेष अर्थ नहीं है, राजा साहब ! आप सप्त हज़ारी मनसब के अधिकारी हैं तो आपकी सेवा में उपस्थित होने के लिए विशेष तैयारी की आवश्यकता होती है।

**मान :** (हँसकर) ओः, यह बात है किन्तु मैं तो अपने ही भाइयों के बीच कोई तैयारी की आवश्यकता नहीं समझता ! फिर तैयारी की चिन्ता कैसी ? यह तो महाराणा प्रताप की इच्छा है कि वे जिस तरह चाहें, उस तरह व्यवहार करें। मैं तो देखता हूँ कि सारे राजपूताने में मेवाड़ सिंह की भाँति है। अगर आज तक बादशाह सलामत अकबर ने किसी राज्य को अपनी सारी सल्तनत से तोला है, तो मेवाड़ का राज्य ही है और राणा प्रताप ऐसे गौहर हैं जिनकी क़द्र अकबर बादशाह जैसे जौहरी ही कर सकते हैं।

**अमर :** आपसे अधिक अकबर बादशाह को कौन जान सकता है ?

**मान :** मैं जानता हूँ। जब एक बादशाह किसी सल्तनत की ज़िम्मेदारी लेता है तो वह चाहता है कि सल्तनत में रहने वाला हरएक इंसान सुख और सुविधा से रहे। चारों तरफ़ अमन और चैन हो। रियाया समझे कि उसे उन्नति करने का भरपूर अवसर मिल रहा है। इसीलिए आज जिस वैभव और सन्तोष से राजपूताने के राजे रह रहे हैं, क्या वह पहले संभव था ? सदैव परस्पर लड़ते थे, आपस में फूट थी, एक-दूसरे को सन्देह की दृष्टि से देखते थे। अब अकबर बादशाह ने बीच में पड़कर वह फूट दूर कर दी है, जैसे उत्तर और दक्षिण के बीच में विन्ध्य पर्वत हो, जैसे सुख और दुःख के बीच में सन्तोष की भावना हो !

**अमर :** आप तो राजनीति को कवच की भाँति धारण करते हैं।

**मान :** (**हँस कर**) ओः, तुम अच्छी बातें करते हो, कुमार ! लेकिन तुम समझो कि अकबर बादशाह का आतंक ही ऐसा है कि कोई राजा किसी दूसरे राजा पर आक्रमण भी नहीं कर सकता। बस, मैं यही कहना चाहता था कि अकबर बादशाह से मेल न करके केवल मेवाड़ राज्य अपने-आप कष्ट झेल रहा है। मैं चाहता हूँ कि यह कष्ट दूर हो जाए।

**अमर :** मेवाड़ राज्य कष्ट में ही अपना सुख समझता है, राजा साहब !

**मान :** तुम अभी बालक हो। राजनीति की बातें कम समझते हो। मेवाड़ राज्य कष्ट में क्यों रहता है ? बादशाह अकबर महाराणा प्रताप की इतनी इज़्ज़त करते हैं कि अगर महाराणा चाहें तो उन्हें दस हज़ार तक का मनसब मिल सकता है जो

सिर्फ़ बादशाह सलामत के शाहज़ादों को ही मिलता है। अब इस दस हज़ार के मनसब का महत्त्व कितना है, यह जानते हो ? 680 घोड़े, 200 हाथी, 520 ऊँट और 7 हज़ार रुपया मासिक। मैं तो सिर्फ़ सात हज़ारी मनसबदार हूँ।

**अमर :** पिताजी के सामने इन सब मनसबों का कोई मूल्य नहीं है, राजा साहब !

**मान :** तो ठीक है। अगर कोई मूल्य नहीं है तो जिस कष्ट में वे हैं, उसका ही मूल्य समझें। वे इसका मूल्य और अधिक समझेंगे जब शाहंशाह अकबर अपने युद्ध-दान से उस कष्ट को और भी समृद्ध कर देंगे। दानवीर तो समृद्धि देता ही है। दान पाने वाला चाहे तो सुख की समृद्धि कर ले, चाहे दुःख की।

**अमर :** राजा साहब ! आप तो जानते होंगे कि राजपूत कभी दान लेने के लिए हाथ नहीं फैलाता।

**मान :** कष्ट की समृद्धि के लिए हाथ फैलाने की क्या आवश्यकता ! जिस तरह एक गढ़े में पानी अपने आप भर जाता है, उसी प्रकार किसी विवेक-हीन में विपत्ति आकर भर जाती है।···मैं···मैं···तो सामान्य बात कह रहा हूँ। विवेक-हीन···अर्थात् मैं महाराणा को विवेक-हीन नहीं···नहीं कहता···नहीं कह सकता किन्तु शाहंशाह अकबर की शक्ति को समझ लेना विवेक कहा जा सकता है।

**अमर :** राजा साहब ! आप राजनीति के आवरण में अनुचित को भी उचित मान सकते हैं।

**मान :** उचित-अनुचित की बात नहीं है, कुमार अमरसिंह ! किन्तु आप सोचें कि अकबर बादशाह के पास इतनी सेना है कि वे सेना की गति से ही तूफ़ान पैदा कर सकते हैं जिसमें बड़े से बड़े राज्य रुई के रेशों की तरह कहीं भी उड़ सकते हैं। चित्तौड़ को उन्होंने जिस वीरता से लिया है, उसके सामने तुम्हारे जयमल और फत्ता भी नहीं टिक सके ?

**अमर :** जयमल और फत्ता हमारे ही थे, आपके नहीं थे।

**मान :** हमारे भी थे इसीलिए तो मैंने बादशाह अकबर से कह कर उनकी संगमरमर की मूर्तियाँ बनवा कर आगरे के द्वार पर रखवा दी हैं। द्वार पर एक दोहा खुदवाया गया है।

जयमल बडता जीमणें, फत्तो बाहे पास।
हिन्दू चढ़िया हाथियाँ, अड़ियो जस आकास ॥

इसका अर्थ यह है कि दाहिनी ओर जयमल की मूर्ति है, और बाईं ओर फत्ता की। ये दोनों हिन्दू वीर हाथियों पर चढ़े हैं। इन वीरों का यश आकाश को स्पर्श कर चुका है। यह है बादशाह अकबर की गुण-ग्राहकता !

[गर्व से टहलते हैं।]

**अमर :** आप ही बादशाह अकबर की गुण-ग्राहकता समझ सकते हैं।

**मान :** तुम भी समझ सकते हो, कुमार अमरसिंह ! तुम्हारे लगभग सभी काका बादशाह अकबर की गुण-ग्राहकता समझ कर उनके साथ हैं। सभी को बड़ी-बड़ी जागीरें प्राप्त हैं। अगर तुम चाहो तो इस कष्ट से मुक्ति पाकर बादशाह अकबर से एक बड़ी जागीर पा सकते हो और तुम्हारे लिए तो मैं बादशाह सलामत से बड़ा-सा मनसब भी दिलवा सकता हूँ। वैसा ही मनसब जैसा मेरे पास है। क्योंकि तुम महाराणा के सबसे बड़े लड़के हो।

[भीतर से एक सेवक का प्रवेश]

**सेवक :** कुमार की जय ! भोजन तैयार है।

**मान :** महाराणा प्रताप अभी नहीं आए ?

**अमर :** नहीं आए। किन्तु आप भोजन कर लीजिए।

**मान :** जिस निमन्त्रण में सम्मान नहीं है, वह भोजन भोजन नहीं, विष है।

**अमर :** राजा साहब ! यदि सम्मान न होता तो आपके द्वारा कही गई अनेक बातें सहन न की जातीं।

**मान :** किंतु मैंने इतनी देर तक प्रतापसिंह की अनुपस्थिति सहन की···

**अमर :** सम्भवत: सिर की पीड़ा ने उन्हें रोक रक्खा हो।

**मान :** सिर की पीड़ा ने ?

**अमर :** हाँ, राजा साहब !

**मान :** कुमार अमरसिंह ! क्या तुम समझते हो कि मैं इस सिर की पीड़ा का अर्थ नहीं समझता ? इस सिर की पीड़ा की औषधि बादशाह अकबर के पास है।

**कुमार :** राजा साहब ! आप हमारे अतिथि हैं, इसलिए हम कुछ नहीं कह सकते किंतु आपके इस वाक्य का उत्तर भी हमारे पास है।

**मान :** उत्तर क्या होगा ? भोजन का निमन्त्रण देकर राणा प्रताप स्वयं उपस्थित न हों ! जैसे बिना स्वरों की वर्णमाला हो। यह मेरा घोर अपमान है और इस अपमान की सहस्र जिह्वाएँ रक्त-पान के लिए ही खुली रहेंगी।

**कुमार :** राजा साहब ! आप ओस-बिन्दुओं में विष-बिन्दुओं का अनुमान न करें। महाराणा जी के स्थान पर मैं तो हूँ। क्या उनकी ओर से मेरा उपस्थित रहना पर्याप्त नहीं है ?

**मान :** एक तारे से आकाशगंगा नहीं बनती, एक फूल से वसन्त का वैभव नहीं उभर सकता। तुम भील कुमारों का स्वागत कर सकते हो, सप्त हज़ारी मनसबदार का नहीं। मेरे स्वागत की जय-ध्वनि किसी महाराणा के कण्ठ से होनी चाहिए। मेरी सेवा में उपस्थित होने में बड़े-बड़े नरेश अपना सौभाग्य समझते हैं। राणा प्रताप भी इसे अपना सौभाग्य समझें कि···

[सहसा राणा प्रताप का प्रवेश। कुमार अमरसिंह का सशंकित भाव से प्रस्थान]

**प्रताप** : राजा साहब ! राणा प्रताप अपने सौभाग्य की बात समझता है। आप अपना सौभाग्य उन नरेशों को दीजिए जो आपकी और तुरक[1] अकबर की सेवा करने में अपने को धन्य समझते हैं। यह सौभाग्य तो दासत्व का वह किनारा है जिस पर समुद्र की एक भटकी हुई लहर कुछ रत्नों के टुकड़े बिखेरकर चली जाती है। यह सौभाग्य श्मशान में फूला हुआ पौधा है—संध्या का बादल है जो दो क्षण में काला हो जाएगा।

**मानसिंह** : (**अट्टहास करता है**) कविता ? राजस्थान में कविता भी बहुत ऊँची होती है। किंतु मैं नहीं समझता कि राणाओं को भी चारण बनने की अभिलाषा उत्पन्न होती है और वे अपनी बातें कविता में कहते हैं। किंतु ठीक है, कविता में कही हुई बात ज्यादा असर रखती है। बीरबल भी कविता लिखते हैं जो बादशाह के नव-रत्नों में हैं।

**प्रताप** : तुरक ने नवरत्नों को अपनी राजनीति के सिंहासन में इसलिए जड़ा है कि उसकी चकाचौंध में राजाओं की दृष्टि धूमिल हो जाए। ये मनसब किसलिए बनाए गए हैं ? केवल इसलिए कि तुरक अपने ही वैभव में सात गुना या दस गुना अधिक दिखलाई दे। नवरत्न का गौरव और मनसबदारी का सम्मान इस देश की स्वतन्त्रता पर लगाए गए धब्बे हैं। और मैं आज आपके सामने यह कह दूँ कि स्वतन्त्र मेवाड़ का एक साधारण सैनिक भी सात हजारी मनसबदार से महान् है।

**मानसिंह** : सावधान, राणा प्रताप ! अपने वाक्यों पर अंकुश रखो। यह मुझ पर कठोर व्यंग्य है।

**प्रताप** : इसलिए कि आप सात हज़ारी मनसबदार हैं। किंतु यह व्यंग्य नहीं है, राजा साहब ! यह कठोर सत्य है। मैं अपने वाक्यों पर अंकुश रखूँ जब कि आप अपने कार्यों पर अंकुश नहीं रख सके ? राजस्थान के अधिकांश राज्यों को तुरक के साम्राज्य के भीतर लाने का दूषित कार्य किसका है ? आपका। तुरक के प्रलोभन में आकर राजपूतों में फूट डालने का कार्य किसका है ? आपका। राजपूतों की स्वतन्त्रता के इतिहास को कलंकित करने का पाप किसका है ? आपका। आप अपने कार्यों पर अंकुश रखते ! सच्ची राजपूती का आदर्श रखते !

**मानसिंह** : सीमा से आगे मत बढ़ो, प्रताप ! हज़ारों राजपूतों की बलि देने की अपेक्षा यह अच्छा था कि बादशाह को हिन्दुओं के प्रति सहिष्णु बनाया जाए। तुमने मेरी नीति की सराहना नहीं की ? किस चतुराई से मैंने यवनों के विष को अमृत में परिणत किया है, यह प्रकाश तुमने नहीं देखा ? यवनों की राजनीति में ऐसा परिवर्तन क्यों न लाया जाए कि इस्लाम धर्म के देशव्यापी प्रभाव के होते हुए भी हिन्दू धर्म की रक्षा हो। अकबर को हिन्दू वेश धारण कराने का कार्य किसका

---

1. महाराणा प्रताप अकबर को 'तुरक' भी कहते थे।

है ? मेरा। भगवान् श्रीकृष्ण की मूर्ति के समक्ष अकबर बादशाह को नत-मस्तक कराने का कार्य किसका है ? मेरा। मन्दिरों को तोड़े जाने से बचाने का कार्य किसका है ? मेरा। जज़िया और गो-वध बन्द कराने का कार्य किसका है ? मेरा। मेरे कार्यों की वन्दना होनी चाहिए ! इसके विपरीत तुम व्यंग्य करते हो कि मैंने अपने कार्यों पर अंकुश नहीं लगाया ! राणा प्रताप ! मेरे कार्यों को राजनीति की आँखों से देखो। मेरे कार्यों की आलोचना करने का अधिकार किसी को नहीं है, स्वयं सम्राट् अकबर को भी नहीं। जंगल-जंगल भटकने वाले राणा प्रताप को क्या हो सकता है ? **(अभिमान की दृष्टि)**

**प्रताप :** राजा साहब ! यह व्यर्थ का अभिमान हिन्दू राजपूत को शोभा नहीं देता। अपने ये सारे अधिकार, आपने क्या खोकर प्राप्त किए हैं, कभी इस पर भी विचार किया है ? आपके इस वैभव के भीतर कितने दुर्ग नष्ट हुए हैं, कितने राज्यों की सीमाएँ संकुचित हुई हैं, कितने सहस्र सैनिकों का बलिदान हुआ है, यह भी कभी सोचा है ? देश की कितनी वीरता रक्त की धाराओं में बह गई है ! और देश कितना निर्बल हो गया है, कभी इस पर भी विचार किया है ? आपके मुकुट के मणियों में कितने हज़ार राजपूतों का रक्त खौल रहा है, कभी इसे भी देखा है ? आपके राजसी भोजन की अग्नि में कितनी राजपूत ललनाओं के जौहर की अग्नि धधक रही है, कभी इस पर भी विचार किया है ? स्वतन्त्रता, स्वाभिमान और देश-भक्ति खोकर जीवन में वैभव का क्या मूल्य है ! राजनीति के आडम्बर में सत्य को कलंकित नहीं किया जा सकता। तुरक अकबर के खजाने के सारे रत्न स्वतंत्र मेवाड़ की धूल के एक कण की भी बराबरी नहीं कर सकते।

**मान :** स्वतन्त्रता और हठधर्मी में अन्तर है, प्रताप ! अपने झूठे अभिमान में यदि देश की स्थिति तुम न समझो तो इसमें देश की स्थिति का दोष है, या तुम्हारे अभियान का ? अगर तुम्हारी कविता की भाषा में कहना चाहूँ तो कह सकता हूँ कि संध्या की लाली में उषा की किरण लाने की चेष्टा मत करो ! परिस्थितियों को समझ-कर ही कार्य की रूप-रेखा बनानी चाहिए। मकड़ी के जाले से हाथी को नहीं बाँधा जा सकता, बादल के बन्धनों से बिजली की तड़प नहीं रोकी जा सकती। शक्ति को समझो। बिजली गिरेगी तो पहाड़ तक पृथ्वी में धँस जाएगा। शक्ति का सामना तो कौशल से करना होगा, नहीं तो शक्ति तुम्हें तोड़ती हुई निकल जाएगी। अपने झूठे अभिमान में यदि राजपूत तलवार से कट जाए तो तलवार का क्या दोष ? अग्नि की ज्वाला में अगर राजपूत नारियाँ डर से भयभीत होकर जल जाएँ तो इसमें अग्नि का क्या दोष ?

**प्रताप :** राजा साहब ! राजपूत नारियाँ यदि अग्नि में जलने के बदले तुरक के अन्त:पुर में चली जाएँ तो इसमें किसका दोष है ?

**मान :** **(चीखकर)** प्रतापसिंह !

**प्रताप :** रुष्ट न हों, राजा साहब ! सत्य स्थिति राजनीति के आवरण को तोड़कर अपने सही लक्ष्य पर जा रही है। आपको कष्ट हुआ, यही आपका कष्ट मेरा कष्ट है। असि-धारा पर चलने वाली हमारी राजपूत बहू-बेटियाँ तुरकी हरम में मोतियों की झालरों पर चलें और शताब्दियों के आत्म-सम्मान में पली नारियों की शोभा ऐसे हाथों में जाने दें जिन्होंने देश का रक्त उनकी माँग में भरकर सौभाग्य की रेखा खींचने का···

**मान :** (**चीखकर**) प्रताप ! इस अपमान पर मैं रक्त बहाना जानता हूँ।

**प्रताप :** अपमान नहीं, यह सत्य है, राजा साहब ! मैं भी रक्त का उत्तर रक्त से दे सकता हूँ किन्तु आप हमारे मेहमान हैं, इसलिए भोजन करने वाले मेहमान के साथ द्वंद्व-युद्ध नहीं करूँगा। भेंट ही दूँगा। द्वंद्व-युद्ध तुरक अकबर के साथ ही कर सकता हूँ। लीजिए, यह कटार ! (**कमर से कटार निकालकर सामने रखते हैं**) यह कटार तुरक अकबर को दे दीजिए और कह दीजिए कि अगली बार वे आपको न भेजकर स्वयं आवें और राजनीति का नहीं, इस कटार से अपनी शक्ति का परिचय दें। एक भेंट और भी दूँगा। यह भेंट मेवाड़ की महारानी की ओर से है। (**अँगरखे से एक थैली निकालकर देते हैं**) इस थैली में जौहर की भस्म है। यह बेगम जोधाबाई को दीजिए। जब वे अपने हाथों के लिए मेहँदी पीसने की आज्ञा दें तो उसमें यह भस्म भी मिला दें। उससे रक्त की लालिमा लेकर लाल रंग हाथों में और भी उभर आएगा।

**राजा :** (**तड़पकर**) यह अशिष्टता की सीमा है, प्रताप ! इसका भयानक दण्ड भोगना होगा, भोजन का निमन्त्रण देकर···

**प्रताप :** (**बीच में ही**) भोजन का निमन्त्रण मैंने इसलिए दिया कि आप मुझसे भेंट करना चाहते थे। हमारे अतिथि-सत्कार की मर्यादा शायद आप भी जानते हैं। किन्तु इस निमन्त्रण का लाभ उठाकर आपने क्या नहीं किया ? कुमार अमरसिंह और मुझमें फूट डालने के लिए आपने क्या-क्या नहीं कहा ? मैंने पास ही के कक्ष से सुना कि आपने सारी राजनीति का प्रयोग थोड़ी ही देर में कर लिया। राजा मानसिंह ! आप बादशाह अकबर के सात हज़ारी मनसबदार भले ही हों किंतु इस शिविर में आप एक राजपूत के साधारण गौरव को भी प्राप्त नहीं कर सकते।

**राजा :** ऐसे गौरव पर मैं पदाघात करता हूँ।

[पृथ्वी पर पैर से आघात करते हैं।]

**प्रताप :** सावधान ! राजा मानसिंह ! हमारी मेवाड़ भूमि पर पदाघात ! यह हमारी मातृभूमि है, इस पर पदाघात करने वाले पैर शरीर से अलग कर दिए जाएँगे।

**मान :** अपने मस्तक की रक्षा करना जिसकी पीड़ा से यह भोज अधूरा रह गया !

**प्रताप :** इस मस्तक में पीड़ा नहीं थी—पीड़ा थी इस भाग्य में जिसने विधर्मियों के साथ विवाह-सम्बन्ध करने वाले के साथ भोजन करने की परिस्थिति ला दी थी,

जो इस जीवन में असम्भव है !

**मान :** अभिमानी प्रताप ! इस भाग्य के साथ यह मस्तक भी सँभालकर रखना जो अब अधिक दिनों तक नहीं रहेगा। **(दाँत पीसकर)** इतिहास कहेगा कि अब यह मेवाड़ तुम्हारा नहीं रहेगा—यह मेवाड़ बादशाह अकबर का होगा,···बादशाह अकबर का होगा···बादशाह अकबर का होगा। **(तेजी से प्रस्थान)**

[बाहर हलचल होती है। राजा मानसिंह के साथ उनके सामन्तों का प्रस्थान। थोड़ी देर तक राणा प्रताप उद्विग्नता से टहलते हैं।]

**प्रताप :** तो···अब···यह मेवाड़···तुरक अकबर का···होगा ! जब तक एक भी स्वाभिमानी राजपूत जीवित है तब तक मेवाड़ का बाल भी बाँका नहीं होगा···नहीं होगा···स्वाधीन मेवाड़ ! तेरी रण-चण्डी की मुण्ड-माला में प्रताप का भी मस्तक रहे···प्रताप का भी···मस्तक रहे। **(पुकारकर)** सामन्त झालौर ! ···भील सरदार ! ···कुमार अमरसिंह !

[सबका प्रवेश। वे अभिवादन करते हैं।]

**प्रताप :** सामन्त झालौर ! तुमने राजा मानसिंह की बातें सुनीं ? कहते हैं—यह मेवाड़ तुम्हारा नहीं, तुरक अकबर का होगा।

**झालौर :** महाराणा ! मेवाड़ का मस्तक कैलास शिखर की भाँति ऊँचा है। उसे बड़े से बड़े तूफान नहीं झुका सकते। अकबर बादशाह तो हवा का हलका-सा झोंका है। उठेगा और निकल जाएगा।

**प्रताप :** और राजा मानसिंह !

**झालौर :** वे उस हवा के झोंके में उड़ते हुए परमाणु-पुंज हैं, जो अपनी गति में वातावरण को दूषित करते हैं।

**प्रताप :** और इसलिए मेरा आदेश है कि जिस स्थान पर राजा मानसिंह खड़े हुए थे वह इतना अपवित्र हो गया है कि उसे खोद डाला जाए और उस पर गंगा-जल छिड़का जाए। जिन पात्रों में राजा मानसिंह के लिए भोजन परोसा गया था, वे नष्ट कर दिए जाएँ, जिन लोगों ने राजा मानसिंह को देखा है, वे स्नान करें और अपने वस्त्रों को धोकर पहनें। मेरे स्नान का भी प्रबन्ध किया जाए।

**झालौर :** जैसी आज्ञा।

**भील सरदार :** महाराणा ! राजा मानसिंह हमारे मेहमान थे, यही समझकर उन्हें चले जाने दिया, नहीं तो भील-सैनिकों के तीर उनके वाक्यों से अधिक तीखे थे।

**प्रताप :** भील सरदार ! अब हमें इन तीरों का प्रयोग युद्ध में करना होगा। झालौर सामन्त ! राजा मानसिंह के क्रोध की चिनगारियाँ जब यहीं पर फूट निकली हैं तो युद्ध की ज्वाला भड़कने में देर नहीं लगेगी। इसकी तैयारी हमें इसी क्षण से आरम्भ करनी होगी।

**अमर :** पिताजी ! इस समय हमारे बाईस हज़ार राजपूत सैनिक युद्ध के लिए बिलकुल तैयार हैं। साथ ही हमारे भील सैनिकों के तीखे तीर भी विष में बुझा लिए गए हैं। भीलों का एक-एक तीर युद्ध-क्षेत्र में एक-एक वीर है जिसके एक ही प्रहार से शत्रु मृत्यु-क्षेत्र में पहुँच सकता है।

**प्रताप :** हमें अपने राजपूत वीरों की वीरता पर विश्वास है। साथ ही भील सरदार के सैनिकों के अचूक लक्ष्य अकबर बादशाह की कूटनीति को छिन्न-भिन्न कर देंगे। सालुम्बरा नरेश, ग्वालियर नरेश, सामन्त चन्दावत आदि को सूचना भेज दो कि वे किसी भी समय पर युद्ध के लिए तैयार रहें और एक बार फिर मेवाड़ की रण-चण्डी शत्रुओं का भीषण संहार करे।

**अमर :** जैसी आज्ञा, पिता जी !

**प्रताप :** सामन्त झालौर ! आप दस हज़ार राजपूतों की सेना को नवानगर और उदयपुर की पश्चिमी सीमा पर एकत्र करें और राजा मानसिंह की सेना के आने की प्रतीक्षा करें। वह पहाड़ी स्थान घने जंगलों से घिरा हुआ है, इसलिए आप शत्रु की आँखों से ओझल होकर उस पर समयानुसार आक्रमण कर सकते हैं।

**झालौर :** ऐसा ही होगा, महाराणा जी !

**प्रताप :** (**भील सरदार से**) भील सरदार ! आप अरावली के ऊँचे शिखरों पर अपने भील सैनिकों को तैयार रखें। वे अपने तीरों की बौछार उसी समय करें जब उदयपुर से आने वाले सँकरे मार्ग पर तुरकी सेना उतरने लगे। मार्ग की चौड़ाई कम होने से उस मार्ग से बहुत से आदमी एक साथ नहीं निकल सकेंगे। उसी समय शत्रु-सैनिकों को तीरों का लक्ष्य बनाया जाए।

**भील सरदार :** जैसी आज्ञा महाराणा की।

**प्रताप :** (**कुमार अमरसिंह से**) और कुमार अमरसिंह ! तुम दो हज़ार सैनिकों के साथ उन छोटे-छोटे नालों और नदियों के पास रहोगे जिन्हें तुरक सैनिक पार करने की चेष्टा करेंगे। पानी में उतरते ही उन पर भालों की बौछार होनी चाहिए।

**अमर :** मैं वहाँ दो हज़ार सैनिकों के साथ उपस्थित रहूँगा, पिता जी !

**प्रताप :** और मैं ! मैं सालुम्बरा नरेश और ग्वालियर नरेश की सेना में अपने दस हज़ार सैनिकों के साथ हल्दीघाटी के मैदान में अपने चंचल घोड़े चेतक के साथ रहूँगा। घोड़े पर सवार होकर मैं सारी तुरक सेना की थाह एक छोर से दूसरे छोर तक सरलता से ले सकूँगा। झाला शूरवीर सामन्त मन्नाजी मेरे साथ रहेंगे।

**झालौर :** यह व्यवस्था शीघ्र ही होगी, महाराणा जी !

**प्रताप :** (**भील सरदार से**) भील सरदार ! मेरे और मेरे साथ के सामन्तों के परिवार की रक्षा का भार कुछ भील सरदारों और भील बालाओं को सौंप दो। और··· और उनसे कह दो कि हमारे युद्ध के परिणाम की प्रतीक्षा करें।

**भील सरदार :** जैसी आज्ञा !

**प्रताप :** तो फिर एक बार फिर रणचण्डी का आह्वान हो। हमारे हाथ में जो तलवारें हों, उनमें हमारे स्वर्गवासी वीरों की आत्मा की उन्मत्त प्रचण्डता हो जिससे उनकी धार सौ गुनी अधिक पैनी बन जाए। हमारे हाथों में उन दुर्गों की सुदृढ़ता हो जो खँडहर होकर आज भी अपने आत्माभिमान में खड़े हुए हैं और हमसे अपने पुनर्निर्माण की आशा रखते हैं। हमारे मस्तक का तिलक रक्त-वर्ण होकर युद्ध में इस बात की घोषणा कर दे कि हमारे एक-एक तिलक में राजपूत नारियों के जौहर की चिनगारियाँ हैं जो आग की लपटों में परिणत होकर शत्रुओं को जला-जला कर भरपूर बदला लेंगी; और एक-एक राजपूत नारी के बदले सौ-सौ शत्रुओं का एक बार ही संहार करेंगी।

**सब :** **(समवेत स्वर से)** महाराणा प्रताप की जय !

**प्रताप :** आओ ! भगवान् एकलिंग को प्रणाम कर हम मेवाड़ की विजय को इतिहास में अमर कर दें।

**सब :** **(समवेत स्वर से)** मातृभूमि मेवाड़ की जय !
महाराज प्रताप की जय !

[धीरे-धीरे परदा गिरता है।]

# तृतीय अंक

## अभियान-पर्व

**समय :** **प्रातः** 6 बजे — **काल :** सन् 1578

[**स्थिति :** जावरा के पहाड़ी जंगलों में महाराणा प्रताप का शिविर, झरने की कलकल ध्वनि, पक्षियों का कलरव।

समीप ही वृक्षों से फल तोड़ती हुई रानी वीरमदे एक गीत गुनगुना रही है। राणा प्रताप गम्भीर मुद्रा में बैठे हैं।]

छह गज काली कांगरा छाजा,
पड़ियाँ ढगल हुवे पारवांण।
भारवे कमध सुणो भूपतियाँ
कीरत महल अमर कमठांण॥
अेहा क्यण दाखवैं ईसर
माँझी वंस तणा कुलमौठ।

झड़सी महलाँ तणा झरोखा
रहसी गीत कहै राठौड़ ॥
झड़सी महलाँ तणा झरोखा
रहसी गीत कहै राठौड़ ॥

[धीरे-धीरे गीत दूर होता जाता है ।]

**राणा प्रताप :** **(दुहराते हुए अपने-आप)** झड़सी महलाँ तणा झरोखा, रहसी गीत कहै राठौड़ । ये महल के झरोखे झड़ जाएँगे···केवल गीत ही अमर रहेगा । गीत ! किसका गीत ? मेरा···प्रताप का ! उस प्रताप का जो अकबर के आक्रमण से अपने को बचाता हुआ जंगल-जंगल में भटक रहा है ! जो अपने परिवार के लिए भोजन की व्यवस्था भी नहीं कर सकता ? उसका गीत ?

[नेपथ्य में गीत फिर उभरता है—]

झड़सी महलाँ तणा झरोखा
रहसी गीत कहै राठौड़ ॥

गीत कैसे रहेगा, वीरम ? तुम्हारी आत्मा का संगीत इस भयानक विपत्ति में भी कम क्यों नहीं होता ! तीन दिनों से तुमने भोजन भी नहीं किया, किन्तु तुम्हारे कण्ठ का माधुर्य नहीं सूखा । तुम कैसी दीप-शिखा हो तो तेल चुक जाने पर भी नहीं बुझना चाहतीं ! वीरम ! मैं नहीं, तुम अकबर से युद्ध कर रही हो । क्या हल्दी-घाटी के युद्ध में मेरे रक्त के साथ चित्तौड़ का भविष्य भी बह गया ?···भविष्य भी ? नहीं । चित्तौड़ का भविष्य महाकाल की भाँति अनन्त है और उसका अभिषेक हल्दीघाटी में रक्त से हुआ है । अनेक वीरों के रक्त से !···चाहता था कि राजा मानसिंह के काले रक्त का दिठौना भी चित्तौड़ को लगा देता जिससे तुरक की नजर न लगे, किन्तु मानसिंह सेना के बीच में छिपा रहा । मेरे प्यारे घोड़े चेतक का रक्त तो हल्दीघाटी का सुहाग है । उस पर बैठ कर प्रचंड गति से मैं शत्रु-सेना की गहराई में पहुँच गया किन्तु मानसिंह नहीं मिला । जोधाबाई का पुत्र सलीम मिला । वह भी कायर निकला ! किन्तु वीर मन्नाजी ! तुमने उस भयानक युद्ध में मेरा मुकुट अपने मस्तक पर रखकर मुझे सुरक्षित किया और अपनी बलि दे दी ! तुम धन्य हो ! तुम धन्य हो ! मन्नाजी ! और मैं ? मैं मेवाड़ की स्वतंत्रता के लिए जंगलों में भटक रहा हूँ और अपने साथ अपने परिवार को भी संत्रस्त कर रहा हूँ ।

**(पुकार कर)** वीरम ! वीरम !

**वीरम :** **(नेपथ्य से)** आई, राना जी !

**प्रताप :** वर्षों पूर्व वीरम ने सोचा होगा कि राणा प्रताप से ब्याही जा रही हूँ । क्या नहीं

मिलेगा ? मेवाड़ के बड़े-बड़े महल, दास-दासियों की सेवा, नाना प्रकार के व्यंजन, स्वादिष्ट व्यंजन, लेकिन ब्याह के बाद मिला क्या ? महलों के स्थान पर पहाड़ियों की पथरीली गुफाएँ, दास-दासियों के स्थान पर जंगलों के भयानक जन्तु और व्यंजनों के स्थान पर ? व्यंजनों के स्थान पर घास की रोटी और वृक्षों के फल ! भाग्य का कितना कठोर व्यंग्य ! भाग्य का ? नहीं, मेरा व्यंग्य !···मेरा स्वाभिमान। मेरा दर्प···जो अकबर की कठोरता से भी कठोर है। (**ग्लानिपूर्ण कर्कशता से**) कठोर···!

[वीरमदे का प्रवेश]

**वीरम :** रानाजी ! आपने पुकारा ?

**प्रताप :** (अपने ही भाव से) राजपूत क्षत्रिय का स्वाभिमान···जो अरावली पर्वत की भाँति अपना मस्तक उठाए है, शिलाओं का कवच पहिने है। बिजलियाँ इसके सिर पर टूट रही हैं, वह खण्ड-खण्ड होता है। किन्तु नष्ट नहीं होता···नहीं होता।

**वीरम :** रानाजी ! आपने मुझे पुकारा ?

**प्रताप :** वीरम ! तुमसे एक बात पूछना चाहता हूँ। मेरे स्वाभिमान के महासागर ने तो इतना उग्र रूप नहीं बना लिया कि उसके किनारे ही डूब जाएँ ? क्या मेरे दर्प की शिला इतनी भारी नहीं हो गई कि वह अपने ही बोझ से अतल की गहराई में गिर जाए ? क्या मेरी स्वतंत्रता की बलि-वेदी इतनी प्यासी नहीं बन गई है कि वह मेरे रक्त के साथ मेरे परिवार का रक्त भी माँगने लगे।

**वीरम :** विपत्ति चाहे जितनी बड़ी हो जाए, राना जी ! वह आपके साहस से बड़ी नहीं हो सकती। यज्ञ की अग्नि चाहे जितनी प्रबल हो जाए, वह अपनी प्रबलता में यज्ञ-कुण्ड को भी जला दे किन्तु वह यज्ञ के देवताओं को नहीं जला सकती। हल्दीघाटी का युद्ध तो इतना भयानक था कि ललकार ही तलवार का काम करती थी। यदि आपकी वीरता विस्मय उत्पन्न न करती तो क्या आपके भाई शक्तिसिंह आपकी शरण में आते ?

**प्रताप :** हाँ, वीरम ! शक्तिसिंह के स्नेह से मुझे बल मिला है। यह उतनी मेरी वीरता नहीं है जितना मेवाड़ का सौभाग्य है कि दो भाइयों की शत्रुता स्नेह में बदल गई। मैं जब नदी पार कर रहा था तब दो मुल्तानी और खुरासानी सैनिक मेरा पीछा कर रहे थे। भाई शक्तिसिंह ने पीछे से आकर दोनों को मार डाला और मुझे पुकारा —ओ नील घोड़ा रा असवार ! और वे मेरे गले से लग गए। वीरम। मैंने अपना नीला घोड़ा चेतक तो खो दिया किन्तु अपना भाई शक्तिसिंह पा लिया। हल्दीघाटी के युद्ध के साथ यह भाई के मिलन का गीत अमर रहेगा।

**वीरम :** वह गीत समस्त राजस्थान की नारियों के कंठ की शोभा बनेगा।

**प्रताप :** ऐसा ही हो, वीरम ! किन्तु तुरक अकबर की नीति छद्मवेशी है। वह ऐसी दावाग्नि है जिसने राजस्थान के बड़े-बड़े वट-वृक्षों को भी जड़-मूल से जला दिया है।

अग्नि की लपटें सर्पिणी की भाँति कण-कण को दंशित करना चाहती हैं, जिससे प्रकृति का अमृत-कुण्ड सूख जाए और समस्त मेवाड़ एक मरु-भूमि हो जाए। तुम अपने संगीत से अमृत सींचती हो ! तुम गाती हो···झड़सी महलां तणा झरोखा, रहसी गीत कहै राठौड़। सचमुच मेवाड़ के प्रत्येक महल से झरोखा झड़ गया है। किन्तु रहने वाला यही अमर गीत है। विनाश का गीत नहीं, सृजन का गीत।

**वीरम :** हाँ, सृजन का गीत राना ! यदि सृजन का गीत न रहता तो···तो इस परिवर्तनशील सृष्टि का एक कण भी जीवित न रहता। प्रलय की अग्नि अपने पीछे एक ऐसी भस्म छोड़ जाती है, जिसमें नये-नये अंकुर उत्पन्न होते हैं और प्रकृति अपनी हरियाली में ये वसन्त के नये गीत; फूलों के नये छन्दों में गाती रहती है। प्रत्येक नया वसन्त पुराने वसन्त से अधिक शोभाशाली होता है, राना ! विपत्ति सदैव पीछे मुड़कर देखती है कि कुचली हुई वस्तु अपने रूप की प्रदर्शनी कितने नये ढंग से सजाती है। उसमें चेतना का कितना सम्भार है।

**प्रताप :** इसी चेतना से प्रेरित होकर तुमने सम्भवतः बेगम जोधाबाई को जौहर की भस्म भेंट में भेजी थी ! (**सोचते हुए**) राजा मानसिंह जल उठे जब मैंने उनसे कहा, महारानी की भेजी हुई उस थैली में जौहर की भस्म है। यह बेगम जोधाबाई को दे दीजिए और कह दीजिए कि वे इसे भी अपनी मेंहदी में पीस लें। हाथों में लगाने पर रक्त की लालिमा और भी उभर आएगी।

**वीरम :** यदि वे पानीदार होते तो यह सुनकर आपके पक्ष में आ गए होते।

**प्रताप :** हाँ, यदि पानीदार होते तो तुरक अकबर के सप्त हज़ारी मनसबदार न बने रहते ? वे हल्दीघाटी में मेरे साथ ही होते ! आज मेवाड़ का प्रत्येक राव और सामन्त अकबर के भ्रू-विलास में अपनी भाग्य-लिपि पढ़ रहा है, उसके पैरों की छाया को कल्पवृक्ष की छाया समझने लगा है। किन्तु वह नहीं समझता कि यह छाया राहु और केतु की छाया है, वीरम ! जिसमें चन्द्र की कलाएँ तक डूब जाती हैं।

**वीरम :** आप सत्य कहते हैं किन्तु राना जी ! प्रत्येक नक्षत्र जो पूर्व में उदय होता है, वह पश्चिम में अस्त भी हो जाता है। फिर भी ध्रुव नक्षत्र उत्तर में स्थिर होकर नक्षत्रों से उत्तर माँगता है कि एक ओर से दूसरी ओर चले जाने में क्या सुख है ? यह मेवाड़ ही वह ध्रुव नक्षत्र है जो किसी की शरण में नहीं जा सकेगा। उसी तरह यह आपका स्वाभिमान ही होगा जो कंधे पर समस्त मेवाड़ को उठा कर पर्वत के शृंगों पर विजयकेतु लहरा देगा।

**प्रताप :** तुम्हारे ये शक्तिशाली वाक्य ही हैं वीरम, जो युद्ध में मेरी तलवार की धार पर बैठ जाते हैं और मैं राजपूती मर्यादा की रक्षा कर सकता हूँ, पर आज···आज न जाने क्यों एक स्मृति उभर कर मुझे कष्ट दे रही है। मैं उसी चिन्ता में जल रहा हूँ।

**वीरम : एक स्मृति ?**

**प्रताप :** हाँ, वीरम ! तुम्हें स्मरण होगा कि अरावली में अकबर के बिखरे हुए सैनिकों से अपनी रक्षा करते हुए हम लोगों ने लहुरा नामक स्थान में पाँचवीं बार घास की रोटियाँ बनाई थीं। हमारी छोटी बेटी देवला जब घास की रोटी खा कर अपनी दो दिनों की भूख शान्त कर रही थी तभी एक वन-बिलार ने वह रोटी छीन ली थी। हाय ! मेवाड़ की राजकुमारी के भाग्य में दारुण भूख शान्त करने के लिए घास की रोटियाँ भी नहीं हैं।

**वीरम :** उस दृश्य का स्मरण न दिलाइए, राना जी !

**प्रताप :** देवला चीख पड़ी थी, किन्तु वीरम ! देवला की चीख से अधिक भयानक चीत्कार इस राणा प्रताप के हृदय से निकला था। राणा चाहे तो स्वतंत्रता के युद्ध में सब कुछ होम कर दे किन्तु वह राणा पिता भी तो है। उसे क्या अधिकार है कि अपनी स्वाधीनता की हठ में वह अपनी पुत्री को सामान्य भोजन भी न दे सके ? पुत्री को जो रूखी-सूखी रोटी मिले उसे भी जंगली बिलार छीन ले और वह देखता रहे ?

**वीरम :** बड़ी भयानक स्थिति थी, राना जी !

**प्रताप :** उस समय खंड-खंड होते हुए पिता के हृदय से क्या-क्या शब्द नहीं निकले ! किन्तु यह समझ लेना कि उनका कहने वाला पिता प्रताप था, राणा प्रताप नहीं···।

**वीरम :** राना जी···!

**प्रताप :** वीरम ! मुझे मत रोको। मेरे मुख से यही निकला था, यही निकला था कि निरपराध बच्चों की यंत्रणा देखने से तो अच्छा है कि मैं अकबर से संधि कर लूँ।

**वीरम :** (**हतप्रभ होकर**) महाराणा !···जीवन की परिस्थितियाँ कभी-कभी बड़ा छल करती हैं।

**प्रताप :** जब ये वाक्य मेरे मुख से निकले थे उस समय सामन्त ऊदावत पास ही खड़े थे, उन्हें भी मेरे दुःख से मर्मान्तिक कष्ट हुआ था। मुझे भय है कि सामन्त ऊदावत ने इन कष्टों का अन्त करने के लिए कहीं अकबर को मेरी ओर से सन्धि का पत्र न लिख दिया हो।

**वीरम :** क्या सामन्त ऊदावत ऐसा कर सकते हैं ?

**प्रताप :** मेरे और तुम्हारे कष्टों से आज कौन राजपूत दुखी नहीं है। साथ के अधिकांश राजपूत तो यही चाहते हैं कि इन कष्टों का अन्त हो। स्वाधीनता का युद्ध तो बाद में भी लड़ा जा सकता है।

**वीरम :** यदि सामन्त ऊदावत ऐसा लिख भी दें तो क्या अकबर को विश्वास हो सकता है ?

**प्रताप :** क्यों नहीं ? अकबर तो प्रत्येक रणभूमि के कराहते हुए मुख से एक बार ही यह सुनना चाहता है कि राणा प्रताप ने आत्म-समर्पण कर दिया। किन्तु वीरम ! क्या एक बार ही झुका हुआ मस्तक अपने पहिले के अडिग गौरव और सम्मान की रक्षा

करने में कभी समर्थ हो सकता है ? क्या टूटी हुई तलवार पर फिर से पानी चढ़ाया जा सकता है ?

**वीरम :** आप सत्य कहते हैं, राना जी !

**प्रताप :** जिस राणा प्रताप ने अकबर से पच्चीस वर्षों तक लोहा लिया, क्या वही राणा प्रताप पिता प्रताप से लोहा नहीं ले सकता ? ऐसे प्रताप को वह सदैव के लिए अरावली पर्वत से निर्वासित··· (**सहसा चौंक कर तीक्ष्ण स्वरों में**) कौन है ?

**वीरम :** कोई जासूस होगा जो उस झाड़ी में छुपना चाहता है।

**प्रताप :** (**ललकार कर**) झाड़ी से बाहर निकल आ। नहीं तो यह भाला तेरे शरीर को बेध डालेगा।

**आगन्तुक :** (**दूर से आता हुआ स्वर**)···म, म,···माफ़ी चाहता हूँ, हुज़ूर !

**प्रताप :** बादशाह अकबर का गुप्तचर ? ···जासूस ?

**आगन्तुक :** क़तई नहीं, हुज़ूर। मुतलक़ नहीं हुज़ूर। ग़ुलाम तो हुज़ूर की क़दमबोसी का फ़ख्र हासिल करने की फ़िराक़ में ही था। सुभान अल्लाह ! क्या पाक फ़िज़ा है हुज़ूर के इक़बाल की, वह गोया एक हुस्न का समन्दर है जिसमें हर सिम्त से सरफ़रोशी की तमन्नाओं के दरिये अपनी मौजों में मचल-मचल कर मिल रहे हैं।

**प्रताप :** वीरम ! तुम भीतर जाओ। भीलों के सरदार को भेजना।

**वीरम :** जैसी आज्ञा। भीलों के सरदार अभी ही आएँगे। (**प्रस्थान**)

**आगन्तुक :** हुज़ूर ! जो सज़ा आप देना चाहें, खुद ही अपनी ज़ुबाने मुबारक से फ़रमाएँ। भीलों के सरदार को तकलीफ़ देने की क्या ज़रूरत ? ज़हरों में डूबे हुए उनके तीर तो रूह तक को तड़पा देते हैं। हुज़ूर के हाथों से सज़ा पाकर मैं अपनी ख़ुशक़िस्मती की दाद चाहता हूँ। यों हुज़ूर के रूबरू···मैंने कोई ग़ुस्ताख़ी नहीं की।

**प्रताप :** तुमने ग़ुस्ताख़ी नहीं की ? मेरी बेबसी और लाचारी देखने का हक़ इस दुनिया में किसी को नहीं है। जब मैं अपनी हसरतों की तस्वीर दिल के भीतर से निकालता हूँ तब उसे चोरी से देखने वाली आँखों को कौन-सी सज़ा नहीं दी जा सकती ? दिन की रौशनी न देख सकें, यह सज़ा तो बहुत छोटी है।

**आगन्तुक :** हुज़ूर सही फ़रमाते हैं। तो हुज़ूर, आप अपनी तलवार उठाएँ। ग़ुलाम सर झुकाकर अपनी आँखों की रौशनी हुज़ूर के सदक़े क़ुर्बान कर दे।

[आगन्तुक सिर झुकाते हुए अपनी दाढ़ी-मूँछ निकालने लगता है। बाल पीछे करता है जिससे उसके माथे का त्रिपुंड झलकने लगता है।]

**प्रताप :** तुम ? तुम अपनी दाढ़ी-मूँछ निकाल रहे हो ? यह नकली दाढ़ी-मूँछ ? अरे··· तुम सामंत रामसिंह ! राठौर पृथ्वीराज के मित्र ! तुम इस वेश में कैसे ? मैंने तुम्हें मार दिया होता। बीकानेर से तुम कब आए ? क्यों आए ? तुमने भी कदाचित् अकबर की स्वाधीनता स्वीकार की ?

**रामसिंह :** नहीं की, महाराणा। मुझे क्षमा करें कि मैंने यह छद्मवेशी रूप रखा, किन्तु यह आवश्यक था। अरावली पर्वत के चारों ओर मुग़ल सिपाही घूम रहे हैं। आपके पास तक पहुँचने के लिए यह वेश आवश्यक था। क्षमा करें। मैं आपसे एकान्त में मिलना चाहता था, इसीलिए इस स्थान पर—आने की धृष्टता की। राठौर पृथ्वीराज ने मुझे आपकी सेवा में भेजा है।

**प्रताप :** महाकवि राठौड़ पृथ्वीराज ने !

**रामसिंह :** हाँ, महाराणा ! आप तो जानते ही हैं कि बीकानेर के महाराणा रायसिंह ने सम्राट् अकबर की अधीनता स्वीकार कर ली है किन्तु उनके भाई राठौड़ पृथ्वीराज तो सम्राट् अकबर के बड़े विरोधी रहे हैं। परिणामस्वरूप वे वन्दी के रूप में सम्राट् के यहाँ निवास कर रहे हैं।

**प्रताप :** वन्दी के रूप में ?

**रामसिंह :** हाँ, महाराणा ! राठौड़ पृथ्वीराज आपकी भाँति ही स्वाभिमानी और स्वतंत्रता-प्रिय हैं। वे राजपूती मर्यादा को भगवान् एकलिंग का वरदान मानते हैं। जब से आपने सम्राट् अकबर की राजनीति को पहिचान कर उसके वैभवपूर्ण प्रलोभनों को ठुकरा कर राजपूतों के गौरव की रक्षा की है, तब से राठौड़ पृथ्वीराज आपके अनन्य भक्त हो गए हैं। आपने सम्राट् के साथ संघर्ष करते हुए बन्धु-बान्धवों तथा परिवार के साथ जिन दारुण परिस्थितियों को सहन किया है उन्हें लेकर राठौड़ पृथ्वीराज ने अनेक कविताएँ लिखी हैं।

**प्रताप :** हाँ, मैं जानता हूँ। मैं उनका कृतज्ञ हूँ, रामसिंह।

**रामसिंह :** किन्तु महाराणा ! आजकल राठौड़ पृथ्वीराज एक भयानक यन्त्रणा में तिल-तिल कर जल रहे हैं।

**प्रताप :** तिल-तिल कर जल रहे हैं ? अकबर किसी को भी भारी से भारी यंत्रणा दे सकता है।

**रामसिंह :** किन्तु महाराणा ! यह यंत्रणा सम्राट् अकबर ने नहीं दी।

**प्रताप :** अकबर ने नहीं दी ! तो किसने दी है ?

**रामसिंह :** महाराणा क्षमा करें। यह यंत्रणा आपने दी है।

**प्रताप :** मैंने ! रामसिंह जैसा छद्मवेश बनाकर तुम आए, वैसे ही छद्मवेशी शब्द भी कहना चाहते हो ? सावधान होकर बात करो।

**रामसिंह :** सावधान होकर ही बात कर रहा हूँ, महाराणा ! यह यंत्रणा आपने ही उन्हें दी है। आपके जिस त्याग और तपस्या के बल पर राठौड़ पृथ्वीराज अकबर के सामने अपना मस्तक ऊँचा रखते थे, राजपूती मर्यादा पर गर्व करते थे, वही त्याग और तपस्या आपने समाप्त कर दी। आपने भी सम्राट् अकबर को पत्र भेजकर सन्धि कर ली !

**प्रताप :** सन्धि कर ली ? मैंने तो कोई पत्र नहीं भेजा।

**रामसिंह :** (**उल्लास से**) क्या सच ? महाराणा प्रताप की जय ! जय हो ! ! भगवान् एकलिंग की कृपा ! स्वयं राठौड़ पृथ्वीराज का भी यही अनुमान था कि आपने पत्र नहीं भेजा, महाराणा ! राजपूताने में आपके बहुत से शत्रु हैं। अवश्य ही उन्हीं शत्रुओं में से किसी ने आपकी ओर से पत्र भेज दिया।

**प्रताप :** किसने पत्र भेजा ?··· (**सोचते हुए**) ···सामन्त ऊदावत···ने···।

**रामसिंह :** (**सहसा**) हाँ ! सामन्त ऊदावत ही ने महाराणा ! वे ही वह पत्र लेकर गए थे। कहते हैं, उन्होंने आपकी दारुण यंत्रणाएँ अपनी आँखों से देखी हैं। उन्होंने ही तो आपके निवास का गुप्त स्थान राठौड़ पृथ्वीराज को एकान्त में बतलाया था—नहीं तो मुझे इस स्थान का पता ही कैसे लगता ?

**प्रताप :** (**हतप्रभ होकर**) तो यह सामन्त ऊदावत का ही कार्य है। मेरा अनुमान सत्य निकला।

**रामसिंह :** महाराणा ! सामन्त ऊदावत ने यह बहुत भयानक कार्य किया। उन्होंने ही वह पत्र सम्राट् अकबर को दिया। पत्र पाते ही सम्राट् अकबर खुशी से पागल हो गया। वह अपने महल के हरएक कमरे में जाकर झूम-झूमकर चिल्लाने लगा—'मैंने प्रताप को पस्त कर दिया। सारा मेवाड़ मेरे क़दमों पर झुक गया।' राजधानी में तरह-तरह की खुशियाँ मनाई गईं। जब सम्राट् अकबर ने वह पत्र राठौर पृथ्वीराज को दिखलाया तो उन्हें विश्वास ही नहीं हुआ।

**प्रताप :** उन्हें···उन्हें···विश्वास नहीं हुआ होगा।

**रामसिंह :** नहीं हुआ, महाराणा ! उन्होंने कहा—जिस राणा प्रताप ने अपने प्राणों की चिन्ता न करते हुए राजस्थान के गौरव की रक्षा की है, उसी गौरव का सर्वनाश राणा प्रताप स्वयं अपने हाथों कैसे कर सकता है ?

**प्रताप :** (**सोचते हुए**) उन्होंने सत्य ही कहा।

**रामसिंह :** उन्होंने सम्राट् अकबर को विश्वास दिला दिया कि मैं महाराणा की लिखावट भली भाँति पहिचानता हूँ। यह पत्र उनका लिखा हुआ नहीं है। सम्राट् अकबर ने राठौड़ पृथ्वीराज को ही वास्तविकता का पता लगाने का कार्य सौंपा। उन्होंने एक पत्र आपकी सेवा में भेजा है। आज्ञा हो तो मैं उसे सुनाऊँ।

**प्रताप :** मैं सुनना चाहता हूँ !

**रामसिंह :** सुनिए। (**स्वर से सुनाते हैं—**)

अकबर समद अथाह, सूरामण भरियो सुजन।
मेवाड़ो तिंण माह, पोयण फूल प्रताप सी॥
माई एहड़ा पूत जण, जेहड़ा राणा प्रताप।
अकबर सूतो ओझकै, जाण सिराणै साँप॥
धर बाँकीदिन पाधरा, मरद न मूकै माण।
घरांग नरिंदा घेरियो, रहे गिरंदा राण॥

पातल जो पतसाह, बोलै मुख हूतां बयण।
मिहर पछमदस मांह, ऊगै कासपराव उत॥
पटकूँ मूँछा पाण, के पटकूँ निज तन करद।
दीजे लिख दीवाण, इण दो महली वात इक॥

**प्रताप :** (तीव्र स्वर से) भगवान् एकलिंग की जय! यही होगा। यही होगा। रामसिंह! तुम जाओ और राठौड़ पृथ्वीराज से कहो कि प्रताप जाग रहा है। अकबर अपनी राजनीति के अन्धकार में भले ही सब राजपूतों को सुला ले, किन्तु राणा प्रताप अपने जीवन के अन्तिम क्षण तक जागता रहेगा। इसके लिए उसे चाहे अपने परिवार के एक-एक बच्चे की बलि देनी पड़े। देवला के हाथ से घास की रोटी भले ही छिन जाए···किन्तु राजपूत की स्वाधीनता उसके रक्त की प्रत्येक बूँद में लिखी होगी। जाओ···!

**रामसिंह :** महाराणा प्रताप की जय! राठौड़ पृथ्वीराज की जय! बस, राठौड़ का कार्य पूरा हो गया।···भले ही सारा संसार सो जाए। आज्ञा दीजिए—मैं अभी राठौड़ पृथ्वीराज को सूचना दूँ।

[शीघ्रता से प्रस्थान]

**प्रताप :** (स्वगत) जननी जन्मभूमि! अब प्रताप एक साथ दो युद्ध लड़ेगा। एक अकबर से और दूसरा अपने हृदय से—ममता-भरे हृदय से···

[नेपथ्य में स्त्री-कण्ठ—महाराणा की जय!]

**प्रताप :** कौन? कानन?

[कानन का प्रवेश]

**कानन :** महाराणी ने कहा था कि आपने मेरे पिता को बुलाया है।

**प्रताप :** हाँ, कानन! क्या भील सरदार नहीं हैं?

**कानन :** महाराणा! वे विठू के जंगलों में फ़रीद ख़ाँ के सिपाहियों को मारने गए हैं।

**प्रताप :** धन्य हो, भील सरदार! तुमने अपने प्राणों को हथेली पर रखकर हम लोगों की रक्षा की है। मेवाड़ सदैव तुम्हारा ऋणी रहेगा।

**कानन :** इसमें ऋण की क्या बात है, महाराणा? इस जंगल की धरती के धन्य भाग्य हैं कि आपके चरणों ने इसे पवित्र किया और हम लोगों को सेवा का अवसर दिया।

**प्रताप :** भील सरदार कब तक आ जाएँगे, कानन?

**कानन :** बस, अब आते ही होंगे। वे तो अपना धनुष और तीर लेते हैं और बात की बात में हज़ारों शत्रुओं को ज़मीन पर सुला देते हैं।

**प्रताप :** अब हम भी शत्रुओं को सुलाने की तैयारी करेंगे।

**कानन :** अवश्य सुला दीजिए, राणा जी! युद्ध में लड़ते-लड़ते वे कई दिनों से सोये न होंगे। आपके भाले से वे हमेशा के लिए सो जाएँगे।

**प्रताप** : लेकिन शत्रुओं की संख्या कई हज़ार है, कानन ! और हमारे पास सौ राजपूतों से अधिक न होंगे।

**कानन** : तो हमारे भील सिपाही तो बहुत हैं। जैसे ऊपर आकाश में तारे बिखरे रहते हैं, उसी तरह सारी अरावली की पहाड़ियों में हमारे भील सिपाही हैं। अब मैं गिनती करना तो नहीं जानती कि कितने हैं, पर पिता जी कहते हैं कि पानी की लहरों को गिनना सहज है पर भील सिपाहियों को नहीं। और फिर भील स्त्रियाँ भी तो तीर चलाना जानती हैं।

**प्रताप** : तुम तीर चलाना जानती हो ?

**कानन** : हाँ, महाराणा ! मैं अच्छा तीर चला लेती हूँ। दस दिन पहिले रानी बहन देवल के हाथ से एक बन-बिलार रोटी छीनकर ले गया था। मैं उसी दिन से उसकी ताक में थी। कल वह फिर घात लगाए पेड़ की डाल पर बैठा था। मैंने निशाना लेकर ऐसा तीर चलाया कि वह भरे हुए घड़े की तरह ज़मीन पर गिर पड़ा।

**प्रताप** : तब तो तुम बहुत अच्छा तीर चलाना जानती हो ! देवल तो इससे बहुत प्रसन्न हुई होगी !

**कानन** : हाँ, मेरे साथ वह गाने भी लगी है। (**स्वर से**—)

सिपाहियों नो कलो बनती आवे रे महराजा।
आवी लागी दरवा पेले काठे रे महराजा॥
फौजां में तो बारी बाजा बाजे रे महराजा।
बाजा रे बाजे भावा आं नाचे रे महराजा॥

**प्रताप** : तुम गीत भी बहुत अच्छा गाती हो ! तो अब तुम भीलों की सेना में क्यों नहीं भरती हो जातीं ?

**कानन** : आप कहेंगे तो अवश्य भरती हो जाऊँगी, महाराणा जी !

**प्रताप** : महाराणी जी क्या कर रही हैं ?

**कानन** : वे भवानी की पूजा कर रही हैं, राणा जी !

[नेपथ्य में 'भड़भड़' आवाज़ होती है। साथ ही एक कराह। 'आह लिल्लाह' चिल्लाहट। 'ख़ुदा के लिए मेरी जान बख़्श दीजिए। मेरा कुसूर माफ़ कीजिए। आयन्दा कभी ऐसी ग़ुस्ताख़ी नहीं होगी। आह ! आह !'

शक्तिसिंह—भील सरदार ! इसे छोड़ दीजिए। बस, इसके हाथ से बीजक के कागज़ छीन लीजिए।]

**प्रताप** : यह कैसी घटना है ?

[भील सरदार, शक्तिसिंह और भामाशाह का प्रवेश]

**सब** : (**एक साथ**) महाराणा की जय !

**प्रताप** : कौन ? शक्तिसिंह, भील सरदार और भामाशाह !

# तृतीय अंक

## नाना फड़नवीस

**काल :** 27 सितम्बर सन् 1773
**स्थान :** पुरन्दर स्थित नाना फड़नवीस का प्रासाद

[संध्या समय 5 बजे। वर्षाकालीन संध्या का सूर्य अधिक अरुण होकर इस प्रासाद की खिड़की से अपनी स्वर्ण रश्मियों का स्वप्न-जाल कक्ष में बिछा रह है जो समीपवर्ती पेड़ की पत्तियों के हिलने से एक क्षण में सिमिट कर फैल जाता है। खिड़की से दूर-दूर के वन-प्रान्त की शोभा दृष्टिगत होती है। कक्ष में हलके बैंगनी रंग के परदे पड़े हुए हैं। कक्ष में मयूराकृति कुर्सियाँ और तख्त मखमल से सजे हुए हैं, उन पर ज़री का काम भी किया गया है। स्थान-स्थान पर प्राकृतिक दृश्यों के चित्र लगे हुए हैं। दीवाल के मध्य में पेशवा नारायणराव का चित्र है, जिसमें वे मखमली मसनद पर तकिए के सहारे बैठे हुए हैं। मराठी पगड़ी, माथे पर त्रिपुण्ड, कानों में बड़े कुण्डल, गले में मोतियों की माला। हाथ में एक फ़रमान। चित्र के दोनों ओर ढाल और तलवार सुन्दर आकृति में सजे हुए हैं।

बाहर जाने के लिए जो द्वार है, उस पर रेशमी परदा पड़ा हुआ है। खिड़की के नीचे से अंतरंग कक्ष में जाने का मार्ग है। खिड़की के पीछे बाहरी मार्ग पर दो सैनिक हैं जो पहरा देने के क्रम में बारी-बारी से दीख पड़ते हैं।

कक्ष में तख्त के ऊपर मृत नारायणराव पेशवा की पत्नी श्रीमती गंगाबाई अत्यन्त तन्मयता से चित्र बना रही हैं। वे कभी-कभी कक्ष में लगे हुए पेशवा नारायणराव के चित्र की ओर देख कर फिर चित्र बनाने लगती हैं। उनके मुख पर करुणा और उत्सुकता की विचित्र भाव-मुद्रा है। उनकी अवस्था लगभग 17 वर्ष की है। दूर से किसी भिखारी के कण्ठ से एक नाथ के अभंग का आलाप सुन पड़ता है।

एक क्षण बाद एक दूसरी स्त्री प्रवेश करती है। वह मृत सदाशिवराव की पत्नी है। अवस्था लगभग 26 वर्ष की होगी। उसके मुख पर दुःख का आवेग अपेक्षाकृत कम है। उसका नाम पार्वती बाई है। वह अभंग का आलाप सुनने की मुद्रा में खिड़की तक बढ़ती चली जाती है।]

**पार्वती :** (**खिड़की के बाहर देखते हुए**) संध्या के इस मनोरम समय में कितना मधुर आलाप है, गंगा ! पुरन्दर के इस दुर्ग में रहते हुए हमें कितने दिन बीत गए ! ऐसा संगीत नहीं सुना ! मालूम होता है जैसे किसी ने करुणा के धागे में आनन्द के फूल गूँथ दिए हैं !

**गंगा :** (**चित्र बनाते हुए**) ···के···धागे में···आनन्द के फूल !

[उनका गला भर आता है ।]

**पार्वती :** हाँ, गंगा ! महाराष्ट्र की भूमि ही ऐसी है। चाहे जितने काँटे बो दिए जाएँ, आनन्द के फूल कहीं न कहीं से निकल ही आते हैं ! (**समीप आते हुए**) अरे, तुम भी तो अपने चित्र में बहुत से फूल बना रही हो ! देखूँ, तुम्हारा चित्र ! अरे, तुम्हारी आँखों में आँसू !

**गंगा :** (**चित्र छिपाते हुए करुण स्वर से**) नहीं, पार्वती बाई ! मेरा चित्र मत देखो !

**पार्वती :** क्यों, ऐसी क्या बात है ?

**गंगा :** मुझे लज्जा लगती है।

**पार्वती :** लज्जा लगती है ? किस बात की लज्जा ! चित्र दिखलाने में लज्जा ? चित्रकार को यदि चित्र दिखलाने में लज्जा आए तो फिर वह चित्र बनाना ही छोड़ दे ! चित्रकार तो चाहता है कि अधिक से अधिक आँखें उसके चित्र की रूप-माधुरी का पान करें। उसकी सराहना करें !

**गंगा :** पर मैं अपना चित्र किसी को न दिखलाऊँगी।

**पार्वती :** श्रीमंत नाना फड़नवीस को भी नहीं ?

**गंगा :** नहीं, उन्हें भी नहीं।

**पार्वती :** तो फिर चित्र बना ही क्यों रही हो ?

**गंगा :** करुणा के धागे में कोई आनन्द का फूल गूँथ जाए, इसलिए।

**पार्वती :** तुमने तो मेरी ही बात दुहरा दी, गंगा !

**गंगा :** हाँ, ताई ! तुमने मेरे हृदय में उठने वाले क्रन्दन को वाणी दे दी ! रोते-रोते मेरी आँखों में आँसू नहीं रहे, ताई ! (**सिसकियाँ लेते हुए**) दुर्भाग्य ने मुझे कितना रुलाया है, तुम जानती हो ! मेरी सुहाग की रेखा रक्त में डूब गयी ! मेरा रोम-रोम रोता रहा है। फिर भी मैं मर नहीं सकी ! मैं कितनी अभागिनी हूँ ! (**सिसकियाँ**)

**पार्वती :** तुम्हारी सिसकियों की पुकार से पेशवा नारायणराव लौटकर तो नहीं आ जाएँगे ! आँसू न बहाओ, गंगा ! ये आँसू अब मुझसे देखे नहीं जाते ! काका राघोबा और आनन्दी बाई को मैंने कितना समझाया। क्या नहीं कहा ! लेकिन कुछ नहीं ! दुर्भाग्य की जो ज्वाला जलनी थी, जल कर ही रही !

**गंगा :** उसी ज्वाला में, मैं भी जलना चाहती थी, ताई ! उनकी हत्या के बाद मैंने आनन्दी बाई से कहा—मेरी हत्या भी कर दो, काकी ! मुझे क्यों आग में जलने के लिए छोड़ रही हो ? मेरे पति की हत्या के लिए आपको हत्यारे खोजने पड़े। मेरी हत्या आपके ही हाथों हो जाएगी ! पर उन्होंने मेरी प्रार्थना नहीं सुनी !

**पार्वती :** पिशाचिनी भी कभी प्रार्थना सुनती है ! रक्त-पान करने वाली रक्त ही चाहती है, अमृत नहीं। किन्तु गंगा ! यही रक्त अग्निकुंड बनकर उनका नाश

करेगा। उस अग्नि-कुंड का नाम जानती हो ? (**एक-एक अक्षर पर जोर देकर**) श्रीमंत···नाना···फड़···फड़···नवीस।

**गंगा :** सचमुच कितने नीतिज्ञ और दूरदर्शी हैं, नाना। यदि वे न होते तो मैंने आत्म-हत्या कर ली होती !

**पार्वती :** उनके रहते कोई आत्म-हत्या नहीं कर सकता, गंगा ! पानीपत के युद्ध की बात तो पुरानी हो गयी किन्तु उसमें काम आने वाले तुम्हारे भाऊ कैलासवासी होकर भी न जाने कितनी बार मेरी आँखों के सामने आ जाते हैं ! कहते हैं—पार्वती ! पानीपत की हार को कौन जीत में बदल सकता है ? और तब ध्यानावस्थित होकर मैं कह देती हूँ—नाना फड़नवीस।

**गंगा :** मुझे भी विश्वास है कि वे पानीपत की हार का कलंक अवश्य ही दूर कर देंगे। अब तो वे आते ही होंगे। किसी आवश्यक कार्य से बाहर गए हैं। शीघ्र ही आने को कह गए थे। अपनी सहज बुद्धि से कैसे-कैसे कार्य कर लेते हैं वे !

**पार्वती :** यह तो मैं भी जानती हूँ। चित्र बनाने में तुम्हारी रुचि देखकर उन्होंने चित्र-निर्माण की सामग्री तुम्हारे लिए क्यों ला दी, इसका कारण तुम जानती हो ?

**गंगा :** नहीं जानती, ताई ! मैं तो यही समझती हूँ कि वे मुझे बहुत चाहते हैं।

**पार्वती :** नहीं, चित्र की सामग्री इसलिए ला दी है कि तुम चित्र बनाने में तन्मय रह कर अपना दुःख भूल सको।

**गंगा :** ओह ! यह बात है ! सचमुच चित्र खींचते समय मेरी कल्पना न जाने कहाँ-कहाँ चली जाती है। इसी चित्र ने न जाने कितनी देर से मुझे उलझा रक्खा है।

**पार्वती :** और यह चित्र तुमने मुझे दिखलाया भी नहीं।

**गंगा :** क्या करोगी यह चित्र देखकर ? मेरे हृदय की ज्वाला में कभी-कभी एक फूल झाँक उठता है—उसी का यह चित्र है। कल्पना ही तो है !

**पार्वती :** वह कौन-सा फूल है ?

**गंगा :** उसे देखकर तुम मेरी हँसी तो नहीं उड़ाओगी ?

**पार्वती :** हँसी ! हँसी उड़ाने की क्या बात है ? फूलों का चित्र देखकर कोई हँसी उड़ाता है ?

**गंगा :** वह जीवित फूल है, मेरी गोद में जल्द ही आएगा।

**पार्वती :** यह बात है ? (**मुस्कुरा कर**) ओ हो ! तो अब अपने आँसुओं को सुखा डालो, गंगा ! अब तो सुख के दिन आने को हैं। पेशवा नारायणराव की सजीव स्मृति लेकर तुम जीवन से संघर्ष ले सकती हो। नाना फड़नवीस इस बात को जानते हैं ?

**गंगा :** जानते हैं, इसीलिए तो वे मुझे तुम्हारे साथ पूना से यहाँ पुरन्दर के दुर्ग में ले आए हैं। नहीं तो राघोबा काका न जाने क्या षड्यंत्र करते !

**पार्वती :** वे तो षड्यंत्र करने में निपुण हैं। और गंगा ! मैं तुम्हें बतलाऊँ ? मैं भी यह बात जानती थी, यद्यपि तुमने इसे छिपाने के बहुत प्रयत्न किए। सच है, आँसुओं

की धारा में बहते हुए फल की ओर किसे ध्यान होता ? अच्छा देखूं, तुम्हारा चित्र !

**गंगा :** मुझे लज्जा लगती है। ऐसा लगता है जैसे मेरा शोक झूठा है, मेरे आँसुओं की धारा का प्रवाह उलटा बहने लगा है, मेरी विपत्ति विदूषक बन गयी है !

**पार्वती :** ऐसी बात नहीं है, गंगा ! एक फूल मुरझाता है, उसका स्थान दूसरा फूल ग्रहण कर लेता है। क्या पहले फूल के मुरझाने से दूसरे फूल की सुगंधि कम हो जानी चाहिए ? दूसरे फूल को तो अधिक उमंग के साथ खिलना चाहिए। देखूं, तुम्हारे होने वाले शिशु का चित्र ! (**चित्र हाथ में ले लेती है**) ओहो ! बिलकुल पेशवा नारायणराव की ही आकृति है !···गोरा गुलाबी, फूल-सा मुख···नई खिली हुई कलियों-सी आँखें ! कनेर के फूल की तरह कान ! अब मालूम हुआ कि तुम इस कक्ष में ही आकर क्यों चित्र खींचा करती थीं। इस कक्ष में पेशवा नारायणराव का यह चित्र लगा है न ! (**संकेत करती है।**)

**गंगा :** इनके दर्शनों से आँसू बहने लगते हैं पर हृदय को एक शान्ति मिलती है। जब मैं एकटक उनके चित्र की ओर देखती हूँ तो उनके ओंठ हिलते हुए ज्ञात होते हैं। वे होने वाले शिशु की बात मुस्कुरा कर कहने लगते हैं।

**पार्वती :** भगवान् करें, शीघ्र ही तुम माता बनो ! तुम्हारा शिशु फूलों की मुस्कान लेकर आवे।

**गंगा :** बहुत मत कहो, ताई ! कभी-कभी मुझे अपने आप से भय लगने लगता है। ऐसा दुर्भाग्य लेकर आयी हूँ कि अपने पति को तो खो ही चुकी हूँ, कहीं अपने शिशु··· (**गला भर आता है।**)

**पार्वती :** (**बीच में ही**) बड़ा प्रतापशाली होगा वह, गंगा ! तुम्हारे दुःख की कालिमा को दूर कर चन्द्र की भाँति उदित होगा !

**गंगा :** इसीलिए मैं अपनी कल्पना में डूबकर न जाने कैसे-कैसे चित्र बनाती रहती हूँ। यही चित्र कभी रुलाते हैं, कभी हँसाते हैं··· (**एक क्षण रुककर**) तुमसे एक प्रार्थना करूँ, ताई ?

**पार्वती :** मुझसे ? कौन सी-प्रार्थना ?

**गंगा :** मानोगी ? मान लोगी ? नहीं, मुझसे कहते नहीं बनेगा !

**पार्वती :** कहो न। मानूंगी तुम्हारी बात।

**गंगा :** मैं यही चाहती हूँ कि···कि··· (**रुक जाती है।**)

**पार्वती :** हाँ, हाँ, कहो न।

**गंगा :** कहते नहीं बनता···मैं यही चाहती हूँ कि आप भगवा···न् गजानन से प्रार्थना करें···भगवान गजानन से प्रार्थना करें कि···वह खिलने वाला फूल···पुत्र···पुत्र में खिले···पुत्र अर्थात् पुत्र हो ! (**अपने को सम्हालकर**) मैंने अनुचित बात तो नहीं कही ? ताई, मैं बहुत मूर्ख हूँ !

**पार्वती** : नहीं, गंगा ! इसमें मूर्खता की बात क्या ! यह तो माता की ममता है ! मैं भगवान गजानन से अवश्य प्रार्थना करूँगी कि तुम्हारा मातृत्व वीर पुत्र से ही धन्य बने। वीर छत्रपति शिवाजी की भाँति ही तुम्हारा पुत्र महाराष्ट्र-जननी की सेवा करे !

**गंगा** : तुम बहुत अच्छी हो, ताई ! तुम्हारी प्रार्थना भगवान् गजानन अवश्य सुनेंगे।

[बाहर तुरही का नाद]

**पार्वती** : देखो, भगवान् गजानन ने मेरी और तुम्हारी प्रार्थना सुन ली ! चलो, पूजा का समय हो गया। भगवान् गजानन के मन्दिर में जाने की सूचना हो गयी।

[परिचारिका का प्रवेश]

**परिचारिका** : स्वामिनी की जय हो ! पूजा का समय हो गया।

**गंगा** : ताई के साथ मैं आ रही हूँ। पूजा की सामग्री प्रस्तुत है, सौदामिनी ?

**सौदामिनी** : प्रस्तुत है, स्वामिनी ! सतारा से दो श्रीमंत आए हैं। वे अपने को आपका सम्बन्धी बतलाते हैं। आपसे भेंट करना चाहते हैं। मैंने उन्हें अंतरंग कक्ष में बिठला दिया है।

**गंगा** : श्रीमंत नाना जी आए ?

**सौदामिनी** : अभी नहीं आए।

**गंगा** : नहीं आए ?

**सौदामिनी** : सतारा के श्रीमंतों से क्या कहूँ ?

**गंगा** : उन लोगों को इस बाहरी कक्ष में आने को कह दो। हम लोग जा रहे हैं। मैं पूजा के बाद ही उनसे भेंट कर सकूँगी। श्रीमंत नाना को इस बात की सूचना होनी चाहिए।

**सौदामिनी** : जैसी आज्ञा।

**गंगा** : ताई ! ये सतारा के श्रीमंत कौन होंगे ? किसलिए भेंट करना चाहते हैं ?

**पार्वती** : सतारा में तो तुम्हारे कुछ सम्बन्धी भी हैं। शायद उन्हीं में से कोई हो।

**गंगा** : हो सकते हैं। भेंट करने में कोई आपत्ति तो नहीं है ?

**पार्वती** : आपत्ति क्या हो सकती है, पर पहले पूजा-भवन में चलें।

**गंगा** : अच्छा। चलो, ताई ! (**दोनों का प्रस्थान**)

[कुछ देर तक शान्ति रहती है। फिर भीतर के द्वार से एक व्यक्ति सशंकित दृष्टि से देखते हुए धीरे-धीरे प्रवेश करता है। उसके हाथ में एक काष्ठ-पेटिका है। दो-तीन कदम चल कर वह फिर चारों ओर देखता है और फिर नेपथ्य से दूसरे व्यक्ति को पुकारता है—]

**पहला** : आ जाओ, मामा ! कोई नहीं है।

[पहला व्यक्ति बढ़ता है, उसके पीछे दूसरा व्यक्ति भी प्रवेश करता है। वह अपेक्षाकृत वृद्ध है।]

**पहला :** गजानन की पूजा—सौदामिनी ने कहा कि गंगा बाई पूजा के लिए गयी हैं। (**व्यंग्य की मुस्कान**) गजानन की पूजा के लिए !

**दूसरा :** महादेव ! सुनते हैं, आजकल गंगा बाई चित्र बहुत बनाती हैं और उसके बाद पार्वती के साथ गजानन की पूजा करती हैं।

**पहला :** इस पूजा का क्या फल होगा, मामा ! जब मैं महादेव होकर मारा-मारा फिर रहा हूँ। आज से मैं अपना नाम बदल दूँगा, मामा !

**मामा :** बदलो या न बदलो, यह तुम्हारी इच्छा। पर पहले देख लो, आसपास कोई है तो नहीं ?

**महादेव :** अभी देख लेता हूँ। (**दोनों ओर दबे पाँव देखता है**) कोई नहीं है, जब नाना यहाँ नहीं होते तो कोई नहीं होता।

**मामा :** अच्छा, यह बतलाओ, वह तुम्हारी काष्ठ-पेटिका कहाँ है ? सतारा में तो नहीं भूल आए ?

**महादेव :** अरे, उसे कैसे भूल सकता हूँ, मामा ! उसी में तो मेरा दिमाग़ रखा है। आजकल मेरे दो दिमाग़ हैं। एक कंधे के नीचे, एक कंधे के ऊपर। यह काष्ठ-पेटिका। मेरा असली दिमाग़ तो इसी काष्ठ-पेटिका में है।

**मामा :** मेरा ख्याल तो है कि तुम्हारे दो दिमाग़ों में से एक भी काम न आएगा। तुम्हारा यह दाँव भी खाली गया, महादेव !

**महादेव :** दाँव खाली नहीं जा सकता, मामा ! गंगा बाई हमें मिली नहीं कि हमने उन्हें यह पेटिका पकड़ाई और बस, काम तमाम !

**मामा :** काम तमाम ! इतने ज़हरीले कपड़े हैं ये ?

**महादेव :** राघोबा काका ने दिए हैं। आनन्दी काकी ने इन कपड़ों को ज़हर में डुबाया है। आनन्दी काकी कच्चा खेल कभी नहीं खेलतीं मामा !

**मामा :** धीरे बोलो, महादेव ! धीरे बोलो। यह नाना फड़नवीस का मकान है। यहाँ दीवारों के भी कान होंगे।

**महादेव :** अरे, इस बाहरी कक्ष में कोई नहीं आता। बाहर संतरी पहरा दे रहा है। यहाँ कौन आवेगा ?

[सौदामिनी का प्रवेश]

**सौदामिनी :** मैं आ सकती हूँ ? श्रीमती गंगा बाई ने कहलाया है कि यदि उन्हें पूजन में कुछ देर लग जाए तो आप क्षमा कीजिएगा। आप यहीं विश्राम करें। वे पूजन के बाद ही आपके कपड़ों की भेंट स्वीकार करेंगी।

**महादेव :** (**हर्षातिरेक में गद्‌गद कंठ से**) धन्यवाद ! धन्यवाद ! सौदामिनी जी !

हम लोग किस योग्य हैं कि श्रीमती गंगाबाई जी को कुछ भेंट कर सकें ? लेकिन सुना है कि वे जल्दी ही माता बनने वाली हैं, तो सतारा से उनके कुछ सम्बन्धियों ने उन्हें अच्छे-अच्छे रेशमी वस्त्र भिजवाए हैं। वे पूजन के पहले उन्हें धारण करतीं तो अच्छा होता, सौदामिनी जी !

**सौदामिनी :** इस समय तो वे पूजन-गृह में हैं—आ नहीं सकेंगी।

**मामा :** कोई बात नहीं, कोई बात नहीं। इन वस्त्रों को धारण कर पूजन तो दुबारा भी हो सकता है।

**महादेव :** हम लोग भेंट देकर ही जाएँगे। उनसे कह दीजिए कि हम लोग इसी बाहरी कक्ष में उनकी प्रतीक्षा कर रहे हैं।

**सौदामिनी :** बहुत अच्छा। यही मैं उनसे कह दूँगी (**प्रस्थान**)

**महादेव :** देखा मामा ! कैसी बातें करता हूँ मैं ! बड़ी-बड़ी राजनीति एक तरफ़ और मेरे छोटे से नाटक का लटका दूसरी तरफ़। जानते हो, नाना फड़नवीस क्या सोचते हैं ?

**मामा :** क्या सोचते हैं ?

**महादेव :** मामा ! तुम पूरे सुदामा हो ! अरे, यह बात सारे सतारा और पुरन्दर के लोग जानते हैं और तुम नहीं जानते ? नाना फड़नवीस सोचते हैं कि जैसे ही गंगाबाई के लड़का हुआ कि वह नारायणराव पेशवा के बाद नया पेशवा हुआ।

**मामा :** और अगर गंगाबाई के लड़की हुई तो ?

**महादेव :** उसका भी प्रबंध नाना ने किया है। इस समय पुरन्दर के किले में छः गर्भवती ब्राह्मणियाँ हैं। जिस किसी के पुत्र होगा, उसी को गंगाबाई का पुत्र कहकर पेशवा घोषित किया जाएगा।

**मामा :** यह बात है ! आर्य ! तुम तो पूरे राजकाजी हो। तो बेचारे राघोबा काका की पेशवा होने की सब आशाएँ धूल में मिल जाएँगी ?

**महादेव :** आनन्दी काकी के रहते कभी आशाएँ धूल में मिल सकती हैं, मामा ? इसी-लिए तो यह कपड़े की पोटली है। न गंगाबाई जीवित रहेंगी, न नया पेशवा होगा। समझे मामा ! और फिर आत्म-रक्षा के लिए यह कटार !

[कटार निकालता है।]

**मामा :** यह तो राघोबा काका की कटार है।

**महादेव :** उन्होंने ही मुझे दी। कहा—समय पड़ने पर इसे उपयोग में लाना। देखो, कितनी तेज़ धार है ! बिलकुल आनन्दी काकी की ज़बान है !

[बाहर आहट होती है।]

**मामा :** देखो ! कोई आ रहा है। अपनी कटार सम्हालो।

**महादेव :** (**जल्दी में पैर के नीचे डाल कर**) यह रही पैर के नीचे ।

[एक सैनिक का प्रवेश]

**सैनिक :** जय हो !

**महादेव :** क्या बात है ?

**सैनिक :** श्रीमती गंगाबाई की सेवा में निवेदन है ।

**महादेव :** गंगाबाई यहाँ नहीं हैं । क्या निवेदन है ?

**सैनिक :** पेशवाई के लिए विद्रोह करने वाले रघुनाथराव जी राघोबा बन्दी हो गए हैं । नाना जी उन्हें साथ ला रहे हैं ।

**महादेव :** क्या, राघोबा काका बन्दी हो गए ?

**मामा :** बन्दी हो गए ?

**सैनिक :** श्रीमती गंगाबाई को यह सूचना देने की मुझे आज्ञा है ।

**महादेव :** अच्छा, मैं···मैं···श्रीमती गंगाबाई···को यह सूचना···यह सूचना दे दूँगा ।

**सैनिक :** जय हो ! (**प्रस्थान**)

**महादेव :** (**क्रन्दन स्वर में**) मामा !

**मामा :** महादेव !

**महादेव :** यह क्या हो गया ?

**मामा :** यह दाँव भी खाली गया !

**महादेव :** जिन राघोबा काका के बल पर हम लोग राजनीति खेलने आए थे, वे ही बंदी हो गए ! अब क्या होगा ?

**मामा :** घबराओ मत, महादेव ! आनन्दी काकी तो बन्दी नहीं हुईं ? वे राघोबा काका को छुड़ाने की चाल अँगरेजी टोपी वालों से मिलकर जरूर निकाल लेंगी ।

**महादेव :** पर नाना तो अँगरेजी टोपी वालों की सब चालें जानते हैं ।

**मामा :** आनन्दी काकी की चाल तो नहीं जानते ।

**महादेव :** अरे, जो ब्रह्मा भी नहीं जानते, वह नाना जानता है । हाय ! अब क्या होगा !

[बाहर कोलाहल होता है ।]

**मामा :** देखो खिड़की से । यह कैसा कोलाहल है ?

**महादेव :** देखता हूँ । (**खिड़की के समीप जाकर**) आगे बहुत से सैनिक चल रहे हैं । बीच में राघोबा काका मुँह लटकाए जा रहे हैं । लोहे की साँकलों से उनके हाथ बँधे हैं ।

**मामा :** लोहे की साँकलों से ।

**महादेव :** हाँ, लोहे की साँकलें चलने से शब्द कर रही हैं । पीछे भी बहुत से सैनिक हैं । उनके पीछे घोड़े पर नाना फड़नवीस हैं । लोग उनका जय-जयकार करते हुए

चलते हैं ।

**मामा :** नाना फड़नवीस ने सतारा और पुरन्दर के लोगों का संगठन कर लिया है। उन्हीं की सहायता से शायद राघोबा काका को पकड़ा होगा। सखाराम बापू, त्रियम्बकराव और हरिपंत फड़के की गुप्त सभा इसीलिए हुई थी ।

**महादेव :** (**घबराकर**) तो अब क्या होगा, मामा !

**मामा :** घबराओ मत, घबराओ मत, महादेव ! राघोबा खुद एक अच्छे योद्धा हैं। वे अपनी रक्षा की युक्ति सोच निकालेंगे ।

**महादेव :** नहीं, मामा ! अब हम लोग भी बन्दी हुए। अब हम बचने के नहीं।

**मामा :** महादेव ! तुम तो अपने को राजनीति का आचार्य समझते थे। यह बात मालूम भी कैसे होगी कि हम राघोबा काका के षड्यंत्र में सम्मिलित हैं। हम लोग तो गंगाबाई के संबंधियों की ओर से वस्त्रों की भेंट लाए हैं ।

**महादेव :** हाँ, यही बात है, यही बात है। मैं झूठ-मूठ घबरा गया था । तुम इसे सच मान गए ? अरे, मैं तो नाटक कर रहा था।

**मामा :** नाटक ही सही। लेकिन अब सोचो कि नाना फड़नवीस के आने पर हमें क्या करना चाहिए ।

**महादेव :** तुम मत घबराना, मैं भी नहीं घबराऊँगा जिससे उन्हें सन्देह न हो । खूब हँस-हँसकर बातें करेंगे, मामा !

**मामा :** हमें तो बस, राघोबा काका के लिए पेशवाई चाहिए । चाहे अभी मिले, चाहे बाद में ।

**महादेव :** वह तो होगा ही। (**बाहर का कोलाहल भिन्न-भिन्न स्वरों में पास आता सुनाई पड़ता है**—"कहो काका राघोबा, पेशवाई चाहते थे ?" "जल्दी-जल्दी चलो काका।" "अभी बन्दीखाना दूर है।" "नाना फड़नवीस की जय", "अरे भाई कभी-कभी काका की भी जय बोल दो", "नाना फड़नवीस की जय।")

**मामा :** नाना फड़नवीस की जय पास ही सुन पड़ती है। वे आने वाले ही हैं।

**महादेव :** हम लोग अंतरंग कक्ष में चले चलें। हम लोग श्रीमंतों की तरह अपने आने की सूचना देंगे । यहाँ बैठे रहेंगे तो हमारी उतनी इज्जत नहीं होगी।

**मामा :** तुमने अच्छा सोचा। अच्छा, चलो हम लोग जल्दी ही चलें। (**दोनों का भीतरी द्वार से प्रवेश**)

[एक क्षण बाद नाना फड़नवीस बाहरी द्वार से आते हैं। वे दुबले-पतले शरीर के हैं। पर गंभीर—अपने शब्दों को तौल कर बोलते हैं । उनकी चाल ऐसी है जैसे एक सिंह अपनी गिरिगुहा में लौटता है।]

**नाना :** (**पेशवा नारायणराव के चित्र को देखकर**) कैलासवासी पेशवा नारायणराव ! नाना फड़नवीस तुम्हें प्रणाम करता है। तुम्हारी हत्या की गयी ! आज उस हत्या

का प्रतिशोध महाराष्ट्र की जनता ने लिया। कैलास में तुम सुखी हो ! (**पुकार कर**) सौदामिनी !

[सौदामिनी नेपथ्य से : श्रीमंत ! ]

**नाना :** इस समय तो श्रीमती गंगाबाई पूजन-गृह में होंगी ?

**सौदामिनी :** हाँ, श्रीमंत !

**नाना :** उनकी पूजा कब तक समाप्त होगी ?

**सौदामिनी :** आरती हो चुकी है।

**नाना :** आरती के बाद यहाँ आने का कष्ट करें।

**सौदामिनी :** जैसी आज्ञा, श्रीमंत ! (**जाना चाहती है।**)

**नाना :** सुनो।

**सौदामिनी :** (**लौटकर**) आज्ञा, श्रीमंत !

**नाना :** जब उनके आने की आवश्यकता होगी, मैं सूचित करूँगा। जाओ।

**सौदामिनी :** जैसी आज्ञा, श्रीमंत !

**नाना :** थक गया हूँ। विश्राम करूँगा।

[कुर्सी पर लेटते हुए उनकी दृष्टि फर्श पर पड़ी हुई कटार पर पड़ती है।]

**नाना :** (**उठाते हुए**) यह कटार !···किसकी कटार है···? यहाँ कैसे···? (**उठा कर देखते हैं**) इस कटार पर किसी का नाम भी खोदा गया है। (**पढ़ते हुए**) पेशवा ···रघुनाथराव···राघोबा···राघोबा ? यह राघोबा की कटार है ?···यहाँ कैसे···राघोबा तो अभी नियंत्रण में लाए गए हैं। फिर उनकी कटार यहाँ कैसे हो सकती है ? कोई षड्यंत्र रचा जा रहा है ! (**पुकार कर**) सौदामिनी !

[**सौदामिनी** नेपथ्य से : श्रीमंत ! ]

**नाना :** राघोबा की कटार···

**सौदामिनी :** (**प्रवेश कर**) आज्ञा श्रीमंत···

**नाना :** इस कटार को तुम पहिचानती हो ?

**सौदामिनी :** (**देखकर**) नहीं, श्रीमंत !

**नाना :** यह इस कक्ष में कैसे आई ?

**सौदामिनी :** मैं नहीं जानती, श्रीमन्त !

**नाना :** यह कटार काका राघोबा की है।

**सौदामिनी :** काका राघोबा की ? रहस्यपूर्ण है।

**नाना :** यह तुम्हारी सम्पत्ति तो नहीं है ?

**सौदामिनी :** नहीं श्रीमन्त ! आपके द्वारा दिए गए शस्त्र पर्याप्त हैं। उनके रहते अन्य

शस्त्रों की आवश्यकता नहीं है।

**नाना :** तुम काँप रही हो ? यह किसी षड्यन्त्र की भूमिका ज्ञात होती है। मेरे आने के पूर्व इस कक्ष में कोई था ?

**सौदामिनी :** हाँ, श्रीमन्त ! श्रीमती गंगाबाई के दो सम्बन्धी हैं। वे श्रीमती गंगाबाई से भेंट करने सतारा से आए हैं। कुछ भेंट भी लाए हैं। वही इस कक्ष में बैठे थे।

**नाना :** श्रीमती गंगाबाई से उनकी भेंट हुई ?

**सौदामिनी :** नहीं, श्रीमन्त ! श्रीमती पूजन के लिए चली गई थीं।

**नाना :** इस समय वे सम्बन्धी कहाँ हैं ?

**सौदामिनी :** अन्तरंग कक्ष में श्रीमती की प्रतीक्षा कर रहे हैं।

**नाना :** उन्हें इस स्थान पर भेजो।

**सौदामिनी :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**नाना :** (**सोचते हुए**) श्रीमती गंगाबाई के सम्बन्धी···! सतारा···से···क्या भेंट लाए हैं ? भेंट के लिए···मेरी अनुपस्थिति···का···समय ही···क्यों चुना···गया···?

**सौदामिनी :** सतारा के श्रीमन्त उपस्थित हैं।

**नाना :** आने दो।

[महादेव और उसके मामा का प्रवेश]

**महादेव :** श्रीमन्त नाना की जय ! सतारा से महादेव प्रणाम करता है।

**मामा :** महादेव का मामा भी प्रणाम करता है।

**नाना :** भूमि से अपना सिर उठाओ, महादेव ! जिससे मैं तुम्हारा मुख देख सकूँ। और महादेव के मामा ! तुम्हारा नाम क्या है ?

**मामा :** नाम···मेरा नाम···सब लोग मुझे मामा ही कहते हैं।

**नाना :** मामा···किसलिए आप लोगों ने कष्ट किया ?

**महादेव :** श्रीमन्त का यश चारों ओर फैला हुआ है। जैसे···जैसे···खेत में हरियाली फैली होती है···नहीं, ठीक नहीं कह सका···जैसे तलवार की धार फैली रहती है···नहीं श्रीमन्त !···मैं ठीक तरह से नहीं कह सकता। (**मामा से**) मामा ! तुम बोलो।

**मामा :** श्रीमन्त ! आपके यश को सुनकर हम लोग यहाँ आए, जैसे सूरज को देखकर किरणें आ जाती हैं।

**नाना :** जैसे सूरज को देखकर किरणें···आप लोग सतारा से आए हैं।

**महादेव :** हाँ, श्रीमन्त ! सतारा से। वहाँ हम सबने आपके दर्शन किए थे। आपके दर्शन ! आप कितने सुन्दर हैं ! (**मामा से**) मामा ! तुम बोलो।

**मामा :** श्रीमन्त ! सतारा से हम लोग आपके लिए वस्त्र लाए हैं।

**नाना :** मेरे लिए ? वस्त्र ? क्यों ? मैंने सुना कि आप लोग श्रीमती गंगाबाई से भेंट

करने आए हैं।

**मामा :** हाँ श्रीमन्त ! श्रीमती गंगाबाई से भेंट करने आए थे, बिना भेंट किए ही चले जावेंगे। देर हो रही है।

**नाना :** देर ? भेंट के लिए आए और बिना भेंट के ही चले जाएँगे ?

**महादेव :** नहीं, श्रीमन्त ! मामा आपके सामने ठीक बातें कह नहीं पाते। हम लोग श्रीमती गंगाबाई के लिए वस्त्र लाए थे।

**नाना :** वस्त्र, कैसे वस्त्र ?

**महादेव :** सतारा में उनके बहुत से सम्बन्धी हैं, उन्होंने सुना कि गंगाबाई शीघ्र ही माता होने वाली हैं, इस अवसर पर प्राचीन रीति के अनुसार उनके सम्बन्धियों ने उनके लिए रेशमी वस्त्र भेजे हैं।

**नाना :** उनके सम्बन्धियों के प्रति हम लोग कृतज्ञ हैं। कहाँ हैं वे वस्त्र ?

**महादेव :** चन्दन की इस पेटिका में हैं।

**नाना :** मैं इन वस्त्रों को देखना चाहूँगा।

**महादेव :** वे इस पेटिका में ही हैं।

**नाना :** राज्य-शिष्टाचार के अनुसार तो वस्त्र चाँदी के थालों में सजाकर प्रस्तुत किए जाते हैं।

**महादेव :** हमें चाँदी के थालों में सजाने की आज्ञा नहीं है।

**नाना :** किसकी आज्ञा नहीं है ? **(पुकार कर)** सौदामिनी !

[सौदामिनी नेपथ्य से : श्रीमन्त ! ]

**महादेव :** नहीं, श्रीमन्त ! सौदामिनी देवी को क्यों कष्ट देते हैं ? इस चन्दन की पेटी में ही वस्त्र रहेंगे।

[सौदामिनी का प्रवेश]

**सौदामिनी :** श्रीमन्त !

**नाना :** चाँदी का एक थाल शीघ्र लाया जाए।

**सौदामिनी :** जो आज्ञा। **(प्रस्थान)**

**महादेव :** तब तो हम बिना वस्त्र दिए ही चले जावेंगे।

**नाना :** आपके वाक्य संदेह उत्पन्न करते हैं। आप हमारे अतिथि हैं। हमारे यहाँ सम्मान सहित विश्रांम कीजिए। दो-एक दिन हमारे यहाँ रहकर भेंट लेकर जाइए।

**मामा :** श्रीमंत ! हमें शीघ्र ही जाने की आज्ञा दीजिए।

**नाना :** ऐसा संभव नहीं हो सकेगा। आप हमारा आतिथ्य ग्रहण किए बिना यहाँ से नहीं जा सकेंगे।

[सौदामिनी का चाँदी का थाल लिए हुए प्रवेश]

**सौदामिनी :** यह चाँदी का थाल प्रस्तुत है ।

**नाना :** इस चाँदी के थाल में ये वस्त्र सजाइए।

**महादेव :** ये राजसी वस्त्र हैं, श्रीमन्त ! हम लोग इनका स्पर्श नहीं कर सकते।

**नाना :** स्पर्श नहीं कर सकते ? अच्छी बात है। इन्हें इस पेटी में ही रहने दीजिए। एक बात और जानना चाहता हूँ। इन वस्त्रों के साथ कोई कटार भी भेजी गई है ?

**मामा :** कटार ? नहीं, श्रीमन्त ! कोई कटार नहीं भेजी गई ।

**महादेव :** (**धीरे से**) मेरी कटार कहाँ है ?

**नाना :** यह है। यह कटार इसी कक्ष में आप लोग छोड़ गए थे।

**महादेव :** जी हाँ, यह मेरी कटार है। मैं इसे देख रहा था । उसकी यहाँ आवश्यकता नहीं थी, इसलिए मैंने उसे पैर के नीचे ही दबा दिया था। जल्दी में उठाना भूल गया।

**नाना :** काका राघोबा आप पर बहुत प्रसन्न हैं।

**महादेव :** नहीं-नहीं, श्रीमन्त ! हम लोग तो आपके पक्ष के हैं, काका राघोबा से हमारा कोई सम्बन्ध नहीं है ।

**नाना :** आपका कोई सम्बन्ध नहीं, फिर भी वे अपनी कटार आपको रखने के लिए देते हैं ।

**महादेव :** नहीं, यह तो मेरी अपनी कटार है।

**नाना :** इस कटार पर लिखा हुआ है—रघुनाथराव राघोबा।

**महादेव :** हम लोग पढ़ना नहीं जानते, श्रीमन्त !

**नाना :** इसीलिए आप इसे अपनी कटार कहते हैं। यह कटार काका राघोबा की है। (**ज़ोर से**) बोलिए, यह कटार काका राघोबा की है।

**महादेव :** (**घबरा कर**) हाँ, श्रीमन्त।

**नाना :** यह उन्होंने आपको किसलिए दी ?

**मामा :** हमारे गाँव में गन्ने की खेती बहुत होती है तो···तो···ग···ग···गन्ना छील कर खाने के लिए, श्रीमन्त ! हमें कटार दी गई ।

**महादेव :** (**मामा से**) मामा ! तुम चुप रहो (**नाना से**) श्रीमंत ! मामा मूर्ख है। उसे उत्तर देना नहीं आता । श्रीमंत ! काका राघोबा एक बार सतारा आए थे। मैं उस समय बहुत दुःखी था । आत्महत्या करना चाहता था। उन्होंने आत्महत्या करने के लिए मुझे यह कटार दी थी।

**नाना :** फिर आपने आत्महत्या नहीं की ।

**महादेव :** जी···मैंने आत्महत्या नहीं की।

**नाना :** आप लोग काका राघोबा के षड्यंत्र में हैं ?

**महादेव :** नहीं, श्रीमंत ! हम लोग किसी षड्यन्त्र में नहीं।

**नाना :** (**पुकार कर**) सैनिक !

**ामा :** मैं तो बिलकुल ही निरपराध हूँ, श्रीमन्त ! मेरे पास कोई कटार नहीं है।

**ाना :** काका राघोबा के सामने ही इसका निर्णय होगा।

[सैनिक का प्रवेश]

**ानिक :** श्रीमंत की जय !

**ाना :** इन दोनों 'वार' भाइयों को नियन्त्रण में ले लो। और काका राघोबा को यहाँ लाओ।

**ानिक :** जैसी आज्ञा !

**हादेव :** मामा ! मैं कहता था कि हम लोग गए।

**ाना :** अच्छा होता कि जब राघोबा काका ने तुम्हें कटार दी थी, तभी आत्महत्या कर लेते।

**हादेव :** (**करुण स्वर में**) आत्महत्या तो हो ही रही है, मामा ! (**नाना से**) श्रीमन्त, यह कपड़ों की पेटी अपने नियंत्रण में ले जाऊँ ?

**ाना :** नहीं, यह यहीं रहेगी। सैनिक ! इन्हें ले जाओ। इन्हें बाहर ही रखना। अभी इनकी आवश्यकता होगी।

**ैनिक :** जो आज्ञा। (**दोनों से**) चलिए, वार भाई !

**ामा :** (**जाते-जाते**) श्रीमन्त नाना की जय बोलो ! महादेव !

**हादेव :** मुझसे बोला नहीं जाता। मेरा गला ही बैठ गया है, मामा !

[सैनिक के साथ दोनों का प्रस्थान। पीछे से सौदामिनी का भी प्रस्थान]

**ाना :** सतारा से कपड़ों की भेंट—चन्दन की पेटी में और वे थाल में सजाए नहीं जा सकते। छुए नहीं जा सकते ! (**चित्र की ओर देखकर**) पेशवा नारायणराव ! यह देखा ? चित्र में से देख सकते हो राघोबा का यह षड्यंत्र ? तुम्हारी हत्या के बाद श्रीमती गंगाबाई की हत्या का षड्यंत्र ! उनके लिए विष में बुझे हुए वस्त्रों की भेंट ! धारण करते ही उनकी मृत्यु हो जाए ! अन्यथा काका राघोबा की कटार का उपयोग। ब्रह्मघाती काका राघोबा ! तुम्हें नर्क में भी स्थान नहीं मिलेगा। अच्छा ही हुआ कि खम्बात भागने के पहले ही तुम बन्दी कर लिए गए ! नहीं तो कम्पनी के वकील मास्टिन और गोविन्दराव गायकवाड़ से संधि कर तुम अपने को पूरा पेशवा समझ लेते। पेशवा···रघुनाथराव ! हत्यारा ! देश-द्रोही···!

**ैनिक :** नाना की जय ! काका रघुनाथराव द्वार पर हैं।

**ाना :** उन्हें भीतर लाओ। हरिपन्त फड़के साथ हैं ?

**ैनिक :** हाँ, श्रीमन्त !

**ाना :** दोनों ही भीतर आएँ।

**ैनिक :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**नाना :** राजसत्ता का मोह ! पेशवा बनने का स्वप्न ! यह सब क्या इतना भयानक है कि काका अपने भतीजे की हत्या करे ?···विदेशी कम्पनी से संधि कर देश के प्रति विद्रोह किया जाए ! विद्रोह···भयानक विद्रोह···!

[हरिपन्त फड़के के साथ राघोबा का प्रवेश। राघोबा बन्दी वेश में हैं।]

**हरिपन्त :** श्रीमंत नाना की जय !

**नाना :** स्वागत, हरिपन्त ! काका राघोबा को कोई कष्ट तो नहीं हुआ ?

**हरिपन्त :** नाना ! श्रीमंत भोंसले से युद्ध में पराजित होकर जब राघोबा भागकर जंगलों में भटक रहे थे, तब मैंने उन्हें शीतल जल देकर उनकी प्यास बुझाई थी।

**नाना :** जिस व्यक्ति की प्यास रक्त से नहीं बुझी, उसकी प्यास शीतल जल से कैसे बुझ सकती है, हरिपन्त !

**राघोबा :** नाना ! मैं पेशवा का काका हूँ। तुम्हारे व्यंग्य के शब्द मेरे लिए अपमानजनक हैं। पेशवा का काका सम्मान में पेशवा से भी महान् है !

**नाना :** पेशवा का काका ! ···सचमुच अगर पेशवा का काका अपने सम्मान की मर्यादा समझता ! यदि पेशवा नारायणराव की हत्या के बाद पेशवा का काका स्वयं पेशवा बनना चाहता था तो उसका सम्मान इसी में था कि वह महाराष्ट्र की शक्ति के बल पर ही पेशवा बनता ! राज्य के प्रमुख सरदारों की सहायता और जनता की सहानुभूति से ही पेशवा बनता ! पेशवा बनने का यह मार्ग नहीं था कि विदेशी कम्पनी के वकील मास्टिन के चरणों पर पेशवा का काका अपना मस्तक झुकाता ! आज पेशवा के काका से समस्त महाराष्ट्र और समस्त देश का अपमान हुआ है।

**राघोबा :** यह स्मरण रक्खो, नाना ! कि तुम केवल फड़नवीस हो, राज्य के आय-व्यय के लेखक हो। राज्यवंश के अधिकारी से इस तरह बात नहीं कर सकते। नारायणराव के बाद मैं ही पेशवा-पद का अधिकारी हूँ।

**हरिपन्त :** काका ! अधिकारी तो आप उसी समय से अपने को मानने लगे थे जब से मेरे स्वामी माधवराव पेशवा की मृत्यु हुई थी।

**राघोबा :** चुप रहो, हरिपन्त ! माधवराव का साधारण-सा कारकुन, यदि अच्छा सैनिक होकर छोटी-सी लड़ाई जीत ले, तो वह मुझसे बात करने का अधिकारी नहीं हो सकता। तुम्हें मेरी आलोचना करने का क्या अधिकार है ?

**नाना :** पूरा अधिकार है, काका ! प्रजा का सामान्य व्यक्ति भी राजा की आलोचना करने का अधिकार रखता है। हिन्दू पद-पादशाही जनता की मंगल-कामना से ही स्थिर है।

**हरिपन्त :** कैलाशवासी माधवराव ने भी काका से यही कहा था।

**नाना :** अट्ठाईस वर्ष की छोटी-सी आयु में ही माधवराव की मृत्यु हुई !

**हरिपन्त :** मृत्यु नहीं हुई, नाना ! उनकी भी हत्या की गई !

**राघोबा :** हरिपन्त ! नीच ! नारकी ! यदि मैं इस समय स्वतन्त्र होता तो तेरी जीभ काटकर फेंक देता। व्यर्थ का कलंक लगाने वाले हरिपन्त आज संसार में जीवित नहीं रहता !

**नाना :** तुम्हारे दुर्भाग्य से वह जीवित है, काका ! वास्तव में माधवराज की हत्या की गई है। सत्य का उद्घाटन भले ही सुनने में अच्छा न लगे, पर इतिहास में उसे

अंकित रहना चाहिए।

**हरिपन्त :** काका ! आप चाहे मुझ पर कितना ही क्रोध करें पर शांत हृदय से आप सोचिए कि हिन्दू पद-पादशाही पर शस्त्र चलाने के लिए जब आप तैयार हुए तो क्या आप समस्त राष्ट्र के शत्रु नहीं हुए ? क्या आपने पेशवा माधवराव के विरोध में सरदारों को अपनी ओर नहीं फोड़ा ? मेरे सामने ही पेशवा माधवराव ने कहा था—'काका ! यदि हम आप ही लड़ेंगे तो शत्रुओं की मस्ती कौन दूर करेगा ? पानीपत के संहार का बदला किस प्रकार लिया जाएगा ? हमारे कैलासवासी पूर्वज हमें क्या कहेंगे ? राज्य आपका है, मैं आपका हूँ। आप ही राज्य सँभालें और शत्रुओं का विनाश करें।' इतने पर ही आपने पेशवा माधवराव का साथ नहीं दिया और विदेशी वकील मास्टिन की सहायता से उनका सर्वनाश किया ?

**राघोबा :** यह बात झूठ है। नाना फड़नवीस ! तुम राज्य के अधिकारी हो। मेरा अपमान करने के कारण हरिपन्त फड़के को दंड दो।

**नाना :** मेरे न्याय पर आपने विश्वास किया, काका ! इसके लिए आपको साधुवाद ! इस पर विचार किया जाएगा किन्तु हरिपन्त ! तुम जाओ ! काका इस समय क्रोध में हैं। फिर बात करना।

**हरिपन्त :** जैसी आज्ञा ! प्रणाम करता हूँ। **(प्रस्थान)**

**नाना :** हरिपंत गए। अब आपको क्रोध नहीं आएगा। अब आप शांत हृदय से सत्य स्वीकार करने का साहस दिखला सकेंगे। संभव है, पेशवा माधवराव की हत्या न भी की गई हो किन्तु पेशवा नारायण की तो हत्या की गई, यह आप स्वीकार करेंगे।

**राघोबा :** हाँ, हत्या हुई। किन्तु यह हत्या मैंने नहीं की। मैं यह हत्या करना भी नहीं चाहता था।

**नाना :** किसने हत्या की ?

**राघोबा :** बधिकों ने।

**नाना :** किसकी आज्ञा से ?

**राघोबा :** मैं नहीं जानता। मैंने तो केवल पेशवा नारायण राव के लिए 'धरावा' यानी 'पकड़ लो' की आज्ञा दी थी, किसी ने 'ध' को 'मा' करके 'मारावा' अर्थात् 'मार डालो' लिखकर मेरी आज्ञा में परिवर्तन कर दिया और नारायणराव की हत्या हुई !

**नाना :** काकी आनंदीबाई को क्या कहूँ ! किन्तु जिस समय पेशवा नारायणराव को मारने के लिए बधिक झपटे उस समय वे दौड़कर आपसे लिपट गए और उन्होंने क्रंदन स्वर में कहा—'काका, मेरा राज्य ले लो पर मुझे जीवन-दान दो। यदि आप मुझे मरवाना ही चाहते हैं तो किसी वीर के लिए जो मृत्यु उचित है, उसी मृत्यु से मुझे मरने दो।' किंतु आपने नारायणराव पेशवा का वह क्रंदन सुना ही नहीं।

**राघोबा :** मैं लाचार था, नाना !

**नाना :** लाचार इसलिए थे कि आप स्वयं पेशवा होना चाहते थे। आपको पेशवा नारायणराव की नव-वधू के निरंतर बहने वाले आँसुओं पर दया नहीं आई ! उसके जीवन-भर होने वाले चीत्कार और क्रंदन से आपका हृदय द्रवित नहीं हुआ !

**राघोबा :** स्त्रियों के आँसुओं से राजनीति द्रवित नहीं होती, नाना ! और भी उज्ज्वल होती है। युद्ध-भूमि में हज़ारों वीर कट जाते हैं, उनकी स्त्रियों के आँसुओं से न राज्य बनते हैं, न बिगड़ते हैं।

**नाना** : काका ! आपकी राजनीति की परिभाषा पर मुझे दुःख है। युद्ध-भूमि में वीरों की मृत्यु अभिमान और गौरव की वस्तु है किंतु क्रूरता से, छल से, वीर की हत्या करना राजा और उसके राज्य के लिए कलंक की बात है ! आपका यह कलंक मानव-जाति के इतिहास में काला धब्बा बनकर रहेगा !

**राघोबा** : नाना ! सावधान हो ! अपने वाक्यों की मर्यादा में रहने दो। कोई समय आएगा जब मैं तुम्हारे स्थान पर होऊँगा और तुम बेड़ियों से जकड़े हुए मेरे सामने खड़े होगे।

**नाना** : मैंने ब्रह्म-हत्या नहीं की, मैंने गोत्रज-हत्या नहीं की, मैंने पुत्र-वध नहीं किया जो आपने किया है, काका ! मेरी राजनीति स्वार्थ के पैरों नहीं चलती, जनता के पैरों चलती है। यदि मैं पेशवा होना चाहता तो आपसे पहले पेशवा होता किंतु पेशवाई उसे मिलनी चाहिए जो जनता की सेवा से पेशवाई का अधिकारी है। पहले भी फड़नवीस था, आज भी हूँ और कल भी यही रहूँगा। काका ! अनुचित राज्य-लिप्सा के गले में सोने की ज़ंजीर नहीं, लोहे की ज़ंजीर होती है। अनुचित नीति-मत्ता राज-द्रोह है, राष्ट्र-द्रोह है।

**राघोबा** : **(तीव्रता से)** राष्ट्र-द्रोही तुम हो। तुमने मेरा साथ नहीं दिया। पेशवाओं का रक्त मेरे शरीर में अभी तक प्रवाहित है। पेशवा नारायणराव की मृत्यु के बाद—वह मृत्यु भले ही हत्या से क्यों न हुई हो—उस वंश में मेरे सिवाय कौन पुरुष था जो पेशवाई का अधिकारी होता ? केवल मैं था—शेष स्त्रियाँ थीं किंतु तुमने मेरा साथ—राज्य का साथ नहीं दिया और मृतक पेशवा नारायणराव की पत्नी गंगाबाई का पक्ष लेकर नई पेशवाई खड़ी कर ली। गंगाबाई राज्य की स्वामिनी, सखाराम बापू और तुम मंत्री, और राघोबा विद्रोही हैं, उसका राज्य पर कोई अधिकार नहीं है, ऐसी तुमने शहर-शहर में दुहाई फिरवा दी। नागपुर के भोंसले को अपने पक्ष में कर लिया, मुझे बंदी करने के लिए भोंसले की सेनाएँ चल पड़ीं। हरिपन्त जैसे तुच्छ कारकुन को सेनापति बनाकर मुझे अपमानित कराया। राष्ट्र-द्रोही कौन है ? परिस्थितियों से पूछो—मैं हूँ या तुम हो ? नाना ! मेरी पेशवाई में तुम्हारा स्वार्थ सिद्ध न होता, इसलिए अपने स्वार्थ के लिए तुमने गंगाबाई को स्वामिनी बनाया है ! स्वार्थी नाना ! राष्ट्र-द्रोही तुम हो, तुम।

**नाना** : काका ! राष्ट्रद्रोही मैं हूँ ? यदि आप किसी ईश्वर को मानते हैं तो उससे पूछिए। आप मनुष्य की हत्या कर सकते हैं, सत्य की हत्या नहीं कर सकते। कैलासवासी पेशवा नारायणराव की पत्नी श्रीमती गंगाबाई मातृत्व के पद पर हैं। उनका पुत्र ही पेशवा-पद का अधिकारी होगा। उस पुत्र के अधिकारों की रक्षा करने में ही मेरी राज्य-सेवा है। और आपकी राज्य-सेवा ? योग्य पेशवा की हत्या कर उसकी पेश-वाई छीनना आपकी राज्य-सेवा है, मैं हत्यारे का साथ नहीं दे सका—इसमें मेरा स्वार्थ है ? नागपुर के भोंसले साथ नहीं दे सके, भोंसले का क्या स्वार्थ है ? जो अपने पाप को पुण्य का रूप दे सकता है, वह संसार में कौन-सा पाप नहीं कर सकता ? काका ! अपने पाप का नग्न रूप देखिए ! आप केवल पुरुष ही की हत्या नहीं कर सकते, स्त्री की भी हत्या कर सकते हैं।

**राघोबा** : स्त्री की हत्या ? मैंने किस स्त्री की हत्या का प्रयत्न किया है ?

**नाना** : गंगाबाई की। पेशवा नारायणराव की हत्या करने के बाद उनकी पत्नी गंगाबाई की हत्या के लिए प्रयत्न !

**राघोबा :** यह झूठ है।

**नाना :** इस चन्दन की पेटी में जो वस्त्र रखे हुए हैं, वे झूठ नहीं बोलते। ये वस्त्र हाथ से नहीं छुए जा सकते। घोर हलाहल में बसे हुए हैं। ये वस्त्र श्रीमती गंगाबाई को धारण करने के लिए भेजे गए हैं। काका! क्या मैं यह भी कहूँ कि इन्हें किसने भेजा है?

**राघोबा :** किसने भेजा है?

**नाना :** जिसकी यह कटार है। (**कटार फेंकता है**) इस पर जो नाम खोदा गया है, वह है—रघुनाथराव राघोबा।

**राघोबा :** यह तुम कैसे कह सकते हो कि इन्हें मैंने ही भेजा है?

**नाना :** इसका भी प्रमाण दिया जा सकता है। (**पुकारकर**) सैनिक! (**राघोबा से**) काका!

आपका देश-द्रोह अनेक जिह्वाएँ लेकर बोलता है।

**सैनिक :** श्रीमंत की जय हो! आज्ञा!

**नाना :** अतिथि-कक्ष में बैठे हुए महादेव और उसके मामा को उपस्थित करो।

**राघोबा :** (**सोचता हुआ**) महादेव और उसका मामा?

**नाना :** यही आदमी थे, काका! जिन्हें आपने अपनी कटार देकर विष के बुझे हुए वस्त्र चंदन की पेटी में भेजे थे। चंदन की पेटी में विष से भरे हुए वस्त्र! ठीक है, काका! चंदन के वृक्ष में विषधर ही लिपटे रहते हैं। आपने इस सत्य को प्रमाणित कर दिया।

**राघोबा :** (**क्षोभ से धीरे से**) तो ये दोनों व्यक्ति पकड़े गए!

[सैनिक के साथ महादेव और उसके मामा का प्रवेश]

**महादेव :** श्रीमंत काका और नाना की जय!

**मामा :** श्रीमंत नाना और काका की जय!

**नाना :** महादेव! तुम जो विष से भरे हुए वस्त्र श्रीमती गंगाबाई के लिए लाए, वे किसने भेजे थे?

**महादेव :** वे···वे···सतारा ने भेजे थे।

**नाना :** सतारा ने भेजे थे? सतारा से किस व्यक्ति ने भेजे थे?

**महादेव :** सतारा से गंगाबाई के सम्बन्धियों ने भेजे थे।

**नाना :** उनका क्या नाम है?

**मामा :** मैं बतलाऊँ, नाना? जिस व्यक्ति ने भेजे थे, उसका नाम हम नहीं ले सकते।

**नाना :** मैं यह निर्णय देता हूँ कि यदि भेजे जाने वाले का नाम इसी समय नहीं बतलाया गया तो दोनों व्यक्तियों को प्राणदण्ड दिया जाएगा।

**महादेव :** प्राणदण्ड!

**मामा :** (**अधिक डरे हुए शब्दों से**) प्राणदण्ड! (**राघोबा से**) काका! अब आप ही हमारी रक्षा कर सकते हैं!

**नाना :** जो व्यक्ति स्वयं बन्दी है, वह कैसे रक्षा कर सकता है?

**महादेव :** तो हम लोगों को क्षमा कीजिए, श्रीमंत नाना फड़नवीस!

**नाना :** क्षमा किसी प्रकार नहीं मिल सकेगी। नाम प्रकट किया जाए नहीं तो तुम दोनों प्राणदण्ड के भागी होगे।

**महादेव :** (**राघोबा से**) काका ! एक हज़ार स्वर्ण-मुद्राएँ वापस ले लीजिए और हम दोनों के प्राण बचा लीजिए।

**नाना :** सुना, काका ! —एक हज़ार स्वर्ण-मुद्राएँ वापस ले लीजिए। एक हज़ार स्वर्ण-मुद्राओं से आप गंगाबाई के प्राण लेना चाहते थे। सोचा होगा कि श्रीमती गंगाबाई को मार डालने के बाद नये पेशवा का प्रश्न ही नहीं उठेगा और आप सरलता से पेशवा हो सकेंगे।

**राघोबा :** मैं लज्जित हूँ, नाना फड़नवीस !

**नाना :** (**सैनिक से**) इन दोनों को ले जाओ और बन्दीगृह में डाल दो।

**मामा :** अब हमें प्राणदण्ड तो नहीं मिलेगा ?

**महादेव :** अब तो आपको काका का नाम भी मालूम हो गया !

**नाना :** इसका निर्णय बाद में किया जाएगा। (**सैनिक से**) ले जाओ इन्हें !

**सैनिस :** जो आज्ञा ! (**दोनों के साथ सैनिकों का प्रस्थान**)

**नाना :** काका राघोबा को बन्दी-गृह में अकेले रहने से कष्ट होगा। ये दोनों व्यक्ति साथ रहेंगे तो आगे के षड्यन्त्र बनाने में सरलता होगी।

**राघोब। :** नाना फड़नवीस ! अब मुझे अधिक अपमानित न करो।

**नाना :** मैं आपको अपमानित नहीं कर रहा, राघोबा काका ! आपके कार्य ही आपको अपमानित कर रहे हैं, किंतु अब आपसे मेरी प्रार्थना है कि अपनी जननी जन्मभूमि के प्रति आप विश्वासघाती न बनें। ये टोपीवाले अंग्रेज यहाँ व्यापार की सुविधा के लिए आए थे पर अब ये हमारे देश पर अधिकार करना चाहते हैं। ये चाहते हैं कि हम लोग आपस में हमेशा लड़ते रहें जिससे ये कभी आपके साथ, कभी हमारे साथ, सन्धि कर अपने राज्य की जड़ें जमाते जाएँ।

**राघोबा :** ऐसी बात नहीं है, नाना ! अंग्रेजों का वकील मास्टिन तो बहुत ही सच्चा और ईमानदार है। वह हमारा मित्र भी है।

**नाना :** वह मित्र इसीलिए है कि आप उसके हाथ की कठपुतली बने रहें। जानते हैं, बम्बई की कौंसिल ने मास्टिन को पत्र में क्या लिखा है ? यह लिखा है—'मराठों को घर ही घर में एक-दूसरे को लड़ाकर या जिस तरह हो सके इस बात की कोशिश करो कि मराठे हैदर के साथ या निज़ाम के साथ मिलने न पावें।' मास्टिन इस बात के लिए कोशिश कर रहा है और उसे आप मित्र समझते हैं ?

**राघोबा :** क्या यह सच है ?

**नाना :** मेरे गुप्तचरों ने मुझे इस पत्र की प्रतिलिपि दी है। एक दूसरे पत्र में फिर मास्टिन को लिखा गया है कि 'इस अवसर पर साष्टी और वसीन प्राप्त करने में जितनी परिस्थितियाँ हमारी सहायता कर सकें उन्हें तुम खूब परिश्रम के साथ बढ़ाना और चाहे कुछ भी क्यों न हो, पूना छोड़कर कहीं न जाना।" इस पत्र की प्रतिलिपि भी मेरे पास है।

**राघोबा :** आपके गुप्तचर पत्र की झूठी नकल भी दे सकते हैं।

**नाना :** मेरे गुप्तचर आपके महादेव और उसके मामा की भाँति नहीं हैं जो प्राणदण्ड के भय से स्वामी का नाम ले सकते हैं। पर आपके अविश्वास की कोई दवा मेरे पास नहीं है। आप देशद्रोही हैं और सदैव रहेंगे। अपने घर की आग से आप शत्रुओं के घर में दीपक जलाएँगे। मास्टिन इस समय भी पूना में है और वह हम लोगों में अविश्वास के बीज बो रहा है। आप उसे जल से सींचेंगे।

**राघोबा :** मेरे अच्छे नाना ! यदि तुम मुझे पेशवा मान लो तो मैं मास्टिन को छोड़ दूँ। जहाँ तुम कहो, वहाँ रहूँ। पूना में, पुरन्दर में, सतारा में। तुम्हें मैं फड़नवीस नहीं, मंत्री बनाऊँगा। तब महाराष्ट्र में कोई अविश्वास के बीज नहीं बो सकेगा—और न उन्हें कोई सींच सकेगा।

**नाना :** सुनिए, राघोबा काका ! आपकी तरह मैं व्यापार नहीं करता। राष्ट्र-सेवा रुपयों से या मन्त्री-पद से नहीं तौली जाती। आप पेशवा के पद के अधिकारी नहीं हो सकते। पेशवा होंगे श्रीमती गंगाबाई के पुत्र। मैंने अभी से उनका नामकरण कर दिया है, सवाई माधवराव।

**राघोबा :** और यदि गंगाबाई के पुत्र न होकर पुत्री हुई तो ?

**नाना :** तो गंगाबाई दत्तक पुत्र स्वीकार करेंगी और उसी पुत्र का नाम होगा सवाई माधवराव ! किंतु कैलासवासी पेशवा नारायणराव के वंश में ही पेशवाई रहेगी।

**राघोबा :** यह तुम्हारा अन्तिम निर्णय है ?

**नाना :** मेरा ही नहीं, समस्त महाराष्ट्र का यह निर्णय है। महाराष्ट्र का कोई भी सावधान व्यक्ति आपका साथ नहीं दे सकता। यदि कोई आपको स्वार्थ के जाल में फँसाकर मार सकता है तो वह कम्पनी का वकील मास्टिन है। मैं फिर एक बार कहना चाहता हूँ, काका ! कि मास्टिन से सावधान रहिए। हम सब मिलकर इन कूटनीतिज्ञ अंग्रेजों को सारे देश से बाहर निकाल देंगे। भोंसले, निज़ाम और हैदर अली हमारे साथ हैं; हम सब मिलकर इन विदेशियों की चालाकी समझें। आप श्रीमती गंगाबाई के होने वाले पुत्र सवाई माधवराव के संरक्षक बनिए और अपने काका के नाम को सार्थक कीजिए।

**राघोबा :** सोचूँगा, नाना ! इन बातों पर विचार करूँगा।

**नाना :** भगवान गजानन आपको महाराष्ट्र का महापुरुष बनाए। श्रीमती गंगाबाई को आशीर्वाद देंगे ? वे भगवान गजानन की पूजा समाप्त कर चुकी हैं।

**राघोबा :** जब तुम मुझे हत्यारा कहते हो तो हत्या करने वाला आशीर्वाद कैसे दे सकता है ?

**नाना :** दे सकता है, यदि वह हत्या का प्रायश्चित्त करे। और यही राष्ट्रसेवा प्रायश्चित्त है। किंतु आपका कहना भी ठीक है। महाराष्ट्र की पवित्र देवी पर कोई अपवित्र छाया भी नहीं पड़नी चाहिए। काका ! आपने कहा है कि आप मेरी बातों पर विचार करेंगे। बन्दीगृह में आपको विचार करने का पर्याप्त अवकाश मिलेगा। (**पुकारकर**) सैनिक···!

[सैनिक का प्रवेश]

**सैनिक :** श्रीमन्त की जय !

**नाना :** सैनिक ! हरिपन्त बाहर होंगे। उनसे कहो कि काका **राघोबा** विश्राम करना चाहते हैं।

**सैनिक :** जो आज्ञा ! (**प्रस्थान**)

**नाना :** (**पुकारकर**) सौदामिनी !

[सौदामिनी का प्रवेश]

**सौदामिनी :** श्रीमन्त की जय !

**नाना :** सौदामिनी ! श्रीमती गंगाबाई से कहो कि वे इस कक्ष में आने का कष्ट करें ।

**सौदामिनी :** जो आज्ञा । (**प्रस्थान**)

**नाना :** काका ! पानीपत के युद्ध में महाराष्ट्र का भयानक पराभव हुआ ! परस्पर की फूट से हमने अपना देश और धन तो खोया ही, न जाने कितने वीरों के रक्त से देश की शस्य श्यामला भूमि लाल कर दी । विदेशी हमें खिलौनों की भाँति खेलाकर हम पर हँसते हैं और एक-दूसरे के ऊपर उछालकर तोड़ रहे हैं । सोचिए, समझिए, काका ! परस्पर की फूट भारत के लिए अभिशाप बनी है । इस अभिशाप को सदैव के लिए समाप्त कर दीजिए ।

[हरिपन्त का प्रवेश]

**हरिपन्त :** श्रीमंत की जय !

**नाना :** हरिपन्त ! तुम आ गए ! काका राघोबा ने कहा है कि वे मेरी बातों पर विचार करेंगे । इनके बन्धन खोल दो । इन्हें विश्राम-गृह में ले जाकर इनके विश्राम की व्यवस्था करो जिससे इन्हें सोचने की सुविधा मिले ।

**हरिपन्त :** काका यों तो भले आदमी हैं, किंतु काकी आनन्दीबाई···

**राघोबा :** (**चीखकर**) हरिपन्त ! अपनी जिह्वा पर नियन्त्रण रखो ।

**नाना :** हरिपन्त ! काका की बात का बुरा मत मानना । नियन्त्रण अवश्य रखना, राघोबा काका के बन्धन तो खुल जाएँगे किंतु इनकी गतिविधि पर नियन्त्रण रखना ।

**हरिपन्त :** जैसी आज्ञा ।

**नाना :** और सुनो । चन्दन की इस पेटिका को जिसमें विष-भरे वस्त्र हैं, अग्निदेव को समर्पित कर देना । इसके वस्त्रों को कोई व्यक्ति स्पर्श न करे । काका राघोबा के राजसूय की अग्नि को ही यह समर्पित हो ।

**हरिपन्त :** जो आज्ञा ।

**नाना :** (**गहरी साँस लेकर**) अच्छा ! काका राघोबा ! यह भट्ट-वंशी फड़नवीस काका रघुनाथ राव को प्रणाम करता है ! भविष्य में ऐसे काम न कीजिएगा कि महाराष्ट्र आपको काका कहने में लज्जा का अनुभव करे ।

**राघोबा :** नाना फड़नवीस ! तुम भी मेरे और अपने भविष्य पर एक बार फिर सोचना !

**नाना :** सत्य का संशोधन नहीं होता, काका ! जाइए ।

**हरिपन्त :** चलिए, काका !

[दोनों का प्रस्थान]

**नाना :** महाराष्ट्र के सौभाग्य की चन्द्र-कला कब राहु के मुख से मुक्त होगी ! यह भगवान गजानन जानें !

[सौदामिनी का प्रवेश]

**सौदामिनी :** श्रीमंत की जय ! श्रीमती गंगाबाई आ गई हैं ।

**नाना :** आने के लिए उनसे निवेदन हो ।

**सौदामिनी :** जैसी आज्ञा । (**प्रस्थान**)

**नाना :** (सोचते हुए) महाराष्ट्र के सौभाग्य की चन्द्रकला···श्रीमती गंगाबाई। बड़े सुन्दर चित्र खींचती हैं ! महाराष्ट्र के स्वर्णिम भविष्य का भी कोई चित्र खींचें।

[गंगाबाई का प्रवेश]

**नाना :** फड़नवीस का श्रीमती को नमस्कार !

**गंगा :** नमस्कार, नाना ! आज आपने मुझे बहुत देर के बाद स्मरण किया।

**नाना :** श्रीमती ! आज बड़े-बड़े कांड घटित हुए। सतारा से वस्त्रों की भेंट लेकर दो भद्र पुरुष आए थे।

**गंगा :** हाँ, मैंने सुना, वे मेरी प्रतीक्षा भी कर रहे थे। मैं भगवान गजानन की पूजा के लिए चली गई थी। वे चले गए ?

**नाना :** चले गए, बन्दी-गृह में।

**गंगा :** बन्दी-गृह में ?

**नाना :** हाँ, बन्दी-गृह में ! आपके लिए वस्त्रों की भेंट लाए थे। काका राघोबा ने पूना में रहते हुए सतारा से यह भेंट भेजी थी विष में डुबाकर। जिससे उन वस्त्रों को धारण करते ही आप संसार से चली जावें और उनकी पेशवाई का रास्ता साफ़ हो जाए।

**गंगा :** नाना ! यह तो बहुत अच्छा होता। इन भीषण कष्टों से मैं मुक्ति पा जाती ! जिस रास्ते मेरे स्वामी गए हैं, उसी रास्ते मैं भी चली जाती ! (**एक अश्रु**)

**नाना :** अरे, आपकी आँखों में आँसू ! आप तो वीर-पत्नी हैं और अब वीर-जननी भी होने वाली हैं। क्या आप चाहती हैं कि चन्द्र की कला डूब जाए जिससे अन्धकार में चोरों को चोरी करने का अवसर मिले !

**गंगा :** आप सबकी रक्षा कर लेंगे, नाना ! आप बहुत बड़े नीतिज्ञ और दूरदर्शी हैं।

**नाना :** आज राघोबा काका बन्दी होकर महाराष्ट्र के अधिकार में हैं। हमारे राज्य के भीतर पनपने वाले सभी षड्यन्त्र नष्ट कर दिए गए हैं। आज महाराष्ट्र लक्ष्मी सुखी और प्रसन्न हैं। आप भी प्रसन्न हो जाइए, श्रीमती गंगाबाई ! जब तक यह नाना फड़नवीस संसार में जीवित है, तब तक महाराष्ट्र सुरक्षित रहेगा, पूना का पेशवा-वंश सुरक्षित रहेगा। (**पुकारकर**) सैनिक !

[सैनिक का प्रवेश]

**सैनिक :** आज्ञा, श्रीमंत !

**नाना :** काका रघुनाथराव के बन्दी होने और महाराष्ट्र के भावी पेशवा की घोषणा के उपलक्ष्य में जय-दुन्दुभि हो !

**सैनिक :** जो आज्ञा। (**प्रस्थान**)

**नाना :** श्रीमती गंगाबाई ! मेरे इस प्रस्ताव का समर्थन समस्त महाराष्ट्र ने किया है कि कैलासवासी नारायणराव पेशवा का उत्तराधिकारी उनकी पत्नी श्रीमती गंगाबाई से उत्पन्न पुत्र ही होगा ! उस पुत्र का नाम होगा सवाई माधवराव !

जय महाराष्ट्र का पेशवा वंश !
जय सवाई माधवराव !

[बाहर दुन्दुभि और तुरही का घोष होता है।]

□□

**डॉ. कमल किशोर गोयनका**

पी-एच. डी., डी. लिट्.

प्रसिद्ध प्रेमचंद विशेषज्ञ एवं समालोचक—अभी तक बीस पुस्तकें प्रकाशित—'प्रेमचंद-विश्वकोश' एवं 'प्रेमचंद—चित्रात्मक जीवनी' पर भारतीय भाषा परिषद् तथा हिन्दी अकादमी, दिल्ली से पुरस्कृत। मॉरिशस की दो बार यात्रा तथा वहां के हिन्दी साहित्य के विकास के लिए कार्यरत। सम्प्रति रीडर, हिन्दी विभाग, जाकिर हुसैन पोस्ट-ग्रेजूएट ईवनिंग कॉलेज, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली-110006

**डॉ. चन्द्रिका प्रसाद शर्मा**

पी-एच. डी.

प्रसिद्ध लेखक एवं समालोचक-लखनऊ विश्वविद्यालय से 'कविवर ब्रजेश महापात्र और उनका काव्य' विषय पर पी-एच. डी. की उपाधि प्राप्त की। सम्प्रति वरिष्ठ प्राध्यापक, साकेत पोस्ट ग्रेजूएट कॉलेज,

